# अपभ्रंश-हिंदी-कोश

APABHRAMSA-HINDI DICTIONARY

## प्रथम भाग

(अ से थ तक)

डॉ० नरेश कुमार

एम० ए०, एम० एड०, पी-एच० डी०

[हिंदी-व्युत्पत्ति-कोश (हिंदी भाषा का तुलनात्मक एवं व्युत्पत्तिमूलक कोश) के संपादक]

प्रकाशक

इण्डो-विज़न प्राइवेट लिमिटेड

II ए, २२०, नेहरूनगर, गाज़ियाबाद-२०१००१ (उ० प्र०)

Apabhraṁśa-Hindi Dictionary
by Dr. Naresh Kumar



मूल्य : 250/- रुपए
प्रथम संस्करण सन् १९८७ ई०



भारत में प्रकाशित

मुद्रक—तथागत प्रिंटिंग प्रेस
तेजाब मिल, जी० टी० रोड, गाज़ियाबाद।
प्रकाशक—इण्डो-विजन प्रा० लि०
II ए-२२० नेहरूनगर, गाज़ियाबाद-२०१००१
 46328

Published by
Indo-Vision Private Limited
II A, 220, Nehru Nagar, Ghaziabad-201001 (U. P.) India

# समर्पण

जिनका सारा जीवन छात्रों एवं शोधार्थियों को निःस्वार्थ भाव से निर्देशित करने में व्यतीत हुआ।

जिनका रोम-रोम हिंदी-साहित्य के अध्ययन-अध्यापन में समर्पित रहा, जो प्राचीन गुरु-परंपरा के साकार स्वरूप हैं, उन्हीं श्रद्धेय डॉ० **जयचन्द्र राय** को सादर समर्पित।

—नरेश कुमार

# दो शब्द

एक अपभ्रंश कोश की प्रतीक्षा वहुत दिनों से थी। आज डॉ० नरेश कुमार के 'अपभ्रंश-हिंदी-कोश' को देखकर प्रसन्नता हुई। कोश कैसा वन पड़ा है, यह तो उपयोग की प्रक्रिया से गुजरने पर ही ठीक-ठीक पता चलेगा। किंतु उड़ती नज़र से देखने से इतना तो आभास हो ही जाता है कि कोशकार ने शव्द-संग्रह का कार्य केवल कोश-ग्रंथों से ही नहीं किया है, वल्कि स्वयं अपभ्रंश के काव्य-ग्रंथों का भी उसने आलोड़न-विलोड़न किया है। संभव है, खोजने पर कुछ-एक अभीष्ट अपभ्रंश शव्द इस कोश में न मिलें, लेकिन इतने से ही यह प्रयास व्यर्थ सिद्ध नहीं होता। इस दृष्टि से कोई भी शव्दकोश पूर्ण नहीं कहा जा सकता।

अपभ्रंश शव्द के विद्यार्थी अभी तक श्री हरगोविंद दास त्रिकमचन्द शेठ के 'पाइअ-सद्द-महण्णवो' से ही काम चलाया करते थे, क्योंकि प्राकृत के वहुत-से शव्द अपभ्रंश में भी ज्यों के त्यों स्वीकार कर लिए गए थे, फिर भी अपभ्रंश के काव्य-ग्रंथों में ऐसे अनेक शव्द मिलते रहते हैं जो उक्त कोश में दुष्प्राप्य हैं। इस आवश्यकता की पूर्ति एक स्वतंत्र अपभ्रंश कोश ही कर सकता है—ऐसा कोश जो अपभ्रंश काव्य-ग्रंथों में प्रयुक्त शव्दों के आधार पर निर्मित हो। डॉ० नरेश-कुमार का प्रयास इसी दिशा में है, इसलिए स्वागत योग्य है।

अपभ्रंश-कोश की सवसे वड़ी समस्या अर्थ-निर्धारण की है। ध्वनि-परिवर्तन के विविध नियमों के कारण संस्कृत के शव्द अपभ्रंश में ऐसा रूप ग्रहण कर लेते हैं कि प्रायः एक ही अपभ्रंश शव्द अनेक संस्कृत शव्दों का वाचक होता है। ऐसी स्थिति में अत्यंत सावधानी अपेक्षित है। मुझे यह देखकर संतोष हुआ कि इस कोश में ऐसी सावधानी वरती गई है। ऐसे स्थलों पर मूल ग्रंथ से प्रयोग के उदाहरण उद्धृत करके सही-गलत के निर्णय की सुविधा भी प्रदान की गई है।

सच पूछिए तो डॉ० नरेश कुमार ने वह कार्य किया है जो प्रायः किसी संस्था के ही वूते का है। इस अध्यवसाय के सम्मुख नतमस्तक होने के अतिरिक्त वह व्यक्ति और क्या कर सकता है जो पैंतीस वर्ष पहले अपभ्रंश पर एक छोटी-सी पुस्तक लिखने के वाद विद्या की उस ड्योढ़ी से दूर चला आया। फिर भी ग्रंथकार के अनुरोध पर यदि आशंसा के दो शव्द कहने का साहस जुटा रहा हूँ तो इसलिए कि यह मेरा पुराना प्रेम ही नहीं, वल्कि प्रथम प्रेम है। इस समय तो मन में यही भाव है कि जो मुझसे न हो सका उसे करके दिखाने वाला कोई तो आगे आया! 'क्रिया केवलमुत्तरम्'।

नामवर सिंह

भारतीय भाषा केंद्र,
जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय,
नई दिल्ली-११००६७

३०-११-१९८६

# आमुख

भाषा नदी के समय परिवर्तनशील होती है। वैदिक एवं लौकिक संस्कृत के दुर्बोध होनें पर पालि, प्राकृत आदि भाषाएँ प्रचलित हुईं; संस्कृत भाषा की विभक्तियों का बाहुल्य और उनकी अनिवार्यता के नियम प्राकृत और अपभ्रंश में शिथिल होते गए। आधुनिक भारतीय भाषाएँ निर्विभक्तिक होती गईं। कारक विभक्तियों के स्थान पर इनमें परसर्गों का व्यवहार होने लगा। प्रांतीय अपभ्रंशों–महाराष्ट्री अपभ्रंश, मागधी अपभ्रंश, अर्धमागधी अपभ्रंश, शौरसेनी अपभ्रंश और पैशाची अपभ्रंश से आधुनिक भारतीय भाषाओं–उपभाषाओं एवं बोलियों के विकास की प्रक्रिया प्रारंभ हुई। ई० १००० के पश्चात् विकास की यह अवस्था देखने में आती है।

अपभ्रंश भाषा से उद्भूत भाषाएँ—

पं० हरगोविन्ददास टी० सेठ ने अपभ्रंश भाषा से उत्पन्न विभिन्न प्रादेशिक भाषाओं का विवरण इस प्रकार दिया गया है—

"ख्रिस्त की पञ्चम शताब्दी के पूर्व से लेकर दशम शताब्दी पर्यन्त भारत के भिन्न-भिन्न प्रदेशों में कथ्य भाषाओं के रूप में प्रचलित जिस-जिस अपभ्रंश भाषा से भिन्न-भिन्न प्रदेश की जो जो आधुनिक आर्य कथ्य भाषा (Modern vernacular) उत्पन्न हुई है। उसका विवरण यों है:—

महाराष्ट्री–अपभ्रंश से मराठी कोंकणी भाषा। मागधी–अपभ्रंश की पूर्व शाखा से वंगला, उड़िया और आसामी भाषा। मागधी–अपभ्रंश की विहारी शाखा से मैथिली, मगही और भोजपुरिया। अर्धमागधी–अपभ्रंश से पूर्वीय हिन्दी भाषाएँ अर्थात् अवधी, वघेली और छत्तीसगढी। सौरसेनी–अपभ्रंश से बुन्देली, कनौजी, व्रजभाषा वांगरू, हिन्दी या उर्दू ये पाश्चात्य हिन्दी भाषाएँ। नागर–अपभ्रंश से राजस्थानी, मालवी, मेवाडी, जयपुरी, मारवाडी तथा गुजराती भाषा। टाक्की–अपभ्रंश (सौरसेनी के प्रभाव-युक्त) से पूर्वीय पंजाबी।

व्राचड अपभ्रंश से सिन्धी भाषा।

पैशाची अपभ्रंश से कश्मीरी भाषा"।[1]

पं० हरगोविन्द दास टी० सेठ ने उपर्युक्त भाषाओं में तमिल, मलयालम, तेलुगु और कन्नड का उल्लेख नहीं किया है। वस्तुतः तमिल और मलयालम, तेलुगु और कन्नड की शब्दावली और लिपि में परस्पर समानता मिलती है। इन भाषाओं की उत्पत्ति किस भाषा से हुई, अभी भी यह विवादास्पद विषय वना हुआ है।

असमी भाषा का विकास पूर्वी क्षेत्र में प्रचलित प्राकृत भाषा; गुजराती का

१. पं० हरगोविन्द दास टी० सेठ, पाइअ-सद्द-महण्णवो, संस्क० १९२८, उपोद्घात, पृ० ४६।

विकास गुर्जर अपभ्रंश से हुआ। मराठी की शब्दावली संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश के माध्यम से आयी है। सिन्धी, पंजाबी, ब्राचड़ और पहाड़ी भाषाएँ भी शौरसेनी अपभ्रंश से प्रभावित हैं।

ग्रियर्सन के अनुसार शौरसेनी अपभ्रंश से पश्चिमी हिन्दी (बांगरू; खड़ी-बोली, ब्रज, कन्नौजी और बुन्देलखण्डी), राजस्थानी अपभ्रंश से राजस्थानी बोलियाँ (मेवाती, मारवाड़ी, मालवी, जयपुरी), गुर्जर अपभ्रंश से गुजराती; पूर्वी हिन्दी समूह, अर्धमागधी अपभ्रंश से (अवधी, बघेली और छत्तीसगढ़ी , मागधी से भोजपुरी, मैथिली, मगही, बंगला, उड़िया; महाराष्ट्री अपभ्रंश से मराठी का विकास हुआ। नीचे अपभ्रंश भाषा के प्रादेशिक भाषाओं एवं बोलियों के साथ सम्बन्धों को सिद्ध किया गया है। विद्यापति की 'कीर्तिलता' (चौदहवीं शताब्दी की रचना) में भूतकाल में 'ल' प्रत्यय का प्रयोग—कहल, चलल, मारल आदि शब्दों में मिलता है। मैथिली के भूतकालिक कृदन्त, यथा—देखल, सुनल, हँसल आदि प्रयोग मेंअ वहट्ट भाषा की परम्परा सहज रूप में द्रष्टव्य है। अपभ्रंश धातु 'वइसइ' (बैठने के अर्थ में) मैथिली में और अपभ्रंश 'वइठिउ' (बैठने के अर्थ में) बुन्देली और बघेली में विद्यमान है। रोडाकृत 'राउलवेल' (११ वीं शती की रचना) में भूतकाल के भाव को प्रकट करने के लिए 'अल' प्रयय का प्रयोग 'ओढिअल,' 'पैंहिरअल' शब्दों में हुआ है, जिसका प्रयोग आज भी बंगला, भोजपुरी, मैथिली में मिलता है।

अपभ्रंश भाषा में वे प्रवृत्तियाँ विद्यमान हैं, जो कि बाद में भारतीय भाषाओं और बोलियों में विकसित हुईं। विकास की दृष्टि से अपभ्रंश के शब्दों से भारतीय भाषाओं की कड़ी जोड़ी जा सकती है। उदाहरणार्थ; उडिया के 'अंकुश' (सं० अङ्कुश>अप० अंकुस), 'अंगार' (सं० अङ्गार>प्रा० अप० अंगार=जलता हुआ कोयला) 'अंगुलि' (सं० अङ्गुलि–ली>प्रा० अप० अंगुलि>हिं० उंगली), 'अन्त' (सं० अन्त>प्रा० अप० अंत=आखिर), 'अंधार' (सं० अन्धकार>प्रा० अंधयार>अप० अंधार), 'आग' (सं० अग्र>प्रा० अग्ग, अप० अग्गइ, अग्गइं, अग्गएँ) आदि शब्दों के लिए अपभ्रंश साहित्य उपजीव्य रहा है।

पंजाबी के 'इकासी' (सं० एकाशीति>अप० इक्कासी>हिं० इक्यासी), 'अग्गे' (सं० अग्र>प्रा० अग्ग>हिं० आगे), अट्ठ (सं० अष्टन्>प्रा०अप० अट्ठ>हिं० आठ), 'अद्धा' (सं० अर्ध>प्रा० अद्ध>अप० आध), 'आस' (सं० आशा>प्रा० आसा>अप० आस), 'आसण' (सं० आसन>प्रा० आसण>अप० आसण्ण=जिस पर बैठा जाता है वह चौकी आदि), 'अन्हां' (सं० अन्ध>अप० अंध), 'अन्हेरा' (सं० अन्धकार>प्रा० अंधकार>प्रा० अंधयार>अप० अंधार), 'इक्क' (सं० एक>अप० एक्क, इक्क), 'वड्डा' (अप० वड्ड>हिं० बड़ा), 'छड्ड' (सं० छर्दय्>प्रा० अप० छड्ड, अप० छंड>हिं० छोड़ना) आदि शब्दों के उदाहरण से अपभ्रंश की व्युत्पत्तिमूलक महत्ता स्वतः सिद्ध है।

अपभ्रंश के अनेक शब्द पंजाबी में ज्यों के त्यों विद्यमान हैं यथा—अपभ्रंश √सि (होने के अर्थ में) पंजाबी और हरियाणवी में विद्यमान है। स्वयंभू रोडाकृत 'राउवेल' में प्रयुक्त 'चांगउ' (४,८), स्वयंभू, पुष्पदंत और धनपाल द्वारा प्रयुक्त 'चंगउ' शब्द की परम्परा पंजाबी में 'चंगा, चंगी' के रूप में आज भी जीवित है।

असमी के आढ़ै (सं० अर्धोनतृतीय>अप० अड्ढाइय>हि० अढ़ाई), आठावन (सं० अष्टपंचाशत्>अर्धमागधी अट्ठावण्ण>अप० अट्ठावण>हि० अट्ठावन), आठचल्लिस (सं० अष्टचत्वारिंशत्>अर्धमागधी अट्ठचत्तालीस, अठचालीस>अप० अठतालिस, अट्ठचालीस>हि० अड़तालीस), आपोन (सं० आत्मन्>प्रा० अप्पण>अप० अपन>हि० अपना) आदि शब्दों के विकास का अध्ययन विना अपभ्रंश के अध्ययन के अधूरा ही कहा जायेगा।

गुजराती के 'आंख' (सं० अक्षि>प्रा० अक्खि>अप० आंखि), अगाउ' (सं० अग्र>प्रा० अग्ग>अप० आगु=आगे), 'आध' (सं० अर्ध>प्रा० अद्ध>अप० आध, आळस' (सं० आलस्य>प्रा० आलस्स>अप० आलस), 'वींछी' (सं० वृश्चिक>प्रा० विचुअ, विछुअ, विछिअ>अप० विछी), 'शाणो' (सं० सज्ञान>अप० सयाणिअ), 'हुं' (सं० अहम्>अप० हउं, हुं), हैडुं (सं० हृदय>प्रा० हिअय, हिय, अप० हियडउं), 'छोडवुं' (सं० छर्दय्>अप० छड्ड>हि० छोड़ना) आदि शब्दों के अध्ययन से सिद्ध है कि अपभ्रंश और गुजराती का घनिष्ठ सम्बन्ध है। वस्तुतः अपभ्रंश भाषा गुजराती की जननी है।

अपभ्रंश और मराठी के परस्पर साम्य की चर्चा निम्नलिखित शब्दों से पुष्ट की जा सकती है। मराठी के 'अंगठा' (सं० अङ्गुष्ठ>प्रा० अप० अंगुट्ठ>हि० अंगूठा), 'अठरा' (सं० अष्टादशन्>प्रा० अप० अट्ठारह>हि० अट्ठारह), अड-सष्ट, अडसट (सं० अष्टषष्ठि>अप० अट्ठसट्ठि), 'माणूस' (सं० मनुष्य>अप० मणुसु>हि मनुष्य), 'विंच' (सं० वृश्चिक>प्रा० विचुअ, विछुअ, विछिअ>अप० विछी), 'खांब' (सं० स्तम्भ>प्रा० अप० खंभ) 'अन्धार' (सं० अन्धकार>प्रा० अंधयार>अप० अंधार) आदि शब्दों का व्युत्पत्तिमूलक अध्ययन अपभ्रंश भाषा के अध्ययन के विना असंभव है।

राजस्थानी के 'पाव' (सं० पाद>अप० पाअ), 'आदो' (सं० अर्द्धक>प्रा० अद्धअ>अप० अद्ध), 'सवा' (सं० सपाद>सवाअ), 'अडाई' (सं० अर्द्धोनतृतीय>अप० अड्ढाइय), 'कीजइ' (सं० क्रियते>अह० कीज्जइ), 'कहीजइ' (सं० कथ्यते>अप० कहिज्जइ), 'करीयइ' (सं० क्रियते>अप० करिज्जइ, करीजइ); 'जोई-अइ' (सं० द्योत्यते> अप० जोइज्जइ), आधुनिक राज० 'लागो,' पु० राज० 'लागउ' (सं० लग्नक>अप० लग्गउ) आदि शब्दों के उदाहरण इस तथ्यको पुष्ट करते हैं कि राजस्थानी भाषा का व्युत्पत्तिमूलक अध्ययन विना अपभ्रंश भाषा के अध्ययन के अपूर्ण रहेगा।

बंगला के 'अंग' (सं० अङ्ग>प्रा० अप० अंग), 'अंगार' (सं० अङ्गार>

प्रा० अप० अंगार), 'अंगुल' (सं० अङ्गुल >प्रा० अप० अंगुल), 'अंध' (सं० 'अंध्र' >अप० अंध, हिन्दी अंवा), 'अठारा' (सं० अष्टादशन् >प्रा० अप० अट्ठारह > हि अठारह) आदि शब्दों के विकास को दिखाने के लिए अपभ्रंश भाषा कासहारा लेना होगा।

कोंकणी के 'भावु'=भागिनी पति (अप० भाओ), 'भावज' (सं० भ्रातृजाया >अप० भावुज्जा), 'मेव्णि'=भार्याभगिनी (अप० मेहुणिया) 'व्होन्नि'=ज्येष्ठ भार्या (अप० 'वहुणी) अव्वयि'=माता (अप० अव्वा), 'व्होरेतु'=वर (सं० वर, अप० वरइत्त), 'चुळचुळेवप'=स्पन्दन (अप० चुलुचुलइ), व्हिळ्व्हीळि =कोमलता (अप० विलिव्विली) आदि अनेक शब्दों का मूल रूप अपभ्रंश में विद्यमान है।

मगही के 'आंखि' (अप० अक्खि=आंख), 'कूंआ' (अप० कूव=कुंआ), 'छन,खन' (अप० खण), 'वरनी' (अप० घरिणी=गृहिणी), 'चेला' (अप० चेल्लु=चेला), 'दरसन' (अप० दरिसण=दर्शन), 'नइया' (अप० नाई=नाव), 'आद्धा (अप० अद्ध), 'डेढ़' (अप० दियड्ढ), 'तीज' (सं० तृतीय, अप० तइज्ज, तीज), 'पहिल' (सं० प्रथम >प्रा० अप० पढम, पहिल), 'चउट्ठ, चउठ, चौठ, चौठा' (सं० चतुर्थ >अप० चउट्ठ, चौत्थअ), 'कउन' (अप० कवणु=कौन), 'कोइ' (अप० कोवि=कोई), 'जे' (अप० जो=हि० जो), तोंहि (अप० तइं= तुम्हारे), आदि मगही के शब्दों के उदाहरण से स्पष्ट है कि मगही के तद्भव और देशी शब्दों का विकास अपभ्रंश भाषा से हुआ।

इसके अतिरिक्त अपभ्रंश की क्रियाएं यथा– मेल्लिउ, (मेलना), घल्लिउ (घालना), चक्खइ (चखना), अप्फुण (उफनना), छोल्ल (छोलना), जिम (जीमना), पलोट्ट (पलोटना) आदि हिन्दी में विकसित एवं प्रचलित हुईं। अपभ्रंश के सर्वनाम 'हउं,' तहुं (मैं-तू); अम्हइं, तुम्हइं, (हम-तुम); परसर्ग 'मज्झि' (में), उप्परि (पर) आदि प्रयोग हिन्दी भाषा-गठन पर प्रकाश डालते हैं।

## अपभ्रंश-कोश के संपादन की आवश्यकता

अपभ्रंश-कोश के निर्माण के अभाव में व्युत्पत्तिमूलक दृष्टि से हिन्दी राजस्थानी, गुजराती, मराठी, बंगला, असमी, उड़िया, पंजाबी, कोंकणी आदि भाषाओं के कोश-निर्माण का कार्य अपूर्ण ही रहेगा, क्योंकि अपभ्रंश भाषा प्राचीन आर्य भाषाओं और आधुनिक भारतीय भाषाओं के बीच की महत्त्वपूर्ण कड़ी है। अतः उपर्युक्त भाषाओं के शब्दों की संरचना को समझने के लिए अपभ्रंश–कोश के संपादन की आवश्यकता एक महत्त्वपूर्ण राष्ट्रीय आवश्यकता कही जा सकती है।

प्रस्तुत कोश के संपादन से जहाँ भारतीय आर्य भाषा संस्कृत के विकास की मध्यकालीन अवस्था का वोध हो सकेगा, वहाँ अपभ्रंश से आधुनिक भारतीय भाषाओं का संबंध जोड़ने का वैज्ञानिक आधार मिल सकेगा; साथ ही कीथ की यह

मान्यता—'अपभ्रंश आधुनिक भाषाओं के विकास आवश्यक सोपान नहीं है',[1] निरर्थक सिद्ध हो सकेगी।

हिन्दी-जगत् में अपभ्रंश जैसी महत्त्वपूर्ण भाषा के शब्द-कोश का संपादन आज तक न हो पाना एक आश्चर्य का विषय बना हुआ था। हिन्दी के शब्दों की व्युत्पत्ति को बताने में भी इसका अभाव अनुभव होता था। इस सम्बन्ध में डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने कहा था "अपभ्रंश साहित्य का जब तक कोश के रूप में संग्रह न होगा तब तक हिन्दी एवं अन्य प्रादेशिक भाषाओं के सहस्रों शब्दों की व्युत्पत्ति का उद्धार नहीं हो सकता।"[2]

प्रस्तुत कोश के संपादन से इस दिशा में अभाव की कुछ सीमा तक पूर्ति हो सकेगी, ऐसा मेरा विश्वास है।

### 'अपभ्रंश का अर्थ'

शब्द-कल्पद्रुम' में 'अपभ्रंश' की व्युत्पत्ति 'अप+ भ्रंस+घञ्' से बताकर 'अपभाषा' इसका पर्याय दिया गया है— "अपभाषा—तत् पर्यायः"। 'शब्दार्थ-चिन्तामणि' (प्रथम भाग) में 'अपभ्रंश' शब्द की व्याख्या 'अपशब्द' कह कर की गई है और इस सम्बन्ध में यह कथन ध्यातव्य है—"अशास्त्र शब्दे। असंस्कृतशब्दे। ग्राम्य भाषायाम्।" 'अमरकोश' के अनुसार—

"अपभ्रंशोऽपशब्दः स्यात्।"

वामन शिवराम आप्टे ने अपने 'संस्कृत-हिन्दी-कोश' में 'अपभ्रंश की निम्न प्रकार व्याख्या की है—"भ्रष्ट शब्द, भ्रष्टाचार (अतः) अशुद्ध शब्द चाहे वह व्याकरण के नियमों के विपरीत हो और चाहे वह ऐसे अर्थ में प्रयुक्त हुआ हो जो संस्कृत न हो। भ्रष्ट भाषा, (काव्य में) गड़रियों आदि के द्वारा प्रयुक्त प्राकृत बोली का निम्नतम रूप, (शास्त्र में) संस्कृत से भिन्न कोई भी भाषा" (पृ० ५७)। इस प्रकार आप्टे के मतानुसार जो शब्द अशुद्ध या व्याकरण के नियमों के विरुद्ध है, उसे अपभ्रंश या अपशब्द कहा जाता है। 'हिन्दी-शब्द-सागर' में दिया गया अर्थ भी उपर्युक्त अर्थ से मिलता-जुलता है—"संज्ञा पुं० (सं०) नीचे गिरना, पतन, बिगाड़, शब्द का विकृत रूप, प्राकृत भाषाओं का परवर्ती रूप जिससे उत्तर भारत की आधुनिक आर्य भाषाओं की उत्पत्ति मानी जाती है। वि० बिगड़ा हुआ।"

### 'अपभ्रंश' शब्द के प्रयोग की प्राचीनता

सर्वप्रथम महर्षि पतंजलि ने 'महाभाष्य' में 'अपभ्रंश' शब्द का प्रयोग किया है—"भूयांसोऽपशब्दाः अल्पीयांसः शब्दा इति। एकैकस्य हि शब्दस्य बहवोऽपभ्रंशाः। तद् यथा गौरित्यस्य शब्दस्य 'गावी,' 'गोणी,' गोता,' 'गोपोतालिकेत्यादयो बहवोऽपभ्रंशाः."[3] अर्थात् अपशब्द बहुत हैं, शब्द रूप अल्प हैं। एक-एक

---

१. कीथ, हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर, पृ० ३२।

२. नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ६३, अंक १, पृ० ४९।

३. महाभाष्य, प्रथम आह्निक।

शब्द के बहुत से अपभ्रंश हैं, जैसे 'गो' शब्द के गावी, गोणी, गोता, गोपोतलिका इत्यादि।

स्पष्ट है कि महाभाष्यकार पतंजलि ने 'अपभ्रंश' शब्द का प्रयोग 'अप-शब्द' के अर्थ में किया है।

भरत के नाट्यशास्त्र (ई० ३०० के लगभग) में संस्कृत और देशी के अतिरिक्त 'विभ्रष्ट' भाषा का उल्लेख मिलता है, जो कि आभीरों की बोली मानी जाती थी और उकार की बहुलता इसकी प्रमुख विशेषता थी।

चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य (ई० ४०० के लगभग) के समकालीन कवि कालिदास ने अपने नाटक 'विक्रमोर्वशीय' के चतुर्थ अंक में अपभ्रंश का भी प्रयोग किया है।

भर्तृहरि (५ वीं शती) ने शब्द-प्रकृति की व्याख्या करते हुए लिखा है—"शब्द-प्रकृतिः अपभ्रंशः।"[1] अर्थात् 'अपभ्रंश की प्रकृति शब्द अर्थात् संस्कृत शब्द है। भर्तृहरि ने कहा है कि विकृत शब्द भी अपने अर्थ की प्रतीति कराते हैं। अपभ्रंश शब्द इतने लोक-प्रसिद्ध हो गए हैं कि वे स्वयं वाचक हैं और साधु शब्द के भी स्मरण करने की आवश्यकता नहीं है।[2] भर्तृहरि ने संस्कारहीन शब्दों का अपभ्रंश के शब्द कहा है—"शब्द संस्कारहीनो यो गौरिति प्रयुयुक्षिते। तमपभ्रंश-मिच्छन्ति विशिष्टार्थनिवेशिनम्।"[3]

छठी शताब्दी के आचार्य भामह ने 'अपभ्रंश' शब्द का प्रयोग 'काव्य-विशेष' के लिए किया है और गद्य-पद्य काव्य को भाषा की दृष्टि से संस्कृत प्राकृत और अपभ्रंश में विभक्त किया है—''शब्दार्थौ सहितौ काव्यं।

गद्यं पद्यं च तद्द्विधा।
संस्कृतं प्राकृतं चान्यद्
अपभ्रंश इति त्रिधा।''[4]

सातवीं शताब्दी में दण्डी ने 'अपभ्रंश' शब्द का प्रयोग वाङ्मय के लिए किया है—

"तदेतद्वाङ्मयं भूयः संस्कृतं प्राकृतं तथा।
अपभ्रंशश्च मिश्रं चेत्याहुराप्ताश्चतुर्विधम्।[5]

इस प्रकार है कि छठी शताब्दी तक 'अपभ्रंश' शब्द का प्रयोग भाषा-विशेष के अर्थ का द्योतक बन गया था।

दण्डी के अनुसार—''अपभ्रंश' एक भाषा है, जो पण्डितों की वाणी संस्कृत से भिन्न आभीर आदि द्वारा प्रयुक्त होती है।[6] दण्डी द्वारा सस्कृत के व्याकरण

---

१. वाक्यपदीय, काण्ड १, कारिका १४८ का वार्तिक।
२. द्रष्टव्यः वाक्यपदीयम् १—१५३, १५४।
३. वाक्यपदीयम् काण्ड १, कारिका १४८।
४. काव्यालंकार, १।१६।२८
५. काव्यादर्श, १।३२।
६. आभीरादिगिरः काव्येष्वपभ्रंशः इति स्मृताः।—काव्यादर्श १।३६

शास्त्र से इतर शब्द को अपभ्रंश कहा गया है।[1]

आरम्भ में अपभ्रंश को आभीरों की भाषा माना जाता था,[2] परन्तु बाद में यह लोक भाषा बन गई। डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी का मत है कि अपभ्रंश केवल आभीरों या अहीरों की ही भाषा नहीं थी।[3]

नवीं शताब्दी तक अपभ्रंश भाषा अपने साहित्यिक रूप में प्रतिष्ठित हो चुकी थी और देश-विशेष के अनुसार अनेक भेदों में विभाजित हो चुकी थी। रूद्रट ने लिखा है—

प्राकृत-संस्कृत-मागध-पिशाच भाषाश्च शूरसेनी च।
षष्ठोऽत्र भूरिभेदो देश विशेषादपभ्रंशः।[4]

दशवी शताब्दी के विद्वान् राजशेखर ने 'काव्य-पुरुष' की कल्पना करते हुए संस्कृत भाषा को मुख कहा हैं और 'अपभ्रंश' भाषा को जघन (जंघा) कहा है और पैशाच को पाद कहा है—

शब्दार्थौ ते शरीरं, संस्कृत मुखं, प्राकृतं बाहुः।
जघनमपभ्रंशः, पैशाचं पादौ, उरो मिश्रम्।[5]

वस्तुतः ग्यारहवीं शताब्दी के प्रारम्भ होते-होते अपभ्रंश भाषा अपना प्रतिष्ठित स्थान बना चुकी थी।

अपभ्रंश भाषा के लिए अपभ्रष्ट, विभ्रष्ट, अपशब्द, अवब्भंस, अवहंस, अवहत्थ, अवहट्ट और अवहट आदि अनेक शब्दों का प्रयोग मिलता है। अपभ्रंश भाषा को देशी भाषा भी कहा गया। स्वयंभू ने अपनी अपभ्रंश भाषा को देशी भाषा कहा है।[6] ग्रियर्सन ने अपभ्रंशों को प्राकृत का स्थानीय अथवा प्रादेशिक विकार कहा है।[7] वास्तव में, अपभ्रंश भाषा कोई एक भाषा न होकर प्रदेश-भेद से अनेक प्रकार की हो गई।

## अपभ्रंश भाषा का काल-निर्धारण

अपभ्रंश हमारे देश की लगभग ६०० वर्षों तक राष्ट्रभाषा रही और लगभग एक हजार वर्षों तक इस भाषा में साहित्य का सृजन होता रहा। अपभ्रंश भाषा के काल के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद मिलता है।

सर्वप्रथम डॉ० वासुदेवशरण, अग्रवाल के कथन को उद्धृत करते हैं—"लगभग नवीं शताब्दी से अपभ्रंश भाषा का विस्तार हो चुका था और बारहवीं

---

१. दण्डी, काव्यादर्श; १, ३,६।
२. काव्यादर्श, १, ३, ६
३. डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी, हजारी प्रसाद द्विवेदी ग्रन्थावली, ३, पृ० ५१।
४. काव्यालंकार, २—१२।
५. काव्यमीमांसा—३–६
६. पउमचरिउ, प्रथम संधि २।३, ४
७. लिंग्विस्टिक सर्वे आफ़ इंडिया, जिल्द १, पृ० १२३।

शताब्दी के लगभग अपभ्रंश भाषा से ही और विकसित होकर नई भाषा-शैली का परिवर्तन प्रारम्भ हो गया था। यही भाषा-शैली आगे आने वाली प्रान्तीय भाषाओं की जननी थी।"[1]

एक अन्य स्थान पर डॉ० अग्रवाल ने लिखा है—"अपभ्रंश-काल (८०० से ११०० तक) के अनन्तर लोक भाषाओं का जन्म हुआ।"[2] यहाँ यह उल्लेखनीय है कि डा० अग्रवाल ने अपभ्रंश-काल (८०० से ११०० ई० तक) का उल्लेख काल-निर्धारण की विशिष्ट समस्या को लेकर नहीं किया। लोक-भाषाओं के परस्पर मौलिक साम्य की चर्चा करते हुए उन्होंने यह संकेतमात्र ही किया है। अपभ्रंश साहित्य के क्षेत्र के अन्तर्गत तत्कालीन शोध के आधार पर ही उन्होंने अपना उपर्युक्त विचार व्यक्त किया है। डॉ० अग्रवाल की मान्यता है कि पतंजलि, कात्यायन और पाणिनि के काल से भी पूर्व शिष्ट भाषा के साथ-साथ लोक भाषाओं में अपभ्रंश का समावेश था।[3] उन्होंने अथर्ववेद के 'पृथिवीसूक्त' का उल्लेख करते हुए वेदों के समय में भी लोक-भाषाओं के प्रचलन को स्वीकार किया है।[4]

डॉ० सुकुमार सेन ने अपभ्रंश का काल १–६०० ई० तथा अवहट्ठ भाषा का काल ६०० से १२०० ई० तक माना है।[5] डॉ० हरिवंश कोछड़ ने अपभ्रंश का काल ८ वीं सदी से १३ वीं शताब्दी तक माना है।[6] डॉ० वीरेन्द्र श्रीवास्तव ने अपभ्रंश-काल की सीमा ५ वीं शताब्दी से चौदहवीं तक मानी है।[7] डॉ० उदयनारायण तिवारी का मत है—"ईसा की छठीं शताब्दी से अपभ्रंश के काव्य-रचनाएँ प्राप्त होने लगीं और पन्द्रहवीं सोलहवीं शताब्दी तक होती रहीं।"[8]

डॉ० भोलानाथ तिवारी के अनुसार "अपभ्रंश का काल मोटे रूप में ५०० से १००० ई० तक है।"[9] इसी से मिलता हुआ विचार श्री जगन्नाथराय शर्मा ने व्यक्त किया—"अपभ्रंश भाषा अनेक भाषाओं का एक समुदाय है। जितनी प्राकृतें हैं, वे सब मृत होकर साहित्यिक रूप में जीवित रहीं। उनकी बोलचाल का

१. डॉ० अग्रवाल, माताभूमि, पृ० ६५।
२. भारत की मौलिक एकता, पृ० १४६, १४७।
३. डॉ० अग्रवाल, कौ० संजी व्या०, भूमिका पृ० ६३।
४. वही, पृ० ६३, ६४।
५. डॉ० सुकुमार सेन, तुलनात्मक पालि-प्राकृत-अपभ्रंश व्याकरण, अनुवादक: महावीर प्रसाद लखेड़ा, पृ० १५।
६. अपभ्रंश-साहित्य, पृ० ३४।
७. अपभ्रंश भाषा का अध्ययन, परिशिष्ट-४, पृ० २९१।
८. हिन्दी भाषा का उद्गम और विकास, पृ० १२२।
९. डॉ० भोलानाथ तिवारी, भाषा विज्ञान, संस्क० १८८४ शकाब्द, पृ० १८३।

स्थान अपभ्रंशों ने ले लिया। यह समय ५०० ई० से १००० ई० तक था।"[1]

अपभ्रंश भाषा के साहित्य के प्रकाशन के उपरान्त डॉ० भोलानाथ तिवारी एवं श्री जगन्नाथ राय शर्मा के मत अग्राह्य हैं। वस्तुतः १००० ई० के पश्चात् भी अपभ्रंश-कृतियों की रचना होती रही। उदाहरणार्थ, वीर कवि द्वारा रचित 'जंबूसामिचरिउ' की रचना वि० सं० १०७६ में माघ शुक्ल दशमी के दिन पूर्ण हुई।[2]

रोडाकृत 'राउलवेल' ११ वीं शती का शिलांकित भाषा-काव्य है।[3] पं० दामोदर द्वारा विरचित 'उक्ति-व्यक्ति-प्रकरण' की रचना-काल १२ वीं सदी का पूर्वार्द्ध है।[4] मुनि नयनंदी विरचित 'सुदंसणचरिउ' का रचना-काल वि० संवत् ११०० का है।[5] हरिभद्रसूरि द्वारा लिखित 'नेमिनाहचरिय' वि० सं० १२१६ (ई० सन् ११६०) है।[6] 'भविसयत्तकहा' और 'भविसयतचरिउ' का रचना-काल क्रमशः वि० सं० १२३० और वि० सं० १५३० माना गया है।[7] वड्ढमाणचरिउ के रचयिता श्री विबुध श्रीधर का रचना-काल वि० सं० ११८६ से १२३० निश्चित किया गया है।[8] पं० नरसेन द्वारा रचित 'सिरिवाल चरिउ' की पहली प्रति वि० सं० १५७९ (ई० १५२२) की है।[9]

डॉ० ह० चू० भायाणी तथा श्री अगरचन्द-नाहटा द्वारा संपादित 'प्राचीन गूर्जर काव्य सञ्चय' में देपाल द्वारा रचित 'कयवन्ना-विवाहलउ,' नेमिनाथ-धवल' 'आर्द्रकुमार धवल' नामक शीर्षक वाली रचनाएँ १५ वीं शताब्दी की है और इनके अतिरिक्त शेष संपादित रचनाएँ १३ वीं शताब्दी के आसपास की हैं।[10]

अब्दुल रहमान कृत 'संदेश रासक' (ईसा की बारहवीं शताब्दी का पूर्वार्द्ध) शालिभद्र की रचना 'बाहुबलीरास' (बारहवीं शताब्दी;) जिनपदसूरि द्वारा लिखित थूलिभद्रफागु (बारहवीं शताब्दी), अम्बदेव सूरि द्वारा लिखित 'समरास' (सन्

---

१. जगन्नाथराय शर्मा, अपभ्रंश-दर्पण, पृ० २१।
२. डॉ० विमल प्रकाश जैन, वीर कवि कृत जंबूसामिचरिउ की प्रस्तावना पृ० १३।
३. (अ) डॉ० कैलाश चन्द्र भाटिया, हिन्दी काव्य भाषा की प्रवृत्तियाँ, पृ ९।
   (आ) डॉ० माताप्रसाद गुप्त, राउलवेल और उसकी भाषा, प्रकाशकीय वक्तव्य, पृ० ३।
४. डॉ० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या का मत, उक्ति-व्यक्ति-प्रकरण, पृ० १।
५. संपादकः डॉ० हीरालाल जैन, प्रस्तावना, सुदंसणचरिउ, पृ० १४।
६. संपादकः हरिवल्लभ चू० भायाणी, सणतुकुमारचरिय, भूमिका, पृ० ३।
७. डॉ० राजा राम जैन, प्रस्तावना, वड्ढमाणचरिउ, पृ० ६।
८. वही, पृ० ७।
९. द्रष्टव्यः डॉ० देवेन्द्र कुमार जैन का मत सिरिवाल चरिउ, प्रस्तावना, पृ० ३।
१०. डॉ० हरिवल्लभ भायाणी, 'प्राचीन् गूर्जर 'काव्य सञ्चय,' संगृहीत रचनाओं की भाषा, पृ० १०।

१३१४ ई०), तरुणप्रभ सूरि द्वारा रचित 'षडावश्यक-बालबोध' (सन् १३५४ ई०) ज्योतिरीश्वर ठाकुर कृत 'वर्णरत्नाकर' (चौदहवीं शताब्दी), विद्यापति द्वारा रचित 'कीर्तिलता' (चौदहवीं शताब्दी) आदि रचनाओं का काल यह सिद्ध करता है कि १००० ई० के पश्चात् भी अपभ्रंश में साहित्य का सृजन होता रहा। यहां यह भी यह उल्लेखनीय है कि कविवर हरिषेण ने 'धर्म परीक्षा' की रचना पद्धडियां छंद में वि० सं० १०४४ में की थी और भट्टारक श्रुतकीर्ति ने 'धर्म परीक्षा' की रचना वि० सं० १५५२ में की थी।[1] ब्रह्म बूचराज द्वारा लिखित 'सन्तोष तिलक जयमाल' (रूपक काव्य) नामक कृति वि० सं० १५९१ में हिसार नगर में लिखकर पूर्ण हुई थी।[2] मुनि महनन्दि द्वारा लिखित 'बारक्खडी' या 'पाहुडदोहा' का लेखन-काल वि० सं० १५९१ है।[3] इससे ज्ञात होता है कि सोलहवीं शताब्दी में भी अपभ्रंश-साहित्य की रचना होती रही।

आज तक हुए शोध के आधार पर अपभ्रंश-काल का आरम्भ छठी शताब्दी माना जा सकता है। डॉ० भायाणी ने स्वयंभू का समय ६७७ ई० से ९६० ई० के मध्य माना है।[4] अतः निश्चित है कि अपभ्रंश का प्रयोग भाषा विशेष के लिए इससे काफी पूर्व अर्थात् लगभग ६०० ई० में साहित्यिक भाषा के रूप में हो चुका था। ग्रियर्सन का मत भी इसी तथ्य की पुष्टि करता है—"ईसा की छठी शती में वलभी नरेश धरसेन के ताम्रपत्र के उल्लेख एवं संस्कृतालङ्कारिकों के कथन से स्पष्ट है कि उस समय तक अपभ्रंश भाषा जन भाषा के रूप में प्रतिष्ठित हो चुकी थी।"[5]

उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर अपभ्रंश साहित्य का युग छठी शताब्दी से पन्द्रहवीं शताब्दी तक माना जा सकता है।

### अपभ्रंश की ध्वनियां एवं वर्ण-क्रम की समस्या—

स्वर-संस्कृत में निम्नलिखित १४ स्वर थे—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ॡ, ए, ऐ, ओ, औ। अभिनवगुप्त की व्याख्या के अनुसार ऐ, औ, ऋ, ॠ, ऌ, ॡ, विसर्जनीय श, ष, ङ्, ञ और न ये १२ वर्ण प्राकृत में नहीं पाये जाते हैं। प्राकृत के बाद अपभ्रंश में किसी स्वर की कमी नहीं हुई। वैसे तो अपभ्रंश में मूल स्वर आठ थे—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ओ; परन्तु दो नए स्वर—ह्रस्व 'ए' तथा ह्रस्व 'ओ' की वृद्धि हो गई।

---

१. डॉ० देवेन्द्र कुमार शास्त्री, लेख—अपभ्रंश के साहित्यकार, राजस्थान का जैन साहित्य, पृ० १४५।
२. वही, पृ० १५१।
३. वही, पृ० १४९।
४. डॉ० भायाणी, पउमचरिउ (स्वयंभू देव), भूमिका, पृ० ९.।
५. जार्ज अब्राहम ग्रियर्सन, अनुवादक: डॉ० उदयनारायण तिवारी, भारतीय आर्य भाषाएं, पृ० ७७।

'ऋ' का उच्चारण प्राकृत भाषा में समाप्त हो जाने के कारण अपभ्रंश वर्णमाला में इसको स्थान नहीं दिया गया। प्रसिद्ध विद्वान डॉ० पिशल का विचार है कि अधिकांश अपभ्रंश बोलियों में 'ऋ' नहीं मिलता है।[1] डॉ० तगारे भी यह मानते हैं कि कुछ अपवादों को छोड़कर अपभ्रंश भाषा में 'ऋ' उपलब्ध नहीं है।[2] यद्यपि अपभ्रंश में 'ऋ' रि में परिवर्तित हो गया, परन्तु संस्कृत के प्रभाव के कारण १२ वीं शती से पुनः स्थान पाने लगा। 'उक्तिव्यक्तिप्रकरण' में 'ऋतु'' (१५-२४) का प्रयोग मिलता है। विद्यापति की 'कीर्तिलता' में भी 'ऋ' का प्रयोग उपलब्ध है। हेमचन्द्र ने भी 'ऋ' की उपस्थिति स्वीकार की है, यथा—अप० तणु > तृणु (सं० तृण)। अप० सुकिदु > सुकृदु (सं० सकुतम्)।[3] यहाँ यह उल्लेखनीय है कि अपभ्रंश में विसर्ग का पूर्णतः लोप हो गया था। डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल द्वारा संपादित 'कीर्तिलता' में 'औ' से प्रारम्भ होते हुए कतिपय शब्द उपलब्ध हैं। अतः प्रस्तुत कोश में 'ऋ,' औ' को भी वर्ण-क्रम में स्थान दिया गया है।

### व्यंजन ध्वनियाँ

विद्वानों ने अपभ्रंश में २७ व्यंजन के अस्तित्व को स्वीकार किया है—

क, ख, ग, घ।
च, छ, ज, झ।
ट, ठ, ड, ढ ण।
त, थ, द, ध।
प, फ, ब, भ, म।
य, र, ल, व।
स, ह।[4]

उपर्युक्त व्यंजनों के अतिरिक्त अपभ्रंश-साहित्य में कुछ अन्य व्यंजन भी मिलते हैं, जिनकी यहाँ चर्चा की जा रही है। डॉ० तगारे अपभ्रंश में 'य' ध्वनि का बहिष्कार करते हैं, परन्तु 'संदेश रासक,' 'पउमचरिउ,' 'उक्ति-व्यक्ति-प्रकरण,' 'कालस्वरूप कुलक' 'जिणदत्त चरिउ' आदि अपभ्रंश की रचनाओं में 'य' से प्रारम्भ होते हुए शब्द मिलते हैं। अतः प्रस्तुत कोश के वर्ण-क्रम में 'य' वर्ण को स्थान दिया गया है।

अपभ्रंश में 'ङ्' और 'ञ' के स्थान पर अनुस्वार का प्रयोग सरलीकरण की प्रक्रिया के कारण चला। यद्यपि विद्वानों द्वारा यह माना जाता रहा है कि अपभ्रंश

---

१. पिशल, प्राकृत भाषाओं का व्याकरण, पृ० ९६।
२. डॉ० तगारे, हिस्टारिकलग्रामर आफ अपभ्रंश, पृ० ३९।
३. हेमचन्द्र, अपभ्रंश व्याकरण, ४, ३२९।
४. (अ) डॉ० रामगोपाल शर्मा 'दिनेश,' अपभ्रंश भाषा का व्याकरण, पृ० ३२।

में 'ङ् ञ्' उपलब्ध नहीं है और 'न' ध्वनि का स्थान 'ण' ने ले लिया है, तथापि ये ध्वनियाँ अपभ्रंश की कुछ संपादित कृतियों में मिलती है। यथा—'अङ्गार'[3] 'अङ्गुलिउ,'[4] 'मअङ्क'[5] आदि। 'पउमचरिउ,' 'कीर्तिलता,' हेमचन्द्र कृत 'अपभ्रंश व्याकरण' आदि में दी गई 'ङ्' ध्वनि के आधार पर प्रस्तुत कोश में 'ङ्' ध्वनि को ज्यों का त्यों स्थान दिया गया है और जहाँ कहीं अपभ्रंश की सम्पादित कृतियों में अनुस्वार दिया गया है, वहाँ उसका अनुनासिक रूप में ही प्रयोग किया गया है। उपर्युक्त समस्या को दृष्टि में रखते हुए वर्ण-क्रम में पंचमाक्षर युक्त शब्दों को उनके वर्ग में ही स्थान दिया गया है, परन्तु यदि अपभ्रंश की संपादित कृतियों में पंचमाक्षर अनुस्वार-युक्त रूप में लिखा हुआ उपलब्ध है तो उसे जैसा का तैसा वर्णगत क्रम में ही रखा गया है।

अपभ्रंश में 'ञ' ध्वनि का अभाव तो है, परन्तु यह कहना ठीक नहीं है कि यह ध्वनि बिल्कुल ही नहीं मिलती है। पउमचरिउ में कञ्चण[5] (कंचन नामक वृक्ष), कोञ्ज[6] (कौंज नामक वृक्ष), कोञ्च[7] (क्रौञ्च); कीर्तिलता में काञ्चन[8], ञेओन[9] (सं० एवम्), ञेहाँ[10] (यहाँ); चुकञो[11] (सं० भ्रंश का धात्वादेश चुक्क = भ्रष्ट होना), मुकञो[12] (त्यागना), भासञो[13] (कहना), जञो[14] (क्योंकि), अञ्चल[15] आदि में ञकार का प्रयोग मिलता है। 'कीर्तिपताका' में 'वटञु' 'लज्जाञे' आदि

१. द्रष्टव्यः (अ) परम मित्र शास्त्री, सूत्र शैली और अपभ्रंश व्याकरण, पृ० १११।
(आ) डॉ० रामगोपाल शर्मा 'दिनेश,' अपभ्रंश भाषा का व्याकरण, पृ० ३५।
२. डॉ० हरिवल्लभ चूनीलाल भायाणी, पउम चरिउ १३, ७, १०।
३. आचार्य हेमचंद्र का अपभ्रंश-व्याकरण (अनुवादक शालीग्राम उपाध्याय) ३३१, १।
४. वही, पृ० ४०।
५. डॉ० भायाणी द्वारा संपादित पउम चरिउ (३, १, १०)।
६. वही ३, १, ११।
७. वही ३, ५, ५।
८. डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल द्वारा संपादित कीर्तिलता, २, २४२।
९. वही, २—२३६।
१०. वही, ३—२१।
११. वही, २—४३।
१२. वही, २—४४।
१३. वही, २—४५।
१४. वही, २—४७।
१५. वही, ४—२१६।

शब्दों में 'ञ' का प्रयोग उल्लेख्य है। अतः प्रस्तुत कोश में उपलब्ध तथ्यों को ध्यान मे रखते हुए वर्ण-क्रम की व्यवस्था 'ञ' को भी स्थान दिया गया है।

आचार्य हेमचन्द्र के अनुसार 'देश्य भाषा' में 'नकारादि' शब्द एकदम असम्भव है, यह मान्यता भी उचित नहीं है। वस्तुतः प्राकृत के प्रारम्भ से अपभ्रंश के विकास तक 'न को 'ण' उच्चारित करने की प्रवृत्ति प्रधान रही है। वस्तुतः अपभ्रंश में दन्त्य 'न' का कम प्रयोग हुआ है। परन्तु 'न' का बिल्कुल अभाव रहा हो, यह कहना अनुचित होगा। 'अपभ्रंश-व्याकरण,' (हेमचन्द्र कृत), पउम चरिउ संदेशरासक, चर्यापद, उपदेश रसायनरास, महापुराण, राउलवेल, उक्ति-व्यक्ति-प्रकरण, कीर्तिलता, णयकुमार चरिउ, सरह के दोहाकोश में नकारादि शब्द मिलते हैं। अतः प्रस्तुत कोश में 'नकार' की स्थिति को स्वीकार करते हुए वर्ण-क्रम में इसे स्थान दिया गया है। अंत में यह भी उल्लेखनीय है कि अपभ्रंश में ड़, ढ़ व्यंजन नहीं थे।

संयुक्त व्यंजन

अपभ्रंश भाषा में क्ख, क्क, च्च, च्छ, ज्ज, ट्ट, ट्ठ ड्ड, त्त, त्थ, द्द, द्ध, प्प, प्फ, ब्भ, ब्ब, ण्ण, न्न, न्ह, म्ह, ल्ल, ल्ह, व्व, एवं स्स आदि संयुक्त ध्वनियों का प्रयोग होता है।

यहाँ यह भी स्पष्ट कर देना अपेक्षित होगा कि इस कोश के वर्ण-क्रम में देवनागरी वर्णमाला का क्रम ही अपनाया गया है।

लिंग-निर्धारण की समस्या

लिंग-निर्धारण की जटिलता प्राचीन भारतीय भाषा संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश में बनी रही। पुंल्लिग, स्त्रीलिंग और नपुंसक लिंग का विधान होने के कारण लिंग-निर्णय में कठिनाई हुई। उदाहरण के लिए, संस्कृत में 'देवता' शब्द स्त्रीलिंग है, जब कि हिन्दी में पुंल्लिग है। इसके विपरीत 'पत्नी' के अर्थ वाला 'दार' शब्द पुंल्लिग है। हिन्दी में 'अग्नि' और 'महिमा' शब्द स्त्रीलिंग है, परन्तु संस्कृत में पुंल्लिग है। यह भी ध्यातव्य है कि संस्कृत में लिंग के भेद से अर्थ में भी परिवर्तन हो जाता है, यथा—'मित्र' शब्द पुंल्लिग में सूर्य तथा नपुंसक लिंग में सखा (Friend) के अर्थ का वाचक है। यह भी देखने में आया है कि एक ही अर्थ के वाचक शब्द विभिन्न लिंगों में पाये जाते हैं, जैसे 'सखा' पुंल्लिग है और 'मित्र' नपुंसक लिंग हैं। इसी तरह 'भार्या' के पर्यायवाची शब्दों का लिंग भिन्न-भिन्न हैं—दार पुं०, पत्नी स्त्री०, कलत्र नपुंसक लिंग।

तनिक प्राकृत में लिंग-व्यवस्था पर दृष्टि डालिए। यद्यपि प्राकृत में लिंग व्यवस्था संस्कृत के समान है, परन्तु कुछ शब्दों के लिङ्ग-निर्धारण में भिन्नता मिलती है, यथा—प्रावृष्, शरद्, तरणी शब्द संस्कृत में स्त्रीलिंग हैं, परन्तु प्राकृत

में पाउसो, सरओ, तरणी आदि शब्दों का प्रयोग पुंल्लिग में होता है।[1] दामन्, शिरस् और नभस् को छोड़कर प्राकृत में शेष सकारान्त शब्द, यथा—'यशस्—यशः >प्रा० जसो०, पयस्—पयः >प्रा० पओ, तमस्—तमः >प्रा० तमो, तेजस्—तेजः >प्रा० तेओ, सरस्—सरः >प्रा० सरो, और नकारान्त शब्द, यथा-'जन्मन्–जन्म >प्रा० जम्मो, नर्मन्—नर्म >प्रा० नम्मो, कर्मन्—कर्म >प्रा० कम्मो, वर्मन्—वर्म >प्रा० वम्मो आदि पुंल्लिग में प्रयुक्त होते हैं, जबकि संस्कृत में ये शब्द नपुंसक लिंग हैं।[2] संस्कृत और प्राकृत में कुछ शब्दों में लिङ्गव्यवस्था समान भी रही है। वयस्—वयः >वयं; सुमनस्—सुमनः >सुमण; शिरस्—शिरः >सिर, नभस्—नभः >नहं को संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओं में इन्हें नपुंसकलिग माना गया है।

प्राकृत में लिंग-विधान के सम्बन्ध में डॉ० वीरेन्द्र श्रीवास्तव का कथन उद्धरणीय है–"प्राकृत में लिङ्ग विधान अपेक्षाकृत सरल हुआ। नपुंसक लिङ्ग के रूपों में पहले भी केवल प्रथमा तथा द्वितीय विभक्ति में ही भेद पड़ता था अन्यत्र पुंल्लिङ्गवत् ही रूप रहते थे। व्यंजनान्त शब्द स्वरान्त हो ही गए थे। नकारान्त और सकारान्त न० लि० शब्द पुं० लि० में प्रयुक्त होते लगे। कम्मो, वम्मो, जसो, सरो रूप पुं० लि० में आ गए। अपवाद सिरं >शिरः और णहं >नभः रह गये। सम्मिलित परिणाम यही था कि कुछ रूपों को छोड़कर शेष सब न० लि० शब्द पुं० लि० में आ गए।"[3]

### अपभ्रंश में लिंग निर्धारण

आचार्य हेमचन्द्र के अनुसार अपभ्रंश में लिंग अतंत्र होता है। कभी स्त्री लिंग पुंल्लिग हो जाता है तो कभी पुंल्लिग स्त्री लिंग हो जाता है। उदाहरणार्थ, 'कुम्भइं (सं० कुम्भान्=गजों के कुम्भ स्थल), खलाइं (सं० खलान्) में पुंल्लिग का नपुंसक लिंग हो गया है। अब्भा (सं० अभ्र=बादल) में नपुंसक लिंग को पुंल्लिग हो गया है। सं० अन्त्रं (अंतडी) नपुंसक लिंग का अपभ्रंश में 'अन्त्रडी' स्त्री लिंग हो गया है। सं० डाल स्त्री० लिंग शब्द अपभ्रंश में 'डालइं' नपुंसक लिंग हो गया है।[4]

अपभ्रंश में लिंग-भेद का प्रकरण बड़ा जटिल और पेचीदा बना हुआ है। प्राचीन लिंग-व्यवस्था बदल गई। प्रायः लिंग का निर्धारण शब्द की प्रकृति पर निर्भर करने लगा। कोमलता, लघुता अथवा हीनता का ज्ञान कराने के लिए स्वा-

---

१. प्रावृट्शरत्तरणयः पुंसि—हे० ८, १, ३१।

२. हे० प्रा० व्या० ८, १, ३२।

३. वीरेन्द्र श्रीवास्तव, अपभ्रंश भाषा का अध्ययन, पृ० १२६।

४. द्रष्टव्यः हे० अप० व्या०, ४४५।

थिक 'डी' प्रत्यय का प्रयोग स्त्री लिंग शब्दों की रचना में होता है। आकारान्त, ईकारान्त और ऊकारान्त वर्णों के स्त्री लिंग को सरलता से पहचाना जा सकता है, परन्तु अकारान्त, इकारान्त और उकारान्त शब्दों के लिंग-निर्धारण में निश्चय ही कठिनाई होती है। अपभ्रंश में नपुंसक लिंग के सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है कि कर्त्ता और कर्म कारकों में बहुवचन में 'इं' विभक्ति लगती है। आचार्य हेमचंद्र के अनुसार प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन की विभक्तियों के स्थान पर 'इं' आदेश होता है।[1]

विद्वानों की यह भी मान्यता रही है कि अपभ्रंश में नपुंसक लिंग व्यावहरतः लगभग लुप्त ही हो गया,[2] परन्तु अपभ्रंश के 'अलिउलइं' (भ्रमर-समूह), 'कमलइं', 'करिगण्डाइं' (हाथियों के गण्ड-स्थल) आदि शब्दों तथा सर्वनाम (यथा—तुं, त्रं, तं, ताइं आदि) में भी नपुंसक लिंग के रूप मिलने से यह सिद्ध होता है कि संस्कृत और प्राकृत के समान अपभ्रंश में भी नपुंसक लिंग की परम्परा बनी रही और बाद में आधुनिक भारतीय भाषाओं में यह परम्परा कोंकणी, मराठी, गुजराती और काश्मीर के निकट बोली जाने वाली कुछ हिमालय-पर्वतीय भाषाएँ तेलुगु, तमिल, मलयालम, कन्नड और प्राचीन पश्चिमी राजस्थानी में भी जीवित रही।

गुजराती में नपुंसक लिंग कपडु (एक व०) कपडां (बहुव०) आदि शब्द द्रष्टव्य हैं। डॉ० एल० पी० तेस्सितोरी ने पश्चिमी राजस्थानी में नपुंसक लिंग का संकेत किया है, जो कि 'उँ' अँ' अंत वाले रूप में मिलता है >यथा—आरोगपणउँ, (शीलोपदेशमाला ३), माथउँ (श्रावकाचार), युक्तउँ (इन्द्रिय पराजयशतक ११), जँ (कल्याणमंदिरस्तोत्र अवचूरि) < सं० यत्।
हूयँ (दशवैकालिसूत्र टीका) < सं० भूत।[3]

प्राकृत और अपभ्रंश की शब्दावली में बहुत अधिक समानता मिलती है। आचार्य हेमचंद्र के सूत्र—'शौरसेनीवत्,' 'अपभ्रंशे प्रायः शौरसेनीवत् कार्यं भवति' अर्थात् अपभ्रंश में प्रायः शौरसेनी के समान कार्य होते हैं। इस तथ्य को दृष्टि में रखकर 'पाइअ-सद्द-महण्णवो' में प्राकृत के जिन शब्दों को नपुंसक लिंग माना गया है, यदि वे शब्द अपभ्रंश-साहित्य में भी प्रयुक्त हुए हैं तो उन्हें सामान्यतया पूर्ववत् नपुंसक लिंग के रूप में स्वीकार किया गया है परन्तु साथ ही लोक-व्यवहार में शब्द के प्रयोग को दृष्टि में रखते हुए लिंग-निर्धारण किया गया है। हिन्दी

---

१. आचार्य हेमचन्द्र का अपभ्रंश व्याकरण, सूत्र ३५३।
२. (क) डॉ० नामवर सिंह, हिन्दी के विकास में अपभ्रंश का योग, पृ० ६१।
(ख) डॉ० रामगोपाल शर्मा दिनेश, भाषा का व्याकरण और साहित्य पृ० ४४।
३. डॉ० एल० पी० तेस्सितोरी, पुरानी राजस्थानी (अनुवादक : नामवर सिंह), पृ० ५४।

नपुंसक लिंग महु (मधु) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता, कर्म—महु, महूं और सम्बोधन— | | महूइं, महूइं |

शेष ऊकारान्त पुंल्लिंग वाऊ (वायुः) शब्द के रूप के समान

नपुंसक लिंग 'वारि' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता और कर्म | वारि, वारी | वारिइं, वारीइं |

नपुंसक लिंग 'फल'

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता और कर्म | फल, फलु | फलइं, फलाइं |

इकारान्त पुंल्लिंग अग्गी या अग्गि शब्द (अग्निः)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता— | अग्गी, अग्गिं | अग्गी, अग्गिहो |
| कर्म | " | " |
| करण— | अग्गिण, अग्गिं, अग्गिएं | अग्गीहिं |
| अपादान— | अग्गिहे, अग्गिहिन्तो | अग्गिहुं, अग्गीहिंतो |
| सम्बन्ध— | अग्गिहे | अग्गिहिं, अग्गिहुं, अग्गि |
| अधिकरण— | अग्गिहिं | अग्गिहिं, अग्गिहुं |
| सम्बोधन— | अग्गि, अग्गी | अग्गिहो |

इकारान्त 'गिरि' पुंल्लिंग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता— | गिरि, गिरी | गिरि, गिरी |
| कर्म— | गिरी, गिरी | गिरि, गिरी |
| करण— | गिरिएं, गिरिण, गिरी | गिरिहि |
| अपादान— | गिरिहे | गिरिहुं |
| सम्बन्ध— | गिरि, गिरिहे | गिरि, गिरिहं, गिरिहुं |
| अधिकरण— | गिरिहि | गिरिहुं |
| सम्बोधन— | गिरि, गिरी | गिरि, गिरिहो |

स्त्री लिंग अकारान्त या आकारान्त रूप (मुग्धा—मुद्धा)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता— | मुद्ध; मुद्धा | मुद्धाउ, मुद्धाओ |
| कर्म— | मुद्ध, मुद्धा | मुद्धाउ, मुद्धाओ |

| | |
|---|---|
| करण—मुद्धए (मुद्धइ) | मुद्धहिं |
| अपादान—मुद्धहे (मुद्धहि) | मुद्धहु |
| सम्बन्ध—मुद्धहे (मुद्धहि) | मुद्धहु |
| अधिकरण—मुद्धहि | मुद्धहिं |
| सम्बोधन—मुद्ध, मुद्धा | मुद्ध, मुद्धा, मुद्धहो, मुद्धाहो। |

कह=कहा (कथा)

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| कर्त्ता—कह, कहा | कहाउ, कहाओ |
| कर्म—" " | " " |
| करण—कहए (कहइ) | कहहिं |
| अपादान—कहहे (कहहि) | कहहु |
| सम्बन्ध—" " | " |
| अधिकरण—कहहि | कहहिं |
| सम्बोधन—कह,कहा | कह, कहा, कहहो, कहाहो |

ह्रस्वीकरण प्रक्रिया से स्त्री लिंग के दीर्घान्त शब्द प्रायः ह्रस्वान्त हो जाते हैं, परन्तु ह्रस्व अकारान्त होने पर भी स्त्री लिंग के रूप पुंलिंग से भिन्न हैं।

ऊकारान्त पुंलिंग वाऊ (वायुः) शब्द के रूप

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| कर्त्ता-कर्म—वाऊ, वाउं | वाऊ, वाउं |
| करण—वाउण, वाउं (वाएं) | वाऊहिं, वाऊहि, वाऊहि |
| अपादान—वाउहें, वाउहिन्तो | वाउहुं, वाऊ-हिन्तो |
| सम्बन्ध—वाउहें | वाउहिं, वाउहुं, वाउ |
| अधिकरण—वाउहि | वाउहिं, वाउहुं |
| सम्बोधन—वाउ, वाऊ | वाउहों |

आकारान्त स्त्रीलिंग 'वाला' शब्द के रूप

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| कर्त्ता, कर्म— वाला | वाला, वालाउ, वालउ |
| करण—वालाएं, वालाए | वालहिं, वालहि |
| अपादान—वालहें | वालहु |
| सम्बन्ध—वालहें | वालहु, वालहं, वालहँ |
| अधिकरण—वालहि, वालहिं, | वालहि, वालहिं, वालहुं, वालहुं |
| सम्बोधन—वाला, वाल | वालउ, वालाउ, वाला |

### ईकारान्त स्त्रीलिंग णदी (नदी) के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता, कर्म— | णदी, णदि | णदी, णदिउ |
| करण— | णदिएँ, णदिए | णदीहिँ, णदीहि |
| अपादान— | णदिएँ, णदिहेँ | णदिहु, (णदीणं सम्बन्ध में हो) |
| अधिकरण— | णदिहिँ, णदी, णदि | णदीहि, णदिहिँ, णदिहुँ |
| सम्बोधन— | णदि | णदिहोँ |

### सर्वनाम (उत्तम पुरुष) अस्मद्

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता— | हउँ (हउं) | अम्हे, अम्हइँ (अम्हइं) |
| कर्म— | मइँ (मइं) | " " |
| करण— | " | अम्हेहिँ (अम्हेहिं) |
| अपादान,सम्बन्ध— | महु मज्झु, मज्झ | अम्हहँ (अम्हहं) |
| अधिकरण— | मइँ, (मइं) | अम्हासु |

### संस्कृत 'युष्मद्' (मध्यम पुरुष) के अपभ्रंश वाले रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता— | तुहुँ (तुहुं) | तुम्हे, तुम्हइं, तुम्हइँ |
| कर्म— | पइँ, पइं तइँ, तइं | " " |
| करण— | " " | तुम्हेहिं, तुम्हेहिँ |
| अपादान | तउ, तुज्झ, तुध्र (तुहु) | तुम्हं, तुम्हहँ |
| सम्बन्ध— | तुज्झह, तुह | |
| अधिकरण— | पइं पइँ, तइं तइँ | तुम्हासु |

### अन्य पुरुष तद् (सो)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | (पुं०) सो, सु, स | (पुं०) ते |
| | (स्त्री०) सा, स | (स्त्री०) ताउ, ति |
| | (न०)–तं, तंतु | (न०) ताइं |
| द्वितीया– | (पुं०) तं | (पुं०) ते |
| | (स्त्री०) तं | (स्त्री०) ताउ |
| | (न०) तं | (न०) ताइं |
| तृतीया | (पुं) तेण, तें | (पुं) तेंहि |
| | तइं, तेण | ताहं |
| | ति | तेहि |
| | (स्त्री०) ताइं, तिए, तीए, ताए,तए | (स्त्री०) तेहि |

चतुर्थी और षष्ठी—(पुं०) तासु, तहो,
तहि, तसु, तहु, तहि

| | |
|---|---|
| (स्त्री०) तिहि ताहि | (स्त्री०) ताहि |
| सप्तमी—(पुं०) तहिं, तहि | (पुं०) तहिं |
| (स्त्री०) तहि, तहि | (स्त्री०) ताहिं |

सम्बन्ध वाचक सर्वनाम यत् (जो)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | (पुं०) जो | (पुं०) जे |
| | (स्त्री०) जा | (स्त्री०) जाउ |
| | (न०) जं | (न०) जाइं |
| द्वितीया | (पुं०) जं | (पुं०) जे |
| | (स्त्री०) जं | (स्त्री०) जाउ |
| | (न०) जं, जु | (न०) जाइं |
| तृतीया | (पुं०) जेण, जि, जें | (पुं०) जेहिं |
| | (स्त्री०) जाइं, जाएं, जिए | (स्त्री०) जाहिं |
| चतुर्थी | (पुं०) जासु, जसु | (पुं०) जाहं, जाह |
| षष्ठी | जस्स, जहो, | |
| | स्त्री० जाहि | स्त्री० जाहिं |
| पंचमी | (पुं०) जउ (जहे) | (पुं०) जहुं |
| | (स्त्री०) जाहे | (स्त्री० जाहिं |
| सप्तमी | (पुं०) जहिं, जिम्म | (पुं०) जहिं |
| | (स्त्री०) जहि | (स्त्री०) जाहिं |

प्रश्नवाचक सर्वनाम 'क' के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | (पुं०) को, कु | (पुं) के |
| द्वितीया | (स्त्री०) का, क | (स्त्री०) कायउ, काउ |
| | (न०) कि | (न०) काइं |
| तृतीया | (पुं) केण, कइं | (पुं०) केहिं |
| | (स्त्री०) काइं, काए | (स्त्री०) केहि, काहि |
| चतुर्थी और | (पुं०) कहो, कहु, कस्स, कासु | (पुं०) काहं–ह |
| षष्ठी | (स्त्री०) काहि, काहि | (स्त्री०) काहि |
| पंचमी | (पुं०) कउ, कहे | (पुं०) कहुं |
| | (स्त्री०) काहे, | (स्त्री०) काहिं |
| सप्तमी | (पुं०) कहि, कहिं | (पुं०) काहिं |
| | (स्त्री०) काहि | (स्त्री०) काहिं |

## निश्चयवाचक सर्वनाम

### एतद् से बना 'एह' के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता, कर्म— | एहो, एहु (स्त्री० एह, एय) | ए, इय |
| करण— | एण | एयहिं, एय |
| सम्बन्ध— | एयहो (स्त्री० एयहिं) | एयहं |

### इदम् से बना 'आय' के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता, कर्म– | आउ, आओ, आअ आइउ, आयउ | आआ, आए |
| करण— | आएण (स्त्रीलिंग–आयएं, आयहि) | आयहिं, आयएहिं |
| अपादान | आयहो। | |

तथा

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| सम्बन्ध— | स्त्रीलिंग में, आआ | आयइं |

### सर्वनाम के अन्य रूप सव्व (सं० सर्व)

| कारक— | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता— | सव्वु, सव्वो, सव्व, सव्वा, सव | सव्वे, सव्व, सव्वा |
| कर्म— | सव्वु, सव्वे, सव्व, सव्वा | सव्वे, सव्वि, सव्व, सव्वा |
| करण— | सव्वेण, सव्वें, सव्वे | सव्वेहिं, सव्वाहिं, सव्वहिं, सव्वे |
| अपादान— | सव्वहं, सव्वाहं | सव्वहुं, सवाहुं |
| सम्बन्ध— | सव्वसु, सव्वासु, सव्वसुं, सव्वहो, सव्वाहो, सव्व, सव्वा | सव्वेसिं, सव्वहं, सव्व, सव्वा |
| अधिकरण— | सव्वहिं, सव्वाहिं | सव्वहिं, सव्वोहिं, सव्वासु, सव्वसु |

### अण्ण (सं० अन्य)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता, कर्म | अण्ण, अण्णु | |
| करण | अण्णे | अण्णाहि |
| सम्बन्ध | अण्णह | |
| अधिकरण | अण्णहि | |

## शब्द-संग्रह

कोश-रचना का कार्य अत्यन्त वैज्ञानिक एवं पद्धतिपरक है। शब्द-संग्रह का कार्य कोश-संपादन की प्रथम महत्त्वपूर्ण सीढ़ी है। प्रस्तुत कोश में अपभ्रंश की प्रकाशित एवं अप्रकाशित कृतियों से शब्दों का संग्रह किया गया है। प्रमाणस्वरूप, प्रत्येक प्रविष्टि के अंत में पुस्तक का संदर्भ दे दिया गया है। अपभ्रंश की रचनाओं में अनेक देशी शब्द मिलते हैं। अतः 'देशीनाममाला' के शब्दों का संकलन करना भी आवश्यक समझा गया। अपभ्रंश और अवहट्ठ में भेद न कर अवहट्ठ की रचना यथा—'कीर्तिलता' के शब्दों को भी इस कोश में स्थान दिया गया है।

अपभ्रंश-शब्दावली बहुत विस्तृत है। इसका संकलन करना अपने में एक चुनौती है। अपभ्रंश के विपुल साहित्य से संबंधित सभी रचनाएँ अब तक प्रकाशित नहीं हो पायी हैं। डॉ० हरिवंश कोछड़ ने अपनी पुस्तक 'अपभ्रंश-साहित्य' में उन अप्रकाशित रचनाओं का उल्लेख किया है और साथ ही अप्रकाशित रचनाओं से सबंधित मूल अंश भी प्रस्तुत किया है, जिनके आधार पर अप्रकाशित रचनाओं के शब्दों का संकलन किया गया है।

## व्युत्पत्ति

कोश में व्युत्पत्ति का विशेष महत्त्व होता है। इससे शब्द के इतिहास का ठीक प्रकार से ज्ञान होता है। प्रस्तुत कोश में मूल शब्द को कोष्ठक में देने का प्रयास किया गया है। कहीं-कहीं कोष्ठक से बाहर दिया गया संस्कृत शब्द पर्याय है, न कि व्युत्पत्तिमूलक शब्द। संस्कृत के मूल शब्दों का आधार प्रामाणिक संस्कृत-कोशों की शब्दावली रही है और प्राकृत के शब्दों का आधार. 'पाइअ-सद्द-महण्णवो' तथा 'अभिधान-राजेन्द्र कोष' रहा है। प्रस्तुत व्युत्पत्ति-अध्ययन से निश्चय ही संस्कृत और प्राकृत के साथ अपभ्रंश के सबंध के स्वरूप का बोध हो सकेगा, ऐसा संपादक का विश्वास है।

## भारतीय भाषाओं के शब्दों से तुलना

भारतीय भाषाओं में परस्पर आदान-प्रदान होता रहा है। भाषावैज्ञानिक दृष्टि से भारतीय भाषाओं के उद्गम एवं विकास के इतिहास को समझने के लिए यह आवश्यक समझा गया कि विभिन्न प्रांतीय भाषाओं से अपभ्रंश के शब्दों की तुलना की जाए। अतः इस कोश में राजस्थानी, गुजराती, मराठी, पंजाबी आदि के शब्दों से यत्र-तत्र तुलना की गई है। निश्चय ही अपभ्रंश भाषा का आधुनिक भारतीय भाषाओं के साथ सम्बन्ध जोड़ने से राष्ट्रीय एकता को बल मिल सकेगा।

## अर्थ-विचार

शब्द-कोश का महत्त्वपूर्ण अंग अर्थ का निर्धारण करना होता है। प्रस्तुत कोश में अर्थ की प्रामाणिकता एवं प्रासंगिकता बनाये रखने का पूर्ण रूपेण प्रयास किया गया है। ठीक अर्थ की छानबीन के प्रयास में मैंने अपनी ओर से कोई कसर बाकी नहीं रखी है। शब्दार्थ की उपयुक्तता को सिद्ध करने के लिए आवश्यकतानुसार यत्र-तत्र मूल उद्धरण दे दिये गए हैं।

## मुहावरे एवं लोकोक्तियाँ

अभिधात्मक अर्थ के साथ यदि किसी शब्द का प्रयोग लाक्षणिक एवं व्यंग्यार्थों में हुआ है तो उसे भी देने का प्रयास किया गया है। संस्कृत और प्राकृत साहित्य के समान अपभ्रंश साहित्य में भी सूक्तियों, मुहावरों और लोकोक्तियों के सुंदर प्रयोग मिलते हैं, जिन्हें प्रस्तुत कोश में प्रसंगवश यत्र-तत्र उद्धृत करने का प्रयास किया गया है।

## शब्द-रचना

अपभ्रंश के शब्दों की रचना को समझने के लिए प्रत्यय-विधान पर भी विचार करना अपेक्षित है —

### तद्धित प्रत्यय—

इसके पाँच भेद हैं—

#### १. स्वार्थिक प्रत्यय—

नाम (संज्ञा) शब्दों से अ, डा, डुल्ल, अल्ल, इल्ल, उल्ल, इय, क्क, उ, एँ, आदि प्रत्यय लगते हैं। संस्कृत के स्वार्थे प्रत्यय 'क' से अपभ्रंश में 'अ' का विकास हुआ है, यथा—लघुक से लहुअ, गुरुक से गरुअ। अन्य प्रत्ययों के कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं —

हृदय > हियडा। माणिक्य > माणिक्कडा।

अल्ल, इल्ल, उल्ल—यथा, हिअउल्ल (हृदय), विलउल्ल (विलोल), बहिनुल्ल (भगिनि),।

#### स्त्री-प्रत्यय—

स्त्रीलिंग शब्दों में डी प्रत्यय लगता है, यथा—गोरी से गोर+डी, मृत्ति से मिट्ठडी। यदि शब्द के अंत में 'ड' प्रत्यय हो तो अन्तिम ड का अकार इकार में परिवर्तित हो जाता है, यथा—घूलड से घूलडिया।

आ—सिआ (श्री), अज्जा (आर्या)।

इ—णइ (नदी), तरुणि (तरुणी)।

ई—वाइणी (वादिनी)।

णी—सिस्सिणी (शिष्या)।

### २. संयुक्त-प्रत्यय—

उल्ल तथा अ के योग से—मोल्लअ; अल्ल+डा=वलुल्लडा।
क- 'क' प्रत्यय शेप रहने पर इस प्रत्यय के इक, इय, क्क, रूप भी मिलते हैं, जैसे—धानुक्किय, वानुक्क।
उ, एँ
जैसे—पुणु, अवसें।

### ३. भाववाचक प्रत्यय—

भाववाचक अर्थ में प्प, प्पण, त्त, तण तथा अण का प्रयोग होता है, जैसे—
देव+प्पण,
वड्ड+प्पण,
वड्ड+त्तण। उत्कोपन > उक्कोवण, अवेक्षण > अविक्खण।

### ४. कर्त्तृत्व बोधक—

ये प्रत्यय कर्त्ता का बोध कराते हैं, जैसे—
अ—खवण्ण
आर—सोन्नार; कर्तारः > कत्तार।
इर—हिंसिर
अण—सुहावण
हार—करणिहार
इल्ल—कणिल्ल
आव—नटाव
आल—सोहाल।

### ५. संबंध-सूचक प्रत्यय—

जैसे—
इत—जोवण्णइत (यौवनवती)
इ—जोइ (योगिन्)
व—हणुव हनुवत् (हनुवत्)
वन्त—पुनवन्त (पुण्यवान्)
मई—सिरिमई (श्रीमती)
वाल—थणवाल (स्थानपाल)
आलु—सद्दालु (श्रद्धालु)
इय—पराइय (परकीय)।

### कृदंत प्रत्यय

कृदंत प्रत्यय क्रिया (धातु) के साथ लगते हैं।, संस्कृत के तुमुन् प्रत्यय के स्थान पर अपभ्रंश में एप्पि, एप्पिणु, एवि, एविणु, एवं, अण, अणहं और अर्णाहि प्रचलित हैं— यथा— करेप्पि, करेप्पिणु, करेवि, करेविणु, करेवं, करण, करणहं, करर्णाहि। इस सवंध में एक वात यह ध्यान देने योग्य है कि गम् धातु से परे 'तुमुन्' अर्थ में प्रयुक्त 'एप्पिणु' और 'एप्पि' के 'ए' का लोप विकल्प से होता है, यथा—गमिप्पणु (हे० ४४२), गम्पि, गमेप्पि।

संस्कृत के ,क्त्वा (त्वा) प्रत्यय के स्थान में इ, इउ, अवि, एप्पि, एप्पिणु, एवि, एविणु होते हैं, जैसे— क्त्वा=करि, करिउ, करिवि, करवि, करेप्पि, करेप्पिणु, करेविं, करेविणु। अन्य उदाहरण— मारि, मज्जिउ, चुम्विवि, विछो-डवि, जेप्पि, देप्पिणु, लेवि, झाएविणु।

संस्कृत के 'तव्य' प्रत्यय के स्थान पर अपभ्रंश में इएव्वउं, एव्वउं, एवा, एव्व होता है, तथा— करिएव्वउं, सहेव्वउं, सोएवा, देक्खेव्व।

### वर्तमान कृदंत—

संस्कृत शत् प्रत्यय का 'अंत' या 'अन्तय' रूप होता है, जैसे— करंत, मुणंत। अपभ्रंश में संस्कृत के शानच् का माण मिलता है, यथा— गच्छमाण, णच्चमाण, पइसमाण।

### भूत कृदंत—

संस्कृत के क्त और क्तवतु प्रत्ययों का उपभ्रंश में त और तवत् रूप मिलता है। क्त के रूप-त,-इत या-ण्ण अपभ्रंश में प्रयुक्त होते हैं। अपभ्रंश में विशेपतः त ही शेप रहा। तकार का लोप होने पर-अ शेप रहा और उसमें य की श्रुति आने पर अ, इअ, और उसके परिवर्धित रूप य, इय, इयअ के प्रयोग मिलते हैं, यथा— हुइय, पेसिय। स्त्रीलिंग में इय का ई हो जाता है, जैसे— तुट्टी, चडी।

### भविष्यत् और विधि कृदंत

संस्कृत में 'तव्य' प्रत्यय भविष्यत्काल के अर्थ में प्रयुक्त होता है। संस्कृत के तव्य प्रत्यय के स्थान पर अपभ्रंश में 'इएव्वउं', 'एव्वउं', 'एवा', 'एव्व', 'इअव्व' 'अव्व' का प्रयोग होता है, यथा— करिएव्वउं, मारिएव्वउं, सोएवा, देक्खेव्व, देखव, पढव, धरव, आदि।

### पूर्वकालिक रूप

पूर्वकालिक क्रिया के निम्नलिखित प्रत्ययों का प्रयोग होता है—
इ— चलि, पढि, मारि, करि। इउ, इउं— कहिउ, मज्जिउ, भज्जिउ। अवि— मुयवि, विछोडवि परिसेसवि। पि— गम्पि। वि— आणिवि, लेवि। इवि— पणविवि (प्र+नम्>पणव+इवि), अवलोइवि (अव+√लोक्>अवलो+इवि), पेक्खिवि (प्रेक्ष> पेक्ख+इवि)। एवि—पणवेवि (प्र+√नम् पणव+ एवि

सुणेवि (श्रु>सुण+ एवि), लहेवि (√लभ्>लह+एवि), धारेवि (धृ>धार +एवि)। एप्पिणु— पणवेप्पिणु (प्र+नव>पणव+एप्पिणु),। एफि— जेफि। एविणु— लहेविणु (√लभ्> लह+एविणु), करेविणु (√कृ>कह+एविणु), लहेविणु (√लभ्>लह+एविणु)। णिसुणेविणु (नि <श्रु>सुण+एविणु), सुमरेविणु (स्मृ>सुमर एविणु)।

## धातु— प्रत्यय

संस्कृत, पालि और प्राकृत में क्रिया-रूप शिलष्टता प्रधान हैं, किन्तु अपभ्रंश अश्लिष्टता की ओर बढ़ी है। अपभ्रंश में संस्कृत के लकारों की विविधता में कमी आई। अपभ्रंश में संस्कृत के आत्मनेपद और परस्मैपद का भेद समाप्त हो गया। परस्मैपद रूप ही प्रचलित रहे। आत्मनेपद प्रायः लुप्त हो गये; अपवाद स्वरूप आत्मनेपद के दो रूप शेष रह गए, उसके 'ए' का 'इ' में विलय हो गया। द्विवचन का सर्वथा लोप हो गया। कर्तृवाच्य तथा कर्मवाच्य के क्रियापद का भेद केवल धातु के रूप तक ही सीमित रहा।

अपभ्रंश में लट्, लोट् और लृट् तीन लकार अवशिष्ट रहे और भूत-काल के लिए 'क्त' प्रत्यय का प्रयोग हुआ। अपभ्रंश-धातुओं से पद-रचना के लिए इन प्रत्ययों का प्रयोग होता है।— इ, इं, हिं, उं, उ, हु, हुं, ए, एदि, हि, सि, मि, अहु, आमि, एइ, थि, ति, न्ति, एमि, इमि, मो, मु, ह, स, इहि, ईस इत्यादि।

### वर्तमान काल के प्रत्यय—

इ, हिं, हि, हु, उं, हुं। लोट् लकार के प्रत्यय हैं— उ, न्तु, (हुँ), (हि), इ, उ ए, हु, उं, हुं।

### भूतकाल के प्रत्यय—

इ, उ, ए, अ, इअ, य, इय,। भूतकाल के लिए संस्कृत के 'क्त' प्रत्यय के अपभ्रंश में त, यत, या ण्ण रूप वन गए। यथा— पडिय, जाणिय, चडियउ।

### भविष्यत्काल—

संस्कृत के भविष्य सूचक प्रत्यय 'स्य' का अपभ्रंश में 'स' और ध्वनि-परिवर्तन से 'ह रूप वना है। 'इहि' तथा 'ईस' भी भविष्य सूचक प्रत्यय हैं।

### प्रेरणार्थक क्रिया—

जव कर्त्ता को किसी कार्य को करने के लिए प्रेरित किया जाता है तो प्रेरणार्थक क्रिया का प्रयोग किया जाता है। संस्कृत के 'णिच्' प्रत्यय के स्थान पर अत्, एत, आव, आवे आदेश होकर धातु रूप वनता था, यथा, दरिसइ, कारेइ करावइ, करावेइ, हासेइ, हसावइ, हसावेइ आदि।

कुछ क्रियाओं के रूप नीचे दिये जा रहे हैं—

धातु रूप-रचना (तिङ् विभक्ति)

कर् धातु के रूप

वर्तमान काल (लट् लकार)

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्रथम पु०— | करइ, करदि | करहिं, करहिँ, करन्ति |
| मध्यम पु०— | करसि, करहि, करहिं, करहिँ | करहु |
| उत्तम पु०— | करउं, करउँ, करामि, करेमि | करहुँ, करहुं, करिमु |

'चल' धातु की रूप— रचना

लट् लकार

| | | एक वचन | | द्वि० वचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथम पु० | — | चलइ | — | चलहिं |
| मध्यम पु० | — | चलहि | — | चलहु |
| उत्तम पु० | — | चलउं | — | चलहु |

अपभ्रंश में 'चल' के अन्य प्राकृत रूप भी निम्न प्रकार प्रचलित हैं—

| | | एक वचन | | बहु वचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथम पु० | — | चलए, चलेदि | — | चलन्ति, चलन्ते चलिरे |
| म० पु० | — | चलहि, चलसि | | चलहु चलह, चलिद्ध |
| उ० पु० | — | चलउं चलउ, चलमि, चलामि | | चलहुं चलमु चलाम, चलामो |

आज्ञार्थक (लोट् लकार) में कर् धातु के रूप

| | एक वचन | बहु वचन वचन |
|---|---|---|
| प्रथम पु० | × | × |
| मध्यम पु० | करू, करहि, करहिं, करेँ, करह, करि | करह, करहु, करहिँ |
| उत्तम पु० | × | × |

भविष्यत् काल (लृट् लकार)

| | | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पु० | — | करिसिइ, करिहइ | करिसहि, करिहहि |
| मध्यम पु० | — | करीहिसि, करिसहि | करिसहु, करिहहु |
| उत्तम पु० | — | करीसु, कीसु | करिसहुं, करिसउँ |

हस धातु

| | | एक वचन | | वहु वचन |
|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | — | हसिहिइ, हसीसइ | — | हसिहिंहि, हसीसहिं |
| म० पु० | — | हसिहिहि, हसीसहि | — | हसिहिहु, हसीसहु |
| उ० पु० | — | हसिहिउं,हसीसउं | — | हसिहिहुं, हसीसउं |

## कृतज्ञता-ज्ञापन

प्रस्तुत कोश के संपादन-कार्य में मुझे अपभ्रंश-साहित्य की संपादित रचनाओं से सहायता प्राप्त हुई है। अपभ्रंश-साहित्य से संबंधित संपादक सर्व श्री डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल, डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी तथा विश्वनाथ त्रिपाठी, डॉ० हीरालाल जैन, डॉ० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये, सी० डी० दलाल एवं पाण्डुरंग-दामोदर गुने, डॉ० हरिवल्लभ भायाणी, मधु सूदन मोदी, अगरचन्द नाहटा, डॉ० देवेन्द्र कुमार जैन, डॉ० पी० एल० वैद्य, डॉ० माता प्रसाद गुप्त, जिन विजय मुनि, र० म० शाह, महापंडित राहुल सांकृत्यायन, डॉ राजाराम जैन, विमल प्रसाद जैन, डॉ० रमणीक भाई शाह, डॉ० भोला शंकर व्यास आदि विद्वानों के प्रति मैं अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ। उपर्युक्त विद्वानों के अतिरिक्त निम्नलिखित विद्वानों ने भी अपभ्रंश भाषा का शोधपूर्ण अध्ययन प्रस्तुत किया— डॉ० एल०-पी० तेस्सितोरी, डॉ० परममित्र शास्त्री, डॉ० नामवर सिंह, डॉ० वीरेन्द्र श्रीवास्तव, डॉ० जी० वी० तगारे, डॉ० सुकुमार सेन, प्रो० शालिग्राम उपाध्याय, डॉ० हरिवंश-कोछड़। उपर्युक्त विद्वानों की पुस्तकों में दिए अपभ्रंश के शोधपूर्ण अध्ययन से मैं लाभान्वित हुआ, उनका ऋषि-ऋण मुझ पर बना हुआ है।

डॉ० कुंवर बेचैन, डॉ० रामरज पाल द्विवेदी एवं डॉ० रामकृष्ण कौशिक के सहज स्नेह एवं सौजन्य का स्मरण करते हुए मैं उनके प्रति आभार व्यक्त करता हूँ, जिनसे मुझे पुस्तकों की सहायता प्राप्त हुई। अपभ्रंश के वर्ण-क्रम एवं ध्वनियों के संबंध में सर्व श्री डॉ० कैलाश चंद्र भाटिया डॉ० नामवर सिंह, डॉ० एल० वी० राम अनन्त, डॉ० राधेश्याम मिश्र, डॉ० त्रिभुवन नाथ शुक्ल से समय-समय पर चर्चा हुई, उनके कृपापूर्ण स्नेह के लिए मैं बहुत आभारी हूँ।

इस कोश की प्रकाशन संबंधी तत्परता का समस्त श्रेय आदरणीय डॉ० महेश-भारतीय को ही है, उसके लिए मैं डॉ० साहब के प्रति सात्विक श्रद्धा व्यक्त करता हूँ। मुद्रण-कार्य में सहयोग के लिए सर्व श्री डॉ० एल० वी० राम 'अनन्त', आनन्दशर्मा, शरद कुमार एवं कमल कुमार धन्यवाद के पात्र हैं। इस कोश को मैं आदरणीय डॉ० श्री जयचंद्र राय को समर्पित करता हूँ, जिन्होंने इस दिशा में कार्य करने के लिए प्रेरणा दी थी।

अंत में मैं अपभ्रंश-साहित्य के विद्वानों से सुझावों की आकांक्षा करते हुए विनम्र निवेदन करता हूँ। उनके उपयोगी सुझाव मुझे उपकृत तो करेंगे ही, साथ ही इस राष्ट्रीय महत्त्व के कार्य को आगे बढ़ाने में भी सहायक सिद्ध होंगे।

नरेश कुमार

जे २३५, पटेलनगर प्रथम, गाजियाबाद, (उ० प्र०) २०१००१

# संकेत-सूची

| | |
|---|---|
| अ० | अरबी |
| अक० | अकर्मक धातु |
| अनु० | अनुकरण शब्द |
| अनुध्व० | अनुध्वन्यात्मक |
| अप० | अपभ्रंश भाषा |
| अर्द्ध मा० | अर्द्धमागधी |
| अव० | अवहट्ठ |
| अव्य० | अव्यय |
| अस० | असमिया |
| आ० | आज्ञार्थक |
| आ० गु० | आधुनिक गुजराती |
| उ० | उदाहरण |
| ए० | एक वचन |
| ओ० | ओड़िया |
| कश्मी० | कश्मीरी |
| कों० | कोंकणी |
| क्रि० | क्रिया |
| क्रि० वि० | क्रियाविशेषण |
| कृ० | कृदंत |
| गु० | गुजराती |
| जैन परि० | जैन परिभाषा |
| जै० महा० | जैन महाराष्ट्री |
| टि० | टिप्पणी |
| त० | तमिल |
| तु० | तुर्की |
| तुल० | तुलना |
| ते० | तेलुगु |
| दे० | देशी शब्द |
| धा० | धातु |
| ध्व० | ध्वन्यात्मक |
| न० | नपुंसक लिंग |
| नाम० | नाम धातु |
| ना० धा० | नाम धातुज क्रिया |
| ने० | नेपाली |
| पं० | पंजाबी |
| प० | परसर्ग |
| पह० | पह्लवी |
| पा० | पालि |
| पुं० | पुंल्लिंग |
| पुं० न० | पुंल्लिंग तथा नपुंसक लिंग |
| पु० म० | पुरानी मराठी |
| पु० राज० | पुरानी राजस्थानी |
| पुं० स्त्री० | पुंल्लिंग तथा स्त्रीलिंग |
| पू० का० क्रि० | पूर्व कालिक क्रिया |
| पै० | पैशाची |
| पृ० | पृष्ठ |
| प्र० | प्रत्यय |
| प्रा० | प्राकृत |
| प्रा० हिं० | प्राचीन हिंदी |
| फ़ा० | फ़ारसी |
| बं० | बाङ्ला |
| ब० | बहुवचन |
| बु० | बुंदेलखण्डी |
| ब्र० | ब्रजभाषा |
| भ० का० | भविष्यत् काल |
| भाव० | भाव वाचक संज्ञा |
| भू० का० | भूत काल |
| भू० का० कृ० | भूत कालिक कृदंत |
| भू० कृ० | भूत कृदंत |
| भो० | भोजपुरी |
| म० | मराठी |
| मग० | मगही |
| मल० | मलयालम |
| मुहा० | मुहावरा |
| राज० | राजस्थानी |

| | |
|---|---|
| ला० | लाक्षणिक |
| लो० | लोकोक्ति |
| व० | वर्तमान काल |
| व० कृ० | वर्तमान कृदंत |
| वि० | विशेषण |
| विभ० | विभक्ति |
| विस्म० | विस्मयादि बोधक |
| वै० | वैदिक |
| व्या० | व्याकरण |
| सं० | संस्कृत |
| संयो० | संयोजक |
| सक० | सकर्मक धातु |
| समु० | समुच्चय बोधक |
| सर्व० | सर्वनाम |
| सिं० | सिंधी |
| स्त्री० | स्त्रीलिंग |
| हिं० | हिंदी |

### विशेष चिह्न

√ धातु का चिह्न।

> व्युत्पन्न, यह चिह्न पूर्व रूप से पर रूप के परिवर्तन को बताता है।

< यह चिह्न पररूप से पूर्व रूप को बताता है।

★ संभावित रूप।

### प्रमाण ग्रन्थों के संकेतों का विवरण

संकेत—ग्रन्थ का नाम

उ०—उपदेश रसायन रास

क०—करकंडचरिउ

का०—कालस्वरूप कुलक

का० दो० को०—काण्हपा दोहा कोष

की०—कीर्तिलता

चं०—चंदप्पह चरिउ

च०—चर्यापद

जस०—जसहरचरिउ

जंबू०—जंबूसामिचरिउ

जि०—जिणदत्त चरिउ

ण०—णयकुमार चरिउ

णे०—णेमिणाह चरिउ

दे० ना० मा०—देशी नाम माला

दे० सा० दो०—देवसेन (सावयधम्म दोहा)

प० च०—पउम चरिउ

प० सि० च०—पउमसिरि चरिउ (धाहिल)

पर०—परमप्पयासु

परमा०—परमात्म प्रकाश-योगसार (जो इन्दु द्वारा लिखित)

पाइअ०—पाइअ-सद्द-महण्णवो

पास०—पासणाह चरिउ

पाहु०—पाहुड दोहा

प्र० को०—प्रबन्ध कोश

प्रा० गु०—प्राचीन गूर्जर काव्य संग्रह

प्र० चि०—प्रबन्ध चिन्तामणि

प्रा० पैं०—प्राकृत पैंगलम

बा०—बाहुबलि चरित

भ०—भविसयत्तकहा

भ० च०—भविसयत्त चरिउ

मय०—मयणपराजयचरिउ

महा०—महापुराण

यो०—योगसार

रा०—राउलवेल

रि०—रिट्ठणेमिचरिउ

व०—वड्ढमाणचरिउ

वर्ण०—वर्णरत्नाकर
विला०—विलासवईकहा
वी०—वीर जिणिदं चरिउ
षड्—षड्भाषाचन्द्रिका
सं० रा०—संदेश रासक
संधि०—संधिकाव्य-समुच्चय
स० दो० को०—सरहपा (दोहा कोष)
सण०—सनत्कुमारचरित
सणतु०— सणतुकुमारचरिय (अपभ्रंश महाकाव्य 'नेमिनाहचरिय' अन्तर्गत)
सा०—सावयधम्म दोहा
सि०—सिरिवाल चरिउ
सु०—सुकुमाल चरिउ
सुद०—सुदंसणचरिउ
सुअंध—सुअंधदहमीकहा
ह०—हरिवंशपुराण
हिं० का०—हिंदी काव्यधारा
हे०—हेमचन्द्र का अपभ्रंश व्याकरण
हे० प्रा०—हेमचन्द्र का प्राकृत व्याकरण

## संकेताङ्कों का विवरण

(१) डॉ० एल० पी० तेस्सितोरी
(२) डॉ० परम मित्र शास्त्री

## संदर्भ-ग्रंथों का विवरण

(शब्द-संकलन के स्रोत तथा उद्धरणों में प्रयुक्त संदर्भ ग्रंथों का विवरण क्रमशः लेखक का नाम, ग्रंथनाम, प्रकाशक और प्रकाशन वर्ष यहाँ दिया गया है)।

१. अब्दुलरहमान कृत संदेश रासक, संपादक : हजारी प्रसाद द्विवेदी तथा विश्वनाथ त्रिपाठी, प्रकाशक, हिंदी-ग्रन्थ रत्नाकर, प्रा० लि०, वम्बई-४; संस्क० मार्च, १९६०।

२. (अ) डॉ० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये द्वारा संपादित, परमप्पयासु, प्रकाशक : सेठ मनिलाल रेवा शंकर झावेरी, परमश्रुत प्रभावक मंडल, वम्बई, १९३७ ई०।

(आ) डॉ० आ०ने० उपाध्ये द्वारा संपादित 'योगसार' और परमप्पयासु (परमात्मप्रकाश) साथ प्रकाशित, प्रकाशक: सेठ मनिलाल रेवा शंकर झावेरी, परमश्रुत प्रभावक मंडल, वम्बई, १९३७ ई।

३. डॉ० आर० पिशेल, हेमचंद्र का प्राकृत व्याकरण, वम्बई संस्कृत सीरीज, १९००।

४. उदयचन्द्र, सुअंधदहमी कहा, संपादक : डॉ० हीरा लाल जैन, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, संस्क० १९६६ ई०।

५. कनकामर, करकंड चरिउ, संपादक : डॉ० हीरालाल जैन, संस्क० १९६४ ई० भारतीय ज्ञान पीठ प्रकाशन, नई दिल्ली।

६. कृष्ण लाल वर्मा, हिंदी-मराठी कोश; ग्रंथ भंडार, माहीम, वम्बई; संस्क० १९५१।

७. जयदेव मुनि, भावना संधि प्रकरण, एनल्स आफ भंडारकर ओरियंटल रिसर्च इंस्टिट्यूट पूना, भाग ११, सन् १९३०, पृ० १-३१ पर एम० सी० मोदी द्वारा संपादित। यह छह कडवकों की रचना है, जिसमें प्रत्येक कडवक में १० पद्य हैं।

८. जिनदत्तसूरि, उपदेश रसायन रास, ला० भ० गांधी द्वारा संपादित, अपभ्रंश काव्यत्रयी ओरियंटल इंस्टिट्यूट, वड़ौदा, सन् १९२७।

९, जिनदत्त सूरि, काल स्वरूप कुलक, (३२ पद्यों की कृति), इसका दूसरा नाम उपदेश कुलक भी है। इसका उल्लेख पत्तन भण्डार की ग्रंथ-सूची में मिलता है, (द्रष्टव्य : हरिवंश कोछड़, अपभ्रंश-साहित्य, पृ० २९०)।

१०. दामोदर, उक्ति व्यक्ति प्रकरण, सिंघी जैन शास्त्र शिक्षा पीठ, भारतीय विद्या भवन, वम्वई संस्क० वि० २०१०। डॉ० देवेन्द्र कुमार जैन, अपभ्रंश और हिंदी राजस्थान प्राकृत भारतीय संस्थान, जयपुर संस्क० १९८३ ई०।

११. डॉ० देवेन्द्र कुमार शास्त्री, राजस्थान का जैन साहित्य; प्राकृत भारती जयपुर संस्क० वि० सं० २०३४।

१२. देवसेन, सावयधम्म दोहा, प्रो० हीरालाल जैन द्वारा संपादित, अम्वादास चवरे दिगंवर जैन ग्रंथमाला २, वि० सं० १९८९।

१३. देवसेन गणि, सुलोचना चरिउ, अप्रकाशित ग्रन्थ, आमेर शास्त्र भण्डार में हस्तलिखित प्रति सुरक्षित।

१४. धनपाल, वाहुवलि चरित, अप्रकाशित ग्रंथ, (हस्तलिखित प्रति आमेर शास्त्र भण्डार जयपुर में उपलब्ध)।

१५. (अ) धनपाल, भविसयत्त कहा, संपादक : सी० डी० दलाल एवं पाण्डुरंग दामोदर गुने, प्रकाशक : ओरियन्टल इन्स्टिट्यूट वड़ौदा, संस्क० १९६७।

(आ) डॉ० एच० जेकोवी द्वारा संपादित, १९१८।

(इ) श्री दलाल और गुणे द्वारा संपादित, गायकवाड़ ओरियंटल सीरीज, ग्रन्थांक २०, संस्क० १९२३ ई०।

१६. धाहिल, पउमसिरी चरिउ, मधुसूदन मोदी तथा हरिवल्लभ भायाणी द्वारा संपादित, भारतीय विद्या भवन, वम्वई, वि० सं० २००५।

१७. नयनंदी, सुदंसणचरिउ, संपादक : डॉ० हीरालाल जैन, प्रकाशक : प्राकृत, जैन शास्त्र और अहिंसा शोध-संस्थान वैशाली (विहार), संस्क० १९७०।

१८. नरसेनदेव, सिरिवालचरिउ, संपादक : डॉ० देवेन्द्र कुमार जैन, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, संस्क० १९७४ ई०।

१९. नागदेव, मयणपराजयचरिउ, संपादक : डॉ० हीरा लाल जैन, भारतीय ज्ञानपीठ काशी, संस्क० अप्रैल १९६२ ई०।

२०. डॉ० नामवर सिंह, हिंदी के विकास में अपभ्रंश का योग, साहित्य भवन लि० इलाहावाद, संस्क० १९५४ ई०।

२१. परममित्र शास्त्री, सूत्र शैली और अपभ्रंश व्याकरण, सं० २०२४ वि०, ना० प्र० सभा, काशी।

२२. पुष्पदन्त विरचित जसहरचरिउ. संपादक : डॉ० हीरालाल जैन; भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, संस्क० १९७२ ई०।

२३. पुष्पदन्त, णयकुमारचरिउ, संपादक : डॉ० हीरालाल जैन, संस्क० सन् १९७२, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, नई दिल्ली।

२४. पुष्पदंत, महापुराण, संपादक : डॉ० पी० एल० वैद्य, भारतीय ज्ञान पीठ प्रकाशन, संस्क० सन् १९८३ ।

२५. पुष्पदंत, वीर जिणिंद चरिउ, संपादक : डॉ० हीरालाल जैन, भारतीय ज्ञान पीठ प्रकाशन, संक० १९७४ ई० ।

२६. भट्टोजिदीक्षित विरचित सिद्धान्त-कौमुदी; प्रकाशक—खेमराज-श्रीकृष्णदास, वम्बई, सं० २००९ ।

२७. डॉ० भोलाशंकर व्यास, प्राकृत पैंगलम् भाग १, प्रकाशिका : प्राकृत ग्रन्थ परिषद् वाराणसी-५ ।

२८. डॉ० भोला शंकर व्यास, प्राकृत पैंगलम्, भाषा शास्त्रीय और छंद शास्त्रीय अनुशीलन) प्रकाशिका : प्राकृत ग्रन्थ परिषद्, वाराणसी, सं० २०१८ ।

२९. मगनभाई प्रभुदास देसाई, हिंदी गुजराती कोश, गुजरात विद्यापीठ अहमदावाद; संस्क० १९६४ ई० ।

३०. डॉ० माता प्रसाद गुप्त, सम्पादक, राउल वेल और उसकी भाषा, मित्र प्रकाशन प्राइवेट लिमिटेड, इलाहाबाद ।

३१. मुरलीधर वनर्जी, दि देशीनाममाला आफ हेमचन्द्र, प्रकाशक कलकत्ता विश्वविद्यालय, १९३१ ।

३२. मेरुतुङ्ग, प्रवन्धचिन्तामणि, सम्पादक जिनविजय मुनि, प्रकाशक : सिंघी जैन ज्ञानपीठ, विश्वभारती शान्तिनिकेतन बंगाल संस्क० १९८९ ।

३३. यशःकीर्ति, चंदप्पह चरिउ, अप्रकाशित कृति; (आमेर शास्त्र भण्डार में हस्तलिखित प्रति सुरक्षित) ।

३४. र० म० शाह, संपादक, संधिकाव्य-समुच्चय प्रकाशक : लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्यामंदिर, अहमदावाद, ९; संस्क० जनवरी १९८० ।
टि०—इस पुस्तक में निम्नलिखित लेखकों की रचनाएँ संकलित हैं— १. रत्नप्रभसूरि, वीरजिण— पराजय-संधि (रचना-समय ई० स० ११८२); गयसुउमाल-संधि (रचना-समय; ई० स० ११८२); सालिभद्द-संधि (रचना-समय ई० स० ११८२); अवंतिसुकुमाल-संधि (रचना-समय : ई० स० ११८२) । २. जिन प्रभसूरि, मयणरेहा (ई० स० १२४१); जीवाणुसट्ठि–संधि (ई० स० १२२५), नमयासुंदरि-संधि (ई० स० १२७२); चउरंग-भावण-संधि (ई० स० १३०० पूर्व) । ३. विनयचन्द्रसूरि, आणंद-सावय-संधि (ई० स० १३०० पूर्व । ४. रत्नप्रभ गणि, अंतरंग संधि (ई० स० १३०० पूर्व) । ५. लेखक : अज्ञात, केसीगोयम-संधि (ई० स० १४१७) । ६. जयदेव मुनि, भावणा-संधि (रचना-समय : ई० स० १४०० पूर्व, लेखन-समय : ई० स० १४१३) । ७. जयशेखरसूरि-शिष्य, सील-संधि रचना-समय : ई० स० १४०० पूर्व, लेखन-समय : ई० स० १४१३); अवहाण-संधि (रचना-समय : ई० स० १४०० पूर्व) । ८. कर्त्ता : अज्ञात, हेमतिलयसूरि-संधि (रचना-समय : ई० स० १४०० पूर्व) । ९. विशालराजसूरि, तव-

संधि (रचना-समय ई० स० १४०० पूर्व, लेखन-समय : ई० स० १४४६) । ६. कर्त्ता : अज्ञात, अणाहि-महरिसि-संधि, (ई० स० १४०० पूर्व, लेखन-समय : ई० स० १४३०) । १०. हेमसार, उव-एस–संधि (रचना-समय : ई० स० १५०० पूर्व) ।

३५. राजशेखर सूरि, प्रबन्ध कोश, सिंघी जैन ज्ञानपीठ शान्ति निकेतन, विक्र० १६६१ ।

३६. डॉ० राम गोपाल शर्मा 'दिनेश' अपभ्रंश भाषा का व्याकरण और साहित्य, प्रकाशक : राजस्थान हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, प्रथम संस्क० १६८२ ।

३७. रामसिंह, पाहुड दोहा प्रो० हीरालाल जैन द्वारा संपादित, वि० सं० १६६०, कारंजा जैन पब्लिकेशन, सोसाइटी, कारंजा, बरार ।

३८. राहुल सांस्कृत्यायन, हिंदी काव्यधारा, प्रयाग, १६४५ ई० । (इस पुस्तक में दिये गये 'चर्यापद' के उदाहरणों के आधार पर शब्द संकलित) ।

३६. लक्खण या लाखू, जिणदत्त चरिउ, अप्रकाशित ग्रन्थ, आमेर भण्डार में हस्तलिखित प्रति सुरक्षित ।

४०. लक्ष्मीधर, षड्भाषाचन्द्रिका, बम्बई संस्कृत एण्ड प्राकृत सिरिज, १६१६ ।

४१. लखम देव, णेमिणाह चरिउ, अप्रकाशित कृति, पाटोदी शास्त्र भण्डार, जयपुर में हस्तलिखित प्रति सुरक्षित ।

४२. डॉ० एल० पी० तेस्सितोरी, पुरानी राजस्थानी, अनुवादक : नामवर सिंह ना० प्र० सभा काशी, सं० २०१२ वि० ।

४३. वामन शिवराम आप्टे, संस्कृत-हिंदी कोश, प्रकाशक : मोतीलाल बनारसी दास; संस्क० १६६६ ई० ।

४४. डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल, विद्यापति कृत कीर्तिलता, साहित्य सदन, चिरगाँव झाँसी प्रथम संस्क० १६६२ ई० ।

४५. विबुह-सिरिहर, वड्ढमाणचरिउ, संपादक : डॉ० राजाराम जैन, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, संस्क० १६७५ ।

४६. वीरकवि विरचित जंबू सामिचरिउ, संपादक : विमल प्रकाशन जैन, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन; संस्क० सन् १६६८ ।

४७. डॉ० वीरेन्द्र श्रीवास्तव, अपभ्रंश भाषा का अध्ययन, एस० चन्द एण्ड कम्पनी लि०, नई दिल्ली; संस्क० १६७६ ।

४८. श्रीधर, पासणाह चरिउ, अप्रकाशित ग्रन्थ, आमेर शास्त्र भण्डार में हस्तलिखित प्रति सुरक्षित ।

४६. श्रीधर, भविसयत्त चरिउ, अप्रकाशित ग्रन्थ, आमेर शास्त्र भण्डार में इसकी हस्तलिखित प्रति सुरक्षित है ।

५०. श्रीधर, सुकुमाल चरिउ, (ग्रन्थ-रचना का समय वि० सं० १२०८), अप्रकाशित ग्रन्थ, आमेम शास्त्र भण्डार में हस्तलिखित प्रति सुरक्षित ।

५१. डॉ० सम्पत्ति आर्याणी, मगही-भाषा और साहित्य, विहार-राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना; प्रथम संस्क० विक्रमाब्द २०३२ ।

५२. सर मोनियर विलियम्स, ए संस्कृत-

इंग्लिश डिक्शनरी, यूनि० प्रेस आक्स-फोर्ड. संस्क० १८९८ ई० ।

५३. सिद्धसेनसूरि (गृहस्थावस्था का नाम 'साधारण'), विलासवईकहा, संपादक : डॉ० रमणीक भाई शाह, एल०डी० इन्स्टीट्यूट, अहमदाबाद, संस्क० १९७७ ई० ।

५४. सीताराम लालस, राजस्थानी सबद कोस, प्रकाशक चौपासनी शिक्षा समिति जोधपुर, प्रथम संस्क० ।

५५. डॉ० सुकुमार सेन, तुलनात्मक पालि - प्राकृत - व्याकरण, अनुवादक : महावीर प्रसाद लखेड़ा, लोक भारती प्रकाशन, इलाहाबाद, प्रथम संस्क० ।

५६. सुप्रभाचार्य, वैराग्यसार, प्रो० हरिपाद दामोदर वेलणकर ने एनल्स आफ भंडार कर ओरियंटल रिसर्च इंस्टिट्यूट, जिल्द ९, (पृ० २७२–२८०) में इसे संपादित किया है ।

५७. स्वयम्भूदेव विरचित पउमचरिउ, भाग १ (i) मूल संपादक : डॉ० एच० सी० भायाणी, अनुवादक डॉ० देवेन्द्र कुमार जैन, संस्क० १९७५ ई०, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, नई दिल्ली । (२) संपादक : डॉ० हर्मन जेकोबी, प्राकृत ग्रंथ परिषद्, अहमदाबाद, वि० सं० २०२५ । (३) पउम चरिउ, प्रकाशक : जैन-धर्म-प्रसारक-सभा, भावनगर, प्रथमावृत्ति । (४) स्वयंभूदेव, पउमचरिउ, संपादक : डॉ० हरिवल्लभ चूनीलाल भायाणी, संस्क० वि० २००६, सिंधी जैन शास्त्र शिक्षा पीठ, भारतीय विद्याभवन, बंबई ।

५८. स्वयंभूदेव, रिट्ठणेमिचरिउ, संपादक : डॉ० देवेन्द्र कुमार जैन, भारतीय ज्ञानपीठ, वि० सं० २०४२ ।

५९. हरगोविन्द दास त्रिकमचंद शेठ, पाइअ-सद्द-महण्णवो, प्रकाशक : हरगोविन्द दास टी० शेठ । सी, योरोपियन आसिलम लेन, कलकत्ता; सं० १९८५ ।

६०. संपादक : डॉ० ह० चू० भायाणी, अगरचन्द नाहटा, प्राचीन गूर्जर काव्य सञ्चय, प्रकाशक : लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्यामंदिर अहमदाबाद-९ प्रथम संक०, जून, १९७५ ।

प्राचीन गुर्जर काव्य संचय में संकलित—१. केसीगोयम-संधि । २. जिनप्रभसूरि (रचना-समय ई० १२७२) नमयासुंदरि-संधि । ३. जयशेखरसूरि (लेखन-समय १४३७ ई०) सील-संधि । ४. वज्रसेन, भरहेसर-बाहुबलि-घोर (रचना-समय : ११६६ के लगभग) । ५. आसिग, जीवदया-रास (रचना-समय १२०१) । ६. आसिग, चंदनबाला-रास (लेखन-समय १३८१ ई०) । ७. पाल्हण, आबू-रास (रचना-समय १२३३ ई०) । ८. देल्हण, गयसुकुमाल-रास (रचना-समय ई० १२५०) । ९. जम्बस्वामि-सतक वस्तु (सन् १३८१) । १०. उपाध्याय विनयप्रभ, गौतमस्वामी-रास, (रचना-समय १३५६) । ११. नेमिनाथ-रास । १२. लक्ष्मीतिलकगणि, शांतिनाथ देव- रास (रचना-समय १३ वीं शताब्दी) । १३. शांतिनाथ-रास । १४. राजतिलक, सालिभद्र-रासु लेखन-समय १३८१) । १५. अभयतिलकगणि-महावीर रास (रचना-समय) थूलिभद्द-रासु-

(लिखन-समय १३८१) । १७. नवकार-रास । १८. धर्म-चच्चरी । १९. चच्चरी । २०. दिघम-सवरी-भास । २१. जिनचंद्रसूरि-फागु । २२. जिन पद्मसूरि, सिरि-थूलिभद्द-भागु (रचना-समय १३००-१३५०) । २३. विनयचंद्र-सूरि, नेमिनाथ-चतुष्पदिका (रचना-समय : १३वीं शताब्दी) । २४. पाल्हण, नेमि-बारहमासा (रचना-समय १३वीं शताब्दी) । २५. देपाल, कयवन्ना-विवाह-लउ, (रचना-समय १५वीं शताब्दी) । २६. देपाल, नेमिनाथ-धवल (रचना-समय १५वीं शताब्दी) । २७. देपाल, आर्द्रकुमार-धवल (रचना-समय १५वीं शताब्दी) । २८. अंबिकादेवी-पूर्वभव-वर्णन-तलहारा । २९. नेमिनाथ-वोली । ३०. थूलिभद्र-मुनि-वर्णना-वोली । ३१. शांतिनाथ-वोलिका । ३२. वासुपूज्य-वोलिका । ३३. सर्वजिन-कलश । ३४. युगादि देव-कलश । ३५. वीरजिन-कलश । ३६. जिनेश्वरसूरि, महावीर-जन्माभिषेक (रचना-समय ११ वीं शताब्दी) । ३७. आसिग, कृपण-गृहिणी-संवाद, (रचना-समय १२०० के पश्चात्) । ३८. प्रकीर्ण-दोहा । ३९. दंगडु । ४०. नवकार-फल-स्तवन ।

६१. हरिभद्रसूरि, सणतुकुमारचरिय, संपादक : हरिवल्लभ चू० भायाणी एवं मधुसूदन चि० मोदी, प्रकाशक : लाल-भाई दलपत भाई भारतीय संस्कृति विद्यामंदिर, अहमदाबाद, ९; संस्क० जनवरी, १९७४ ।

६२. हरिदेव, मयणपराजयचरिउ, संपादक : डॉ० हीरालाल जैन, भारतीय ज्ञानपीठ काशी, संस्क० १९६२ ई० ।

६३. डॉ० हरिवंश कोछड़, अपभ्रंश-साहित्य, प्रकाशक : भारतीय साहित्य मन्दिर, फव्वारा-दिल्ली ।

६४. हेमचंद्र, अपभ्रंश व्याकरण, शालिग्राम उपाध्याय (अनुवादक), भारतीय विद्या प्रकाशन वाराणसी, संस्क० १९६५ ई० ।

६५. डॉ० हेमचंद्र जोशी (अनुवादक) आर० पिशल, प्राकृत भाषाओं का व्याकरण, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् पटना, प्रथम संस्क० ।

66. Burrow and Emenean, Dravir Etymological Dictionary, Oxford at the clarendon Press, Ed. 1961

67. Davids and william, Pali Text Society London, Ed. 1952.

68. Ganesh Vasudev Tagare, Historical Grammar of Apabhramsa, Deccan College, Poona Ed. 1948.

69. (1) Hindi Words Common to other Indian Languages, (2) Hindi-Assamese; 1959; (3) Hindi-Marathi, 1959, (4) Hindi–Punjabi; 1960; (5) Hindi Gujrati; 1958; (6) Hindi-Oriya; 1958; published by M/o Education, Govt. of India.

# अपभ्रंश-हिन्दी कोश

## अ

अंक— अव्य० (दे०)– निकट, समीप; (दे० ना० मा० १,५)। २–पुं० (सं० अंक) संख्या (भ०); ३– रत्न-विशेष, रत्न की एक जाति; (संधि० २,३,७)। ४– आसन; (जंबू ८,१२,१२)।

अंकय—वि० (सं० अकृत > प्रा० अकय)– नहीं किया हुआ; (पाहु० १७७)।

अंकवाली— स्त्री० (सं० अङ्कपालि > प्रा० अंकवाली)– आलिंगन; (उ० व्य० प्र० ६-१७)।

अंकार— पुं० (दे०)–सहायता; (दे० ना० मा० १,६)।

अंकिअ —न० (दे०)–आलिंगन (दे० ना० मा० १. ११)।

अंकित— वि० (सं० अङ्कित > प्रा० अंकिअ)–चिह्नित (भ०; जस० १,५,६)।

अंकियंग— पुं० (सं० अङ्कित+अङ्ग)– विभूषित अंग; (जंबू० १०, १, १२)।

अंकुड— पुं० (सं० अङ्कुश > प्रा० अंकुश)–लोहे का एक हथियार, "अंकुडेण णिहणइ कड्ढेप्पिणु", (म० २,१६,१)।

अंकुर— पुं० (सं० अङ्कुर > प्रा० अंकुर)–कोंपल, अंखुवा, फुनगी; (भ०; जस० ३, ३५, ३)।

अंकुरिअ—वि० (सं० अङ्कुरित > प्रा० अंकुरिय)– अंकुर-युक्त, जिसमें अंकुर उत्पन्न हो वह; (जंबू० ४, १६, १३)।

अंकुस—पुं० (सं० अङ्कुश)–१. अंकुश के आकार वाली बाँस से बनी वस्तु, "तिहिं वंसहिं एयहिं अइपयंड, होसहिं धयअंकुसछत्तदंड", इन तीनों बाँसों के ध्वजा, अंकुश और छत्र के प्रचण्ड दण्ड बनाने वाले हैं; (क० २, ८, २)। २. आंकडी; (हे० ३४५)।

अंकुसइय—न० (दे०) अंकुश के आकार वाली वस्तु; (दे० ना० मा० १,३८)।

अंकुसिय—वि० (सं० अङ्कुशित > प्रा० अंकुसिअ)–अंकुश की तरह मुड़ा हुआ; (जंबू० ४,१६,१५)।

अंकोल्ल— पुं० (सं० अङ्कोठ > प्रा० अंकोल्ल)–वृक्ष एवं पुष्प-विशेष; (जंबू० ५,८,८)।

√अंकोस—(सं०आक्रोशति)–१. जोर से चिल्लाना, २. भर्त्सना करना, ३. कोसना; (उ० व्य० प्र० ४६-१३)।

अंग—पुं० (सं० अङ्ग > प्रा० अंग)– शरीर के अवयव; (भ०; की० ३,१५६)। —चाअ पुं० (सं० अङ्ग + त्याग) कायोत्सर्ग; (जस० ४, ६, ६)।

अंगि— पुं० अंग, "गोरइ अंगि वेरंगा कंचू"— गोरे रंग पर दोरंगा कंचुक (ऐसा लगता) है; (रा० १७)। अंगेर– पुं०, अंग "आंगहि मांडणु अंगेर उजालु",—(उसके) अंगों में मंडन (उसके) अंगों का औज्ज्वल्य है, (रा० २५)। अङ्ग—पुं०अंग (हे० ३३२,२)।

अङ्गचङ्ग— वि०, शरीर से तगड़े; (की० ४,७०)।

अंगण—न० (सं० अङ्गणं, अङ्गनं > प्रा० अंगण)- आंगन, चौक; (भ०)।
अंगणि—स्त्री० वगड़ी, चौक; (सुग्रंथ १,१२,१)।
अंगय—वि० (सं० अङ्गज)–शरीर पर उपजा हुआ; (जस० १,२,१)।
अंगरक्ख—वि० (सं० अङ्+रक्षक > प्रा० अंग+रक्खग, रक्ख)- शरीर की रक्षा करने वाला; (जंबू० ३,४,६)।
अंगराअ—पुं० (सं० अङ्गराग > प्रा० अंगराग, अंगराय)–सुगन्धित लेप, शरीर पर सुगंधित उवटन का लेप; (जस० २, १२,१)।
अंगरुह—पुं० सं० (अङ्ग+रुह=अंग पर उत्पन्न)–रोम; (जस० ४,२०,४)।
अंगरुहु—पुं०, पुत्र (जंबू ३,५,१०)।
अंगवइ— सक० (सं० अङ्गी+कृ) – अंगीकृत करना, स्वीकार करना; (की० २,२२)।
अंगार— पुं० (सं० अङ्गार > प्रा० अंगार)–जलता हुआ कोयला; (भ०)। –पुंज पुं०(सं० अङ्गार+पुञ्ज) अंगार का ढेर (जंबू ६,१५,१५)। —य, पुं० (सं० अङ्गार+क) अंगारा; (सुदं० २, ११,१)।
अंगालिय—न० (दे०)–ईख का टुकड़ा; (दे० ना० मा० १२, ८)।
अंगिय – स्त्री० (सं० अङ्गिका)–अङ्ग-देशीया स्त्री; (सुद० ४,६,४)।
अंगुट्ठ—पुं० (सं० अङ्गुष्ठ > प्रा० अंगुट्ठ)–अंगूठा; (ण० १,१७,४)।
अंगुल— न० (सं० अङ्गुल > प्रा० अंगुल)- नाप या मान-विशेप, (जस० १,६,५)।
अंगुलि— स्त्री० (सं० अङ्गुलि-ली, अङ्गुरि-री > प्रा० अंगुलि, अंगुली)– उंगली (भ०; जंबू० २,५,१३)। अंगुलि; (पाहु० ११७)।
अंगुलिणी—स्त्री० (दे०)–प्रियंगु, वृक्ष-विशेप; (दे० ना० मा० १,३२)।
अंगुलीय—पुं० नं० (सं० अङ्गुलीयक)– अंगुठी; (प० च० ५४,६)।
अंघिव— पुं० (अंघ्रिप)–वृक्ष; (ण० ६,७,१५)।
√अंच—(सं०अञ्च्)–पूजना। अंचइ— सक० (सं० अर्चति)–पूजा करना, सत्कार करना (भ०)। अंचमि— क्रि०, व० पूजना (क० १०,३,१०)। अंचए; (भ०)। अंचएवि— पू० का० क्रि०, अर्चना करके; (क० १०, १७, ३)। अंचिज्जइ—क्रि०, व०(ण० ४,३,११)।
अंचल—पुं० (सं० अञ्चल)–कपड़े का शेप भाग; (भ०)।
अंचिय— वि० (सं० अर्चित)- पूजित सम्मानित, (म० १,१,२; प्रा० गु० १०, ५)।
अंछिय— वि० (दे०)– खींचा हुआ, आकृष्ट; (दे० ना० मा० १,१४)।
अंजण— पुं० (सं० अञ्जन > प्रा० अंजण)–वृक्ष-विशेष; (जंबू० ३,६,१७)।
अंजणइसिआ— स्त्री० (दे०)– वृक्ष-विशेप, श्याम तमाल का वृक्ष; (दे० ना०-मा० १,३७)।
अंजणईस—न० (दे०)–श्याम तमाल का पेड़; (दे० ना० मा० २,३७)।
अंजणपव्वय— पुं० (सं० अञ्जन+

पर्वत)–पर्वत-विशेष; (रि०, छठा सर्ग)।
**अंजणिआ**—स्त्री० (दे०)– वृक्ष-विशेष, श्याम तमाल का वृक्ष; (दे० ना० मा० १,३७)।
**अंजणु**— पुं० (सं० अञ्जन > प्रा० अंजण)–काजल, अंजन; (महा० २२-३)।
**अंजलि**—स्त्री० (सं० अञ्जलि>प्रा० अंजलि, ली)– हाथ का संपुट; (भ०; जस० २,३४,५)। अंजुलि—स्त्री० कर-संपुट (सि० १, ४३)।
**अंजस**—वि० (दे०)–सरल, ऋजु; (दे० ना० मा० १,१४)।
**अंज**— (सं० अञ्ज्>प्रा० अंज)–आंखों में अंजन आंजना। —हि सक० आंजना; "काइँ णयण अंजणहिं अंजहि", आंखों में अंजन क्यों आंज रही हो; (सि० २, ४, ६)।
**अंडय**— पुं० (सं० अण्डज)–मछली, मत्स्य; (दे० ना० मा० १,१६)।
**अंत**[1]— पुं० (सं० अन्त्र> प्रा० अंत न०)–आंत (ण ४, १५,५)।—ड (सं० अन्त्र) आंत (जंबू ४,२,१७)। अंताइ— न०, आंत (रि० ७,६)। अन्त (सं० आन्त्र) आंत; (प० च० १३, ४, ७)। —आवलि—स्त्री० (सं०अन्त्र+आवलि) अंतड़ियां (ण ८,१५,८)। —याल; पुं० (सं० अन्तकाल) अन्तिम समय; (सि० २, ३३)।
**अंत**[2]— अव्य० (सं० अन्तर> प्रा० अंत)– आभ्यन्तर, मध्य में "पिय–चलण अंतें धरि उत्तमंगु,"—प्रिय के चरणों में अपना सिर रख दिया; (सि० २,७,१)।
-रंग— पुं० (सं० अन्त+ रङ्ग)– आत्मीय, स्वजन। वि० निकटस्थ, (जस० १,२,५)।
**अंत**—पुं० (सं० अन्त>प्रा० अंत)– आखीर; प्रा० पैं० १,१७)। अंतए (प्रा० पैं० १,१६४), अंतिणा (प्रा० पैं० २, ७४), अंतहि—आखीर में; (प्रा० पैं० २, १००)।
**अंतर**— अव्य० (सं० अन्तर् > प्रा० अंत)–मध्य में (प्रा० पैं० १,६७)। अंत-रंग पुं० (सं० अन्तरङ्ग) आभ्यान्तर उपादान; (जंबू० १०, ४, १)। सुद्धि— स्त्री० (सं० अन्तरशुद्धि)– आन्तरिक शुद्धि (जंबू १०,२०,१२)।
**अंतरवणु**— (सं० अन्तवन)– अन्तरवन नामक वन-विशेष, "अंतरवणु संपत्तु जंतु-जंतु रमणीसरु"—चलते-चलते वे रमणी-श्वर नागकुमार अन्तरवन में पहुँचे; (ण० ७,३,१२)।
**अंतराअ**—न० (सं० अन्तरायिक>प्रा० अंतराइय)–विघ्न, रुकावट; (जंबू० २, १५,८)।
**अंतराल**—पुं० (सं० अन्तराल> प्रा० अंतराल) अंतर, बीच का भाग; (जंबू० ५,११,१०)।
**अंतरि**—अव्य० (सं० अन्तर)–में; "दल-अंतरि दंसण-णाणु चारु", (सि० १,१७, १६)।—अ, वि० (सं० अन्तरित>प्रा० अंतरिय)–अंतरवाला; (जंबू० १०, १३ ७)।
**अंतरिक्ख**—पुं० (सं० अन्तरिक्ष)–पृथ्वी और दूसरे ग्रहों या नक्षत्रों के बीच का स्थान, आकाश; (भ०)। अंतरिक्खि; (महा० ६८,५)।

अंतोहरी—स्त्री० (दे०)–दूती; (दे० ना० मा० १, ३५)।

अंतेउर— न० (सं० अन्तःपुर>प्रा० अंतेउर)–रानियों का निवास-गृह, रनिवास; (सि० २,३४; ण० २,१,२)

अंतेल्ली—स्त्री० (दे०) कल्लोल, तरंग; (दे० ना० मा० १,५५)।

अंतोहुत्त—वि० (दे०)–अधोमुख; (दे०-ना० मा० १,२१)।

अंदोयण— न० (सं० आन्दोलन)–हिलना-डुलना, स्पंदन; (जस० १, १२, ५)।

अंदोल— (सं० आन्दोलय् > प्रा० अंदोल)–कंपाना, हिलाना। अन्दोलइ—सक०–झूलना; (प० च० १४, ३, ७)।

अंदोलय—पुं० (सं० आन्दोल+क> प्रा० अंदोलग)– हिंडोला, तुल० म० अंदोला; (भ०)। अन्दोलय (प० च० १४, ४, ६)।

अंध— पुं० (सं० आन्ध्र)– १. देश-विशेष; (क० १०, ६, ७)। —देस (सं० आन्ध्र देश) (ण० ६, १, ७)। २. (सं० अन्ध) अन्धा (प्रा० पैं० १, ११५; जस० १, १६, २)।—ल॰ (सं० अन्ध) (जंबू० २, ६, ८)। ३. आंध्र-देशीय मनुष्य, (संधि० १०, २,५)—यविट्ठि—पुं० अंधकवृष्णि नाम-विशेष; (रि० प्रथम सर्ग)।

अंधअ—पुं० (सं० अन्धक)–दैत्य का नाम; (प्रा० पैं० १, १०१)।

अंधघु—पुं० (दे०)–कूप; (दे० ना०-मा० १, १८)। टि०— अंध (तमस्, अंधकार) से अंधघु शब्द कुए का द्योतक इसलिए हो गया क्योंकि कुएं में अंधकार होता है।

अंधार, अंधारउ— पुं० न० (सं० अन्धकार> प्रा० अंधयार)– अंधेरा; अंधकार; तुल० म० अन्धार, गु० अन्धेर (क० १०, ६, ७; प्रा० पैं० १, १४७; जस० २, २५, ४)।

अंधारिय—वि० (सं० अन्धकारित> प्रा० अंधारिय)–अंधकार वाला; (जंबू० ६, ५, ४; भ०)।

अंधि— स्त्री० (सं० अक्षि)– नेत्र। अंधिहिं; (रा० १६)।

अंधिआ—स्त्री० (सं० अन्धिका)–द्यूत-विशेष; (दे० ना० मा० २, १)।

अंधुंधु—पुं० (दे०)–कूप, कुँआ; (दे०-ना० मा० १, १८)।

अंधो—पुं० (सं० अन्धः)–वस्तु छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ११४)।

अंब—न० (सं० आम्र)–आम्र-फल; (रि०, सर्ग द्वितीय)। स्त्री० (सं० अम्बा>प्रा० अंबा) स्त्री, माता; (जंबू० २, १७, २)।

अंबइय— स्त्री० (सं० अम्बिका)–आम की कलियां; (ण० ८, १, १२)।

अंबड—वि० (दे०)– कठिन (दे० ना० मा० १, १६)।

अंबय—पुं० (सं० आम्र>प्रा० अंब)– १, आम का पेड़, २. न० आम, आम्र-फल; (ण० ७, १, ११)।

अंबर— न० (सं० अम्बर > प्रा० अंबर)– १. वस्त्र। अंबरा—न० वस्त्र (की० २, ८६)। २. आकाश (प्रा० पैं० १, १८८)।

अंबा— स्त्री० (सं० अम्बा > प्रा० अंबा)– माता, माँ; (सि० १, १७)। —इय, स्त्री०, माता; (प्रा०गु०५,४७)। —देवय स्त्री० (सं० अम्बा देवी) अम्बा

नामक देवी; (जंबू १, २, ६) । —विउ, वि० प्रचारित, "जिणि संवच्छरु महि अंवाविउ अंवरि चंदिहिं नामु लिहाविउ", तुल०गु० अंबाववुं; (प्रा०ग० ५, ५३) ।
अंबुल— स्त्री० माता; (सुदं० ८, ६, २) ।
अंविल—न० १. (सं० आचाम्ल) प्रा० आयंबिल)– तप-विशेष; (संधि० १६, २, २) । २. वि० (सं० आम्ल) खट्टी वस्तु, तुल० म० आम्विल; (भ०) ।
अंबुहरु— पुं० (सं० अम्बुधर)–मेघ; (ण० ६, १४, ८) ।
अंवेसि, अवेसि— पुं० (दे०)–घर के दरवाजे का लकड़ी का तख्ता; "अवेसी तथा अंवेसी गृहद्वारफलहकः", (दे० ना० मा० १, ८) ।
अंबोडय—पुं० (दे०)– सं० केशकलाप, वालों का ढेर; तुल० गु०अंबोडो; (संधि० २, ११, ३) ।
अंभ—पुं० (सं० अम्भस्>प्रा० अंभ)– जल; (जस० ३, १६, ३) ।
अंस—पुं० (सं० अंश>प्रा० अंस)– भाग, खंड, अवयव; (जस० ३,२६,८) । —य, पुं० (सं० अंश+क) अंश "जाई असय सत्तइँ देसिउ"—जाति, अंश, सत्व, देश, (सुदं० ४, ५४) ।
अंसु[1]—पुं० (सं० अंशु>प्रा० अंसु)– किरण, प्रकाश किरण; (ण० २, ५, ४) ।
अंसु[2]—न० (सं० अश्रु> प्रा० अंसु)– आँसु, अश्रु-जल; तुल० गु० आंसु (भ०; प० च० १४, ८, ६; हे० ४१४।३) । अंसु— अश्रु (प्रा० पैं० १, ६६) । —वाय, पुं० (सं० अश्रुपातः) आंसू गिराना; (भ०) । —वाह, पुं० (सं० अश्रु-प्रवाह>प्रा० अंसु+पव्वाह) आंसू वहाना; (जस० २, २५, ६) । "अंसुवाह णिवडंति धरयले", धरातल पर आंसू बहा रहे थे; (ण० ६, १८, १८) ।
अंसु[3]—न० (सं० अंशुक>प्रा० अंसुय)– वस्त्र, कपड़ा; (प० च० १४/८/६) । —य, व— न०–वस्त्र (भ०) ।
अंहि—पुं० (सं० अंह्रि>प्रा० अंहि)– पाद, पाँव, (प० च० ३६, १४, ६) ।
अ—संयो० (सं० च>प्रा० अ)–और (सं० रा०; प्रा० पैं० १, ७; की० २, १००) ।
अइ—अव्य० (सं० अति>प्रा० अइ)– यह अव्यय नाम और धातु के पूर्व में लगता है और निम्नलिखित अर्थ में से किसी एक को सूचित करता है— १. अतिशय, अतिरेक, २. उत्कर्ष, महत्त्व, ३. प्रशंसा, ४. अतिक्रमण, ५. ऊँचा; (सं० रा०; भ०; जस, १, ५, ५; ण० १, १,७; क०१, ३, १०; की० २, २१३) ।
अई—अहो (सम्बोधन के अर्थ में) (क० १, ३, १०) ।
अइअ—वि० (सं० अतीत)–गत, बीता हुआ; (म० २, ३७, ११) ।
अइअड्ड— वि० (सं० अति विकट)– बहुत भयंकर; (जस० २, ६, १२) ।
अइआर— पुं० (सं० अतिचार)– १. मर्यादा का उल्लंघन, २. अतिक्रमण; (भ०) ।
अइउच्चिय—वि० (सं० अति+उच्च+क>प्रा० अइ+उच्चअ)– अति उच्च,

बहुत ऊँचा या लम्बा; (क० ७, ७, ११)।

**अइउज्जु**—वि० (सं०अति+ऋजु>प्रा० अइ+उज्जु)- अत्यन्त निष्कपट, सीधा या सरल; क० १०, १३, ४)।

**अइकडुय**—वि० (अतिकटुक>प्रा० अइ-कडुअ)- बहुत कडुआ; (ण० ६, २०, ८)।

**अइक्कम**—सक० सं० अति+क्रम्>प्रा० अइक्कम) उल्लंघन करना। अइक्क-मंत—व० कृ० (सं० अति + क्रम् + शतृ (जंबु ८, ८, ८)।

**अइकमिय**— वि० (सं० अतिक्रान्त)- १. आगे बढ़ा हुआ, २. बीता हुआ, गया हुआ; (प० च० ६, ६, ५)। अइक्कमिअ वि०—अतिक्रान्य (जस०)।

**अइकम्म**—पुं० (सं० अतिक्रम > प्रा० अइकम्म)—उल्लंघन; (व० ५, २, ८)।

**अइकिण्ह**— वि० (सं० अति+कृष्ण) बिलकुल काली; (जंबू० ४, १३, १४)।

**अइकुडिली**—वि० (सं० अति+कुटिल+क> प्रा० अइ+कुडिल+अ)- बहुत कुटिल, अत्यंत टेढ़ी; "अइकुडिली भउहा-वलि"—अतिकुटिल भौंहों की आवलि, (क० १, १६, १२)।

**अइकुर**— वि० (सं० अतिक्रूर)—अत्यन्त निर्दयी; (जस० १, ८, ६)।

**अइगयं**—वि० (दे०)—१. जिसने प्रवेश किया हो वह; (दे० ना० मा० १,५७)। २. न०—मार्ग का पिछला भाग (दे०-ना० मा० १, ५७)।

**अइचल**—वि० (सं० अति+चञ्चल)- अति अस्थिर या चंचल; (प्रा० पैं० २, १०३)।

**अइजुज्झइ**—अक० (सं० अति+युध्यति >प्रा० अइ+जुज्झइ)- बहुत लड़ाई करना, जूझना; "संगामरंगि तुम्हें हिं सहुँ अइजुज्झइ", (क० ३, ११, १०)।

**अइझीण**— वि० (सं० अति+क्षीण)- प्रा० अइ+झीण)- अत्यंत दुर्बल; (क० २, ७, ६)।

**अइट्ठ**—वि० (सं० अदृष्ट)- जो देखा न गया हो; (म०; जंबू १, ५, १८)।

**अइडरिअ**—वि० (सं० अति+दीर्ण> प्रा० अइ+दरिअ)- बहुत डरा हुआ; (क० ७, ११, २)।

**अइण**—न० (दे०)- गिरि-तट, तराई, पहाड़ का नीचे का भाग (दे० १, १०)।

**अइणिम्मल**— वि० (सं० अति + निर्मल>प्रा० अइ+णिम्मल)- अत्यन्त विशुद्ध; (क० ४, ७, ५)।

**अइणिय**— वि० (दे०)- आनीत, लाया हुआ; (दे० १, २४)।

**अइणियड**— वि० (सं० अति+निकट> प्रा० अइ+णियड)—अति निकट का; (क० ४, ४, २)।

**अइणिरुत्त**— वि० (सं० अति + निश्चित)—पूर्ण रूप से, अत्यन्त निश्चित, (क० ५, १४, ५; दे० ना० मा० ४, ३०)।

**अइतुरिय**— वि० (सं० अतित्वरित> प्रा० अइ+ तुरिअ)- अतिशीघ्रगामी; (ण० ५, ५, १२)। अइतुरिअ; (क० ५, १०, २)।

**अइतोस**— पुं० (सं० अति+तोष> प्रा० अइ+तोष)—अति संतोष, अति

प्रसन्नता; (क० ५, १३, ६)।

अइत्थि— पुं० (सं० अगस्ति>प्रा० अगत्थिय, अगत्थि;–अगस्त्य नामक एक तारा; (सं० रा०)।

अइदिहि—स्त्री० (सं० अति+धृति> प्रा० अइ+दिहि)–अति धीरज; (क०, ४, ७, २)।

अइदीह— वि० (सं० अतिदीर्घ>प्रा० अइ+दीह)– बहुत लम्बा; (जस० ४, १०, ११)।

अइदुम्मण—वि० (सं० अति+दुर्मनस्> प्रा० अइ+दुम्मण)– अति उदास, अति उद्विग्न-चित्त; (क० ५, २, ६; जस०)।

अइपउरु— वि० (सं० अति+प्रचुर> प्रा० अइ+पउर)–बहुत अधिक, "अइ-पउरु पवड्ढिउ णेहु तासु"; (क० २, ६, १)।

अइपयंड— वि० (सं० अति+प्रचण्ड प्रा० अइ+पयंड)–बहुत प्रखर; (क० २, ८, २)।

अइपसत्थु— वि० (सं० अतिप्रशस्त> प्रा० अइ+पसत्थ)– अति प्रशंसनीय; (ण० ३, ४, ७)।

अइपिय—वि० (सं० अति+प्रिय>प्रा० अइ+पिअ)–बहुत प्रिय; (क० ४, १२, ६)।

अइभत्ती—स्त्री० (सं० अति+भक्ति> प्रा० अइ+भत्ति)– अति भक्ति, अति आदर; (क० ५, ७, ४)।

अइभल्ल— वि० (सं० अतिभद्र>प्रा० अइ+भल्ल)–बहुत भला; (ण० ५, १२, ७)।

अइभिडंति—क्रि० (सं० अति+भटति> प्रा० अइ+भिड)– बहुत लड़ना; (क० ८, १८, ६)।

अइभिण्ण—वि० (सं० अति+भिन्न> प्रा० अइ+भिण्ण)–अत्यंत भिन्न, (क० ६, १०, ५)।

अइमणहर—वि० (सं० अति+मनोहर> प्रा० अइ+ मणोहर, मणहर)– बहुत सुन्दर; (क० ३, ३, ३)।

अइमत्तउ—वि० (सं० अतिमत्त> प्रा० अइमत्त)–बहुत मतवाला; (जंबू ३-१२)।

अइमत्तहं— वि० अत्यंत मतवाले (हे० ४३८, २)।

अइमहुर— वि० (सं० अति+मधुर> प्रा० अइ+महुर)–अति मीठा, "अइमहु-वयणेण"—अति मधुर वचन द्वारा, (क० ५, ११, ८)।

अइमुत्तउ—वि० (सं० अति+मुक्तकः)– अतिमुक्तक का फूल, "वियसियकुसुम जाउ अइमुत्तउ"; (जंबू० ३, १२, १२)।

अइमुत्तय— पुं० (सं० अतिमुक्तक)– अतिमुक्तक नाम की श्मशान की भूमि; (व० ६, २१, १६)।

अइयार— पुं० (सं० अतिचार>प्र० अइयार)– उल्लंघन, अतिक्रमण; (ण० ६, २०, ६)।

अइर—अव्य० (सं० अचिर)– जल्दी, शीघ्र; (व० १, २, ११)।

अइसाइ—वि० (सं० अतिशायिन्>प्रा० अइसाइ)– दूसरे को मात करने वाला; (जंबू० १०, १, ६)।

अइरजुवइ— स्त्री० (दे०)– दुलहिन; (दे० ना० मा० १, ४८)।

अइरत्तए— वि० (सं० अतिरक्त>प्रा०

अइरत्त)–अतिअनुरक्त; )हे० ४३८/२) ।

**अइरमण**—वि० (सं० अति+रमणीय> प्रा० अइ+रमणीअ)– अति मनोरम, अतिरम्य, "अइरमणभूमि देक्खंतरएण"—रमणीक भूमि देखते हुए; (क० ५, ५, ४) ।

**अइरवण्ण**—वि० (सं० अतिरम्य>प्रा० अइ+रम्म, रवण्ण, रवन्न)–बहुत सुन्दर; (ण० १, ७, ८) ।

**अइरहसें**— क्रि० वि० शीघ्रता में (rashly, in haste) (महा०) ।

**अइरावत**—पुं० (सं० ऐरावत > प्रा० अइरावय)–इन्द्र का हाथी; (क० ३,१६, ४) । अइरावय— पुं०, इन्द्र का हाथी; (भ०) ।

**अइराहा**— स्त्री० (सं० अचिराभा)–विजली, चपला; (दे० ना० मा० १, ३४ टि०) ।

**अइरिप**—पुं० (दे०)–वातचीत, कहानी; (दे० ना० मा० १, २६) ।

**अइरि**— पुं० (सं० आचार्य >प्रा० आचारिअ, आयरिय)–पाशुपत आचार्य; (दो० को०) । टि०—यहाँ अर्थ-संकोच द्रष्टव्य है ।

**अइरुद**— वि० अतिरुद्र > प्रा० रोद्द, रुद्द)–विपुल, विशाल; तुल० म० रुंद= विस्तृत; (ण० १, १, ७) ।

**अइवहल**—वि० (सं० अति+वहल> प्रा० अइवहल)– अत्यधिक, तेज, "ता मिलिय णहंगणे अइवहल चउदिसिहिँ भमेविणु णिम्मलिय"—वह दीप्ति इतनी निर्मल और तेज थी कि चारों दिशाओं में घूमकर आकाश में जा मिली; (क० ४, ८, ८) ।

**अवइविउल**—वि०(सं० अति+विपुल> प्रा० अइ + विउल)– अति विशाल, (जस०) ।

**अइविरिय**— वि० (सं० अतिवीर्य)– १. महा-पराक्रमी, २. पुं० इक्ष्वाकु वंश का एक राजा; (प० च० ५, ५) । ३. नन्दावर्त का एक राजा; (प० च० ३७, ३) ।

**अइविहाइ**— क्रि० (सं० अति+विभाति प्रा० अइ+शौ० प्रा० विहादि, विहा= शोभना, चमकना)– दिखायी देना, "दूराउ वहंती अइविहाइ"— दूर से बहती हुई ऐसी दिखाई दी; (क० ३, १२, ६) ।

**अइसंसअ**— पुं० (सं० अति+संशय> प्रा० अइ+संसय)–अति संदेह; (क० ५, १८, ५) ।

**अइस**—वि० (सं० ईदृश)– ऐसा, इस तरह का; (की० २, ५२) । अइसी (रा० ५), अइसउ (रा०३२) ।—नओ, ऐसा भी (की० २, १५०) । अइसो (रा० २७; हे० ४, ४०३) ।

**अइसअ**—वि० (सं० अतिशयिन्>प्रा० अइसइ)–अतिशय वाला, विशिष्ट, "तहो णंदणु अइसयगुणमहंतु"—उस राजा का पुत्र अतिशय गुणशाली, (क० ६, १,६) । पुं० (सं० अतिशय > प्रा० अइसय) १. श्रेष्ठता, २. प्रमुखता (भ०) ।

**अइसच्छयइ**— वि० (सं० अतिशय+ छायावत्>प्रा० अइसय+छायइत्तय)– अतिशय छायायुक्त; (सं० रा०) ।

**अइसणिद्ध**—वि० (सं० अति+स्निग्ध> प्रा० अइ+सिणिद्ध, सणिद्ध)–अति स्नेह-

युक्त; (क० १०, १३, १०)।

अइसमइणा—वि० (सं० अतिशय+मनस्विन्)–अतिशय बुद्धि वाले; (महा ६६, १६, ६)।

अइसय—क्रि० (सं० अति+शी)– मात करना, (प० च० ९०, १५)।

अइसयवंत—वि० (सं० अतिशयवत्)– अतिशयों से युक्त, अतिशयवाला; (ण० ९, १३, ६)। अइसयवन्त—अतिशयवत् (भ०; जस०)।

अइसुंदर—वि० (सं० अति+सुन्दर> प्रा० अइ + सुंदर)– बहुत सुंदर; (जस०)।

अइसुहुम—वि० (सं०अति+सूक्ष्म>प्रा० अइ+सुहुम)–अत्यन्त छोटा, बारीक; (क० १०, १०, ७)।

अइसेअो— वि० (सं० अतिश्रेयस्)– अपेक्षाकृत अधिक अच्छा; (की० २, २१३)।

अइहव— पुं० (दे०)– वाद्य-विशेष; (भ०)।

अइहार— स्त्री० (सं० अति+हार)– अत्यंत हार या पराजय "अइहारियं मयणराएण"—मदनराज की अत्यंत हार हो गई; (प० २, ७५, १०)।

अइहारा—स्त्री० (दे०)–विद्युत, चपला; (दे० ना० मा० १, ३४)।

अउखध— न० (सं० औषध > प्रा० ओसह)– दवाई, भैषज; तुल० गु० ओखद; (प्रा० गु० ४०, ४)।

अउज्झ—पुं० (सं० अयोध्या)– नगर-विशेष; (प० च० २१,१,२)। —(अउज्झ) अयोध्या नगर; (प० च० २१, ४, ३)।

अउण्ण—वि० (सं० अपुण्य>प्रा० अ+पुण्य, पुण)–पुण्य रहित; (प० च० २८, २११)।

अउर—वि० (सं० अपर)–अन्य, दूसरा; अउरु; (रा० २८)।

अउव्व—वि० (सं० अपूर्व>प्रा० अपुव्व, अउव्व)–अनोखा, असाधारण, अद्वितीय; (ण० १, १५, १० जस०; भ०; सं० रा०)।

अऊर—वि० (सं० अपूर्ण > प्रा० अपुण्ण)– जो पूरा या भरा न हो, अधूरा; (भ०)।

अओका— वि०, इसका; (की० २, १९३)।

अकंटअ— वि० (सं० अ+कण्टक)– निष्कंटक, निर्विघ्न; (प्रा० पैं० २,२११)।

अकंड—वि०(सं० अकाण्ड)–आकस्मिक; "ति सो अकंडमच्चु गलए, वद्धउ चामीयरसंखलए,— उसने उस शीघ्र अकाण्ड मृत्यु से मरने वाले कुत्ते को गले में सोने की सांकल बांध कर रखा (जस० २, ३२, ५)।

अकंडतलिम— वि० (दे०)– १. स्नेह-रहित, २. जिसने शादी न की हो वह; (दे० ना० मा० १, ६०)।

अक्ख—पुं० (सं० अक्ष>प्रा० अक्ख)– अक्षजीव, द्वीन्द्रियभेद; (व० १०,८,१)।

अक्खर— पुं० न० (सं० अक्षर>प्रा० अक्खर) अक्षर, वर्ण; (प्रा० पैं० १, १२)।

अकज्ज— वि० (सं० अकृत्य>प्रा० अकज्ज)– अकार्य, करने को अयोग्य;

(भ०; जस० १, ८, ६) ।
**अकत्तिए**— पुं० (सं० अ+कार्तिकः)–कार्तिक न होने पर; (जंबू० ४,८,१२) ।
**अकम्म**—न० (सं० अ+कर्मन्)–कर्म का अभाव; (जंबू ६, १५, ४) ।
**अकयत्थ**— वि० (सं० अ+कृतार्थ)–जो आपना कार्य हो जाने के कारण प्रसन्न और संतुष्ट न हो; (सं० रा०) ।
**अकयवंग**— वि० (सं० अविकृताङ्ग)–जिसके अंग विकृत न हो; (जंबू० ७, १, १३) ।
**अकिट्टिय**—वि० (सं० अकृत्रिम)–स्वाभाविक; (जस० ४, २८, ३०) ।
**अकित्ति**— स्त्री० (सं० अकीर्ति)–अपयश; (सि० १, ४) ।
**अकित्तिम**— वि० (सं० अकृत्रिम)–जो कृत्रिम या बनावटी न हो, स्वाभाविक; (व० ४, १३, ६) ।
**अकुलीण**— वि० (सं० अकुलीन)–जो कुलीन न हो, अप्रतिष्ठित, जो उत्तम कुल में उत्पन्न न हो; (रि०, सातवाँ सर्ग) ।
**अकुसल**—वि० (सं० अकुशल)–अनिपुण; (जंबू० ११, ६, ३) ।
**अकूवार**— पुं० (सं० अकृत+वारि)–समुद्र; (व० ८, १०, ४) ।
**अकोह**—पुं० (सं० अक्रोध)– क्रोध न करना; (व० ८, १०, १०) ।
**अक्कंद**— पुं० (सं० आक्रम > प्रा० अक्कम)–आक्रमण, चढ़ाई; (सण०) ।
**अक्क**[1]—स्त्री० (सं० अक्का=माता)–भगिनी, अम्बा, तुल० म० अक्का (बहन), (क० ८, ५, ५; दे० ना० मा० १, ६) ।
**अक्क**[2]—पुं० (सं० अर्क>प्रा० अक्क)–सूर्य; "चंदअक्कसुक्कभाहरणएहिं"—(ण० १, १६, ५) ।
**अक्कमइ**—सक० (सं० आक्रमति, आ+क्रम् प्रा० अक्कम)– आक्रमण करना (रि० सातवाँ सर्ग) ।
**(अ)क्करिस**— पुं० (सं० उत्कर्ष>प्रा० उक्कस्स)–उत्कृष्टता; (सं० रा०) ।
**अक्कसाला**— स्त्री० (दे०)–१. बलात्कार, जबरदस्ती करना, २. उन्मत सी स्त्री०; (दे० ना० मा० १, ५८) ।
**अक्कुट्ठ**— वि० (दे०)– अधिष्ठित, स्थापित; (दे० ना० मा० १, ११) ।
**अक्कोड**— पुं० (दे०)–बकरा; (दे० ना० मा० १, १२) ।
**अक्ख**[1]—(सं० आ+ख्या>प्रा० अक्खा, अक्ख)– कहना, बोलना; (ण० ३, ८, ७) । अक्खंदहुं— क्रि०, बोलना (रा० १५) ।— इ-सक० (सं० आख्याति) (भ०; प० च० १, १४, ७) । अक्खा—सक० (जस० २, २५, १०) । अक्खिउ–भू० का० (प० च० १४, १२, १) । अक्खियउ—भू० का० (सि० २, २१) । —मि० (क० ५, १६, ८) । —हि, (परम० २, १; क० ४, १२, ५) । —वखेवि—पू० का० क्रि० (क०३, २०, ६) । —णह, क्रि० वर्णन करना (हे० ३५०, १) । —हु, क्रि० बताइये (सि० १, ४७, १५) । तुल० गु० आखवु, पं० आख ।
**अक्ख**[2]—पुं० (सं० अक्ष>प्रा०अक्ख)–१. अक्ष, रावण का पुत्र, २. अक्ष-बहेड़ा वृक्ष; (जंबू ५, ८, ३४) ।
**अक्खजूअ**—पुं० (सं० अक्षद्यूत)–जुआ, चौसर का खेल; (ण० ३, १३, ६) ।

**अक्खणवेल**— न० (दे०)- १. मैथुन, संभोग, २. संध्याकाल; (दे० ना० मा० १, ५६)।

**अक्खदाण**—पुं० (सं० अक्षयदान>प्रा० अक्खय+दाण)–अभयदान, "अक्खदाणु अक्खयहं रइज्जइ", पीड़ितों को अभयदान दिया गया, (म० २, ७८, १३)।

**अक्खय**[1]— वि० (सं० अक्षय > प्रा० अक्खय)- क्षय रहित, अविनाशी (प०-च० २/१७/८)—णिहि—स्त्री० (सं० अक्षय निधि)–क्षय रहित निधि; (जंबू० ३, १४, १६)। —तइय, स्त्री० (सं० अक्षय+तृतीया>प्रा० अक्खय+तइया) वैशाख शुक्ल तृतीया (जंबू ४, १४, २१)।

**अक्खय**[2]— पुं० (सं० अक्षत > प्रा० अक्खय)–बिना टूटे चावल, अखण्ड चावल "क वि अक्खयधूव भरेवि थालु"—कोई अक्षत व धूप से थाल भरकर, (क० ६, २, ६; भ०)।

**अक्खर**— पुं० न० (सं० अक्षर > प्रा० अक्खर)- अक्षर (भ०)।

अक्खरु—१. अक्षर (ओऽम); "सुरसुक्खरु अक्खरु झाइयउ", देवों को सुखकारी अक्षर (ओ-म) का ध्यान किया। (ण० ६, २, ८)। २. अक्षर, वर्ण; तुल० राज० आखर (क० १, ७, ७; कीं०, १, १६; भ०; सं० रा०; जस० १, २४, ३)।—डंबर— (सं० अक्षराडम्बर) शब्दों का आडम्बर; (रि०, प्रथम सर्ग)।

**अक्खरवास**—पुं० (सं० अक्षरव्यास)– अक्षरविस्तार; (प० च० १, २, २)।

**अक्खलिउ**—वि० (सं० अस्खलित)–जो गिरा न हो; अपततितु>(विला०)।

**अक्खलिय**—वि० (दे०)—जिसका प्रतिशब्द हुआ हो वह प्रतिध्वनित; (दे० ना० मा० १, २७)।

**अक्खवाय**—पुं० (सं० अक्षपाद)–न्याय-दर्शन के प्रणेता गौतम; (ण० ६, ७, ३)।

**अक्खसुत्त**— पुं० (सं० अक्षसूत्र)–रुद्राक्ष माला के दाने; (प० च० ६/१/३)।

**अक्खाडय**—पुं० (सं० अक्षवाटक>प्रा० अक्खाडग, अक्खाडय)- व्यायाम-स्थल, अखाड़ा। तुल० गु० अखाडो। (प० च० ४/११/२)।

**अक्खाण**— न० (सं० आख्यान>प्रा० अक्खाण)–कथानक; (भ०)।— य, न० (सं० आख्यानक> प्रा० अक्खाणय)– कहानी, वार्ता (भ०; प० च० १, १४, ७)।

**अक्खि**— स्त्री० (सं० अक्षि > प्रा० अक्खि)–नेत्र, आँख; तुल० मगही आँखि; (सं० रा०)।

**अक्खिअ**—वि० (सं० आख्यात>प्रा० अक्खिअ)–प्रतिपादित, कथित; (क० १, ८, ७)। अक्खिय (म० १, १७, १०)।

**अक्खुडिअ**—वि० (सं० अखण्डित>प्रा० अक्खुडिअ)–संपूर्ण अखण्ड, त्रुटि-रहित; गु० अखूट; (संधि० ११, ६, ११)।

**अक्खुहिय**—वि० (सं० अक्षुभित>प्रा० अक्खुहिय)- क्षोभ-रहित (जंबू ४,२१, १५)।

**अक्खोह**—वि० (सं० अक्षोभ्य)– क्षोभ-रहित, स्थिर; "अक्खोह रणभर"— अक्षोभ्य युद्ध (रि०, प्रथम सर्ग)।

**अक्खोहणि**—स्त्री० (सं० अक्षौहिणी> प्रा० अक्खोहिणी)–एक बड़ी सेना जिसमें २१८७० हाथी, २१८७० रथ, ६५६१० घोड़े और १०९३५० पैदल होते हैं,

(प०च०२, ५, ६)। अखोहणी (प० च० १२, ८, १)।

अक्खोहणिया— वि० (सं० अक्षोभणिका)– जो क्षुब्ध न हो; (ण० ६, ६, १२)।

अखंडिअ— वि० (सं० अखण्डित)–जो टूटा हुआ न हो; (जस० ४, २७, २८)।

अखअ— वि० (सं० अक्षय > प्रा० अक्खय)–जिसका कभी क्षय-नाश न हो; (म० १, ३१, ६)। अखइ, वि० अक्षय (पाहु० १६६)।

अखत्त—न० (सं० अक्षात्र>प्रा० अखत्त क्षत्रिय विधि को अतिक्रमण करने का कार्य, क्षत्रिय धर्म के विरुद्ध; (प० च० १५/३/३)।

अखन्ति—स्त्री० (सं० अक्षान्ति)–असहिष्णुता, स्पर्धा, ईर्ष्या; (प० च० ६/३/२)।

अखलिय—वि० (सं० अस्खलित>प्रा० अक्खलिय, अखलिअ)–१. अवाधित, २. अपतित; (संधि० ६, ६, १)।

अखिल— वि० (सं० प्रा० अखिल)–सकल, सर्व; (जंबू० १०, १, १०)।

अखुहिय— वि० (सं० अक्षुभित)–क्षोभरहित, (जंबू ४, २१, १६)।

अखोहु— वि० (सं० अक्षोभ)–क्षोभ रहित; (सि० १, ७)।

अक्खउरि—वि०, अखौरी, जिसमें कोई खोर या दोष न हो; (की० ३, ११६)।

अक्खउरि— स्त्री० एक नामांत पदवी; (की० ३, ११६)।

अक्खणिहाण— न० (सं० अक्षय + निधान)–अक्षय धन या खजाना; (जंबू० ३, ८, ६)।

अगंडिगेह— वि० (दे०)–यौवनोन्मत्त; (दे० ना० मा०, १, ४०)।

अगज्जर—न० (सं० अ+गर्जि)– गर्जना न होना, गर्जन रहित; "अगज्जिरं निरंतरं न विज्जुपुंजयं", (जंबू० २, ३, ३)।

अगड—पुं० (सं० अवट, प्रा० अगड)–कूप; तुल० गु० कूवो; (संधि० १२, ३, १६)।

अगणिय—वि० (सं० अगणित>प्रा० अगिणय)–न गिना हुआ; जंबू० ५, ७, २६)।

अगणेय—वि० (सं० अगणित)–अनगिनत; (की० १, ८५)।

अगत्थि— पुं० (सं० अगस्ति >प्रा० अगत्थि)– १. इस नाम का एक ऋषि, २. वृक्ष-विशेष; (दे० ना० मा० ६, १३३)।

अगम—वि० (सं० अगम्य)– जहाँ कोई न पहुँच सके; (प्रा० पैं० १, १८६)।

अगय—पुं० (दे०)– दानव (दे० ना०-मा० १, ६)।

अगरु—पुं० (सं० प्रा० अगरु)– अगरुचंदन; (व० ४, २२, १२)।

अगलिय— वि० (सं० अगलित, गल् =गिर पड़ना)–पृथक् न किया हुआ, न गिराया हुआ; (जंबू० ६, ३, १०)।

अगव्व—वि० (सं० अगर्व>प्रा० अगव्व)–गर्व या अभिमान से रहित, निरभिमान; (जस० ४, २४, १६)।

अगहार—पुं० (सं० अग्रहार)–राजा की ओर से ब्राह्मण को योगक्षेम के लिए किया हुआ भूमि का दान; (जस०

२, २६, १५) ।

अगहिय—वि० (सं० अ+गृहीत >प्रा० अ+गहिअ)-१. अप्राप्त, २. जो न लिया हो, जो पकड़ा हुआ न हो; (ण० ३, १४, ४) ।

अगाम्र—वि० (सं० अगम्य>प्रा० अग-म्य)- जाने को अयोग्य; (प० च० २, ३, १२) ।

अगाव—वि० (सं० अगर्व>प्रा० अग-व्व)- निरभिमान; (जस० ४, २०, १७) ।

अगाह— वि० (सं० अगाध)- गहरा, गंभीर; (जंवू १०, १७, ८) ।

अगिवान—पुं० (सं० अग्निवाण>प्रा० अग्गिवाण)-अग्निबाण; (सि० २, १३) ।

अगुण— वि० (सं० अ+गुण>प्रा० अउण)-गुण रहित, निर्गुण; (जंवू० ४, १, १) ।

अगुरु— पुं० न० (सं० प्रा० अगुरु)- सुगंधित द्रव्य (प्रा० पैं० २, १७७) ।

अग्ग— न० (सं० अग्र—प्रा० अग्ग)- १. आगे का भाग, ऊपर का भाग, पूर्व भाग; भ० ण० १,७,५; जस० १,६,७)। वि० अगला (प्रा० पैं० १, १३३) । —अ, अव्य० (सं० अग्रत:)-आगे (जंवू० १०, १६, १२) । —इ, अव्य० आगे (क० १, १४, ४) ।—इं, अव्य० (सि० १, ६; २, १४) ।—एँ, पुं०, आगे का भाग (प० च० २, ६, ६) ।—रा, वि० अगले (प्रा० पैं० २, १६, ६) ।

अग्गयखंध—पुं० (दे०)-रण-भूमि का आगे का भाग (दे० ना० मा० १, २७)।

अग्गल—अव्य०(सं० अग्र>प्रा० अग्ग)- १. आगे, "महु अग्गलउ ण कोइ"—मेरे आगे कुछ भी नहीं है, (म० १, ७, ५) । २. अगला, अधिक (प्रा० पैं० १, ५१) ।

अग्गलि—अव्य० (सं० अग्रे)-समीप में; तुल० गु० आगळ; (संधि० १२, ४, २)।

अग्गलु— वि० (दे०)-प्रा० अग्गल)- अधिक; (हे० ३४१, २) ।

अग्गवेअ— पुं० (दे०)-नदी की बाढ़, नदी की तेज धारा; (दे० ना० मा० १, २६) ।

अग्गहण— न० (सं० अग्रहण> प्रा० अगहण)- अनादर, अवज्ञा; (दे० ना०-मा० १, १७) ।

अग्गहारु—पुं० (सं० अग्रहार)- अग्रहार नामक ग्राम; (जंवू० २, ४, ८) ।

अग्गि—पुं० स्त्री० (सं० अग्नि> प्रा० अग्गि)- आग, वह्नि; तुल० गु० आग; (संधि० १३, ८, १; भ०; की० ३, १५) जस० ३, ३, ६) । अग्गिं (हे० ३४३, १) ।—ट्ठउ—वि० (सं० अग्निष्ठ> प्रा०अग्गिट्ठ) आग में स्थित; (हे०४२६, १) । —मित्त पुं० (सं० अग्निमित्र)- नाम-विशेष; (भ०) । अग्गी—स्त्री०- अग्नि (प्रा० पैं० १, ५५) ।

अग्गिअ—पुं० (दे०)- १. एक प्रकार क्षुद्र कीट, २. वि०, मन्द;(दे० ना० मा० ५१, ३) ।

अग्गिजाला—स्त्री० (सं० अग्निज्वाला >प्रा० अग्गि + जाला)- अग्नि की शिखा; (जस० ३, ३, ६) ।

अग्गिम—वि० (सं० अग्रिम)- १. प्रथम (क्रम श्रेणि आदि में); प्रमुख, मुख्य, २. वड़ा, ज्येष्ठ (प० च० १३/१२/

४) । ३. अगला, आगे का (कौ० ३, २) ।—य (प० च० ३४, १३, ३) । तुल० गु० अगमाणु ।

**अग्गिले**[१] प० (सं० अग्रिले)–पहले ।

**अग्गिवंतु**—वि० (सं० अग्नि+मतुप्)–अग्नि-युक्त; (जंबू० २, १, ६) ।

**अग्गीहर**—पुं० (सं० अग्नि गृह>प्रा० अग्गिहर)–अग्निगृह; (सं० रा०) ।

**अग्गें**— क्रि० वि० (सं० अग्र>प्रा० अग्ग)–आगे, "जो भुवमंडल-मंडल अग्गें"—भूमण्डल के मण्डल में जो सबसे आगे है, (सि० १, ४, १) ।

**अग्गेय**— वि० (सं० आग्नेय > प्रा० अग्गेय)–१. आग से संबंध रखने वाला, प्रचंड, २. अग्नि को अर्पित; (प० च० ७/७/६) ।

**अग्गेसर**— वि० (सं० अग्रेसर>प्रा० अग्गेसर)–अगुआ; (जंबू १०, ५, १०) ।

**अग्घंजलि**—स्त्री० (सं० अर्घाञ्जलि)–अर्घांजलि, "सुरसमरसएहिँ अणिट्ठियउ, अग्घंजलि करिवि समुट्ठियउ'—जो असुर देवों के साथ सैकड़ों संग्राम करके भी मरा नहीं था वह नागकुमार के सम्मुख अर्घांजलि करके उठ खड़ा हुआ; (ण० ५, १२, १३) ।

**अग्घ**—वि० (सं० अर्घ्य>प्रा० अग्घ)–पूजा में दिया जाने वाला जलादि द्रव्य; (प्रा० पैं० २, २०१) ।

**अग्घइ**— सक० मिलना, "संपइ कड्ढउँ वेस 'जिवँ छुडु अग्घइ ववसाउ",—'यदि व्यवसाय मिले तो संपत्ति को, वेश्या के समान निकाल लूँगा, (हे० ३८५, १) ।

**अग्घवत्त**— न० (सं० अर्घ्यपात्र>प्रा० अग्घवत्त)–पूजा का पात्र; (ण० ६, १, ६; जस० ४, १७, १८) ।

**अग्घाइय**— वि० १. (सं० आघ्रात> प्रा० अग्घाइय)– सूँघा हुआ (भ०) । २. (दे०)–विराजित—देदीप्यमान, प्रदर्शित; "पगुणगुणहि अग्घाइउ", (भ० १५, १२, ३)

**अग्घाण**— वि० (दे०)–तृप्त, संतुष्ट । तुल०राज० अधाणो, म० अघाणा । (दे० ना० मा० १, १८) ।

**अघडिअ**— वि० (सं० अघटित)–जो घटित न हुआ हो; (जंबू० ८, ६, ६) ।

**अङ्कय**—पुं० (सं० अङ्कद)–पुष्प-विशेष; (प० च० ४०, १६, ६) ।

**अङ्गार**— पुं० (सं० अङ्गार > प्रा० अंगार)–अंगारा, दहकता हुआ कोयला या काष्ठखंड; (प० च० १३/७/१०) ।

**अङ्गुलिउ**—स्त्री० (सं० अंङ्गुलि>प्रा० अंगुलि)–उंगली; (हे० ३३१, १) ।

**अचप्पिअ**— वि० (सं० आक्रम का धात्वादेश चप्प=आक्रमण करना)–अनाक्रान्त; (जंबू ५, ३, २) ।

**अचयंतु**— व० कृ० (सं० अ+त्यज्+शतृ)–त्याग करके; (जंबू० ६, ६, ४) ।

**अचल**—न० (दे०)–१. घर, २. घर का पिछला भाग, ३. वि०, कहा हुआ, ४. निष्ठुर, ५. नीरस; (दे० ना० मा० १, ५३) ।

**अचलु**—वि० (सं० प्रा० अचल)– १. अटल, स्थिर, निश्चल; (प० च० १२/८/४)–जस० २, २१, १) । २. पहाड़ी राजा; (प्रा० पैं० १, ८७) ।

**अचलत्तण**—पुं० (सं० अचलत्व)–निश्चलता, स्थिरता, (जस० ३, ३८, ६)।

**अंचित**— वि० (सं० अचिन्त्य>प्रा० अंचित)–जो सोचा भी न जा सके, समझ से परे; (भ०)। अचिन्त— वि०–जो सोचा न जा सके; (प० च० १६, १, ५)।

**अंचितिय**—वि० (सं० अचिन्तित>प्रा० अचितिय)– सहसा, आकस्मिक; (सं० रा०)।

**अचेयण**— वि० (सं० अचेतन>प्रा० अचेयण)–चैतन्य-रहित, निर्जीव; (जस० २, १६, ७)।

**अच्चंत**— वि० (सं० अत्यंत > प्रा० अच्चंत)– अत्यधिक, अत्यन्त (ण० ४, ५, ८; विला०; जस०; प० च० १२, ६, ३)। अच्चन्तन्त—वि०–अत्यन्त-रक्त (प० च० २६, १८, ८)।

**√अच्च**—(सं० अर्च् > प्रा० अच्च)– पूजना, सत्कार करना; (जस० २, ७, १३)। —मि, सक०, पूजा करता हूं; (ण० ७, ६, १)।

**अच्चग्गल**—वि० (सं० अति+अग्रल)– बहुत आगे; (जंबू० ८, १०, १६)।

**अच्चण**— न० (सं० अर्चन > प्रा० अच्चण–पूजा, सम्मान; जस० १, १६, १२; (भ०; ण० १, ६, ५)। अच्चणिय—अर्चना (क० ३२, ८, २)।

**अच्चब्भुअ**— वि० (सं० अत्यद्भुत> प्रा० अच्चब्भुय)– बड़ा आश्चर्यजनक; तुल० गु० अचंभो, अचंबो; (प० च० २४, २, ६)। अच्चब्भुय (प्रा० गु० १२, २, १३)।

**अच्चरिउ**— न० (सं० आश्चर्य>प्रा० अच्चर, अच्चरिअ, अच्चरीअ)–आश्चर्य, विस्मय; (व० २, २, ६)। अच्चरिय; (भ०; सं० रा०)।

**अच्चहिय**—वि० (सं० अत्याहित)–बड़ा भय, २. असत्य ३. अत्यधिक; (सं० रा०)।

**अच्चुब्भड**— वि० (सं० अत्युद्भट)– अति प्रबल (भ०)।

**अच्चुयनाह**—पुं० (सं० अच्युत+नाथ >प्रा० अच्चुअ+णाह)– बारहवें देवलोक का इन्द्र; (भ०)।

**अच्चुयसग्ग**—पुं० (सं० अच्युत+स्वर्ग >प्रा० अच्चुअ+सग्ग)– बारहवाँ देवलोक; (भ०)।

**अच्चुव**—पुं० (सं० अच्युत)– बारहवाँ देवलोक, अच्युत स्वर्ग; (व० १०, २०, १३)।

**अचोक्खअ**— वि० अमार्जित, अशुचि, अमृष्ट; (जस० ३, ३६, १७)।

**अच्छ**¹—क्रि० (सं० आस्>प्रा० अच्छ, अच्छइ)–बैठना; (ण० १,८,१०)।—इ, अक० बैठना; "जा अच्छइ सुहेण जामायउ, ता तहिं एकु पुरिसु संपायउ", दामाद वहीं सुखपूर्वक बैठा हुआ था कि एक आदमी वहाँ आया, (सि० २, ६, १३; (क० १, ६, १)। अच्छंतहिं (जंबू० ३, १, ६)। अच्छिज्जइ—क्रि० व०–का० बैठना, 'नीड निवसिएहिं अच्छिज्जइ"; (जंबू० ६, १०, ४)।

**अच्छ**²—अक० (सं० अस्)– होना, है (सं० रा०)—इ (सि० १,११, भ०;रा० ३६)।—उ (रा० ६)। अच्छिउ—

रहना "पर अच्छिंउ पडिमहे रक्खवालु"—पर मैं तो इस प्रतिमा का रक्षपाल होकर रहा हूँ। तुल० गु० छे। (क० ४, १७, ५)। अच्छन्ते कृ०, रहते हुए (च०)।

**अच्छ'**—न० (दे०)–१. अत्यन्त, विशेष, २. शीघ्र; (दे० ना० मा० १, ४६)। वि० (सं० प्रा० अच्छ) स्वच्छ, निर्मल; तुल० अवधी आछी (उत्तम), ब्रज आछे (भले, उत्तम); (प्रा० पैं० २, १३४)।

**अच्छइ(')**— क्रि० (सं० ऋच्छति= १. कड़ा या सख्त होना,२. जाना, ३. क्षमता का न रहना) तुल० पु० राज० अछवउँ, सामान्य वर्तमान, उत्तम पुरुष एक व० छउँ, छूँ, मध्यम पु० एक व० अछइ; अन्य पु० एक व० अछइ, छइ; उत्तम पु० बहु० व० छूँ; मध्य पु० बहु० व० अछउ; अन्य पु० बहु० व० अछइ, छइ, छि।

**अच्छति**— अक०, ठहरना; (उ० व्य० प्र० १५-२८)।

**अच्छन्तउ**—वि० (सं० अच्छन्द> प्रा० अच्छंद)– निश्चेष्ट, पराधीन, "जिह धुअगाउ रस-लम्पडु अच्छन्तउ",—जिस प्रकार रस लम्पट यह भ्रमर निश्चेष्ट है, (प० च० ५, १४, ०)।

**अच्छभल्ल**— पुं० (सं० ऋक्षभल्ल)– भालुक (दे० ना० मा० १, ३७)।

**अच्छर**—स्त्री० (सं० अप्सरस्> प्रा० अच्छरसा, अच्छरा)–अप्सरा; (म० २, ७८, ७; भ०; जस० १, २५, १०; क० ६, ३, १०)। अच्छरा—स्त्री० अप्सरा (जस० ४, ३, १)।—हु, अप्सरा (ण० १, ६, ६)।

**अच्छरिअ**—न० (सं० आश्चर्य > प्रा० अच्छरिअ)– विस्मय, चमत्कार; (ण० ६, ७, ४; सुदं० १२, ६, ७; प० च० ३, ६, १)। अच्छरिय— न० आश्चर्य (भ०)।

**अच्छरिय**— स्त्री० (सं० अप्सरस्, अप्सरा> प्रा० अच्छरसा, अच्छरा)– इन्द्र की सभा में नाचने वाली देवाङ्गना, जो गन्धर्वों की स्त्रियाँ कही जाती हैं, (सि० २, ८, ८)।

**अच्छायण**— न० (सं० आच्छादन)– ढकना; (दे० ना० मा० ७, ४५)।

**अच्छि**— स्त्री० (सं० अक्षि > प्रा० अच्छि)–आँख; (सं० रा०; भ०; जस० १, ५, ५)।—उड पुं० (सं० अक्षि-पुट)–आँख का परदा, आँख के कोए पर झिल्ली; (जस० २, ५, ११)।

**अच्छिअ**— वि० आसीन, बैठा हुआ; (जस० ४, १७, २)।

**अच्छिघरुल्ल, अच्छिहरुल्ल**— वि० (दे०)– १. अप्रीतिकर, २. पुं० वेष, पोषाक; (दे० ना० मा० १, ४१)।

**अच्छिन्न**—वि० (सं० अच्छिन्न>प्रा० अच्छिण्ण, अच्छिन्न)–नहीं तोड़ा हुआ; (जंबू० ६, ६, ६)।

**अच्छिवडणं**—न० (सं० अक्षि+पतन)– आँखों का मूँदना; (दे० ना० मा० १/ ३६)।

**अच्छिविअच्छि**— स्त्री० (दे०)–आपस की खींचतान; (दे० ना० मा० १, ४१)।

**अच्छेरअ**— वि० (सं० आश्चर्यक)– विस्मय-जनक; (जंबू० ६, १०, १३)।

√ईच्छ—(सं० इच्छति) इच्छा करना; (उ० व्य० प्र० ५२–११)।

ईर—सक० (सं० प्रा० ईर) कहना। ईरियउ क्रि० भू० का० कहा; (महा० ६६, १६, ६)।

ईरिअ—वि० (सं० ईरित, √ईर= कहना) १- कथित; (सुदं० २, १, ८)। २- प्रेरित (जस० २, १८, १६)।

ईश—पुं० (सं० ईश > प्रा० ईस) ईश्वर; (की० १, १०३)।

ईसंति—क्रि० (सं० दृश्यन्ते) दिखाई देना; (ण० ६, १७, ३२)।

ईस[1]—सक० (सं० ईर्ष् > प्रा० ईस) ईर्ष्या करना, द्वेष करना। ईसाइवि–पू० का० क्रि० (जंबू० ८, १४, ७)।

ईस[2]—न० (सं० ईर्ष्या > प्रा० ईसिअ) द्वेष; (जंबू० ६, १३, २)। न० (दे०) खूंटा, खीला, कीलक; (दे० १, ८४)।

ईस[3]—पुं० (सं० ईश > प्रा० ईस) ईश्वर; (भ०)।

ईसअ—पुं० (दे०) हरिण की एक जाति; (दे० १, ८४)।

ईसर—पुं० (सं० ईश्वर > प्रा० ईसर) १. परमेश्वर, प्रभु; (भ०)। २. ईश्वर नामक विद्याधर योद्धा; (व० ४, ६, ६)। ३. कामदेव (सं० रा०)। ४. समृद्ध, "घरि-घरि गोरिउ सीमंतिणिउ सक्कु धणउ ईसरु जणु," –वहां घर-घर में गोरी सीमन्तिनियां (स्वर्ग में एक ही गौरी है) तथा शक्र और धनद–कुवेर जैसे धनी या समृद्ध लोग हैं, (जंबू० १, ६, १०)।

ईसरवाअ—(सं० ईश्वरवाद > प्रा० ईसर +वाय) ईश्वर में विश्वास संबंधी तत्त्व-विचार; (ण० ६, ७, १०)।

ईसरसंगउ—(सं० ईश्वरसंगत:) महेश्वर का साथी, 'जो सामि वि णउ ईसरसंगउ वह स्वामी होता हुआ भी स्वामी (कार्तिकेय) के समान महेश्वर का साथी नहीं था, (सुदं० २, ४, ६)।

ईसरसरि—पुं० (सं० ईश्वर+स्वर > प्रा० ईसर+सर) काम पीड़ित स्वर; (सं० रा०)।

ईसरहि—पुं० (सं० ईश्वरम्) प्रभु, मालिक, राजा, शासक, धनी या बड़ा आदमी; (उ० व्य० प्र० ५०–१७)।

ईसा[1]—स्त्री० (सं० ईर्षा > प्रा० ईसा) ईर्ष्या, द्रोह; (म० १, १४, ४; प्रा० पैं० २, २०१)।

ईसा[2]—स्त्री० (सं० ईषा=हलस) हल का एक काष्ठ; (दे० ना० मा० २,६६)।

√ईसाअ—(सं० √ईर्ष् > प्रा० ईस) ईर्ष्या करना, द्वेष करना। ईसाएँवि–पू० का० क्रि० (प० च० ५५, १०, ७)।

ईसाण—पुं० (सं० ईशान > प्रा० ईसाण) स्वर्ग-नाम; (जस० ४, २८, २८)। —सग्गि (सं० ईशान–स्वर्ग) देवलोक–विशेष; (व० २, १०, १०)।

ईसाणिद—पुं० (सं० ईशान इन्द्र) देव-लोक का इन्द्र; (व० ६, १२, १२)।

ईसालुअ—वि० (सं० ईर्ष्यालु+क > प्रा० ईसालुअ) द्वेषी; (जंबू० ३, ११, ५)।

ईसास—वि० (सं० ईर्ष्यालु) ईर्ष्या करने वाला; "सुलहउ ईसासे जणे कसाउ"— ईर्ष्यालु व्यक्ति में कसाय सुलभ है, (सुदं० ८, ३२, ६)।

ईसासिहि—पुं० [सं० ईर्ष्या+शिखिन् पुं०>प्रा० ईसासिहि] ईर्ष्या की अग्नि; (जस० २, १०, १३)।

ईसि—अव्य० (सं० ईषत्>प्रा० इसि) थोड़ा, अल्प; (भ०)।

ईसिअ—वि० (सं० ईर्ष्यित) जिस पर ईर्ष्या की गई हो वह; (दे० ना० मा० २, १६)।

ईसीसी—अव्य० (सं० ईषत्>प्रा० ईसि) थोड़ा, अल्प; हल्का सा; (ण० ५, ६, १; प० च० ४, १३, ८)।

√ईह—(सं० ईक्ष्>प्रा० ईह=देखना, विचारना) देखना; (संधि० १३, १४, ६)। -इ सक० (सं० इष्>प्रा० इच्छ) चाहना, "साचइ जम्मण-मरण जु वीहइ, सिवकुमार जिम सो सिवु ईहइ"; (प्रा० गु० १, १२३)। -हि, सक०, चाहना, "हियवइ ईहहि" -हृदय से चाहती है; जंबू(० ६, १५, २)। ईहंतिय-कृ० (ईह+शतृ (स्त्रियाम्) समझकर, विचार कर; (जंबू० १, १०५)।

ईहां—अव्य० (सं० प्रा० इह) यहाँ (उ० व्य० प्र० १४-२८)। ईहां हुंत—सं० इतस् (उ० व्य० प्र० १४-३०) इधर से।

## उ

उंछअ—पुं० (दे०) वस्त्र छीपने का काम करने वाला शिल्पी, छीपी; जो कपड़ा छापता है या छींट बनाता है; (दे० ना० मा० १, ९८)।

उंजिय—वि० (सं० ऊर्जित) १. शक्ति-संपन्न; २. उत्कृष्ट, श्रेष्ठ, ३. समृद्ध ४. तेजस्वी, ५. गंभीर; (जस०)।

उंजु—वि० (सं० ऋजु प्रा० उज्जु) सीधे; 'सोमउंजुअंगयाइ' —सौम्य और सीधे अंग वाली; (जस० ३, २, १२)

उंट—पुं० स्त्री० (सं० उष्ट्र>प्रा० उट्ट) ऊँट, "खसपीडिउ अडविहि उंटु मुक्कु" -खारिश (व्याधि) से पीड़ित ऊँट को अटवी में छोड़ दिया; (जंबू० १०, ७, १)।

उंठ—क्रि० (सं० उत्+स्था>प्रा० उट्ठ) उठ गया हो, (की० २, १०५)।

उंड—वि० (दे०) गहरा तुल० राज० उंडाण (गहराई); (दे० ना० मा० १, ८४)।

उंडल—न० (दे०) १. मञ्च, मचान, उच्चासन, २. निकर, समूह; (दे० ना० मा० १, १२९)।

उंतालीस—वि० (सं० ऊनचत्वारिंशत्) उनतालीस; (प्रा० पैं०)।

उंद—पुं० (दे०) वाद्य; (सुदं० ७, ६, ५)।

उंदरं—पुं० स्त्री० (सं० उन्दुर>प्रा० उंदुर, उंदर) मूषक, (व० ६, ११, १)। उंदर (दे० ना० मा० १, १०२)।

उंदुर[1]—पुं० स्त्री० (सं० उन्दुर>प्रा० उंदुर, उंदर) मूषक, चूहा; (जस० ४, १६, ७)। उंदुरु (व० १०, ८, १६)।

उंदुर[2]—पुं० दोहा छंद का एक भेद; (प्रा० पैं० १, ८०)।

उंदुरअ—पुं० (दे०) लम्बा दिवस; (दे० ना० मा० २, १०५)।

उंदेस—पुं० (सं० उपदेश>प्रा० उव-

एस) शिक्षा, बोध; (सि० १, २)।

उंन—वि० (सं० ऊन) न्यून, हीन; (रा० ३०)।

उंवर¹—पुं० (सं० उदुम्बर>प्रा० उंवर) १. उदुम्बर, गूलर का वृक्ष, वृक्ष-विशेष; गु० उंवरो; (जंवू० ४, २१, २; संधि० २, ५, ६)। २. न० उदुम्बर का फल (सुदं० ६, २, १)। ३. देहली, द्वार के नीचे की लकड़ी; (दे० ना० मा० १, ६०)।

उंवर²—वि० (दे०) बहुत, प्रचुर; (दे० ना० मा० १, ६०)।

उंबा—स्त्री० (दे०) बंधन; (दे० ना० मा० १, ८६)।

उंवी—स्त्री० (दे०) पका हुआ गेहूं; (दे० ना० मा० १, ८६)।

उंस—स्त्री० (सं० अवश्याय>प्रा० उस्सा) ओस; (जंबू० १०, ७, ६)।

उंअआर—पुं० (सं० उपकार>प्रा० उअआर) परोपकार; (की० २, ३६)।

उंगर—पुं० (सं० उत्कर>प्रा० उक्कर) समूह; (की० २, १०८)।

उंछल—क्रि० भू० का० (सं० उत्+शल् >प्रा० उच्छल) उछला; (की० ३, ३७)।

उंठ—क्रि० (सं० उत्+स्था>प्रा० उट्ठ) उठ गया हो; "कोलाहल, कान भरन्ते मर्यादा छांडि महार्णव उंठ," (की० २, १०५)।

उंण—अव्य० (सं० पुनर्>प्रा० पुणो, पुण, उण) पर, फिर; (की० २, ४५)।

उंद्धार—पुं० (सं० प्रा० उद्धार) बचाव; (की० २, १६)।

उंपताप—पुं० (सं० उत्ताप=पीड़ा, कष्ट) दुःख; (की० ३, ५२)।

उंपास—पुं० न० (सं० उपवास>प्रा० उववास) उपवास, अनाहार; (की० ३, ११, २)।

उंप्पत्ति—स्त्री० (सं० उपपत्ति>प्रा० उववत्ति) उत्पत्ति, जन्म; (की० ३, ११०)।

उंप्पर—अव्य० (सं० उपरि> प्रा० उप्परि) ऊपर; (की० २, १३०)।

उंलटि—क्रि० भू० का० (दे०) बदली; "कुरुम उंलटि करवट्ट दे" — 'कूर्म ने करवट बदली; (की० ४, ६७)।

उंवार—स्त्री० (सं० उद्+वृ>प्रा० अप० उव्वर=बच जाना, सुरक्षित रहना) रक्षा; (की० ३, ८८)।

उ—पुं० (सं० उ) अपभ्रंश वर्णमाला का पञ्चम अक्षर, स्वर-विशेष। अव्य० (सं० अपि) भी; (उ० व्य० प्र० ६, २६)।

उअंचण—न० (सं० उदञ्चन) १. ऊँचा फेंकना, २. ढकने का पात्र; (दे० ना० मा० ४, ११)।

√उअ—(लोट् लकार) (सं० अव+लोक् >प्रा० अवलोअ) देखो, देख, विलोकन करो; (हे० ३६७; दे० ना० मा० १, ८६)। —ह अक० देखो देखिए; (दे० ना० मा० १, ६८)।

√उअ—(सं० उत्+गम्>प्रा० उग्गम, उग) उगना। —इ अक० (प्रा० पैं० २, ३७)।

उअग्ग—वि० (दे०) ऋजु, सरल, सीधा; (दे० ना० मा० १, ८८)।

उअआर—पुं० (सं० उपकार>प्रा०

उअआर) उपकार; (की० १, ३२; प्रा० पैं० २, १८६)।

**उअक्किअ**—वि० (दे०) पुरस्कृत, आगे किया हुआ; (दे० ना० मा० १, १०७)।

**उअचित्त**—वि० (दे०) १. अपगत, पलायित, भागा हुआ, पलटा हुआ, हटा हुआ; दूरीभूत; २. निवृत्त; (दे० ना० मा० १, १०८)।

**उअय**—पुं० (सं० उदय>प्रा० उअअ) उन्नति, अभ्युदय; (भ०; जंबू० ११, ६, ७)।

**उअर**—न० (सं० उदर>प्रा० उअर) उदर, पेट; (जस०)।

**उअरी**—स्त्री० (दे०) शाकिनी, देवीविशेष; (दे० ना० मा० १, ६८)।

**उअसंझहि**—अव्य० (सं० उपसंध्य) संध्या के निकट आने पर; सायंकाल के समय, "तो उअसंझहि मज्जु पुर विप्पघरहि करु वास;" (की० २, २५१)।

**उअहारी**—स्त्री० (दे०) दोग्ध्री, दोहने वाली स्त्री; (दे० ना० मा० १, १०८)।

**उअहि**—पुं० १. (सं० उदधि>प्रा० उवहि, उअहि) समुद्र; (भ०)। २. पुं० विद्याधर वंशीय राजा; (प० च० ५, १६६)।

**उआअ**—पुं० (सं० उपाय>प्रा० उवाय) हेतु, साधन; (दो० को०)।

**उआय**—वि० (सं० उपागत) समीप में आया हुआ। उआया; (रा० ३५)।

**उआर**—पुं० (सं० उपकार>प्रा० उअआर) १. परिचर्या, २. अनुग्रह; (स० दो० को०)।

**उआलि**—स्त्री० (दे०) अवतंस, शिरोभूषण; (दे० ना० मा० १, ६०)।

**उआसीण**—वि० (सं० उदासिन्>प्रा० उआसीण) उदासीन, तटस्थ, जो विरोधी पक्षों में से किसी की ओर न हो; (प्रा० पैं० १, ३५)।

**उआसे**—वि० (सं० उदास>प्रा० उआस) दुःखी, खिन्न चित्त; (प्रा० पैं० १, ३७)।

**उइंराण**—न० (दे०) उत्तरीय वस्त्र, चादर; (दे० ना० मा० १, १०३)।

**उइअ**—पुं० विद्याधरवंशीय राजा, (प० च० ५, १६६)। —परक्कम पुं० इक्ष्वाकुवंशीय राजा; (प० च० ५, ६)।

**उइउ**—क्रि० भू० का० (सं० उद्+इ>प्रा० उइ) उत्पन्न हुआ; 'सुउ चंदचूलु चंदु व उइउ'; (महा० ६६, ४, ११)।

**उइय**—वि० (सं० उदित>प्रा० उइय) १, उदय-प्राप्त, निकला हुआ, उद्गत; (ण० ५, ३, ८; जंबू० ८, १५, ४)। २. उगा हुआ, ऊपर चढ़ा हुआ, उत्पन्न हुआ; (प० च० १, १६, ६) लो०—उइय चंदि किं तारियहँ अर्थात् चंद्र के उदय हो जाने पर तारों से क्या? (प० सि० च०)।

**उएस**—पुं० (सं० उपदेश>प्रा० उवएस) उपदेश, शिक्षा, बोध; (सं० दो० को०)।

**उकड्ढ** (कट्ठ)— (सं० उत्+कृष्) निकालना, डालना; उक्किट्ठ (प्रा० पैं० २, १६); उक्किट्ठा (प्रा० पैं० २,

१५०); उक्किट्ठाआ; (प्रा० पं० १, १४४)।

उकिल—अक० (सं० उत्किलति) क्रीडा करना; "संविरा कापडु उकिल" —मु (उ) त्किलति। 'उकेल'—उत्केलयति। 'संकेल' —संकेलयति। किल श्वैत्य-क्रीडनयोः। (उ० व्य० प्र०, ५२–१२)।

उक्कुट्टु—वि० (सं० उत्कृष्ट) श्रेष्ठ; (सि० १, २८)।

उकेल—अक० (सं० उत्केलयति) क्रीड़ा करना; (उ० व्य० प्र०; ५२–१२)।

उकोल—क्रि० (सं० उत्कोलति) गर्म करता है; (उ० व्य० प्र० ४९–८)।

उक्कंखिरिय—वि० स्त्री० (सं० उत्कण्ठित>प्रा० उक्कंठिय, उक्कंठिर) उत्कंठिता, उत्सुक; (सं० रा०)।

उक्कंठ—वि० (सं० उत्कण्ठ) उत्सुक; (जस० ३, ३३, ७)।

उक्कंठा—स्त्री० (सं० उत्कण्ठा>प्रा० उक्कंठा) उत्कंठा, उत्सुकता, औत्सुक्य; (विला०)।

उक्कंठि—स्त्री० (सं० उत्कण्ठा>प्रा० उक्कंठा) उत्सुकता, औत्सुक्य; (व० ४, २, ३)।

उक्कंठिउ—वि० (सं० उत्कण्ठित>प्रा० उक्कंठिय) उत्कंठित, (व० २, २०, ५)।

उक्कंठिय-वि० उत्सुक; (ण० ५, १२, २)। उक्कंठिव; (व० २, ४, ७)।

उक्कंडा—स्त्री० (दे०) घूस, रिश्वत; (दे० ना० मा० १, ९२)।

उक्कंति—स्त्री०, विशेषण के रूप में प्रयुक्त (सं० आक्रान्त) आक्रान्त, "गोट्ठं-गणे नीलनियंसणिहिं घणथणरमणुक्कंतिहिं। पहि किज्जइ गमणविलंबु जहिं गोविहिं रासु रमंतिहिं। —उस देश में गोकुल के आँगनों में नीले वस्त्रों को धारण करने वाली तथा अन्य घने स्तनों व विलास क्रीड़ाओं के भार से आक्रान्त रास खेलती हुई गोपियों के द्वारा (पथिकों के लिए) पथ में गमन करने में विलंब कर दिया जाता है, (जंवू० १, ७, १०)।

उक्कंदर—वि० (दे०) ऊँचा; (रि० ५, ६)।

उक्कंदि, उक्कंदी—स्त्री० (दे०) कूप-तुला; (दे० १, ८७)।

उक्कंमंत—कृ० (दे०) धनुप पर डोरी चढ़ाते हुए; (जंवू० ६, ७, ११)।

उक्क—पुं० विद्याधरवंशीय राजा; (प० च० १०, २०)।

उक्कच्छ—स्त्री० (सं० उत्कच्छा>प्रा० उक्कच्छा) छन्द-विशेष, रसिका छन्द का दूसरा नाम; (प्रा० पं० १, ८८)।

उक्कड—वि० (सं० उत्कट>प्रा० उक्कड) तीव्र, प्रचण्ड, प्रखर; "तो उक्कड-मयण वियारयाए," तव उत्कट कामदेव से विदारित; (विला०)।

उक्कत—वि० (सं० उत्क्रान्त) ऊँचा गया हुआ (भ०)।

उक्कत्तिय—वि० (सं० उत्+कर्तित>प्रा० उक्कत्तिय) काटे हुए, "उक्कत्तिय-चित्तयछवधराइं" काटे हुए चीतों के शव पड़े हुए थे; (जंवू० ५, ८, २६)।

√उक्कम—(सं० उत्+क्रम> प्रा० उक्कम) ऊँचा जाना, उलटे क्रम में

रखना। –वि० पू० का० क्रि० (जंबू० ६, ७, ८)।

**उक्कर**—पुं० (सं० उत्कर>प्रा० उक्कर) समूह, संघात; (सं० रा०)।

**उक्कराउ**–पू० का० क्रि० दोनों हाथ ऊपर कर; "वुड्डउ उक्कराउ महए-विउ," दोनों हाथ ऊपर कर महादेवी पानी में डूब गई; (प० च० १४, ५, ५)।

**उक्करिसिय**—वि० (सं० उत्+कर्षित) उल्लसित; 'सव्वंगुक्करसिय करिसणेहिं'–(फूली हुई) खेती से मानो सर्वांग उत्कर्षित अर्थात् उल्लसित हो रही है; (जंबू० १, ८, ५)।

**उक्कलि**—स्त्री० (सं० उत्कलिका>प्रा० उक्कलिया) उत्कलि नाम की वायु, "उक्कलि मंडलि आइ करंतउ, मरुण ठाइ दिसि विदिसिहिं जंतउ" उत्कलि, मण्डलि आदि करती हुई (साँय-साँय करती हुई) जो वायु ठहरती नहीं, दिशा-दिशाओं में चली जाती है, वह वायु कायिक जीव है; (व० १०, ७, ७)।

**उक्कलिय**—वि० (सं० उत्कलिक) उत्कण्ठित; (जस० ३, ५, १०)।

**उक्कस्स**—पुं० (सं० उत्कर्ष>प्रा० उक्कस्स, उक्कस) उन्नति, उदय, उत्कृष्टता; (भ०)।

**उक्का**—स्त्री० (दे०) कूप-तुला; (दे० ना० मा० १, ८७)।—मुह पुं० महुरा का राजपुत्र, व्यक्ति-नाम, (प० च० १६, २०)। —लंगूल पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५४, २३)।

**उक्कासियं**—वि० (सं० उत्कर्ष) उत्थित, उठा हुआ; टि०—हिंदी में 'उकसने' का का अर्थ उकेलने के अर्थ में मिलता है, इसे अर्थ-विस्तार माना जा सकता है; (दे० ना० मा० १, ११४)।

**उक्किख**—स्त्री० (सं० आकांक्षा>प्रा० आकंखा) इच्छा, चाह, अभिप्राय; (सं० रा०)।

**उक्कि**—स्त्री० (सं० उक्ति>प्रा० उत्ति) वचन; (प्रा० पैं० २, २११)।

**उक्कीरअ**—(सं० उत्+कॄ > प्रा० उक्किर) खोदना, उकेरना। –मि सक० 'कुलनामुक्कीरमि चंदफलए" –मैं चन्द्र मण्डल पर अपने कुल के नाम को उकेरूँगा;' (जंबू० ८, ८, ११)।

**उक्कीरिय**—वि० (सं० उत्कीर्ण>प्रा० उक्कीरिअ, उक्करिअ) खोदा हुआ; (जंबू० २, १५, १)।

**उक्कुक्किरिय**—वि० (सं० उत्क+उत्क +कृतः) ऊपर उठे हुए; (जंबू० ४, १३, १२)।

**उक्कुट्ठ**—न० (सं० उत्कुष्ट>प्रा० उक्कुट्ठ) ऊँचे स्वर से रोदन; (दे० ना० मा० १, ४७)।

**उक्कुरुड**—पुं० (दे०) राशि; तुल० म० उकिरडा; (जस० ३, १३, १८; दे० ना० मा० १, ११०)।

**उक्कुरुडी**—स्त्री० (दे०) धूल, कूडे का ढेर; (दे० ना० मा० १, ११०)।

**उक्केर**—पुं० १. (सं० उत्कर>प्रा० उक्कर) समूह; (ण० ५, ६, ४)। २. पुं० (दे०) उपहार, भेंट (दे० ना० मा० १, ९६)।

**उक्कोइय**—वि० (दे०) उत्पादित;

(जस० ३, २३, ५)।

उक्कोडा—स्त्री० (दे०) घूस, रिश्वत; (दे० ना० मा० १, ६२)।

उक्कोडी—स्त्री० (दे०) प्रतिशब्द, प्रतिध्वनि; (दे० ना० मा० १, ६४)।

उक्कोयण-गारय—वि० (सं० उत्कोपन-कार) उद्दीपक; (प० च० ४१, १०, ३)।

उक्कोयणु—वि० (सं० उत्कोपन>प्रा० उक्कोवण, उक्कोयण=उद्दीपन, उत्तेजन) उत्पादक "चोज्जुक्कोयणु" —आश्चर्य उत्पन्न करने वाला; (ण० ४, १२, ६)।

उक्कोल—पुं० (दे०) घाम, धूप, गरमी; (दे० ना० मा० १, ८७)।

उक्कोव—(सं० उत्कोपय्) उत्तेजित करना, क्रोधित होना; (प० च० ३६, ११, ६)।

उक्कोवण—न० (सं० उत्कोपन) उद्दीपन, उत्तेजन; "मयणुक्कोवण"; (भ०)।

उक्खंड—पुं० (दे०) संघात, समूह, २. विषमोन्नत प्रदेश; (दे० ना० मा० १, १२६)।

उक्खंडिअ—वि० (दे०) आक्रान्त, दबाया हुआ; (दे० ना० मा० १, ११२)।

√उक्खण—(सं० उत्+खन्> प्रा० उक्खण) उखेड़ना, उच्छेदन करना। –इ सक० (सं० उत्खनति) तुल० म० उखणणें; (भ०)। २. खांडना, कूटना, मुशल आदि से धान आदि का छिलका दूर करना; (दे० ना० मा० १, ११५)।

उक्खेवि–पू० का० क्रि० (सं० उत्खनितुं) "तहो पुत्त तुम्ह उक्खेवि आउ" (भ० १५, ४, ६)।

उक्खणण—न० (दे०) खांडना, भूसी से वियुक्त करना, निस्तुषीकरण; (दे० ना० मा० १, ११५)।

उक्खणिअ—वि० (दे०) खण्डित, भूसी से वियुक्त; (दे० ना० मा० १, ११५)।

√उक्खन्ध—क्रि० (सं० अवस्कन्द>प्रा० उक्खंद) आक्रमण करना, छल से शत्रु सैन्य को मारना। उक्खन्धु– भू० का०, घेरा डाल दिया; (प० च० १०, ६, ६)। उक्खंधेंं–कृ० घेरा डालकर, आक्रमण कर; (रि० ४, ५)। उक्खन्धेंवि—पू० का० क्रि०; (प० च० ८५, १६, ७)।

उक्खय—वि० (सं० उत्खात>प्रा० उक्खय=उखाड़ा हुआ, खुला हुआ) १. उठाये हुए; (प० च० १, १४, ७)। २. उखाड़ा हुआ, उन्मूलित; (जस० १, १६, १६)। ३. उखड़ी हुई; (प० च० १३, ३, १)।

उक्खय—वि० (सं० उद्गत) १. निकला हुआ, उत्पन्न, २. प्रकट; ३. गया हुआ; (प० च० २१, ८, ७)।

उक्खल—पुं० न० (सं० उदूखल>प्रा० उक्ख, उक्खलग, उऊखल, उऊहल) उलुखल; (प० च० १७, १३, २)।

उक्खलिया, उक्खली—स्त्री० (दे०) थाली, पात्र-विशेष, (दे० ना० मा० १, ८८)।

उक्खली—स्त्री० (दे०) थाली, पात्र-विशेष; (दे० ना० मा १/८८)।

उक्खा—स्त्री० (सं० इक्षु>प्रा० इक्खु पुं०) ईख, ऊख; (सि० १, ११)।

उक्खाय—वि० (सं० उत्खात>प्रा० उक्खाय, उक्खय) उखाड़ा हुआ, उन्मूलित; (ण० ८, १२, १)।

√उक्खिण—(सं० उत्+खन्> प्रा० उक्खण) उखेड़ना, उच्छेदन करना, काटना; —मि सक० (भ०)।

उक्खिण्ण—वि० (दे०) १. अवकीर्ण; ध्वस्त, चूर्णित; २. गुप्त; ३. एक तरफ से ढीला; (दे० ना० मा० १, ३०)।

उक्खित—वि० (सं० उत्क्षिप्त) १. फेंका हुआ, डाला हुआ; (प्रा० पैं० १, १६८)। २. उखाड़े हुए; (जंबू० ५, १४, १)।

उक्खिप्त—वि० (सं० उत्क्षिप्त>प्रा० उक्खित्त, उक्खित्तय) उन्मूलित, उत्पाटित; (भ०)।

√उक्खिव—(सं० उत्+क्षिप्> प्रा० उक्खिव) १. फेंकना, २. ऊँचा फेंकना, ३. उठाना। —इ, सक० (सं० उत्क्षिपति>उक्खिवेइ; (भ०)। उक्खेविउ—भू० का० (सं० उत्+क्षेपित) फेंका; (जंबू० ७, १०, १५)।

उक्खुंड—पुं० (दे०) १. मसाल, २. समूह, ३. अञ्चल, वस्त्र का एक अंग; (दे० ना० मा० १, १२५)।

उक्खुरुहुंचिअ—वि० (दे०) फेंका हुआ; (दे० ना० मा० १, ४)।

उक्खेव—पुं० (सं० उत्क्षेप> प्रा० उक्खेव) उन्मूलन; (जंबू० ८, १३, ४)।

उक्खेविअ—वि० (सं० उत्क्षेपित) जलाया हुआ; (भ०)।

उक्खोडिअ—वि० (सं० उत्खोटित) १. उत्क्षिप्त; उड़ाया हुआ; २. उखाड़ा हुआ; (दे० ना० मा० १, १०५; १११)।

√उग—(सं० उत्+गम्) उगना। उगो (प्रा० पैं० २, ५५); उगे (प्रा० पैं० २, २०५)।

उगसेण—पुं० उग्रसेन, नाम-विशेष; (संधि० १५, ३, १०)।

उगाहिय—सक० (सं० उद्ग्राह>प्रा० अप० उग्गाह) कर वसूल करना, उगाहना, ग्रहण करना, "...धरिअ छत्त तिरहुति उगाहिअ" छत्र धारण करके तिरहुत से कर ग्रहण करता है; (की० ३, २२)।

उगिल—सक० (सं० उद्+गृ, सं० उद्गिलति) निगलना; "पुणि उगिल—उद्गिलति। गृ निगरणे"; (उ० व्य० प्र०, ५१–२५)।

उग्गंठिय—वि० (सं० उत्+ग्रथित) खुली हुई, "उग्गंठियविसरिसकुंचधरु,' खुली हुई विसदृश (असमान या अद्भुत) कूर्चा को धारण किये; (जंबू० ६, १८, ४)।

√उग्ग—अक० (सं० उत्+गम्) उदित होना; उग्गमिउ–भू० का० कृ०, उगा हुआ; 'उग्गमिउ रवि सहसकिरणु'—उगा हुआ हजारों किरणों वाला सूर्य, (महा० ६६, १२, २)। २. उदित हुआ; (प० सि० च० ३, २)। उग्गिह—भू० का० उदय हुआ; (की० २, १२५)।

उग्ग—वि० (सं० उग्र>प्रा० उग्ग) तेज, तीव्र, प्रबल; (ण० २, ६, १३)। पुं० १. राजपुत्र; (प० च० ८८, १६)। २. विद्याधरयोद्धा; (प० च० १२, १८)। –णाअ पुं० राक्षस योधा; (प० च०

५६, २६)। —तव पुं० (सं० उग्र तप) कठोर तपस्वी; (व० ३, १७, १)। —सिरी पुं० राक्षसवंशीय राजा; (प० च० ५, २६४)। —सेण पुं० रावण मंत्री; (प० च० ८, १६)। उग्गु—वि० उग्र; (व० ३, १३, १; जस० १, १३, १)।

उग्गअ—वि० (सं० उद्गत>प्रा० उग्गअ) उत्पन्न, उदित; (जस० ८, २, १०)।

उग्गम—पुं० (सं० उद्गम> प्रा० उग्गम) उत्पत्ति, उद्भव; तुल० म० गु० उगम; (भ०)। उग्गमु; (व० ४, ६, ५)।

उग्गमाण—वि० (सं० उदीयमान) जिस का उदय हो रहा हो; (ण० ६, १७, १)।

उग्गमिय—वि० (सं० उद्गमित>प्रा० उग्गमिय) उद्गत, उत्पन्न, उगे हुए; (ण० २, १२, ६)।

उग्गय—वि० (सं० उद्गत> प्रा० उग्गय) उगे हुए, "जहिं सरवरि उग्गय पंकयाइं"; जहाँ के सरोवर में कमल उगे हुए हैं; (क० १, ३, ६)।

उग्गयणेसर—पुं० (सं० उद्गत+दिनेश्वर) उदित हुआ सूर्य; (ण० ६, १३, ६)।

उग्गहिअ—वि० (दे०) अच्छी तरह लिया हुआ; (दे० ना० मा० १, १०४)।

√उग्गाम—(सं० उद्+√गम् >प्रा० उग्गम) ऊपर उठाना, उत्थापन करना, ऊँचे उठाना; उन्नत करना; तुल० गु० उगामवुं। —इ, क्रि०, व० (प० च० २५, १४, ८)।

उग्गार—पुं० (सं० उद्गार>प्रा० उग्गार) वचन, उक्ति; (जंबू० ६, १२, २)

उग्गाविर—वि० (सं० उद्गमक) ऊपर उठा हुआ, उत्थापित (raisins); (प० च० ४८, ८, २)।

उग्गाह—पुं० (सं० उद्गाथा>प्रा० उग्गाहा स्त्री०) उद्गाथा छंद, मात्रिक छंद; उग्गाहउ (प्रा० पैं० १, ५७); उग्गाहो, (प्रा० पैं० १, ६८)।

उग्गाहिअ—वि० (सं० उद्ग्राहित) १. गृहीत, लिया हुआ; २. फेंका हुआ, ३. प्रवर्तित; (दे० ना० मा० १, १३७)।

उग्गाहिउ—क्रि० (सं० उद्+घाटय्> प्रा० उग्घाड, उग्घड) उद्घाटित किया; (प० च० १६, ५, १०)।

उग्गिअ—क्रि०, भू० का०(सं० उद्+√गम्>प्रा० उग्ग) उदित हुआ, "घरे-घरे उग्गिअ चंद"; (की० २, १२५)।

उग्गिण—वि० (सं० उद्गीर्ण>प्रा० उग्गिण) १. उत्क्षिप्त, उगला हुआ; (प० च० ५१, ११, २)। २. उक्त, कथित; (भ०) ३. उठाये हुए; (जस०१,११,४)।

उग्गिन्न—वि० उक्त, कथित; (भ०)।

उग्गिल—क्रि० (सं० उद्+गॄ>प्रा० उग्गिल) १. कहना, बोलना, २. डकार करना, ३. उलटी करना ४. उठाना। —इ (सं० उद्गिलति) उगालना, तुल० म० उगाळा; (भ०)। उग्गिलंत-कृ० उगलता हुआ; (सं० रा०)।

**उग्गीय**—वि० (सं० उद्गीत) उच्च स्वर से गाया हुआ; (दे० ना० मा० १, १६३)।

**उग्गीरिय**—वि० (सं० उद्गीर्ण>प्रा० उग्गिण्ण, उग्गिन्न, उग्गीरिअ) १. उक्त, कथित २. उठाया हुआ, ऊपर किया हुआ; (प० च० ४, १३, ४)।

**उग्गीव**—वि० (सं० उद्ग्रीव>प्रा० उग्गीव) उत्कण्ठित, उत्सुक; (ण० ७, २, २)।

**उग्गुलुंछिआ**—स्त्री० (दे०) भावोद्रेक; (दे० ना० मा० १, ११८)।

**√उग्गोव**—(सं० उद्+गोपय्>प्रा० उग्गोव) प्रकट करना। —इ सक० "पंचवीस भावण उग्गोवइ" —पच्चीस भावनाओं का उद्गोपन करता है; (सुदं० ११, ४, १५)।

**उग्घटि, उग्घट्टी**—स्त्री० (दे०) अवतंस, शिरो-भूषण; (दे० ना० मा० १, ६०)।

**उग्घवियय**—वि० (प्रा० अग्घवियय) पूर्ण; (उग्घव हे० प्रा० व्या० ४, १६६; अग्घव हे० प्रा० व्या० ४, ६६)।

**उग्घाअ**—पुं० (दे०) १. समूह, २. विषमोन्नत प्रदेश; (दे० ना० मा० १, १२६)।

**√उग्घाड**—(सं० उत्+घाटय्>प्रा० उग्घाड) खोलना, प्रकट करना, बाहर करना। उग्घाडइ-सक० (सुदं० ४, १०, ६)। तुल० म० गु० उघाड। उग्घाडिउ-क्रि० भू० का० उघाड़ा; (व० २, १३, ८)। –डेवि पू० का० क्रि० (क० १०, १३, ८)।

**उग्घाडणु**—पुं० (सं० उद्घाटन) १. खोलना, उघाड़ना, २. प्रकट करना >प्रकाशित करना; (सि० १, ३७)।

**उग्घाडिय**—वि० (सं० उद्घाटित>प्रा० उग्घडिअ) खुला हुआ, उघडा हुआ; (ण० २, १० १०)।

**√उग्घोस**—(सं० उद्+घोषय्>प्रा० उग्घोस) घोषणा करना, ढिंढोरा पीटना। –इ सक० (सं० उद्घोषयति) (भ०)।

**उग्घोसिय**—वि० (सं० उद्घोषित) घोषित; (भ०)।

**उघाडे**—वि० (सं० उद्घाटय्>प्रा० उग्घाड) खुला हुआ, अनाच्छादित। आघूघाडे; (रा० १७)।

**उचरु**—पुं० (सं० प्रा० उच्चार) उच्चारण; (सि० १, ३६)।

**√उचल**—अक० (सं० उत्+चल्, सं० उच्चलति, प्रा० उच्चल) चला जाना, सरकना; (उ० व्य० प्र० ५२-१४)।

**उचाअ**—क्रि० (सं० उच्चायते) ऊँचा करना, 'टोप उचाअ—स्तूपकमुच्चायते;' (उ० व्य० प्र०, ४६-२५)।

**उचिअ**—वि० (सं० उचित>प्रा० उचिय, उच्चिय) योग्य; (प्रा० पैं० २, १२६)।

**उच्चंत**—व० कृ० (सं० उच्च+शतृ) ऊँचा करके; (जंबू० ७, ६, १५)।

**उच्चंपिअ**—वि० (दे०) दीर्घ, आयत; (दे० ना० मा० १, ११६)।

**उच्च**—वि० (सं० प्रा० उच्च) १, ऊँचा, २. उत्तम, उत्कृष्ट; (भ०)। ३. न० नाभि-तल; (दे० ना० मा० १, ८६)।

—उ वि० ऊँचा, बड़ा (प्रा० पैं० १, १७४)।

**उच्चत्तण**—न० (सं० उच्चत्व>प्रा० उच्चत्त) ऊँचाई; (जंबू० ११, १०, ११)।

**उच्चत्तवरत्त**—न० (दे०) दोनों तरह का स्थूल भाग; २. अनियमित भ्रमण; (दे० ना० मा० १, १३६)।

**उच्चत्थ**—वि० (दे०) दृढ़; (दे० ना० मा० १, ९७)।

**उच्चप्प**—वि० (दे०) आरूढ़, ऊपर बैठा हुआ; (दे० ना० मा० १, १००)।

**उच्चय**—पुं० (सं० अवचय) इकट्ठा करना, एकत्रीकरण; (दे० ना० मा० २, ५६)।

**√उच्चर**—(सं० उत्+चर्> प्रा० उच्चर) कहना, बोलना। —हिं सक० उच्चारण करते हैं; (सं० रा०)। उच्च-रेवि–पू० का० क्रि० (जंबू० ६, १७, ४)।

**उच्चरिय**—वि० (सं० उच्चारित>प्रा० उच्चारिअ) कथित, उच्चारण किया हुआ; (जस० १, २७, ६)।

**√उच्चल**—(सं० उत्+चल्) उछ-लना। —इ अक०, व० (सं० उच्च-लति) ऊपर उठाना, उचलना, तुल० म० उचलणें (भ०) उच्चलंत–व० कृ० (सं० उत्+चल्+शतृ) (जंबू० ४, २१, ११)।

**उच्चलिय**—वि० (सं० उच्चलित>प्रा० उच्चलिय) १. चलित, गत; (भ०)। २. समीप में आया हुआ, ३. गया हुआ; (प० च० ६, १३, २०)।

**उच्चल्लण**—पुं० (सं० उत्+शल्> प्रा० उच्छल) उछलना; (सुदं० ३, ११, १२)।

**उच्चाअ**—(सं० उच्चय्) उठाना। उच्चाइउ–क्रि० भू० का० उठा लिया, उठाया; (प० च० २, ११, २; प० च० १२, १०, ६)। उच्चाइयउ–भू० का० (प्रा० उच्चाइय=उठाया हुआ) ऊपर उठाया; (ण० २, १०, ६)। उच्चाइव–भू० का० ऊँचा उठा दिया; (महा०)। उच्चाइवि–पू० का० क्रि० ऊँचाकर; (व० २, १०, ६); उठाकर; (जंबू० ६, १४, ७)। उच्चाएँवि–पू० का० क्रि० (सं० उद्+√चि=एकत्र करना+णिच्) उठाकर; (क० ५, ७, ५)। उच्चायिउ–क्रि०, भू० का० (सं० उद्+चायित) उठा लिया; "उच्चायिउ तें सो णियक-रेण," (क० २, १, ७)।

**उच्चाइय**—वि० (सं० उच्चैः कृतः, उच्चायित) उत्थापित, उठाया हुआ; (भ०)। २. ले जाया गया; (प० च० २५, ११, २)।

**उच्चाड**—वि० (दे०) विपुल, विशाल; (दे० ना० मा० १, ९७)।

**उच्चाडण**—न० (सं० उच्चाटन>प्रा० उच्चाडण) उखाड़ा जाना; (हे० ४३८, ३)।

**√उच्चार**—(सं० उत्+चारय>प्रा० उच्चार) बोलना, उच्चारण करना। —इ सक० (सं० उच्चारयति। (भ०)। वि० (दे०) विमल, स्वच्छ; (दे० ना० मा० १, ९७)।

**उच्चारिअ**—वि० (दे०) गृहीत; (दे०-

ना० मा० १, ११४)।

उच्चारिय—वि० (सं० उच्चारित) कथित; (जंबू० १, १७, ८)।

√उच्चाल—(सं० उत्+चालय्>प्रा० उच्चाल) १. ऊँचा फेंकना, २. तोड़-फोड़ डालना –इ सक० "वहुमंडव मडउ-ल्ल उचालइ" –बहुत से मण्डपों तथा चबूतरों को तोड़-फोड़ डालता था; (ण० ३, १५, ११)। उच्चालिउ—क्रि० भू० का० (सं० उत्+चालित) ऊपर उठाया, "इय भणिवि विमाणुच्चालियउ"–ऐसा कहकर जब उसने विमान को ऊपर उठाया; (जंबू० ५, ४, १०)।

उच्चासण—पुं० (सं० उच्चासन) बैठने के लिए ऊँचा आसन; (जस० १, ६, २४)।

उच्चिट्ठ—वि० (सं० उच्छिष्ट>प्रा० उच्छिट्ठ) जूठा उच्छिष्ट; (प० च० ३३, ११, ५; जस० ३, ३५, ८)।

√उच्चिण—(सं० उत्+चि> प्रा० उच्चिण) पुष्प आदि तोड़ कर एकत्रित करना। –इ सक० (सं० उच्चिनोति प्रा० उच्चिणइ) (भ०)। उच्चिणंति (बहु व०) (जंबू० ८, १५, १२)।

उच्चुंच—वि० (दे०) अभिमानी; (दे० ना० मा० १, ९९)।

उच्चुप्पिअ—वि० (दे०) आरूढ़, ऊपर चढ़ा हुआ; (दे० ना० मा० १, १००)।

उच्चुलउलिअ—न० (दे०) कुतूहल से शीघ्र-शीघ्र जाना; (दे० ना० मा० १, १२१)।

उच्चुल्ल—वि० (दे०) १. उद्विग्न; २. आरूढ़, ३. डरा हुआ; (दे० ना० मा० १, १२७)।

उच्चेडिय—कृ० भू० का० (सं० उच्चा-टित) हटाकर, उचाट कर, "उच्चेडिय-फेडिय-मुहवडाइँ" जिनके मुखपटों को उचाट कर फेर दिया गया था; (जंबू० ६, ४, ६)।

उच्चोल—पुं० (दे०) गोद, "उच्चोलिहि पुणु वइसारियउ," (रि० १, १०)।

उच्चोलि—स्त्री० (दे०) स्त्री के कटि-वस्त्र की नाडी, (प० च० ६, ३, १)।

उच्चोलिउ—पुं० (दे०)उपानह, जूते 'जो परपयउच्चोलिउ वहइ,' जो दूसरों के जूते भी पहन लेता था; (जस० २, ६, १६)।

उच्छंग—पुं० (सं० उत्सङ्ग>प्रा० उच्छग) क्रोड, गोद; (सुदं० ६, १८, ४)। उच्छङ्गि—स्त्री० गोद; (हे० ३३६, १)। उच्छंग स्त्री० गोद 'तो सा मइं प्रिय-उच्छंगि लेवि'; (विला०)।

उच्छंगिअ—वि० (दे०) आगे किया हुआ, आगे रखा हुआ; (दे० ना० मा० १, १०७)।

उचछुरु—पुं० (दे०) झड़प से की हुई चोरी; (दे० ना० मा० १, १०१)।

उच्छु—पुं० (सं० इक्षु>प्रा० इक्खु) ईख; (प० च० २६, १७, २)। २. पुं० (दे०) आँत का आवरण; (दे० ना० मा० १, ८५)।

उच्छअ—पुं० (सं० उत्सव>प्रा० उच्छअ) मंगल कार्य, मंगल समय; (जस० १, २६, ९)। उच्छहु; (सि० १, ४७)।

उच्छट्ट—पुं० (दे०) चोर, डाकू; (दे० ना० मा० १, १०१)।

उच्छडिअ—वि० (दे०) चुराई हुई चीज, चोरी का माल; (दे० ना० मा० १, ११२)।

उच्छण्ण—वि० (सं० उत्सन्न>प्रा० उच्छन्न) छिन्न, खण्डित, नष्ट; (भ०)। वि० (सं० आच्छन्न) १. ढका हुआ, २. तिरोहित; (व० २, १२. ७)।

√उच्छल—(सं० उत्+शल्> प्रा० उच्छल, उल्छल) उछलना, ऊँचा जाना। उच्छलंत—कृ० (सं० उत्+शल् +शतृ) उछल-कूद करते हुए; (व० २; ३, ८)। उच्छरिउ—क्रि० 'एहु संजमु उच्छरिउ,' —यह संयम उछल रहा है; (म० २, ३०, २)। उच्छलिअ–भू० का० (सं० उत्पन्न) उत्पन्न हुई; (की० ४, २५४)। उच्छल्लिय–अक०, भू० का० उछल उठे, "तहो बलेण तिण्णि वि उच्छल्लिय," (म० २, ३७, १)। उच्छेवि –पू० का० क्रि० तुल० उसळणें, गु० उछलवुं; (प० च० १७, ६, १०)। उछलि–भू० का०, निकल रहा था "उछलि डमरु डक्कार वर" –डमरु से डक्कार शब्द निकल रहा था, (की० ४, २१२)।

उच्छलण—न० (सं० उच्छलन) उछलना; (दे० ना० मा० १, ११८)।

उच्छलिअ—वि० (सं० उच्छलित>प्रा० उच्छलिअ) उछला हुआ, ऊँचा गया हुआ; (ण० २, ६, ७) उ छलिय-वि० उछला हुआ, ऊँचा गया हुआ; (प० च० १३, ५, ७)।

उच्छलिय—वि० (सं० उच्छलित>प्रा० उच्छलिअ=उछला हुआ, ऊँचा गया हुआ) झिलमिल, "उच्छल्लिय सिय-छत्त-समाणी, सुद्ध सिद्ध संदोहें माणी," झिलमिल-झिलमिल करती हुई श्वेत छत्र के समान शुद्ध सिद्ध-समूहों से युक्त सिद्ध शिला है; (व० १०, ३१, ११)। उच्छल्लिया–वि० स्त्री० (सं० उच्छलिता) उछली हुई (सुदं० ११, १८, १८)।

उच्छल्ल—वि० (सं० उच्छलत्) उछलने वाला; (भ०)।

उच्छलिअ—वि० (दे०) जिसकी छाल काटी गई हो वह; (भ०)।

उच्छव—पुं० (सं० उत्सव> प्रा० उच्छव, उच्छअ) उत्सव; तुल० म० उच्छव, उच्छाव; गु० ओछव; (प० च० १६, ११, ७; जस० १, ४, ६; की० २, ३१३; संधि० १७, २, ८)। उच्छव्व; (प्रा० पैं० १, ११६)।

उच्छविल—न० (दे०) शय्या, बिछौना; (दे० ना० मा० १, १०३)।

√उच्छह—(सं० उत्+सह्> प्रा० उच्छह) उत्साहित होना। —इ अक० (सं० उत्सहते) (प० च० १६, ३, १०)। उच्छहंत–व० कृ०; (भ०)।

उच्छहिय—वि० (सं० उत्साहित>प्रा० उच्छहिय) उत्साह-युक्त; (जंबू० ७, ६, १६)।

उच्छाडिय—वि० (सं० अवच्छादित) ढका हुआ; (भ०)।

उच्छाह—पुं० (सं० उत्साह>प्रा० उच्छाह) १. उत्साह; तुल० म० उच्छाह; (ण० ५, १०, १; की० ३, ५७),

२. सूत का डोरा; (दे० ना० मा० १, ९२)। ३. गीत-प्रकार विशेष, उत्साह नामक छंद में गाया जाने वाला गीत; (प० च० ३१, १६, ८)। —मण वि० (सं० उत्साह+मनस्) उत्साहित मन; (जंबू० ३, ५, ३)।

उच्छाहिय—वि० (सं० उत्साहित>प्रा० उच्छहिय) उत्साह-युक्त; (जंबू० ५, ८, ३८)।

उच्छिण्ण—वि० (सं० उच्छिन्न>प्रा० उच्छिण्ण) उन्मूलित; मूलोच्छेद किया हुआ, नष्ट किया हुआ; (प० च० १७, ५, ७)।

उच्छिल्ल—न० (दे०) छिद्र, विवर; (दे० ना० मा० १, ९५)।

उच्छुंडिअ—वि० (दे०) १. वाण आदि से, २. अपहृत; (दे० ना० मा० १, १३५)।

उच्छु—पुं० १. (सं० इक्षु>प्रा० इक्खु) ईख, ऊख; तुल० म० ऊंस; (म० १ ५, २; ण० ६, १, ४)। पुं० (दे०) वायु; (दे० ना० मा० १, ८५)। —वण (सं० इक्षुवन) गन्ने के खेत; (जस० १, ३, १०)। २. पुं० (सं० इषु>प्रा० इसु) वाण; (जंबू० ३, १०, १४)।

उच्छुअ—न० (दे०) डरते-डरते की हुई चोरी; (दे० ना० मा० १, ९५)।

उच्छुअरण—न० (दे०) ईख का खेत; (दे० ना० मा० १, ११७)।

उच्छुआर—वि० (दे०) ढका हुआ (दे० ना० मा० १, ११५)।

उच्छुच्छु—वि० (दे०) अभिमानी; (दे० ना० मा० १, ९९)।

उच्छुरण—न० (दे०) १. ईख का खेत; २. ईख; (दे० १, ११७)।

उच्छुल्ल—पुं० (दे०) १. अनुवाद; २. खेद, उद्वेग; (दे० ना० मा० १, १३१)।

उच्छेवण—न० (दे०) घृत; (दे० ना० मा० १, ११६)।

उच्छेह—पुं० (सं० उत्सेध) ऊँचाई; (दे० ना० मा० १, १३०; जंबू० ३, १, १२)।

उच्छित्त—भू० का० कृ० (उत्क्षिप्त) फेंका हुआ, बिखेरा हुआ, उछाला हुआ; डाला हुआ; (सं० रा०)।

उजडल—क्रि० (दे०) उजड़ी, ध्वस्त हुई; (की० ३, ४०)।

उजाअ—क्रि० (दे०) बहाओ; (हि० का०, च० ३८)।

उजाल—पुं० (सं० औज्ज्वल्य) उज्ज्वलता, उजालापन। उजालु; (भ० २५)।

उजु—वि० (सं० ऋजु>प्रा० उज्जु) सरल, सीधा, निष्कपट; (च० ३२)।

उजुअ—क्रि० (सं०√उज्ज आर्जवे, सं० उज्जति) सीधा करना; "उजुअ"—उज्ज (ज्ज) ति। उजु (ज्ज) आर्ज्जवे," (उ० व्य० प्र०, ५१-२६)।

उजुआर—क्रि० (सं० उज्जयति) सीधा करना, 'सिलु उजुआर'— सेल्लमुज्ज (ज्ज) यति;" (उ० व्य० प्र० ५१-२६)।

उजुवालिया—स्त्री० (सं० ऋजुवालिका) नदी-विशेष; (संवि० २, १९, ८)।

उजोली—स्त्री० (सं० औज्ज्वल्य>प्रा०

उज्जल्ल) प्रकाश; मगही अंजोर; (भूसुकुपा, चर्यापद)।

**उज्जंगल**—न० (दे०) १. बलात्कार, जबरदस्ती; २. वि० दीर्घ; (दे० ना० मा० १, १३५)।

**उज्ज**—पुं० रावणमंत्री; (प० च० ८, १६)।

**उज्जअ**—वि० (सं० उद्यत) तैयार, तत्पर, प्रस्तुत; (क० ७, १२, १)।

**उज्जउ**—पुं० (सं० उद्यापनम्) धर्मोद्योग, व्रतादि का पारण; 'रइवेयए उज्जउ कियउ ताव' —तब रतिवेगा ने धर्मोद्योग (व्रतसाधन) किया; (क० ७, १२, १)।

**उज्जगउ**—पुं० (दे०) जागरण; (सं० रा०)।

**उज्जगुज्ज**—वि० (दे०) स्वच्छ, निर्मल; (दे० ना० मा० १, ११३)।

**उज्जड**—वि० (दे०) ऊजाड़; (सुदं० २, १४, ७; दे० ना० मा० १/९६)।

**उज्जण**—पुं० (सं० उद्यापन) किसी व्रत की समाप्ति पर किया जाने वाला कृत्य, जैसे यज्ञ, गोदान इत्यादि; (सि० २, ३३)।

**√उज्जम**—(सं० उद्+यम्) उद्यम करना।—मेइ—अक० (क० १०, १७, १)।

**उज्जम**—पुं० (सं० उद्यम) उद्योग, प्रयत्न; (भ०; संधि १०, ४, ११)।

**उज्जमण**—न० (सं० उद्यापन) व्रत-समाप्ति-कार्य; (भ०)।

**उज्जमि**—वि० (सं० उद्यमिन्) परिश्रमी, अध्यवसायी; (जस० ३, ३१, ५)।

**उज्जमित**—वि० (सं० उद्यमित) प्रयत्नशील; (भ०)।

**उज्जय**—वि० (सं० उद्यत) उद्योगी, प्रयत्नशील; (भ०)।

**उज्जर**—वि० (सं० उज्ज्वल>प्रा० निर्मल, स्वच्छ; प्रा० पैं० १, १८५)।

**उज्जल**—वि० (सं० उज्ज्वल>प्रा० उज्जल) निर्मल, स्वच्छ; तुल० म० उजळ; (ण० १, १०, ११; प्रा० पैं० १, १८५; जंबू० १, १४, ३)।

**उज्जलिय**—वि० (सं० उज्ज्वलित> प्रा० उज्जलिअ) १. उद्दीप्त, प्रकाशित; २. ऊँची ज्वालाओं से युक्त; (प० च० १४, ६, ६)।

**उज्जल्ला**—स्त्री० (दे०) बलात्कार, जबरदस्ती; (दे० ना० मा० १, ९७)।

**उज्ज्वण**—न० (सं० उद्यापन>प्रा० उज्जावण,उज्जवण) व्रत का समाप्ति-कार्य; तुल० म० उजवणें; (ण० ९, २१, १९)।

**उज्जाडिय**—वि० (दे०) उजाड़ किया हुआ; (भ०)।

**उज्जाण**—न० (सं० उद्यान>प्रा० उज्जाण) उद्यान, बगीचा, उपवन; (ण० १, ८, ११)। उज्जाणु; (महा० ६८, २; जस० ४, १७, १५)।

**उज्जाणिअ**—वि० (दे०) नीचा किया हुआ; (दे० ना० मा० १, ११३)।

**√उज्जाल**—(सं० उत्+ ज्वालय्) उजाला करना, जलाना। —इ सक० (जंबू० ८, ८, ४)।

**उज्जालिय**—वि० (सं० उज्ज्वलित)

जलाया हुआ, सुलगाया हुआ; (भ०)।

उज्जित—पुं० (सं० उज्जयन्तु > प्रा० उज्जयंत) गिरनार पर्वत; (ण० ७, १, २)।

उज्जीर—पुं० (अ० वजीर) अमात्य, मंत्री, सचिव; (की० ३, ६)।

उज्जीरिअ—वि० (दे०) अपमानित, तिरस्कृत; (दे० ना० मा० १, ११२)।

उज्जीविय—वि० (सं० उज्जीवित > प्रा० उज्जीविय) पुनर्जीवित, जिलाया हुआ; (प० चं० १६, १५, २)।

उज्जुअ—वि० (सं० ऋजु+क > प्रा० उज्जु) सरल, निष्कपट, सीधा; तुल० म० उजू; (भ०)। उज्जुय वि० (सं० ऋजु+क) सीधे; (जस० ४, १०, ११)।

उज्जुयत्त-पुं० (सं० ऋजुकत्व) सीधापन (जस० ३, ३५, ५)। उज्जुव-वि० (सं० ऋजु+क) सीधी, उज्जुवहिं णासाहिं, (जस० १, १७, २५)।

उज्जुय—वि० (सं० उद्+युक्त) १. संयुक्त, २. सहित; (ण० ७, १४, १)।

उज्जुरिअ—वि० (दे०) १. क्षीण, नष्ट; २. शुष्क; (दे० ना० मा० १, ११२)।

उज्जुव—वि० (सं० ऋजु+क > प्रा० उज्जु) "सीधी; परलोयकज्जें उज्जुवगईहिं," –परलोक कार्य में सीधी गति से चलने वाले; (क० ३, १, ९)। —वई स्त्री० (सं० ऋजुमति) दाशरथी भरत की प्रणयिनी; स्त्री–नाम–विशेष; (प० च० ८०, ५२)।

उज्जुवेइ—सक० (सं० उद्+यापय) प्राप्त करना, "सोलहमउ तासु जु उज्जुवेइ" —उपवासों का उद्यापन करने वाली को सोलहवाँ स्वर्ग प्राप्त होता है; (व० १०, १६, ८)।

उज्जेणय—स्त्री० (सं० उज्जयनी–यिनी, प्रा० उज्जेणी, उज्जइणी) उज्जयिनी, नगर–विशेष; (प० चं० २५, १७, २)।

उज्जेणि—स्त्री० (सं० उज्जयिनी > प्रा० उज्जइणी, उज्जेणी) नगरी,–विशेष; (ण० ७, ३, ८; जस० १, २१, १२; हे० ४४२, १)।

√उज्जोअ—(सं० उद्+द्योतय् > प्रा० उज्जोव, उज्जोअ) प्रकाश करना—इ सक० (सं० उद्योतयति > प्रा० उज्जोएइ) उद्द्योत करना; (भ०)। उज्जोइयाउ –भू० का०, उद्योतमान करती थी; (सुअंध० २, ४, ४)। उज्जोवंतिय–कृ० प्रकाशित करते हुए; (प० च० ७, ३, ८)।

उज्जोइअ—वि० (सं० उद्योतित > प्रा० उज्जोइअ) प्रकाशित, (जंबू० १, १५, ६)। उज्जोइय; (प० च० १५, १४, ५)।

उज्जोत्तिय—क्रि० भू० का० (सं० उद् +योक्तितः) जोत उतार दिये गए, "संदण उज्जोत्तिय जोत्तारहिं" —योक्ताओं ने रथों के जोत उतार दिये; (जंबू० ५, १०, २०)। वि० घोड़े आदि पर बिना साज के होना, "नव मेल्लिय उज्जोत्तिय तुरङ्ग;" (प० च० ५६, १५, ३)।

उज्जोमिआ—स्त्री० (दे०) रश्मि, किरण; (दे० ना० मा० १, ११५)।

**उज्जोय**—पुं० (सं० उद्योत>प्रा० उज्जोअ) प्रकाश; उजाला; (ण० ६, १, ६; भ०)। उज्जोयंत–कृ० (सं० उद्योतय्+शतृ) (जंबू० ३, १३, ३)।

**उज्जोव**—पुं० (सं० उद्योत>प्रा० उज्जोअ) प्रकाश; (प० च० ३५, २, ८)।

**उज्जोविय**—वि० (सं० उद्योतित> प्रा० उज्जोइय) प्रकाशित; (व० ५, १८, ३)।

**उज्झ**—पुं० (सं० अयोध्या) अयोध्या नगर; (प० च० २३, १, १०)।

**उज्झमण**—न० (दे०) पलायन, भागना; (दे० ना० मा० १, १०३)।

**उज्झर**—पुं० (सं० उद्+क्षर्>प्रा० उज्झर) पर्वत से गिरने वाला जल-प्रवाह, निर्झर; (प० च० १४, १०, ८)।

**उज्झरिअ**—वि० (दे०) टेढ़ी दृष्टि से देखा हुआ, २- विक्षिप्त; ३- फेंका हुआ; ४- परित्यक्त; (दे० ना० मा० १, १३३)।

**उज्झस**—पुं० (दे०) उद्यम, उद्योग, प्रयत्न; (दे० ना० मा० १, ९५)।

**उज्झा**—पुं० १- (सं० उपाध्याय>प्रा० उज्झाय) ओझा, तुल० गु० ओझा; (भ०)। २- स्त्री० (सं० अयोध्या) सूर्य-वंशी राजाओं की राजधानी; (जस०)। –हिउ पुं० (सं० अयोध्या+अधिप) अयोध्या के राजा; (जस० २, १०, २)।

**उज्झाय**—पुं० (सं० उपाध्याय>प्रा० उज्झाय) ओझा, विद्यादाता गुरु, (ण० १, २, ८)।

**उज्झिंखिअ**—न० (दे०) १- लोकापवाद, २- वि० निन्दनीय; ३- कथनीय; (दे० ना० मा० ३, ५५)।

**उज्झिअ**—पुं० वानर योधा; (प० च० ५७, १२)।

**उज्झिय**—वि० (सं० उज्झित>प्रा० उज्झिय) परित्यक्त, विमुक्त; (ण० ७, ११, १; प० च० ३, १०, ६)।

**उट्ट**—पुं० स्त्री० (सं० उष्ट्र>प्रा० उट्ट) उष्ट्र, ऊँट; (प० च० २५, १०, ८)।

**उट्टण**—पुं० छंदों की उद्वर्त्तनी या उट्टवणिका, "वुलउ छंद उट्टवण अत्थ विणु दुव्वल कहिअउ" उट्टवणिका से रहित (अर्थात् जहाँ मनमाने गणों का प्रयोग कर पट्कल गण के स्थान पर पंचकल या त्रिकल का प्रयोग कर दिया गया हो; (प्रा० पैं० १, ११६)।

√**उट्टिय**—क्रि० भू० का० (सं० आ+वृत्>प्रा० आवट्ट, आवत्त) ओटे, चरखी द्वारा कपास से बिनौले अलग किये; "चीहणु वुणणहँ जाइ वढ, विणु उट्टिय इं कपासि," (पाहु०)।

**उट्ठ**—पुं० (सं० ओष्ठ) होठ, अधर; तुल० गु० म० ओठ; (भ०)।—उड पुं० सं० ओष्ठ+पुट (क० २, १४, ६)। –चम्म पुं० (सं० ओष्ठ+चर्म) अधर का चर्म; (जंबू० ६, १, १०)।

√**उट्ठ**—(सं० उत्+स्था>प्रा० उट्ठ; उट्ठाव) उठना, खड़ा होना, उठाना। —इ अक० (सं० उत्तिष्ठति) (भ०)। उट्ठंत–कृ० (उत्+स्था+शतृ) उठते हुए

(ण० ८, ३, ६) तुल० म० उठणें–विअ वि० (सं० उत्थापित>प्रा० उट्ठाविअ) उठाया हुआ, खड़ा किया हुआ; (जंबू० १०, १३, ६) उट्ठि–पू० का० क्रि० (कौ० ३, ५)। उट्ठिअउ–भू० का० (सं० उत्थित:) उठा; (हे० ४१५, १)। उट्ठिउं–कृ० (सं० उत्+स्था+तुमुन्= उत्थातुम) उठने में "उट्ठिउं न पारए तरट्टि खोट्टिया"–धक्का दिये जाने पर राजमार्ग से उठने में भी समर्थ न हो सकी; (जंबू० ४, २१, १२)। उट्ठिउ–भू० का० (व० ३, २५, १३)। उट्ठिय–भू० का० उठी; (सं० रा०); उठ खड़ी हुई; (जस० २, २३, ४)। उट्ठेहि–क्रि० आ०, उठो "वसुभूइ भणइ उट्ठेहि मित्त, (विला०)। उट्ठेवि–पू० का० क्रि० उठकर; (प० च० ६, ६, ७)। उठाइउ–भू० का० (सं० उत्थापित) उठाया, तुल० गु० उठाव्युं, (संधि १२, ६, १६)।

उट्ठद्ध, उट्ठद्धय—वि० (दे०) नियन्त्रित; (प० च० २५, २०, ७)।

उट्ठद्ध—वि० (सं० अवष्टब्ध आवृत, आवेष्टित) परिपूर्ण, "णव-विवरहिं जुत्तु असुइ सुरालि–णिबद्धु। किम कुन-संपुन्नु खइ मलेण उट्ठद्धु ॥" अर्थात् 'यह काय नौ–छिद्रों से युक्त, अपवित्र, शिरा-समूह से भरा हुआ, विनश्वर तथा मल से परिपूर्ण रहती है;' (व० ६, १४, १२)।

उट्ठवण—न० (सं० उत्थापन) ऊँचा करना, उठाना; (दे० ना० मा० १, ८२)।

उट्ठब्भइ—क्रि०, व० ढकना; "जइ उट्ठब्भइ तो कुहइ अह डज्झइ तो छारु" यदि इसे ढका जाय तो दुर्गन्ध आने लगे, यदि जलाया जाय तो राख हो जाए; (हे० ३६५ ३)

उड्डंग—वि० (सं० ऊर्ध्वाङ्ग) उन्नत, "उड्डंग–णिविट्ठ मणो सयावि, जहिं सोहहिं पवर सुहावियावि," –जहाँ उन्नत एवं मन को निरन्तर सुन्दर लगने वाली सुशीतल जलवाली वापिकाएँ सुशोभित रहती हैं; (व० ६, २, ६)।

उट्ठावियअ—वि० (सं० उत्थापित> प्रा० उट्ठाविअ) उठाया हुआ, उठ खड़ा हुआ; (जस० २, ६, १७)।

उट्ठासउ—वि० दुष्टाशय, "कहिं सो सरोसु णारियण–इट्ठु युज्जउ उट्ठासउ रिउ तिविट्ठु" –उसने रोषपूर्वक पूछा –"नारी जनों के लिए इष्ट, दुर्जय दुष्टाशय (वह) शत्रु त्रिपृष्ठ कहाँ है? (व० ५, २१, ८)।

उट्ठिअ – वि० (सं० उत्थित>प्रा० उट्ठिय) खड़ा हुआ; (ण० १, ६, २)।

उट्ठिय्–वि० (सं० उत्थित) (जस० ३, ३, १४)।

उडद—पुं० (प्रा० उडिद) माप, उडद, धान्य विशेष; तुल० गु० अडद; (संधि० १६, ५, ११)।

उडास—क्रि० (सं० उद्दासति) देना, "पा (खा) ट डास, उडास'–प (ख) ट्वां दासति, उद्दासति। दासृ दाने।" (उ० व्य० प्र० ४६–२७)।

उडिउ—पुं० (दे०, प्रा० उडिद) उरद, माप, धान्य-विशेष; (दे० ना० मा० १, ९८)।

उडिद—पुं० (दे०) उडिद, माष, धान्य-विशेष; (दे० ना० मा० १, ९८)।

उडु—न० (सं० प्रा० उडु) नक्षत्र; (जस० २, २, ११)। –यण पुं० (सं० उडुगण) नक्षत्र-समूह; (भ०)। –वइ पुं० (सं० उडुपति) नक्षत्रराट्, चन्द्र; (जस० १, १७, २६)। —हिअ न० (दे०) विवाहित स्त्री का कोप, २. वि० उच्छिष्ट, जूठा; (दे० १, १३७)।

√उड्ड—(सं० उद्+डय्) उड़ना। —इ क्रि० व० (प० च० १, ५, ४)।

उड्डंत–कृ० (सं० उत्+डी+ शतृ) (जंबू० ६, ७, २)। उड्डन्त–भू० का० उड़ जाते थे (की० ४, १९७)। उड्डि–पू० का० क्रि०—उड़कर (की० ४, १३०)। उड्डिज्जइ— उड़ने लगा, वायसेण, उड्डिज्जइ दीणें'— वह दुःखी कौआ उड़ने लगा (जंबू० ९, ५, ८)।

उड्डियाइं—क्रि० (सं० उद्+डी>प्रा० उड्डी) उड़ना; "उड्डियाइं णाणाविहचित्तइं" जहाँ नाना प्रकार के घन उड़ रहे हैं; (ण० ३, १२, ६)। उड्डेंवि–पू०-का० क्रि० उड़कर, (प० च० १०, ९, ८)।

उड्ड—वि० (दे०) कुँआ आदि खोदने वाला; खनक; (दे० ना० मा० १, ८५)।

उड्डण—पुं० (दे०) बैल, सांड़। वि० दीर्घ; (दे० ना० मा० १, १२३)।

उड्डणसीला—वि० (सं० उड्डनशील) उड़नशील, "उड्डणसीला तंबोललग्ग, जहिं हरि सज्जंता कहि मि भग्ग" –जहाँ उड़नशील हरित शुक ताम्बूल की लता से चिपटकर अन्यत्र भाग जाते हैं; (जस० ३, १५, ११)।

उड्डमर—पुं० (सं० उग्र भय) अत्यधिक भय; "डिव–डमर उड्डमर-मारि; (प्रा० गु० १२, ६)।

उड्डस—पुं० (दे०) उड़िस, खटमल; (दे० ना० मा० १, ९६)।

उड्डहण—पुं०(दे०) चोर, डाकू; (दे०-ना० मा० १, ९१)।

उड्डाण—न० (सं० उड्डयन) उड़ान; (सुदं० २, ६, ६)। पुं० (दे०) १-प्रतिशब्द, प्रतिध्वनि; २- पक्षी-विशेष; ३. विष्ठा, पुरीष; ४- अभिलाषा, ५- वि० अभिमानी; (दे० ना० मा० १, १२८)।

√उड्डाव—(सं० उद्+डायय्>प्रा० उड्डाव) उड़ाना। –इ सक० (सं० उड्डायति), तुल० गु० उडाना, म० उडवणें; (ण० ३, १५, ८)।

उड्डाविय—वि० (सं० उड्डायित> प्रा० उड्डाविअ) उड़ाया हुआ; (ण० ३, ९, १४; जस० १, २१, ४)।

उड्डास—पुं० (दे०) उड़ास, संताप, परिताप; (दे० ना० मा० १, ९९)।

उड्डिआहरण—न० (दे०) छुरी पर रक्खे हुए फूल को पाँव की दो उँगलियों से लेते हुए चलना; (दे० ना० मा० १, १२१)।

उड्डिय—वि० (सं० उड्डित) ऊपर किया हुआ, ऊर्ध्वीकृत; (जस० २, ३३, ६)।

उड्डिर—वि० (सं० उद्+डी>प्रा० उड्डी+इर कर्तृत्व बोधक प्र०) उड़नशील; (जस० २, २७, ८)।

उड्ढं—न० (सं० ऊर्ध्वम्>प्रा० उड्ढ) ऊपर, ऊँचा; (जस० २, ३२, ७)।

उड्ढण—पुं०(दे०)उत्तरीय, ऊपर पहिनने का कपड़ा, तु० गु० ओढणु, ओढणी। (प० च० १४, ३, ३)।

उड्ढल, उड्ढल्ल—पुं० (दे०) उल्लास; (दे० ना० मा० १, ९१)।

उड्ढिय—वि० (सं० उर्ध्वीकृत) ऊपर की ओर किया हुआ; (ण० २, १२; ५)।

उढक्किय—क्रि० (सं० उद्+ढौक) चल देती है; (प० च० १७, १३, ७)।

उढण—पुं० (दे०) १- उत्तरीय, ओढनी, ओढ्ढण। उढणु; (रा० २६)। २- परिधान; (प्रा० गु० २६, ५)।

उणंदी—वि० (सं० उन्निद्र) उनींदी, बहुत जागने के कारण अलसायी हुई; (सं० रा०)।

उण—क्रि० वि० (सं० पुनः) फिर, अनेकशः, पुनः; तुल० राज०, गु०, म० पण (की० २, ४३; प्रा० पैं० १, ७)। उणो; (प्रा० पैं० १, १२७)।

उणाइ—पुं० (सं० उणादि) उणादि, उण प्रत्यय से शुरू होने वाले शब्द; व्याकरण का एक प्रकरण; (प० च० १, ३, ६)।

उण्णइ—स्त्री० (सं० उन्नति>प्रा० उण्णइ) अभ्युदय, उन्नति; (क० १, १६, १०)। अध्यात्मपरक उक्ति— 'उण्णइ ण करइ कहों मुणियवग्गु'—कहिए कि मुनि-वचन किसकी उन्नति नहीं करते ? (व० ६, १९, ११)।

उण्णइय—वि० (सं० उन्नयित) उदित; (प० च० २, १४, ९)।

उण्णइवंत—वि० (सं० उन्नतिमत्) उन्नत; (जस० ४, २७, २३)।

उण्णम—वि० (दे०) समुन्नत, ऊँचा; (दे० ना० मा० १, ८८)।

उण्णय—स्त्री० (सं०उन्नति> प्रा० उण्णइ) उन्नति, अभ्युदय; (दे० सा० दो०)। वि० (सं० उन्नत>प्रा० उण्णय)। (ण० ३, ४, ८; जस० ४, ७, २०)। —कंधर वि० (सं० उन्नत+स्कन्ध) ऊँचे कन्धों वाले; (जस० ४, २७, १९)।

उण्णापिपीलिया—स्त्री० (सं० ऊर्णा+पिपीलिका) जन्तु-विशेष; (दे० ना० मा० ६, ४८)।

उण्णामय—वि० (सं० ऊर्णामय) ऊन से बना हुआ, "उण्णामय—कंकणबद्धकर" —हाथ में ऊन से बना हुआ कंकण बँधा है; (जंबू० २, १०, ५)।

उण्णामिय—वि० (सं० उन्नमित>प्रा० उण्णामिय) उन्नत, उन्नति किया हुआ, उत्कर्षित; (व० २, ७, १०)। —भाल (स० उन्नमित+भाल) उन्नत भाल; (व० २, ३, १९)।

उण्णालिय—वि० (दे०) १- कृश, दुर्बल; २- ऊँचा किया हुआ; (दे० ना० मा० १, १३६)।

उण्णाविय—वि० (सं० उन्नमित>प्रा० उण्णामिय), ऊपर किये हुए, ऊँचा किया हुआ, 'विण्णि वि उण्णाविय-करया,' (तुम लोग अपने दोनों हाथ ऊपर कर), (प० च० २, १४, ९)।

उण्णाह—पुं० (दे०) तीव्र प्रवाह, वाढ़; (जंबू० ६, १०, १)।
उण्ह—वि० (सं० उष्ण>प्रा० उण्ह) गरम; (ण० १, ५, ५)।
उण्हउ—वि० (सं० उष्णं) गर्म; (हे० ३४३, १)।
उण्हविअ—वि० (सं० ऊष्णापित) ऊष्णीकृत, गर्म किया हुआ; (प० च० २८, ३, ६); उण्हविय; (जंबू० ८, १३, ५)।
उण्हिआ—स्त्री० (दे०) कृसरा, तिल-चावल आदि की खिचड़ी; (दे० ना० मा० १, ८८)।
उण्हिया—स्त्री० (सं० उष्णिका) छन्द-विशेष; (सुदं० ८, २३, ११)। स्त्री० (दे०) कृशरा, खिचड़ी; (दे० ना० मा० १, ८८)।
उण्होदयभंड—पुं० (दे०) भ्रमर; (दे० ना० मा० १, १२०)।
उतए—क्रि० (सं० उत्तान>प्रा० उत्ताण) पिछले पैरों पर खड़े होकर मुँह ऊँचा कर लिया; (की० ४, ११६)।
उतरथि—क्रि० (सं० उत्+तॄ>प्रा० उत्तर) बाहर निकलना, ऊपर उठना (की० ४, ११६)।
उतिम्म—वि० (सं० प्रा० उत्तम) उत्तम, श्रेष्ठ; (संधि० ११, ४, ४)।
उतंग—वि०(सं० उत्तुङ्ग) ऊँचा; (सं० रा०)।
उत्तंपिअ—वि० (दे०) खिन्न, उद्विग्न; (दे० ना० मा० १, १०२)।
उत्तंस—पुं० (सं० अवतंस) शिरोभूषण; (दे० ना० मा० २, ५७)।
उत्त—वि० (सं० उक्त>प्रा० उत्त) कथित; कहा गया; (ण० ३, ११, १०)। पुं० (सं० पुत्र>प्रा० पुत्त, उत्त) पुत्र (वाणिउत्त); (भ०)।
उत्तट्ठिया—वि० स्त्री० (सं० उत्त्रस्ता) भयभीत, चकित डरी हुई, कांपती हुई; (सं० रा०)।
उत्तत्त—वि० (सं० उत्तप्त) देदीप्यमान; (क० ३, २, १०)।
उत्तद्ध—पुं० (सं० उत्तरार्ध) पिछला भाग, पीछे का आधा भाग; (प्रा० पैं० १, ५२)।
उत्त-पडुत्तियए—स्त्री० (सं० उक्त+प्र-उक्ति) उक्ति-प्रति-उक्ति, क्षणिक उत्तर, व्यंग्य उक्ति; (प० च० १२, ६, १०)।
उत्तपडुत्ती—स्त्री०(सं० उक्त+प्रत्युक्ति) अभिहित या कथित उत्तर; (ण० ३, ७, १०)।
उत्तप्प—वि० (दे०) १- गर्वित; २- अधिक गुणवाला; (दे० ना० मा० १, १३१)।
उत्तम—वि० (सं० प्रा० उत्तम) श्रेष्ठ, सुन्दर; (भ०; जस० १, १४, ३)। पुं० राक्षस वंशीय राजा; (प० च० ५, २६४)। उत्तमंग—न० (सं० उत्तमाङ्ग >प्रा० उत्तमंग) मस्तक, सिर; (जस० १, २६, २२; सि० १, २)। —खम स्त्री० (सं० उत्तम क्षमा;>प्रा० उत्तम खमा) उत्तम क्षमा; (जंबू० ११, १४, २)।
उत्तम्मिअ—वि० (दे०) खिन्न; (दे० ना० मा० १, १०२)।

√उत्तर—(सं० उद्+तॄ>प्रा० उत्तर) बाहर निकलना, पार करना; (जस० २, १४, ६)। —इ क्रि०, व० (सं० उत्तरति) पार उतर जाना; तुल० म० उतरणें; (हे० ३३६, १; भ०)। उत्तरिअ—भू० का० उतरे, (की० ३, ८६)। उत्तरिवि—पू० का० क्रि० (जंबू० १०, २०, ७)। उत्तरेवि–पू० का० क्रि० (जंबू० ७, १३, ५)।

उत्तरगइ—पुं० राक्षसवंशीय राजा; (प० च० ५, २६४)।

उत्तरज्झयण—पुं० (सं० उत्तराध्ययन) आगमग्रन्थ-विशेष; (संवि० १३, १, १)।

उत्तरण—न० (सं० प्रा० उत्तरण) १- उतरना, पार करना, २- अवतरण; (भ०)।

उत्तरद्ध—पुं० (सं० उत्तरार्ध) पीछे का अर्ध भाग, पिछला आधा; (प्रा० पैं० १, ५२)।

उत्तरफग्गुण—पुं० (सं० उत्तरा-फाल्गुनी) उत्तराफाल्गुनी नामक नक्षत्र, बारहवां नक्षत्र; (व० ६, ८, १)।

उत्तरयल—पुं० (सं० उत्तरतट) उत्तर तट; (व० २, १०, ३)।

उत्तरसेणि—स्त्री० (सं० उत्तरश्रेणि पर्वत की) उत्तर की श्रेणि या शृंखला; (व० ४, ४, १२)।

उत्तरावह—पुं० (सं० उत्तरापथ>प्रा० उत्तरापह) उत्तर दिशा-स्थित-देश, उत्तरीय देश; (भ०)।

उत्तरिय—वि० (सं० उत्तरित) उत्तीर्ण, उतरा हुआ, नीचे आया हुआ; (व० २, ६, ४)।

उत्तरुत्तर—क्रि० वि० (सं० उत्तरोत्तर) एक के अनंतर दूसरा; दिनोदिन; (व० ४, ३, ७)।

उत्तलहअ—पुं० (दे०) विटप, अङ्कुर; (दे० ना० मा० १, ११६)।

उत्तसिय—वि० (सं० उत्त्रस्त>प्रा० उत्तसिय) भयभीत; (सुदं० १, १, ६)।

उत्तहु—अव्य० (दे०) तत्र, उधर; (सुदं० ८, ३, १०)।

उत्ताणपत्तय—वि० (दे०) एरण्ड संबंधी पत्ती आदि; दे० ना० मा० १, १२०)।

√उत्तार—(सं० उद्+तारय् प्रा० उत्तार) पार पहुँचाना; (प० च० ३३, १२, ६; जस० ४, ७, २६)। उत्तरितु—कृ० (सं० अवतरत्) उतार कर; (संवि० ५, ४, ८)।

उत्तारय—वि० (सं० उत्तारक>प्रा० उत्तारय) पार उतारने वाला; (प० च० १, १, १)।

उत्तारिय—वि० (सं० उत्तारित>प्रा० उत्तारिअ) पार पहुँचाया हुआ; (भ०, जंबू० ७, ८, १)।

उत्ताल—वि० (दे०) उतावला; (जंबू० ५, २, ११)। उत्तालिया–वि० (स्त्री०) उतावली; (जंबू० ४, ११, ६)। न० (दे०) निरंतर रुदन, अन्तर-रहित क्रन्दन की आवाज; (दे० ना० मा० १, १०१)।

उत्तावलय—वि० (प्रा० उत्तावल) जल्दी मचाने वाला, जल्दबाज; (सं० रा०)।

उत्तावलि—वि० स्त्री० (प्रा० उत्तावल)

त्वरणशीला, उतावली; तुल० राज० तावलो, म० गु० उतावल (शीघ्रता के अर्थ में), कन्नड उत्ताल (जल्दी के अर्थ में); (सं० रा० २६)। —अ, वि०, जल्दबाज, तुल० गु० उतावली; (प० च० ३६, १५, २)। —हुअय वि० त्वरा-युक्त; (प० च० ५६, १५, ८)।
उत्ताविय—वि० (सं० उत्+तापित) तप्त; (जंबू० ५, १०, ४)।
उत्ताहिय—वि० (दे०) फेंका हुआ; (दे० ना० मा० १, १०६)।
उत्ति—स्त्री० (सं० उक्ति>प्रा० उत्ति) वचन, वाणी; (सि० १, ९)। —य वि० (सं० उक्त) कहा गया; (जस०)।
उत्तिण्णउ—क्रि० भू० का० (सं० उत्+तीर्ण>प्रा० उत्तिण्ण) उतरा, 'जंबुकुमा-रुत्तिण्णउ;' (जंबू० ५, ११, २१)।
उत्तित्थ—पुं० न० (सं० उत्तीर्थ) कुपथ, अपमार्ग; (भ०)।
उत्तिम—वि० (सं० प्रा० उत्तम) श्रेष्ठ; (जस० ३, १५, १२)।
उत्ती—स्त्री० (सं० पुत्री) लड़की, बेटी; (ण० २, २, १६)।
उत्तुंग—वि० (सं० उत्तुङ्ग> प्रा० उत्तुंग) ऊँचा, उन्नत; (जस० ४, ७, ६)।
उत्तुरिद्धि—स्त्री० (दे०) १- गर्व, २- वि० गर्वित; (दे० ना० मा० १, ९९)।
उत्तुहिय—वि० (दे०) छिन्न, नष्ट; (दे० ना० मा० १, १०५)।
उत्तूह—पुं० (दे०) तट-शून्य कूप; (दे० ना० मा० १, ९४)।
उत्तोओ—पुं० (सं० उत्तोजाः) काव्य-छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ११३)।
उत्फुल्ल—वि० (सं० उत्फुल्ल) प्रसन्न, (भ०)।
उत्थग्घ—पुं० (दे०) सम्मर्द, भीड़भाड़ (दे० ना० मा० १, ९३)।
उत्थट्ठि—वि० (सं० उच्च स्थित) उच्च स्थल में स्थित; (व० ६, ६, ८)।
√उत्थर—(सं० आ+क्रम, प्रा० उत्थर =आक्रमण करना) लड़ना। —इ सक० (भ०)। —न्ति बहु व० (प० च० ४३, १५, ७)। उत्थरहों—भू० का०, "तो वे वि परोप्परु उत्थरहों, जो को वि जिणइ जयकारु तहों" (तो आपस में लड़ लो, जो जीतेगा उसकी जय-जयकार होगी); (प० च० १२, ६, ३)।
उत्थरियउ—क्रि० भू० का० (सं० आक्रम्, प्रा० उत्थर) आक्रमण किया; 'जो जसु उत्थरियउ सो तें धरियउ' अर्थात् जिसने जिस पर आक्रमण किया, उसने उसको पकड़ लिया, (प० च० १७, १७, १०)।
√उत्थर—(सं०अव+स्तृ), १- आच्छा-दन करना, ढकना, २- पराभव करना।
उत्थरंत—कृ० (सं० अव+स्तृ+शतृ), (सुदं० ६, १५, ७)।
उत्थरिय—वि० (प्रा० उत्थरिअ) आक्रा-न्त; (जंबू० ७, ८, ६)।
उत्थल्ल—क्रि० (सं० उत्+शल्>प्रा० उत्थल्ल) उछलना, कूदना। —इ उछ-लना, (भ०; प० च० ३१, ३, २)। —न्तय, कृ०—उछलते हुए, कूदते हुए; 'पेक्खें वि उत्थल्लन्तइं छत्तइं' अर्थात्

उछलते हुए छत्र देखकर; (प० च० १७, ३, ५)। उत्थरिउ–भू० का० उछल पड़ा; त वयणु सुणेप्पिणु विजयसीहू, उत्थरिउ पवर-भुव फलिह-दीहु', अर्थात् यह वचन सुनकर प्रवल और विकसित वाहुओं वाला विजय सिंह उछल पड़ा; (प० च० ७, ५, १)।

उत्थल्ला—स्त्री० (दे०) परिवर्तन; (दे० ना० मा० १, ९३)।

उत्थल्लिय—वि० (सं० उच्छलित>प्रा० उत्थल्लिअ) उछलता हुआ; (प० च० १, ३, १३)। २- भू० का०, कूदा; (प० च० ३०, ४, ७)।

उत्थाइ—वि० (स० उत्थायिन्) उठने वाला; (दे० ना० मा० ८; १९)।

उत्थाइयइँ—क्रि० भू० का० (सं० उत्थापित>प्रा० उत्थाइय) उठवाये; (जस० २, २५, १६)।

उत्थामिय—वि० (स० उत्थापित) उठाया हुआ; (भ०)।

उत्थि—क्रि० वि० (सं० तत्र>प्रा० तत्थ) वहाँ; (की० २, २३४)।

उथि—क्रि० वि० (सं० तत्र>प्रा० तत्थ) वहाँ; (की० २, २३४)। उथिय क्रि० वि०, वहाँ (की० २, २३४)।

उदंभो—पुं० (सं० उद्दम्भः) काव्य-छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ११४)।

उदए—पुं० न० (सं० उदक>पा० उदग) उदक, जल; (सि० २, ३१)।

उदय—पुं० (सं० प्रा० उदय) अभ्युदय, उन्नति; (भ०)।

उदयगिरि—पुं०(सं० उदयगिरि) उदयगिरि, उदयाचल, पर्वत-विशेष; (जस० ३, २५, ३)।

उदयरह—पुं० इक्ष्वाकुवंशीय राजा; (प० च० २२, ९७)।

उदयसुंदर—पुं० राजपुत्र नागपुर का; (प० च० २१, ४५)।

उदहिकुमार—पुं० भवनवासी देव; (प० च० १, ४३)।

उदिअ—पुं० दूतपुत्र; (प० च० ३९, ४०)।

उदिट्ठअ—वि० (सं० उद्दिष्ट) कथित; (जंबू० ९, ४, १३)।

उद्दंड—वि० (स० उद्दण्ड>प्रा० उद्दंड); प्रचण्ड, उद्धत; (जस० १, २९, ५)। उद्दण्ड (प० च० ३, ३, ६)।

उद्दंडा–वि० स्त्री० प्रवल (प्रा० पैं० २, ३४)।

उद्दन्तुर—वि० (सं०>प्रा० उद्दन्तुर) जिसका दान्त वाहर बाहर आया हो वह; (प० च० ६, ७, ६)।

उद्दम—पुं० (उद्यम) उद्योग; (की० २, ७५)।

उद्दाम—वि० (सं० प्रा० उद्दाम) प्रचण्ड, प्रखर; "जुज्झंती उद्दामे कालिक्का संगामे। णच्चंती हम्मारो दूरित्ता संहारो"; (प्रा० पैं० २, ४२)। पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, ७९)।

√उद्दाल—(प्रा० उद्दाल) खींच लेना, हाथ से छीन लेना। —इ सक्र० (भ०) —हो क्रि० आ० छीन लो, 'उद्दाहो वहु वरइत्त हणहो' —अर्थात् वधू छीन लो और वर को मार डालो; (प० च० ७, ४, ७)। उद्दालिउ–भू० का०

(सं० उद्दालित) छीन लिया; (रि० ८, १) । उद्दालिप्पिणु–पू० का० क्रि० अपहरण कर; (ण० ३, ११, ५) । उद्दालेँवि—पू० का० क्रि०; 'एयहों उद्दालेँवि जेमि तिय, कइयहुँ-माणेसहुँ रायसिय' अर्थात् इसको उखाड़कर, मैं स्त्री के समान कब राज्यश्री मानूंगी ? (प० च० ६, ६, ५) ।

उद्दालिय—वि० (सं० उद्+दारित) आच्छिन्न, छीना हुआ, खींच लिया गया । भू० का० उड़ा लिया; (क० २, ८, ८) ।

उद्दिट्ठा—वि० (सं० उद्दिष्ट) कथित, प्रतिपादित; "उद्दिट्ठा जाणहु," (प्रा० पैं० १, ३६) । —अ वि० उपदिष्ट; (जम्बू० १०, २, ५) ।

उद्दित्ता—वि० (सं० उद्दीप्त) प्रज्वलित; (जंबू० १, १८, १०) ।

√उद्दिस— (सं० उद् +दिश्>प्रा० उद्देस, उद्दिस) १- नाम निर्देशपूर्वक वस्तु का निरूपण करना, २- देखना, ३- लक्ष्य करना, ४, उपदेश देना । उद्देसइ –सक० (सं० उद्दिशति); (भ०) ।

उद्दिसिअ—वि० (दे०) अनुमानित; उत्प्रेक्षित, वितर्कित; (दे० ना० मा० १, १०६) ।

उद्दीविय—वि० (सं० उद्दीपित) प्रदीपित, प्रज्वालित; (भ०) ।

उद्दुमण—वि० (सं० उद्+दुर्मनस्) उदास, "उद्दुमण अच्छहिँ जा मणम्मि," —वे अपने मन में इस प्रकार उदास खड़े थे; (क० २, २१, २) ।

उद्देस—पुं० (सं० उद्देश>प्रा० उद्देस) लक्ष्य; (की २, ५८; जस० ३, २१, ७) ।

√उद्देस— (सं० उद् + दिश्> प्रा० उद्दिस) नाम निर्देशपूर्वक वस्तु का निरूपण करना; (जस० १, ६, २६) । —हि सक०(विधि०) (सं० उपदेशय्) (जंबू० १०, १४, ८) ।

√उद्देहिया, उद्देही—स्त्री० (सं० उपदेहिका) दीमक, जंतु-विशेष; (दे० ना० मा० १, ६३) ।

उद्धंत—वि० (सं० उद्धत>प्रा० उद्धअ) गर्वित; (म० २, ४, २) ।

उद्ध—वि० (सं० ऊर्ध्व>प्रा० उद्ध, उड्ढ) ऊँचा, सीधा खड़ा, ऊपर का; (भ०; जंबू० ५, १४, १२; जस० १, ६, ७) ।

उद्धच्छवि—वि० (दे०) अप्रमाणित; (दे० ना० मा० १, ११४) ।

उद्धच्छविअ—वि० (दे०) सज्जित, तैयार; (दे० ना० मा० १, ११६) ।

उद्धच्छिअ—वि० (दे०) निषिद्ध; (दे० ना० मा० १, १११) ।

उद्धत्तणु—पुं० (सं० उद्धतता) उद्दण्डता; (व० ८, ७, ३) ।

उद्धत्थ—वि० (दे०) वञ्चित; (दे० ना० मा० १, ६६) ।

उद्धदिट्ठी—स्त्री० (सं० उर्ध्व दृष्टि) आँखे उठाकर देखना; (जंबू० १, १५, ६) ।

उद्धद्धए—कृ० छीन लिये जाने पर, 'उद्धद्धए रज्जेँ णिविस वि जिज्जइ ताय किह'; अर्थात् हे तात, राज्य के छीन लिये जाने पर एक पल भी किस प्रकार जिया जाता है; (प० च० ७, ११, ६) ।

√उद्धर— (सं० उद् + √हृ > प्रा० उद्धर) फँसे हुए को निकालना; ऊपर उठाना। —इ सक० (सं० उद्धरति) उद्धार करना; (भ०)। —उ भू० का० उद्धार हुआ; (की० २, २)। —ओ-क्रि० उद्धारूँ; (की० २, ४३)। —णु भू० का० उठा रखा था; (प० च० १३, ६, २)। उद्धारिअउ-क्रि० उद्धार किया गया; (की० १, ५४)। —वु उद्यापन करे, 'उद्धखुवउ' —व्रत का उद्यापन करे! (जस० २, १८, १४)। उद्धरि-क्रि० आ० उद्धार करो; (जंबू० ७, ३, १३)। उद्धरि पू० का० क्रि०—चुका कर, (की० १, ९४); उद्धार करके, (की० १, ९८); उत्पन्न करके (की० १, १०२)।

उद्धरण—वि० (दे०) उच्छिष्ट, जूठा; (दे० ना० मा० १, १०६)।

उद्धरियलि—वि० (सं० उद्धृता) जिस का उद्धार किया गया हो, 'गउ अणहिल-पुरि जेसुल राउ जिणि उद्धरियलि पुहवि सयाउ'; (प्रा० गुं० ५, ४४)।

उद्धतंत—वि० (स० उद्धत) गर्वित, उद्दंड, (ण० ४, १०, ३)।

उद्धवअ—वि० (दे०) फेंका हुआ; (दे० ना० मा० १, १०६)।

उद्धविअ—वि० (दे०) पूजित; (दे० ना० मा० १, १०७)।

उद्धसिय—वि० धँसे हुए; (सं० रा०)।

उद्धसिय—क्रि० भू० का० (सं० उत् + हसित) हँस उठे; "उद्धसिय नृपति णहेँ ससि-दिणिंद, आकाश में चंद्र और सूर्य तत्काल हँस उठे; (सुदं० १, १, ८)।

उद्धहत्थ—वि० (सं० उर्ध्व + हस्त) हाथ ऊपर उठाये हुए या हाथ ऊपर किये हुए; "कयउद्धहत्थणारीणरेहिँ" —हाथ ऊपर किये हुए नर नारियों ने; (जस० २, २६, ७)।

उद्धाअ—पुं० (दे०) १- विषमोन्नत प्रदेश; २- समूह ३- थका हुआ; (दे० ना० मा० १, १२४)।

उद्धाइय—क्रि० (स० ऊर्ध्वाय् > प्रा० उद्धाअ = ऊँचा होना) उठे, 'उद्धाइय मच्छर-मलिय-कर, भीसावण-पहरण-णियर-धर, अर्थात् मत्सर से हाथ मलते हुए भयंकर हथियारों का समूह धारण करने वाले वे उठे, (प० च० १५, १, ५)। —उ उठे हों 'दीसइ विञ्झ महीह-रहों', मेहउलु णाइँ उद्धाइयउ' ऐसा दिखाइ देता है जैसे विन्ध्याचल से महा-मेघ उठे हों; (प० च० ८, ३, ९)।

उद्धाइय—वि० (स० उद् + धावित) दौड़ते हुए; (ण० ४, १४, ६)।

उद्धाणणु—वि० (सं० उर्ध्व + आनन) मुँह उठाये हुए, 'विहलंघलु उद्धाणणु भमइ'—विह्वल रूप से मुँह उठाये इधर-उधर फिरता था; (क० ६, १, १२)।

उद्धार—पुं० (सं० उद्धार = बिना व्याज का ऋण) उधार, "काहु देल ऋण उद्धार;" (की० २, ६९)।

उद्धाविउ—क्रि० भू० का० (सं० उद् + धावित) दौड़ पड़ा; (क० ५, १४, ३)।

उद्धिरसण—वि० पराभव करने वाला "उद्धिरसणभीषणरूवधारि"; अर्थात् परा-करने वाला और भीषण रूप धारण करने वाला; (रि० ७, ३)।

कउण—सर्व० (सं० कः+पुनः>प्रा० कवण) कौन। कउणु; (रा० ४१)।

कउतिग—पुं० (सं० कौतुक) आश्चर्य; (संधि० २, १, ६)।

कउतुकमङ्गल—पुं० (सं० कौतुकमङ्गल) नगर-विशेष; (प० च० २१, २, १)।

कउत्तल—पुं० (सं० कुन्त>प्रा० कुंत) भाला; (क० ३, १३, ६)।

कउल—पुं० (सं० कौल) कापालिक, शैव मत का तांत्रिक साधु, कुलाचार्य; (जस० १, ५, २१)। २- न० संप्रदाय-विशेष; (ण० ९, ६, २)। ३- न० सूखा गोबर, करीष; (दे० ना० मा० २, ७)। ४- पुं० (सं० कपोल) गाल; (संधि० २, १३, ३)। —उल पुं० (सं० कौल+कुल) कापालिक आदि दुष्ट धार्मिक समूह; (जस०)।

कउलेवउ—वि० (सं० कवलित>प्रा० कवलिअ) कवलित, भक्षित; 'काले कउलेवउ हउ मि तेम' – उसी प्रकार मैं भी काल से कवलित होऊँगा; (महा० ६८, ११, ३)।

कउसंबि—स्त्री० (सं० कौशाम्बी) नगर-विशेष; (क० १, ७, ९)।

कउसीसे—पुं० (सं० कपिशीर्ष>प्रा० कविसीस) कंगूरा; "मणिमय तोरण दंड धज कउसीसे नव घाट," तुल० गु० कोशीसुं; (प्रा० गु० १०, १६)।

कउह—पुं० (सं० ककुभ) ककुभ वृक्ष, अर्जुन का पेड़; (जंबू० ५, ८, १२)। न० (दे०) नित्य, सदा; (दे० ना० मा० २, ५)।पुं० न० (सं० ककुद) बैल के कंधे का कुब्बड; (पइ्)।

कउमहग्ग—पुं० (सं० ककुभ्+मार्ग> प्रा० कउहा+मग्ग) दिशा-मार्ग; (प० च० १०, १, ८)।

कए[1]—अ० (सं० कृते) लिये; (प्रा० पैं० १, ६७)।

कए[2]—क्रि० भू० का० (सं० कृत>प्रा० कए) किया, "अन्तरिक्ख अच्छरा विमल कए वीजए अञ्चल," अर्थात् आकाश में अप्सराएँ पुण्यात्मा वीरों के ऊपर अंचल से पंखा झलती थी, (की० ४, २, १६)। व० कृ० – करके; "तुम्हे सत्तुहि मित्त कए भुञ्जह तिरहुत राज," तुम्हे शत्रु को मित्र बनाकर तिरहुत का राज भोगना चाहिए; (की० २, २७)।

कओल—पुं० (सं० कपोलः) गाल; (मं० रा०)।

ककु—पुं० इक्ष्वाकुवंशीय राजा; (प० च० २२, २९)।

कक्कड[1]—वि० (सं० कर्कश>प्रा० कक्कस, कक्कखड) कठोर, परुष; (प० च० ३५, १, ५३)।

कक्कड[2]—पुं० (सं० कर्कर>प्रा० कक्कर) कर्कराशि (कर्क नक्षत्र); "जिह गयणु तेम सो मीणजुत्तु जिह गयणु तेम कक्कडविचित्तु" –वहाँ मछलियाँ भी थीं और अतः वह मीन राशि युक्त गगन के समान था। वह कर्कश और विचित्र था, अतएव कर्कराशि और चित्रा नक्षत्र से युक्त गगन के समान था; (सुदं० २, १४, २)।

कक्कर—वि० (सं० कर्कर>प्रा० कक्कर) कठोर; (ण० ७, १०, ८; प०

च० ८, १०, ८) । पुं० (सं० कर्कर> प्रा० कक्कर) कंकर, कंकड; तुल० गु० कांकरी; (प० च० २४, ३, ६) ।

कक्कस¹—वि० (सं० कर्कश >प्रा० कक्कस) कठोर; (भ०; जस० २, ३१, २) ।

कक्कस², कक्कसार—पुं० (दे०) करम्ब, दध्योदन; (दे० ना० मा० २, १४) ।

कक्केअण—पुं० न० (सं० कर्केतन) रत्न की एक जाति; (प० च० ३, ७५) ।

कक्खंतर—पुं० (सं० कक्ष+अन्तर) पेट, कुक्षि; "कक्खंतरु कहेइ क वि कवणें मउलिनयणकण्णकंडुवणें," –कोई आंखे वंद करके कान खुजलाने के वहाने से अपनी कुक्षि को वतलाने लगी; (जंवू० ८, १६, ६) ।

कक्ख—वि० (सं० कर्कश >प्रा० कक्कस) कठोर; (जस० १, ५, १६) । पुं० (सं० कक्ष >प्रा० कक्ख, कच्छ) कमरा; तुल० म० काख; (प० च० १६, १५, ३) । –उ (पुं० सं० कक्ष) लतावृक्ष आदि गुल्म (ऐसा पौधा जो एक जड़ से कई तनों के रूप में निकले, जैसे ईख, वाँस आदि); (जस० ३, ३२, ६) ।

कक्खड—वि० (सं० कर्कश >प्रा० कक्कस, कक्खड) १- कठोर, परुस; (प० च० १३, ८, ४) । "पहुआएसु सकक्खडमाणउ;" (भ० १०, ४, १) । २- तीक्षण; (प० च० १३, ८, ४) । ३- पीन, पुष्ट; (दे० ना० मा० २, ११) ।

कक्खड—पुं० कटाक्ष; "कक्खउ दावइ मुहु वियसावइ"—अर्थात्" कटाक्ष देती; मुख विकसाती;' (मुदं० ८, २८, ८) ।

कक्खडंगी—स्त्री० (दे०) सखी, सहेली; (दे० ना० मा० २, १६) ।

कगलंतउ—पुं० (सं० कङ्काल >प्रा० कंकाल) चमड़ी और मांस-रहित अस्थिपञ्जर; कंकाल; "वंदिगु आवंतउ णं कगलंतउ खुडियसीसु विग्गुत्तउ" वन्दी को मुंडे सीस व विकृत अवस्था में कंकाल जैसे आते हुए; (म० २, १६, ११) ।

कग्घाड—पुं० (दे०) १- चिरचिरा; २- दूध की मलाई; (दे० ना० मा० २, ५४) ।

कचोर—पुं० सूखा हुआ और भूना हुआ या छौंका हुआ अचार (drid and fried pickles); तुल० गु० काचरी, म० कच्चरा; (प० च० ५०, ११, ६) ।

कच्च—न० (सं० काच >प्रा० कच्च) शीशा, काँच; (प० च० २२, १०, ८) । लो०–कच्चे, पल्लटइ को रयणु, पित्तलइ हेम विक्कइ कवणु–अर्थात् 'कांच से रत्न को कौन वदलेगा ? पीतल से सोने को कौन वेचेंगा ? तुल० पं० कच्च; (जस०) । २- न० (सं० कृत्य) कार्य; (दे० ना० मा० २, २) ।

कच्चरा—स्त्री० (दे०) कचरा, कच्चा खरवूजा २- कचरा को सूखाकर, तल कर और मसाला डालकर वनाया हुआ खाद्य-विशेष, एक प्रकार आचार; तुल० गु० काचरी, म० काचन्या, कचोत्या, "पुणो कच्चरा पप्पडा दिण्णभेया," (भ० १२, ३, ८) ।

कच्चासण—पुं० (सं० कपण+अशन)

कच्चा भोजन, आँच पर न पका हुआ भोजन; (सा० १४)।

कच्चें—न० (सं० काच>प्रा० कच्च) काँच, शीशा; (जंबू० २-१८)।

कच्चोल—पुं० (प्रा० कच्चोल, कच्चोलय) पात्र-विशेष, प्याला, कटोरा; तुल० म० कचोलें; (जस० २, २३, १०; प० च० २५, ११, ३)। —अ (सुद० ८, १७, १०)।

कच्छ¹—पुं० (सं० कच्छप) दोहा छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ८०)। २- पुं० (सं० प्रा० कच्छ) (१.) लँगोट; (प० च० ४, ११, ८)। (२.) देश-विशेष; (भ०)। —डंअ (य) कछौटा, कछौटक; (जंबू० ५, ७, १३)। —व, पुं० कच्छ, देश-विशेष; (भ०)। —अवणीसु पुं० कच्छ देश का राजा; (व० ३, ३०, २)। —णरेसर पुं० (स० कच्छनरेश्वर) कच्छ देश का नृप; (व० ३, ३०, २)।

कच्छ²—पुं० (सं० कच्छप>प्रा० कच्छभ) कच्छुआ; तुल० पं० कच्छू; (रि० २, २)।

कच्छप—पुं० (सं० कच्छप>प्रा० कच्छभ) कूर्म, कछुवा; (व० १० ८, १२)। कच्छव-पुं० (सं० कच्छप); (जंबू० ४, ६, ५)।

कच्छर—पुं० (दे०) पङ्क, कीच, कर्दम; (दे० ना० मा० २, २)।

कच्छरिच्छ—पुं० (सं० कक्ष+ऋक्ष) नक्षत्रमाला; (ण० ३, ९, १५)।

कच्छा—पुं० (सं० प्रा० कच्छ) कच्छ देश; (व० ८, १, २)। स्त्री० (सं० कक्ष्या) विभाग, अंश; (प० च० १६, ९०)।

कच्छी—स्त्री० कटिवस्त्र, कच्छा; (जंबू० ५, १०, ८)।

कच्छुरिअ—वि० (दे०) ईर्षित, जिसके साथ ईर्ष्या की जाए वह; (दे० ना० मा० २, १६)।

कच्छुरी—स्त्री० (दे०) कपिकच्छु, केवाँच; (दे० ना० मा० २, ११)।

कच्छेल्ल—पुं० कच्छ देश; (जंबू० ९, १६, ४)।

कछु—सर्व० (सं० कश्चित्) कुछ; (की० २, ४१)।

कज्जंतर—पुं० (सं० कार्यान्तर) कार्य का अंतर; (जंबू० ८, ९, ११)।

कज्ज—पुं० (सं० कार्य>प्रा० कज्ज) १- काज, अदालती फर्याद या दरबारी अर्जी (पारिभाषिक शब्द), (की० २, ११५)। २- काम; (ण० १, ३, १०; प्रा० पैं० १, ३६)। —कज्जि; (व० १, ७, १२)। कज्जु (व० १, १६, १)। —उड पुं० (दे०) अनर्थ; (दे० ना० मा० २, १७)। —गइ (सं० कार्यगति) (जंबू० ९, १६, ५)। —त्थिअ वि० (सं० कार्यार्थी+क) किसी पदार्थ की प्राप्ति के लिए प्रयत्नशील; (जंबू० ६, १२, ३)। —बंध पुं० सं० (कार्य-बन्ध) कार्य का बंधन, (प्रा० पैं० १, ३७)। —लुद्ध वि० (सं० कार्यलुब्ध); (जंबू० ४, १७, ५)। —कज्ज-पुं० (सं० कार्य+अकार्य) (जंबू० ५, १३, १६)। —णुराअ-पुं० (सं० कार्यानुराग); (जस० १, ८, १)। कज्जु—पुं० (सं० कार्यम्) कार्य; (विला०; हे० ३४३,

२)। कज्जें—पुं० कारण, हेतु, के लिए, "सिरिकण्ठहकज्जे थिउ देवि सिरु" अर्थात् 'श्रीकण्ठ के लिए अपना सिर तक देने को तैयार था'; (प० च० १२, ५, ५)।

कज्जल—न० (सं० प्रा० कज्जल) काजल; (की० २, ८६)।

कज्जलध्वज—पुं० (सं० कज्जलध्वज) दीपक; (की० १, ८)।

कज्जव—पुं० (दे०) विष्टा; (प० च० २, ११)।

कज्जे(२)—प० (सं० कार्ये) के लिए।

कञोण—सर्व० (सं० कः+पुनः>प्रा० कवण) कौन; (की० ३, १६)।

कञ्चण—न० (सं० काञ्चन>प्रा० कंचण) सोना; (प० च० १, ५, ८)। २- पुं० कंचन नामक वृक्ष; (प० च० ३, १, १०)।

कञ्ची—स्त्री० (सं० काञ्चि, ञ्ची> प्रा० कंची) काञ्ची नगर; (प० च० ४६, ८, ६)।

कञ्चु—(सं० कञ्चुक>प्रा० कंचुअ, कंचु) चोली, स्त्री का स्तनाच्छादक वस्त्र; (प० च० २६, ११, ६)।

कञ्चुआ—स्त्री० (सं० कञ्चुकं>प्रा० कंचुअ, कंचु) कञ्चुक, चोली; (हे० ४३१, १)।

कञ्चुय—पुं० (सं० कञ्चुक>प्रा० कंचुअ, कंचु) कवच, वक्षस्त्राण, जिरह-बख्तर; (प० च० ४, ७, १०)।

कञ्ज—पुं० (सं० कञ्जः) कमल; (प० च० १८, ६, १)।

कटक—पुं० (सं० कटक) सेना, राजशिविर; (की० ३, ६२)। —वाल पुं० (सं० कटकपाल) सेनापति; (उ० व्य० प्र० ५१-११)।

कटकाई—स्त्री० सेना की यात्रा, फौज की कूच; (की० ३, १५६)।

कटकाञी—स्त्री० कटकाई, कटक या सेना का प्रयाण; (की० ४, १०६)।

कटरि—अव्य० आश्चर्य, आश्चर्योद्गार; (सवि० १, ८, ५)।

कटाक्ष—पुं० (सं० कटाक्ष) १- तिरछी चितवन, २- किसी पर आक्षेप करने के लिए कही जाने वाली कोई व्यंग्यपूर्ण बात; (की० २, १५१)।

कटारिय—न० (दे०) कटारी, क्षुरिका; (भि० २, २४)।

कट्टारी—स्त्री० (दे०) कटारी, छुरी; (दे० ना० मा० २, ४)।

√कट्ट—(सं० कृत्>प्रा० कट्ट) काटना, छेदना। —इ, क्रि० (सं० कर्तयति) तुल० म० काटणें, गु० काटवुं (म०)। कट्टि-पू० का० क्रि० कट कर; (की० ३, ७)। कट्टिअ, (प्रा० पैं० १, १३४)। —ट्टिवि पू० का० क्रि० (क० ८, १२, ६)। कट्टु-वि० (सं० कर्तृ) कर्त्ता; (पड्)।

कट्टण—न० (सं० कर्तन>प्रा० कत्तण) काटना; (रि० ६, १५)।

√कट्ठ—(सं०√कर्ष्) काढना, निकालना कट्ठिएउ; (प्रा० पैं० २, ७१)।

कट्ठ—न० (सं० काष्ठ) काठ लकड़ी; तुल० म० काठी; (ण० ५, १२, १०)।

कट्ठाइ (काष्ठ+आदि); (जंबू० ११, १५, ६)। – कम पुं न० (सं० काष्ठ +कर्म) काष्ठकर्मन्, काठ का काम, व्यापार; (जस० १, २४, ४)। -मअ-वि० (सं० काष्ठमय) लकड़ी-युक्त; (ण० ६, ७, १०)। कट्ठिय-धर—वि० (सं० काष्ठिका-धर) लकड़ो को रखने वाले; (प० च० ३, ५, १०)। कट्ठियवाले—पुं० (सं० काष्ठिका+पाल) दण्डधारी; (प० च० ३, ६, ६)। कट्ठीहर—वि० (सं० काष्ठ+घर>कट्ठ+घर) काष्ठ-घर, पहरेदार "कट्ठीहरम्मि आउच्छि-यए," यष्टिधारी पहरेदार ने पूछा; (सुद० ८, १२, ५)।

कट्ठ[2]—पुं० (सं० कष्ट>प्रा० कट्ठ) दुःख, पीड़ा, व्यथा; (की० ४, १२३)। —डा पुं० कष्ट (दे० सा० दो०)। —भार पुं० कष्टभार; (जंबू० १०, १३, १)।—मय वि० कष्टमय; (जंबू० ६, १, ६)। —वुत्त पुं० (सं० कष्ट+उक्त) (ण० ६, १७, २७)। कट्ठे-पुं० कष्ट; (की० ३, १०५)।

कट्ठिअ—पुं० (दे०) चपरासी, द्वारपाल, प्रतिहार; (दे० ना० मा० २, १५)।

कट्ठियधर—वि० (सं० काष्ठधर) काष्ठ को धारण करने वाला, दण्डधर; (जंबू० ७, ७, ११)।

कठिण—वि० (सं० कठिन>प्रा० कट्ठिण, कढिण) १- कठिन; (सं० रा०; भ०)। २- कठोर; (प्रा० पैं० १, ७६)।

कठिणि—स्त्री० (सं० कटिनी) मेखला, करधनी; (रि० ६, १)।

कट्ठु—न० (सं० कष्टम्>प्रा० कट्ठ) दुःख, पीड़ा, व्यथा; (उ० व्य० प्र० ४६-११)।

कडंतर—न० (दे०) पुराना सूर्प (छाज) आदि सामग्री; (दे० ना० मा० २, १६)।

कडंतरिअ—वि० (दे०) विदारित, विनाशित; (दे० ना० मा० २, २०)।

कडंभुअ—न० (दे०) १- कुम्भग्रीव-नामक पात्र-विशेष, २- घड़े का कण्ठ-भाग; (दे० ना० मा० २, २०)।

कडअ—पुं० (सं० कटक) छावनी; (जंबू० ६, १, १८)।

कडअल्ल—पुं० (दे०) द्वारपाल, प्रतिहार; (दे० ना० मा० २, १५)।

कडअल्लो—स्त्री० (दे०) कण्ठ, गला; (दे० ना० मा० २, १५)।

कडइअ—पुं० (दे०) वढई, स्थपति; (दे० ना० मा० २, २२)।

कडइल्ल—पुं० (दे०) प्रतिहार, दरवान; (दे० ना० मा० २, १५)।

कडउ—पुं० (सं० कटक) कड़ा, कंकण, चूड़ा; (जंबू० ३, १४, १३)।

कडउल्ल—पुं० न० (सं० कटक+उल्ल (स्वार्थे)] सेना के रहने का स्थान; "को रक्खइ एवहिँ कडउल्लउ" –ऐसी अवस्था में कौन कटक की रक्षा करे; (ण० ३, १३, १०)।

कडउल्ला—पुं० (दे०) आभूषण-विशेष, कटिसूत्र; तुल० गु० कडलुं; (प० च० १४, ५, ७)।

कडक्किय—वि० (सं० कडकडकृत) कडकडायित (ध्वन्य०); (जंबू० ७, ८, १२)।

√कडक्ख—सक० (सं० कटाक्षय्) कटाक्ष करना। —इ, क्रि० (सं० कटाक्षयति) (भ०; जंबू० ११, १४, ११)।

कडक्ख—पुं० (सं० कटाक्ष>प्रा० कडक्ख) कटाक्ष, तिरछी चितवन, आँख का संकेत, भावयुक्त दृष्टि; तुल० म० कडाखा; (सं० रा०; प्रा० पैं० १, ४; ण० ६, १४, २; म० २, ७८, ३)।

कडक्खण—न० (सं० कटाक्षण) कटाक्ष करना; (भ०)।

कडक्खिय—वि० (सं० कटाक्षित) जिस पर कटाक्ष किया गया हो वह; (जंबू० २, २०, ११)।

कडच्छ—पुं० (सं० कटाक्ष>प्रा० कडक्ख) कटाक्ष, तिरछी चितवन; (जंबू० ६, १३, ५)।

कडच्छू—स्त्री० (दे०) चमची, करछुल, कर्छी; तुल० पं० कड़छी; (दे० ना० मा० २, ७)।

कडतल—न० (सं० कटितल>प्रा० कडियल) कटितल, कटि-प्रदेश; (सि० २, २४)।

कडतला—स्त्री० (दे०) लोहे का एक प्रकार का हथियार, जो एक धार वाला तथा वक्र होता है; (दे० ना० मा० २, १९)।

कडत्तरिअ—वि० (दे०) विदारित, विनाशित; (भ०)।

कडत्ति—पू० का० क्रि० कड़-कड़ करके; (रि० ५, ८)।

कडद्दरिअ—वि० (दे०) १- छिन्न, काटा हुआ; २- न० छिद्रता; (पइ)।

कडन्तरिय—वि० (दे०) दारित, चीरा हुआ; (भ०)।

कडप्प—पुं० (दे०) कलाप, समूह, निकर; तुल० गु० कडपलो, म० कडप्पा; (प० च० १३, ६, १; भ०)। कडप्पु (प० च० १३, ८, ४)।

कडमद्दण—पुं० विनाश, विध्वंस; (प० च० ३६, ५, ३)। विनाशक; (प० च० ३७, १३, १)।

कडय—पुं० न० (सं० कटक>प्रा० कडग, कडय) १- शिविर, सेना का रहने का स्थान; (ण० ७, १०, ३)। १- सेना; (सि० २, १८)। ३- आभूषण; (च० १०, ३१, १६)। ४- कड़ा; (जंबू० २, २०, २१)।

कडयडंत—व० कृ० (सं० कडकडाय्+शतृ) (ध्वन्या०) कड़-कड़ की आवाज करते हुए; तुल० गु० कडकडतुं; (जंबू० ११, १५, ६)।

कडयड—पुं० (सं० कडकड>प्रा० कडयड) कटकट या कड़-कड़ की आवाज; (म० २, ८१, ७; ण० ४, १५, ६)।

कडयडिय—वि० (सं० कडकडायति, ध्वन्या०) कड़-कड़ की आवाज करने वाला; (जंबू० ७, ५, ६)।

कडविमद्दण—पुं० (सं० कृत+विमर्दन) १- रौंदना, कुचलना, २- नाश, ध्वंस, "पत्तमोह-पडिय-जोह-कडविमद्दणे", मूर्च्छित होकर पड़े हुए योद्धाओं का मर्दन हो रहा था; (जंबू० ६, १०, ४)।

कडसी—स्त्री० (दे०) श्मशान; (दे० ना० मा० २, ६)।

कडह—पुं० (सं० कटभू>प्रा० कडहू)

वृक्ष-विशेष, कटहल; (जंबू० ५, ८, १०)।

**कडाय**—पुं० (सं० कटाह>प्रा० कडाह) कढ़ाही; (व० ४, २१, १३)।

**कडार**—न० (दे०) नारियल; (दे० ना० मा० २, १०)।

**कडाह**—पुं० (सं० कटाह>प्रा०कडाह) कडाह, लोहे का पात्र, लोहे की बड़ी कड़ाही; तुल० म० कढई, वडें; (जस० २, २८, ३; भ०)। २- वृक्ष-विशेष; (प० च० ५३, ७९)।

**कडाहपल्हत्थियं**—न० (दे०) दोनों पार्श्वों का पलटाव या उलट-फेर, पार्श्वों का घुमाना-फिराना; (दे० ना० मा० २, २५)।

**कडि**—१- स्त्री० (सं० कटि>प्रा० कडि) कमर, कटि; (जस० १, १६, ३)। —हत्थ पुं० (सं० कटि+हस्त) कमर पर रखा हुआ हाथ; (दे० ना० मा० २, १७)। २- स्त्री० तलहटी, "उवयायल-कडिणि परिट्ठिओवि"—उदयाचल की कटमी— तलहटी में स्थित होने पर भी; (व० ६, ८, ८)।

**कडिअ**—वि० (दे०) प्रीणित, प्रसन्न किया हुआ; (षड्)।

**कलिखंभ**—पुं० (दे०) कमर पर रखा हुआ हाथ; (दे० ना० मा० २, १७)। २- कमर पर किया हुआ आघात; (दे० ना० मा० २, १७)।

**कडित्त**—पुं० (सं० कटित्र १- करधनी, मेखला, २- धोती, कमरबंद; (म० २, १५, २)।

**कडित्तु**—न० (दे०) जुआ खेलने का तख्ता या फलक, द्यूतफलक; "किं कडित्तु णं णं गयणंगणु" अर्थात् द्यूतफलक क्या है मानो गगनरूपी आंगन है; (ण० ३, १२, ५)।

**कडिदोरय**—पुं० (सं० कटिदोरक) कटि-सूत्र; (सुदं० ३, ७, ८)।

**कडिपरिहाण**—पुं० (सं० कटि+परिधान) कमर पर पहने जाने वाला वस्त्र; (जंबू० ६, १२, १३)।

**कडिबिंब**—पुं० (सं० कटि+बिम्ब)कटि-तल, "वियडकडिबिंबखिन्नाएँ थक्किज्जए" – 'जहां अपने कटितल की विशालता से क्लान्त हुई'; (जंबू० ५, ६, ११)।

**कडियल**—न० (सं० कटितल>प्रा० कडियल) कटी-प्रदेश; (भ०)।

**कडिल्ल**—(दे०) १- वन (प० च० २, ५२)। २- वि० छिद्र-रहित; (दे० ना० मा० २, ५२)। ३- न० (दे०) कटि-वस्त्र, कमर में पहनने का वस्त्र; (भ०)। ४- विपक्ष, शत्रु; (दे० ना० मा० २, ५२)। कडिल्लइं–न० कटिवस्त्र (रि० ६, ७)। —य (प० च० ४६, ५, ६; दे० ना० मा० २, ५२)।

**कडिसरउ**—न० (सं० कटिसूत्र>प्रा० कडिसुत्त) करधनी, मेखला, कमर में पहनने का एक गहना; (प० च० १३, ६, ३)।

**कडिसुत्त**—न० (सं० कटि+सूत्र>प्रा० कडिसुत्त) कमर का आभूषण, मेखला, (ण० ३, १०, ५; भ०) —य (सं० कटिसूत्र+क) मेखला; (जस० १, ६, ६)।

कडिहार—न० (सं० कटिहार) कमर पर पहने जाने वाला आभूषण; "कडिहा-रदोरकुंडलधरहो," अर्थात् कटिहार, कटिसूत्र और कुण्डलों को धारण करने वाली; (जंबू० ३, ३, १४)।

कडु—वि० (सं० कटुक>प्रा० कडुअ) तिक्त रस वाला, कडुआ; (ण० ३, १४, २; हे० ३३६, १)। —यड वि० कटु; (जस० ३, १२, १५)। —वसर पुं० (सं० कटुक+स्वर) कटु स्वर; (जस० १, १४, ७)।

कडुआल—पुं० (दे०) घण्टा; (दे० ना० सा० २, ५७)।

कडुआविय—वि० (सं० कटु+वृत> प्रा० कडुइय) १- कड़आहट से पूर्ण, (प० च० ११, १२, ५)। २- चिन्तित, भारी विपद् में फंसा हुआ, खराव; (भ०)। ३- पीडित, पराभूत; (प० च० २५, १५, ७)।

कडुक्क—वि० (सं० कटुक>प्रा० कडुअ) कडुआ, तिक्त; (जंबू० ७, ६, १०)।

कडुय—वि० (सं० कटुक>प्रा० कडुअ) कडुवा; तुल० गु० कडवुं, म० कडूं; (प० च० १२, ७, १)।

कडुरडिय—पुं० (सं० कटु+ रटित) कटु रुदन; (जंबू० ४, २२, १८)।

कडुवयण—पुं० (सं० कटु+वचन) कड़ुवे वचन; (जंबू० ६, १२, ६)।

कडेवर—न० (सं० कलेवर>प्रा० कडेवर) कलेवर, शरीर, देह; (प्रा० गु० ३६, २८)।

√कड्ढ—(सं० कृष्>प्रा० कड्ढ) खींचना। —इ सक० (सं० कर्षति); भ०। —मि क्रि०, व० निकालना, खींचना; (प० च० १५, २, ७)। कड-ढंत—व० कृ० (कृष्+शतृ) (जंबू० ४, १५, १६)। कडढंतउ-कृ० खींचते हुए; (विला०)। कड्ढि—भू० का० निकाल ली; (की० ३, ७२)। कड्ढिज्जइ—क्रि०, व० खींच लिया जाना, काढ़ लिया जाना "वच्छु पियंतु खीरु कड्ढिज्जइ" बछड़े के पीते-पीते ही गाय का दूध काढ लिया जाता है, (ण० ६, ६, २)। कड्ढिवि—पू० का० क्रि० निकाल कर (ण० ४, ११, ३)। कड्ढेवि पू० का० क्रि० खींच कर; (सुदं० ८, १८, ४)। तुल० म० काढणें।

कड्ढण—न० (सं० कर्षण>प्रा० कड्ढण) आकर्षण; (जंबू० ७, ६, २६)।

कड्ढणिय—वि० (सं० कर्षणीय) निकसनशील; (जंबू० ५, ७, २४)।

कड्ढय—वि० (सं० कर्षक) खींचने वाला; (जस० ३, २२, १)।

कड्ढाकड्ढि—स्त्री० (सं० कर्षापकर्षि) खींचतान करते हुए लड़ना; (fight involving mutual tugging and pulling) (प० च० ५२, ६, ५)।

कड्ढिणु—वि० कठिन; (व० ५, १, ६)।

कड्ढिये—वि० (सं० कृष्ट>प्रा० कड्ढिय) निकाला हुआ, खींचा हुआ; (ण० ५, १, ६; प० च० १४, १३, ६)।

कड्ढिय—क्रि० भू० का० (सं० कृष्ट> प्रा० कड्ढिय) आकर्षित किया; (रि० ३, १)।

कढ—सक० (सं० क्वथ्) १- क्वाथ

करना २- उबालना, ३- तपाना, गरम करना। कढंत–व० कृ० (स० क्वथ्+शतृ); (जंवू० २, २, २)।

कढए ँ—पुं० न० (सं० कटक>प्रा० कडग) पर्वत का मूल भाग; (प० च० ७, १, २)।

कढन्ता—कृ० का० वर्तमान में प्रयोग क्रिया की तरह हुआ है सं० कृष् का धात्वादेश प्रा० कड्ढ=पढ़ना, उच्चारण, करना, (हे० प्रा० व्या० ४, १८७) + 'अन्त' (शतृप्रत्यान्त);(कीं० २, १७२)।

√कढकढकढ—कड़–कड़ की आवाज के साथ उबलना (boil intensely)। —न्ति–क्रि० व०, व० (प० च० २७, ५, ६)।

कढकढकढंत — वि० (सं० कडकडायमान) कड़–कड़ आवाज करता; (प० च० २१, ५०)।

कढकढन्त—व० कृ० (सं० क्वयन्) क्रोध से जलते हुए; (भ०)।

कढिआ—स्त्री० (दे०) कढ़ी, भोजन-विशेष; (दे० ना० मा० २, ६७)।

कढिण—वि० (सं० कठिन>प्रा० कढिण) कठिन, कर्कश, कठोर; (ण० ७, ७, ६)। —त्त पुं० काठिन्य; (व० ३, २३, ११)।

कढियल—न० (सं० कटि+तल>प्रा० कडियल) कटी-प्रदेश; (ण० ३, १०, ५)।

कढियाइ—स्त्री० कढ़ी, एक प्रकार का खाद्य पदार्थ; (दे० ना० मा० २, ६७)।

कढोर—वि० (सं० कठोर) कठोर, निष्ठुर; (प० च० २३, १५, ६)। पुं० इस नाम का एक राजा; (प० च० ३२, २३)।

√कण—क्रि० (सं० क्वण्>प्रा० कण) शब्द करना, आवाज करना। —इ सक० (ण० १, ७, ३)। व० कृ०—कणंत (ण० ८, १, ४)। कणेइ– व० ध्वनि करना; "सरिकमलु घुणइ दीहरु कणेइ; (क० ४, १५, ६)।

कण—पुं० (सं० प्रा० कण) १- धान्य; (व० २, ११, १०)। २- कन, कण, लेश, अंश; तुल० पुं० कणी (a small particle) (व० २, १७, १२; सं० रा०, जस० १, ३, ११)। —भर वि० कण-भर (धान्यभार); (जस० ४, २३, ८)।

कणअ—पुं० (सं० कनक>प्रा० कणग) सोना; (प्रा० पैं० १, १०)। २- प्रथम द्विकल गण (S) का नाम; (प्रा० पैं० १, १३३)। ३- राजा जनक के भाई; (प० च० २७, २५)। ४- राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३२)।

कणइर–कंब—न० सं० कर्णिकार+कम्ब) कर्णिकार-यष्टिका, कनेर के वृक्ष की लकड़ी; तुल० गु० कणेरनी कांब; (प्रा० गु० २, ३, २५)।

कणइलु—पुं० (सं० कर्णफूल) करनफूल, कान का एक आभूषण; (पुष्पदंत, आदि–पुराण)।

कणइल्ल—पुं० (दे०) शुक, तोता; (दे० ना० मा० २, २१)।

कणई—स्त्री० (दे०) लता, वल्ली; (दे० ना० मा० २, २५)।

**कणउज्ज**—पुं० (सं० कान्यकुब्ज) नगर-विशेष; (क० २, १०, ४)।
**कणएँ**—पुं० (दे०) वाण; (प० च० ११, ८, ४)।
**कणओयरी**—स्त्री० रानी-विशेष का नाम; (प० च० १७, ५५)।
**कणकाणिय**—वि० (सं० कणक्वणित) कण-कण आवाज वाला; (सुदं० ७, ६, ३)।
**कणग**—पुं० मत्तियावई का एक वणिक्; (प० च० ४८, १६)। —प्पह पुं० विद्याधर राजा; (प० च० १०३, १०८)।
**कणयंदी**—स्त्री० (दे०) वृक्ष-विशेष, पाढल; (दे० ना० मा० २, ५८)।
**कणय**—न० (सं० कनक>प्रा० कणग, (कणय) सुवर्ण, सोना; (ण० १, ६, १३; सं० रा०; सा० २११)। पुं० (दे०) शर, वाण, तीर, इषु, (प० च० २, ५, ६)। पुं० राजा जनक के एक भाई का नाम, (प० च० २८, १३२)। रावण का इस नाम का एक सुभट; (प० च० ५६, ३२) —ावली स्त्री० कणया-वली; एक राज-पत्नी; (प० च० ७, ४५)। —उरु पुं० (सं० कनकपुर) नगर-विशेष; (व० ७, १ १२)। —कूट कनककूट (व० १, १२, ७)। —कूला स्त्री० (सं० कनककूला) नदी-विशेष; (व० १०, १६, ३)। —देवि स्त्री० (सं० कनकदेवी) दिक् कुमारी। (व० ६, ५, १०)। —द्धउ पुं० (सं० कनक-ध्वज) राजकुमार; (व० ७, १२, १०)। —प्पभा स्त्री० रावण-स्त्री; राजा मरुअ की पुत्री; (प० च० ११, १००)। —प्पह स्त्री० (सं० कनकप्रभा) कन्या; (व० ७, ३, १०)। —प्पहु पुं० (सं० कनकप्रभ) राजा-विशेष, (व० ७, २, १)। —मइ स्त्री० (सं० कनकवती) स्त्री-विशेष का नाम; (क० ६, १४, ६)। —मय वि० (सं० कनकमय) सोने से युक्त; (जस० २, १३, १)। —माल स्त्री० (सं० कनकमाला) स्त्री-नाम-विशेष; (व० ३, १६, २)। —माला स्त्री० (सं० कनकमाला) कुस की स्त्री; (प० च० ६८, ४)। —रह पुं० कंचण नगर का विद्याधर राजा; (प० च० १०६–१, २)।

**कणय-डोर**—स्त्री० (सं० कनक+दोर >प्रा० कणग, कणय+दोर) सोने की करधनी; तुल० गु० कन्दोरो; (प० च० ७, २, ७)।

**कणयदीव**—पुं० (सं० कनकद्वीप) एक द्वीप या देश का नाम; (भ०)।

**कणयसिरी**—स्त्री० विद्याधररानी; (प० च० ६, २४१)।

**कणया**—स्त्री० (सं० कनक>प्रा० कणग) सोना; (सि० २, १८)। —भा स्त्री० १- सोदास की रानी; (प० च० २२, ७६); २- सत्तुदमण की रानी; (प० च० ३८, २७); ३- पियवय की पत्नी; (प० च० ३६, ७६); ४- अयल की माता; (प० च० ८८–१७); ५- विद्याधर रानी; (प० च० १०३, ५८)।

**कणयावली**—स्त्री० १- विद्याधर राज-पुत्री; मालवंत की स्त्री; (प० च० ६,

२४१)। २- लोकपाल कुबेर की माता; (प० च० ७, ४५)।

**कणरणंति**—क्रि० कन-कन का शब्द होना, कनकना उठना, "कणरणंति कडियलकिंकिणियउ," (ण० ७, १४, ११)।

**कणा**—स्त्री० कन्या (प० च० १२, ४, १)। कणालग्गउ कृ० (सं० कर्ण+आलग्न) कान से लग कर; (ण० ८, १७, १२)।

**कणिग्रारिअ**—वि० (दे०) १- कानी आंख से जो देखा गया हो वह, २- न० कानी नजर से देखना; (दे० ना० मा०- २, २४)।

**कणिउ**—न० (सं० क्वणित) ध्वनि "किंकिणकणिउ सुणेंवि विहसंतउ," घंटियों की ध्वनि सुनकर हँसने लगा; (सुदं० ३, ७, ८)।

**कणिका**—स्त्री० (सं० कणिक) रोटी के लिए पानी से भिगोया हुआ आटा; (दे०- ना० मा० १, ३७)।

**कणिक्क**—स्त्री० (सं० प्रा० कणिका) गुंथा हुआ आटा लोई; (dough); तुल० गु० कणक, कणेक। कणिका, कणिक्का दे० ना० मा० १, ३७)। (प० च० ४५, १२, ४)।

**कणिट्ठ**—वि० (सं० कनिष्ठ>प्रा० कणिट्ठ) लघु, छोटा; (ण० ४, ७, ६)। —अ वि० (सं० कनिष्ठ+क) लघु; (जस० ४, २४, ४)।

**कणिय**—स्त्री० (सं० कणी) कणी, कनी, कणिका; "हीरयकणिय कवणु फिर पावइ," (जंबू० ११, १३, २)।

**कणियार**—पुं० (सं० कर्णिकार) कनेर का वृक्ष; (जंबू० ५, ८, ११)।

**कणिर**—वि० (सं० क्वणितृ) आवाज करने वाला; (भ०)। क्वाणित; (जंबू० ३, ८, ३)।

**कणिस**—न० (सं० कणिश) धान की बाल, धान्य का अग्रभाग; तुल० म० कणिस cornear; (दे० ना० मा० २, ६; ण० १, १३, ५)। न० (दे०) सस्य (अन्न, किसी वृक्ष के केल का अग्रभाग) "धान्यशीर्षवाची तु कणिस शब्दः संस्कृतभवः"; (दे० ना० मा० २, ६)।

**कणेड्डिग्रा**—स्त्री० (दे०) गुञ्जा, घुंघची; (दे० ना० मा० २, २१)।

**कणोवग्र**—न० (दे०) गरम किया हुआ जल, तेल आदि; (दे०ना० मा०२, १६)।

**कण्ठाइं**—न० (सं० कण्ठिका>प्रा० कंठिआ) गले का आभूषण, तुल० गु० कंठी; (प० च० ७, २, ६)।

**कण्ठि**—स्त्री० (सं० कण्ठ>प्रा० कंठ) कण्ठ, घांटि; (हे० ४४४, १)।

**कण्ठिय**—स्त्री० (सं० कण्ठिका >प्रा० कंठिआ) कंठा, गले का एक आभूषण; (प० च० १, ४, ३)।

**कण्ड**—पुं० न० (सं० काण्ड>प्रा० कंड) बाण, शर; (की० ४, १७२)।

**कण्डाकण्डि**—स्त्री० काण्डाकाण्डि (a fight employing arrows); (प०- च० ५२, ६, ३)।

**कण्डुइय**—क्रि० (सं० कण्डूय्>प्रा० कंडुअ, कंडुअइ) खुजवाना, "लङ्गूलदण्ड कण्डुइय- सिरु" अर्थात् जो पूंछ के दण्ड से अपने सिर को खुजला रहा है,

(प० च० १६, ७, १०)।

**कण्डुरु**—पुं० काण्डोर, दाशरथी भरत के साथ दीक्षित राजा; (प० च० ८५, ५)।

**कण्णंजलि**—स्त्री० (सं० कर्णाञ्जलि) कर्ण रूपी अंजलि, "जिण वयणु-रसायणु पविरलुवि, कण्णंजलि-पुडहि पियहि खलु वि," अर्थात् दुष्ट स्वभाव होते हुए भी उस सिंह ने जिनवाणी रूपी रसायन का अपने कर्ण रूपी अंजलि-पुटों से पान किया; (व० ६, १६, २)।

**कण्णंत**—पुं० (सं० कर्ण+अन्त>प्रा० कण्णंत) कानों का सिरा; "कण्णंतपत्तन-यण जि धवला सिरभारु पुप्फमाला विमला," – उसके नेत्र कानों के सिरे तक पहुँचे हुए हैं, तथा धवल पुष्पमाला उसके सिर पर भारमात्र है'; (जंबू० ५, २, १६)।

**कण्णंबाल**—न० (दे०) कान का आभूषण-कुण्डल आदि, (दे० ना० मा० २, २३)।

**कण्ण**—पुं० (सं० कर्ण) राजा का नाम, कुन्तीसुत (प्रा० पैं० १, ६६, जस० १, ५, १)। स्त्री० (सं० कन्या>प्रा० कण्णा) कन्या, जस० १, १५, १)। पुं० द्विगुरु चतुष्कल गण का नाम (ऽऽ), (प्रा० पैं० २, ८८)। १- पुं० (सं० कृष्ण>प्रा० अप० कन्ह) कृष्ण; (की० २, ५१)। २- (सं० प्रा० कण) कण, (सुदं० ३, ८, ४)। पुं० कर्णराज, (जंबू० १०, १, ६)। पुं० किनारा, (जंबू० ५, १०, २४)। पुं० न० (सं० कर्ण>प्रा० कण्ण) कान; (ण० १, १५, ४; की० ३, १)। —पवित्त (सं० कर्णप+मात्रम्) कान का आभूषण (ण० ३, १३, ५)। —पुड पुं० (सं० कर्ण-पुट; (जंबू० ३, १, २)। —माणु त्रि० (१) विनयशील, लज्जायुक्त, (२) कर्ण+मरज (सम्मान); (सुदं० २, ३, ३)। —रअ पुं० (सं० कर्ण+रव) कानों में होने वाली आवाज; (क० ४, ६, ५)। —रवा स्त्री० सं० कर्णरवा, नदी-विशेष; (प० च० ४०, १३)। —वडिअ वि० (सं० कर्ण+पतित) शोर के कारण कान में पड़ी हुई या आयी हुई आवाज सुनाई न पड़ना; (जंबू ४, ७, १३)। —सूल पुं० (कर्णशूल) कान की पीड़ा; (जस० ४, ६, ३)। —हीण वि० (सं० कर्ण+हीन) बहरा; (जंबू० ६, २, ६)।

**कण्णउ**—स्त्री० (सं० कन्या>प्रा० कण्णा) कन्या, लड़की; (सि० २, ११, रि० १, १३)।

**कण्णउज्ज**—पुं० (सं० कान्यकुब्ज>प्रा० कण्णउज्ज) कन्नौज नगर; (जंबू० ६, १६, १३)।

**कण्णजाउ**—पुं० (सं० कर्ण+जाप> प्रा० कण्ण+जाव) मन में देवता का स्मरण; कान में मन्त्र का जाप या जप, "मुणि कण्णजाउ दिण्णउ वरेण," मुनि ने कान में णमोकार मंत्र का जाप दिया; (क० ८, २०, ८)।

**कण्णड**—पुं० (सं० कर्णाट>प्रा० कण्णाड) कर्नाटक प्रदेश, कन्नड़वासी व्यक्ति; (सि० २, ६)।

**कण्णडय**—पुं० (सं० कर्ण>प्रा० कण्ण) १. कर्ण, कान, २. कोना, वस्तु के छोर

का एक अंश (हे०प्रा० व्या० ४, ४३२)।

**कण्णदान**—पुं० (सं० कन्यादान) विवाह वर को कन्या देने की रीति; (व० ४, ४, ९)।

**कण्णला**—पुं० (सं० कर्णाट>प्रा० कण्णाड) कर्णाट देश के लोग; (प्रा० पैं० २, १२८)।

**कण्णस्सरिय**—वि० (दे०) १. कानी दृष्टि से देखा हुआ २. न० कानी दृष्टि से देखना; (दे० ना० मा० २, २४)।

**कण्णा**—स्त्री० (सं० कन्या>प्रा० कण्णा) कन्यारत्न; (व० ८, ४, ४)।

**कण्णाउज**—पुं० (सं० कान्यकुब्ज नगर-विशेष; (ण० ५, २, ११)।

**कण्णाड**—पुं० (सं० कर्नाट>प्रा० कण्णाड) प्रदेश-विशेष, जो आजकल कर्नाटक नाम से प्रसिद्ध है; (जंबू० ६, ६, ११)।

**कण्णाडि**—स्त्री० (सं० कर्णाट>प्रा० कण्णाड, पुं०) कर्णाटि स्त्री, कर्णाट (आजकल कर्नाकट) देश की स्त्री, कर्नाटक वासिनी, कर्नाटी; (जंबू० ४, १५, ९)। कण्णाडी; (सुदं० ४, ६, ९)।

**√कण्णारय**—(सं० कर्ण+आर) आँकुस या पैना चुभोना (to goad); (प० च० ४३, ६, ११) कण्णारिउ–भू० का०; कानों के पास अंकुश लगाया, (प० च० १९, १४, २) कण्णारियय–भू० का० पैना चुभोया (goaded); (प० च० २७, १०, १)।

**कण्णारयण**—पुं० (सं० कन्या+रत्न) कन्यारत्न, कन्या रूपी रत्न; (जंबू० ७, १३, ९)।

**कण्णावतंस**—पुं० (सं० कर्ण+अवतंस) करनफूल, कान की बाली, बालीनुमा एक आभूषण; (जंबू० ४, १५, ९)।

**कण्णास**—पुं० (दे० ) पर्यन्त, अन्त-भाग; (दे० ना० मा० २, १४)।

**कण्णिआ**—स्त्री० (सं० कर्णिका) कमल का बीज-कोष; (दे० ना० मा० ६, १४०)।

**कण्णिय**—स्त्री० (सं० कर्णिका>प्रा० कण्णिआ) बाण-विशेष; (जंबू० ७, १०, ५)।

**कण्णुप्पल**—न० (सं० कर्णोत्पल) कान का आभूषण-विशेष; (व० ४, ६, ३)।

**√कण्णे**—कान देना; (प० च० १२।६ २)।

**कण्णोच्छडिआ**—स्त्री० (दे०) दूसरे की बात छिपकर सुनने वाली स्त्री; (दे० ना० मा० २, २२)।

**कण्णोड्डिआ**—स्त्री० (दे०) स्त्रियों का पहनने का वस्त्र-विशेष; (दे० ना० मा० २, २०)।

**कण्णोल्ली**—स्त्री० (दे०) १. चञ्चु, २. चोंच; भूषण-विशेष, शेखर; (दे० ना० मा० २, ५७)।

**कण्णोवगण्णिआ**—स्त्री० (सं० कर्णाक-र्णिक) कानाफूसी, चर्चा, कानाकानी; (दे० ना० मा० २, ६१)।

**कण्णोस्सरिअ**—(दे०) देखो कण्णास्स-रिअ; (दे० ना० मा० २, २४)।

**कण्ह**—पुं० (सं० कृष्ण>प्रा० कण्ह) श्रीकृष्ण, माता देवकी और पिता वासुदेव से उत्पन्न नववाँ वासुदेव; (ण० ७, १५,

३)। —डणंदण पुं० (सं० कृष्ण+नन्दन) कृष्ण के पुत्र गन्धर्व, "गंधव्वें कण्हडगंदणेण"; (जस० ४, ३०, १४)। —पुत्त पुं० (सं० कृष्ण+पुत्र) कृष्ण का पुत्र पण्डित ठाकुर; "हो पंडियठक्कुर कण्हपुत्त; (जस० ४, ३०, ४)। —राय पुं० (सं० कृष्णराज) पुरुष-विशेष; (ण० १, १, ११)।

**कण्हवण्ण**—स्त्री० (सं० कृष्णववर्णा) नदी-विशेष; (प० च० ३६, १, ३)।

**कण्हायणु**—न० (सं० कृष्ण+अजिन) कृष्ण-मृगचर्म, काले हिरन का रोंएदार चमड़ा; (ण० ६, ६, ५)।

**कण्हु**—पुं० (सं० कृष्ण>प्रा० कण्ह) श्रीकृष्ण, माता देवकी और पिता वासुदेव से उत्पन्न नववां वासुदेव; (महा०)।

**कत**—वि० (सं० कति) कितने अनेक; (की० ३, ६६)। अव्य० (सं० कुत्र) कहां; (रा० १६)। अव्य०-क्यों; (की० ३, १४८); कौन; (की० ४, ५८); कैसा; (की० ४, ८४)। —न्हिक वि० कितनों का; (की० ४, ८८)। —हुं अव्य० (सं० कुत्र) कहीं; (रा० १६)। —हुँ कहीं; (की० २, १६४)। कतेहु—वि० (सं० कति) कितने ही; (की० २, ७४)।

**कतवार**—पुं० (दे०) कूड़ा- करकट (दे० ना० मा० २, ११)।

**कत्त**—अव्य० (सं० कुतः>प्रा० कत्तो) कहाँ तक; (की० ३, १३६)। वि० (सं० कियत्>प्रा० कित्त) कितनी; (की० ३, १३८)।

**कत्तउ**—वि० (सं० कर्तृ>प्रा० कत्तु) कर्त्ता, करने वाला; (व० २, ६, ८)।

**कत्तरि**—स्त्री० सामरिक या युद्ध संबंधी साहसिक कार्य; "ढोक्करकत्तरिकरणपवंचइं," (भ० २, २, ७)।

**कत्तरी**—स्त्री० (सं० कर्तृ>प्रा० कत्तरी) कतरनी, कैंची; (ण० ६, १८, १२)।

**कत्तविरिय**—पुं० सावत्थी नरेश; चक्रवर्ती सुभूम के पिता; (प० च० २०, १३६)।

**कत्तार**—वि० (सं० (कर्तृ) कर्त्ता, करने वाला; (जस० २, १६, १३)।

**कत्ति**—स्त्री० (सं० कृत्ति>प्रा० कत्ति) चर्म, चमड़ा (व्याघ्र आदि का चर्म); (जस० १, १६, १४)।

**कत्तिकेअ**—पुं० (सं० कार्त्तिकेय) महादेव का चक पुत्र, षडानन; (दे० ना० मा० ३, ५)।

**कत्तिग**—पुं० (सं० कार्त्तिक>का० कत्तिय) कातिक मास; (प्रा० गु० २३, ११)।

**कत्तिय**—स्त्री० (सं० कर्तृ>प्रा० कत्तरी) कटार; (ण० ६, ६, ७)। पुं० (सं० कार्तिक) कार्तिक मास; (भ०)। —मासि कातिकमास; (व० १०, ४०, १२)।

**कत्तियसाढ**—पुं० (सं० कार्त्तिक+अषाढ>प्रा० कत्तिय+आसाढ) कातिक एवं अषाढ़ मास; (ण० ६, २१, २०)।

**कत्ती**—स्त्री० (सं० कर्तिका >प्रा० कत्तिया) कतरनी, कैंची; (क० १०, १६, ८)।

**कत्तीअ**—पुं० (सं० कार्त्तिक>प्रा०

कत्तिय) कार्तिक मास; (ण० ९, २०, ४)।

कत्थ—अ य० (सं० कुत्र>प्रा० कत्थ) कहाँ; (म० १, २१, २)। कहीं-कहीं, (प्रा० पैं० १, ४) —ई, अव्य० (सं० कुत्रचित्>प्रा० कत्थइ) कहीं, किसी जगह; (सुदं० ७, ५, १०)। —ए, अव्य० कहीं (सुदं० १०, ६, ६)।

कत्थइ—अव्य० (सं० क्वचित् अथवा सं० कुत्रचित्) कहीं, किसी जगह; (भ०; जंबू० ७, १, १९)।

कत्थवि—अव्य० (सं० कुत्रापि) कहीं भी; (प्रा० पैं० १, ७६)।

कत्थूरिय—स्त्री० (सं० कस्तूरिका> प्रा० कत्थूरिया) कस्तूरी, एक सुगंधित पदार्थ जो एक प्रकार के नर हिरन की नाभि के पास की गाँठ में उत्पन्न होता है और दवा के काम में आता है; (जंबू० ८, १४, १९)।

कथकेस—पुं० (सं० क्रथकैशिक) जनपद नाम; (जस० १, २५, १)।

कथा—स्त्री० (सं० कथा>प्रा० कहा) हाल; (की० २, ९८)।

कथिअ—सक० (सं० कथय्>प्रा० कह) बखान करना; (की० ४, १४५)।

कदंबअ—पुं० (सं० कदम्ब)कदंब के फूल; (प्रा० पैं० १, १८८)।

कदिहि—अव्य० (सं० कदापि,कभी; गु० कदी; (प्रा० गु० ४०, ५)।

कद्दम—पुं० (सं० कर्दम>प्रा० कद्दम, कद्दमग) कीच; (ण० ४, १०, ९; जस० १, ६, ५)। कद्दमु; (व० ४, २३, ३)।

कद्दमिअ—पुं० (दे०) महिष, भैंसा; (दे० ना० मा० २, १५)।

कद्दमिउ—वि० (सं० कर्दमित) कीच-युक्त, पंक-युक्त; (व० ४, १४, ३)।

कद्दमिल्ल—वि० (सं० कर्दम+इल्ल) कीचड़-युक्त, "वंकएहिं पंकएहिं कद्दमेल्ल-कुल्लतल्लपूरिया," बांके पंकजों से छोटी नदी (अथवा नाले) के कर्दम-युक्त तल को पूर दिया; (जंबू० ४, २१, ६)।

कद्दविय—वि० (सं० कर्दमित>प्रा० कद्दमिअ) पंक-युक्त, कीच वाला; (जंबू० ४, २२, ३)।

कद्दिउ—अव्य० (सं० कदा) कब; तुल० गु० कदी (किसी दिन); (प० च० २९, २, ६)।

कद्दिवसु—अव्य० किसी दिन; (प० च० ४५, ७, १०)।

कनग्र—पुं० (सं० कनक>प्रा० कणग) स्वर्ण; (की० २, ८६)।

कनवास—पुं० (सं० कर्ण+पार्श्व) कान का एक आभरण। —हीं; (रा० ३४)।

कनिक—पुं० (सं० कणिक) गेहूं; (की० ३, १००)।

कनिट्ठ—वि० (सं० कनिष्ठ>प्रा० कणिट्ठ) लघु, छोटा; (की० १, ९०)।

कन्ता—स्त्री० १. रावण की स्त्री; (प० च० ७४, ११)। २. दाशरथी भरत की प्रणयनी; (प० च० ८०, ५०)।

कन्द—पुं० वानर योद्धा; (प० च० ६१, २७)।

कन्द—पुं० न० (सं० कर्ण>प्रा० कण्ण) कान; (की० ४, २३६; प० सि० च० ३, ७, ९६)। स्त्री० कन्या; (विला०;

भ०)। —धारी वि० (सं० कर्णधारी); (भ०)।

कन्नपंगुरण—पुं० (सं० कर्णप्रावरण) पर्वतीय जन-जाति; (भ०)।

कन्नाड—पुं० (सं० कर्णाट>प्रा० कण्णाड) प्रदेश-विशेष, जो आजकल 'कर्णाटक' नाम से प्रसिद्ध है; (भ०)।

कन्नाडी—स्त्री० (सं० कर्णाटी) कर्नाटक देश की स्त्री; (संधि० ६, ५, १०)।

कन्नारिय—वि० (विभूषित, अलंकृत; (भ०)।

कन्या—स्त्री० (सं० कन्या>प्रा० कण्णा) अविवाहित लड़की या पुत्री; (उ० व्य० प्र० ५१–३)।

कन्ह—पुं० (सं० कृष्ण>प्रा० कण्ह) श्रीकृष्ण, कान्ह; तुल० गु० कहान; (प्रा० गु० १८, १७; प्र० चि०)।

कपासि—स्त्री० (सं० कर्पास>पा० प्रा० कप्पास) कपास, रूई; तुल० पं० कपाह; (परमा०)।

कपूर—पुं० (सं० कर्पूर>प्रा० कप्पूर) सफेद रंग का एक प्रसिद्ध सुगन्धित द्रव्य जो दारचीनी की जाति के पेड़ों से निकलता है; (की २, १८५; सि० २, ३१)।

कप्पंघिव—पुं० (सं० कल्प+आंघ्रिप:) कल्पवृक्ष; (जव० १, १, ८)।

कप्पंत—पुं० (सं० कल्प+अन्त) काल-विशेष का अंत; (जंवू० ५, ५, ५)।

√कप्प¹—(सं०√कृप्>प्रा० कप्प) काटना। —इ, (सं० कृन्तति) काट दिया गया है; तुल० म० कापणें, गु० कापवुं; (प० च० २६, ८, ५)।

कप्पेंवि – पूं० का० क्रि०, "खणे तिलु तिलु कप्पेंवि मारहु," (सुदं० ८, ३७, २२)।

√कप्प²—(सं०√कल्प> प्रा०कप्प) कल्पना करना, (प्रा० पं० २, २०७)।

√कप्प³—(सं०√कम्प्>प्रा० कंप) काँप गई, "पाओ पहारे पुहवि कप्प गिरि सेहर टुट्टइ," –पैरों के आघात से धरती काँप गई और पहाड़ों की चोटियाँ टूटने लगीं, (की० ४, १६२)। कप्पंत–कृ० (सं० कल्पमान्) काँपते हुए; "के वि कोवेण धावंति कप्पंतया" –कितने ही कोप से काँपते हुए दौड़े; (क० ३, १४, ६)।

कप्प⁴—पुं० (दे०) १. प्रमाण, तुल्य "अट्ठवरिस कप्पेण कुमारें" –आठ वर्ष की आयु होने पर, (जंवू० ४, ६, ४)। २. बन्दी का उद्धार मूल्य, मुक्ति-मूल्य; "सो नात्थि जो न महु देह कप्पु," (भ०)। ३. (सं० कल्प>प्रा० कप्प) काल-विशेष, काल का एक विभाग, जिसे ब्रह्मा एक दिन कहते हैं और जिसमें १४ मन्वंतर या ४३२०००००० वर्ष होते हैं; (जस० ४, २७, १८)। —जाय पुं० (सं० कल्पजात) देव; (१०, १३, १०) —तरु पुं० (सं० कल्पतरु) कल्पवृक्ष; (की० ३, १५७)। —द्दुमु पुं० (सं० कल्पद्रुम) कल्पवृक्ष; (व० २, १२, ८)। —यरु पुं० (सं० कल्पतरु) कल्पवृक्ष; (सा० २१६; वा १, ६)। —रुक्ख पुं० (सं० कल्पवृक्ष) कल्पवृक्ष; (क० २, १, ३)। —वच्छ पुं० कल्पवृक्ष; (क० ७, ५, १०)। —वास पुं० (सं० कल्प-

वास) स्वर्गवास; (व० ६, १, ११)। —विक्ख पुं० (सं० कल्पवृक्ष) कल्पतरु; (जस० ४, २५, ६)। —विडउ पुं० (सं० कल्पविटप) कल्पवृक्ष; (सि० १, ३१)। कप्पामार-पुं० (सं० कल्पामर) देव; (व० १०, १, २)।

कप्पड—पुं० (सं० कर्पट> प्रा० कप्पड) कपड़ा, वस्त्र; (भ०; जंबू० ११, ७, ४, महा० ३६, ८, ६); कप्पडु (क० १०, २०, ६)। तुल० म० कापड़।

कप्पण—न० (सं० कल्पन>प्रा० कप्पण) कतरना, काटना; (जंबू० ७, ६, ११)।

कप्पद्दुम—पुं० (सं० कल्प+द्रुम> प्रा० कप्प+दुम, द्दुम) कल्पवृक्ष, मनोवाञ्छित फल को देने वाला वृक्ष-विशेष; (ण० ५, १२, ६; जंबू० ३, ३, ११)।

कप्पधारि—वि० (सं० कल्पधारिन्) देह को नवीन और नीरोग करने की क्रिया को करने वाला व्यक्ति; "हउं जरइं ण घिप्पमि कप्पधारि' – फिर भी मैं जमा-ग्रस्त नहीं हुआ, मैं कल्पधारी जो ठहरा; (जस० १, ६, ६)।

कप्पयरु—पुं० (कल्पतरु) कल्पवृक्ष; (जंबू० ४, १६, ८)।

कप्परिअ—वि० (दे०) विदारित, चीरा हुआ; (दे० ना० मा० २, २०)। कप्परिय; (प० च० ३६, ६, ६)।

कप्पवासि—पुं० (सं० कल्प+निवासिन्) कल्पवासी देव; (जंबू० १, १६, ६)।

कप्पिय—वि० (सं० कर्त्तित) कतरा हुआ, काटा हुआ; (प० च० ३६, ७, ५)।

कप्पुरिस—पुं० (सं० कापुरुषः) डरपोक; (प० च० ३६, ४, ८)।

कप्पूर—पुं० (सं० कर्पूर>प्रा० कप्पूर) कपूर, सुगंधित द्रव्य-विशेष; तुल० म० कापूर, गु० कपूर; (ण० ७, ५, ८; कीo २, ८६)। —फार पुं० (सं० कर्पूर+स्फार=आधिक्य) कर्पूर की सुगंध, "कप्पूरफारमहुयरमिलंतु"; (जस० ४, ७, ८)।

कप्पूरायरु—पुं० (सं० कर्पूर+अगरु) कर्पूर व अगर "सुमहुरु कप्पूरायरु डज्झइ," सुगंधित कर्पूर व अगर जलाया; (जंबू० ८, १६, ५)।

कफाड—पुं० (दे०) गुफा, गुहा; (दे० ना० मा० २, ७)।

कबंध—पुं० १. (सं० कबन्ध>प्रा० कमंध) धड़, कबंध नामक दैत्य; (प्रा० पैं० २, १८३)। २. कवच, (जंबू० ६, १४, ३)। कबन्धो-पुं० विना सिर का धड़; (की० ४, २०४)।

कबाबा—पुं० (अ० कबाब)-गोश्त के भूने हुए टुकड़े; (की० २, १७८)।

कब्ब—न० (सं० काव्य>प्रा० कव्व) (संदेशरासक प्रक्रम १, छंद १७)।

कब्बाड—पुं० (दे०) कबाड़ीपन; "किसि कब्बाडु सेव मणइ वरु," कृषि, कबाड़ (कबाड़ीपन) व सेवा को ही अच्छा मानते हैं; (सुदं० ६, २३, ५)।

कब्बुर—वि० (सं० कर्बुर>प्रा० कब्बुर, कब्बुरय) कबरा, चितकबरा, चित्तला; (ण० २, १४, ३)।

कब्बुरिय—वि० (सं० कर्बुरित>प्रा०

कब्बुरिअ) अनेक वर्ण वाला, चितकबरा किया हुआ; (भ०)।

**कम**—पुं० (सं० कफ) एक गाढ़ी, लसीली चीज जो प्रायः खाँसने से बाहर आती है, श्लेष्मा, बलगम; (षड्)।

**कमंडलु**—पुं० न० (सं० कमण्डलु>प्रा० कमंडलु) संन्यासियों का एक मिट्टी या काष्ठ का पात्र; (जस० ४, १५, १४)।

**कम**—पुं० (सं० क्रम>प्रा० कम) पद, पाँव, चरण; (ग० ३, ४, १०; सं० रा०; भ०)। —ग्ग पुं० (सं० क्रमाग्र) चरणाग्र, (प्रा० गु० ३५, ११)।

**√कम**[1]—(सं०√क्रमु पाद विक्षेपे, क्रामति) चलना, पदार्पण करना। —इ "कइया वि तुरइ आरुहिवि भमइ धर खुंदिवि खरखुरखण्णु कमइ," कभी तो वह राजा घोड़े पर सवार होकर भ्रमण करता और घोड़ों के तीक्ष्ण खुरों से धरा रो रौंद कर खोद डालता था; (जस० १, ५, १२)।

**√कम**[2]—(सं० कम् प्रा० कम) चाहना, वाञ्छना। कमंत; (जंबू० ५, १४, २)।

**कमट्ठ**—पुं० (सं० कर्म+अष्ट) अष्ट कर्म, आठ कार्य; "विउलइरिसिहरि कमट्ठचत्तु, सिद्धालय—सासयक्खपत्तु," विपुलगिरि के शिखर पर अष्ट कर्मों को त्याग मोक्ष के शाश्वत सुख को प्राप्त किया; (जंबू० १०, २४, ६)।

**कमठ**—पुं० (सं० कमठ>प्रा० कमढ) कूर्म, कछुआ; (प्रा० पैं० १, ९२)।

**कमठाय**—पुं० (सं० कर्मस्थान) कार्य करने का स्थान; तुल० गु० कमठाण, कमठायो; (प्रा० गु० ७, ३०)।

**कमढ**—पुं० (दे०) १- दही की कलशी, २- हंडी, हँडिया, मिट्टी की रिकावी; ३- बलदेव; ४- मुख; (दे० ना० मा० २, ५५)।

**कमढि**—स्त्री० (सं० कमठ>प्रा० कमढ) कमठ, कछुआ, (प्रा० गु० १२, १६)।

**कमण**[1]—सर्व० (सं० कः पुनः>प्रा० कवण) कौन; (की० २, ५३; प्रा० पैं० २, २६)। कमन—कौन; (की० ४, २४३)। कमने—किसने; (की० २, २२, ७)।

**कमण**[2]—पुं० राक्षस योधा; (प० च० ७१, ३६)।

**कमणी**—स्त्री० (दे०) सीढी; (दे०ना०मा० २, ८)।

**कमल**[1]—न० १- (सं० प्रा० कमल) अरविंद, पद्म; (भ०) २- षट्कलगण का नाम; (प्रा० पैं० १, १५)। —इँ, न०, व० (सं० कमलानि) कमलों; (हे० ३५३, १)। —कंता स्त्री० साध्वी; (प० च० ३०, ६७)। —दलच्छि वि० (सं० कमलदल+अक्षि) कमलदल के समान नेत्र वाली; (जंबू० ३, ३, १)। —ासण पुं० (सं० कमलासन) ब्रह्मा, विधाता; (दे० ना० मा० ७, ६२)।

**कमल**[2]—पुं० (दे०) १- स्थाली, हंडि, हँडिया, २- ढोल, पटह, ३- हरिण, ४- मुख; (दे० ना० मा० २, ५४), ५- कलह, झगड़ा; (षड्)

**कमलगब्भ**—पुं० मुनि; (प० च० ३१-१६, २४)। —नामा स्त्री० वानर

सुग्रीव की पुत्री; (प० च० ४६, १४)।

कमलप्पह—स्त्री० (सं० कमलप्रभा) स्त्री-विशेष का नाम; (ण० ७, ११, ८)।

कमलबंधु—पुं० इक्ष्वाकुवंशीय राजा; (प० च० २२, ९८)।

कमलमई—स्त्री० दाशरथी भरत की प्रणयिनी; (प० च० ८०, ५१)।

कमलमहासिरि—स्त्री० (सं० कमलमहाश्री) स्त्री-विशेष का नाम; (भ०)।

कमलमाला—स्त्री० राजा आनन्द की रानी; (प० च० ५, ५२)।

कमलरुह—पुं० ब्रह्मन्; (ण० १, ५, १०)।

कमलसिरी—स्त्री० (सं० कमलश्री) १- स्त्री-विशेष का नाम; (ण० ७, ११, ८)। २- विद्याधरी, लक्ष्मण की स्त्री; (प० च० ५४, ४२)। ३- रावण की स्त्री; (प० च० ७४, ६)।

कमला—स्त्री० (सं० प्रा० कमला) १- लक्ष्मी; (जंबू० ३, ३, २)। २- रावण की एक पत्नी; (प० च० ७४; ९)।

कमलाअरु—पुं० छप्पय छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, १२३)।

कमलायर—पुं० (सं० कमल+आकर प्रा० कमलाअर) कमलाकर, सरोवर, तालाब, पुष्कर; "कमलायरो व्व गोविसनिहाणु मंडलवइ व्व महिसीपहाणु" वह जल (गो) और पद्मिनी (विस) के अंकुरों के निधान कमलाकर के समान अनेक गायों (गो) और वृषभों (विस) का निधान था; (जंबू० २, ५, ३)। २- पुं० कमलाकर, मुनिराज; (व० ६, १७, ६)।

कमलाहारो—पुं० (सं० कवलाहार) अन्न या भोज्य पदार्थ की वह मात्रा जो खाने के लिए एक बार मुँह में डाली जाए; (व० १०, ३५, २)।

कमलु—पुं० (सं० कमल) रोला छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ९३)।

कमलुज्जल—वि० (सं० कमल+उज्ज्वल) कमल के समान उज्ज्वल, "कमलुज्जलसरीरा," कमल सदृश उज्ज्वल शरीर वाली; (जंबू० ३, ३, २)।

कमलुल्ल—न० [सं० कवल+उल्ल (स्वार्थे)] कमल; (ण० ५, ६, ६)।

कमलुस्सवा—स्त्री० राजपुत्री; देशभूषण और कुलभूषण की भगिनी; (प० च० ३६, ९४)।

कमवह—पुं० (सं० क्रम+पथिन्>प्रा० कत+वह) पैरों का रास्ता; (रि० ३, ६)।

कमान—स्त्री० (फ़ा० कमान) धनुष; (की० ४, ८०)।

कमायअ— वि० (सं० क्रमागत) १- क्रमशः किसी रूप को प्राप्त, २- जो सदा से होता आया है, परंपरागत; (जंबू० २, ४, ८)।

कमिअ—वि० (दे०) पास आया हुआ; (दे० ना० मा० २, ३)।

कम्म—पुं० (सं० कर्मन्>प्रा० कम्म कर्म, काम, क्रिया; (ण० १, १२, ६; की० २, १८)। तुल० पं० कम्म। —इ, न० ब०—कर्मों (महा० ६८, १)।

—कर पुं० (सं० कर्मकर) मेहतर, प्राचीन काल की एक जाति जो सदैव सेवा-कर्म करती थी; (जंबू० १०, १७, ७)। —यर वि० (सं० कर्मकर >प्रा० कम्मयर) नौकर, चाकर; (भ०)। कम्मिय—वि० (सं० कर्मिन् >प्रा० कम्मिअ) कर्म करने वाला; (भ०)।

कम्म—सकं० (सं० कृ) १- हजामत करना, क्षौर-कर्म करना। —इ, (पड्)। २- (√भुज्) भोजन करना। —इ; (पड्)।

कम्मकिअ—वि० (सं० कर्मक्रीत) कर्मों का दास; (जंबू० १०, ६, ८)।

कम्मकिस—वि० (सं० कर्म+कृश) क्षीण कर्म वाले; (जंबू० २, ३, ६)।

कम्मक्खय—पुं० (सं० कर्मक्षय) कर्मों का विनाश। टि०—भूतकाल में किये गए पापकर्मों का विनाश उनके विपरीत पुण्य कर्म करने से प्राप्त होता है; (जंबू० ११, १४, ८)।

कम्मट्ठगंठि—स्त्री० (सं० कर्म+अष्ट+ग्रन्थि) अष्ट कर्म रूपी ग्रन्थि; (क० ३, २२, ६)।

कम्मडहण—वि० (सं० कर्म+दहन) कर्मों का दहन करने वाला, "अणसणु पहिलारउ कम्मडहणु, नियमियदिणेसु आहारचयणु" सर्वप्रथम कर्मों का दहन करने वाला अनशन नामक तप है, जिसमें नियमित दिनों (अष्टमी चतुर्दशी आदि) में आहार त्याग किया जाता है; (जंबू० १०, २१, ८)।

कम्मपयडि—स्त्री० (सं० कर्म+प्रकृति) कार्य की प्रकृति; (जस० ३, २२, १३)।

कम्मपास—पुं० (सं० कर्म+पाश) कर्म-बंधन; (जस० ४, ७, १४)।

कम्मफल—पुं० (सं० कर्म+फल) पूर्व जन्म में किये गए कर्मों का फल, दुःख-सुख आदि; (जंबू० ११, ४, ६)।

कम्मबंध—पुं० (सं० कर्म+बन्ध, बन्धन) अच्छे बुरे कर्मों के अनुसार जन्म और मृत्यु का बंधन; (जस० ३, २३, २)।

कम्मभूमि—स्त्री० (सं० कर्मभूमि) कर्म-क्षेत्र; (ण० १०, ६, १०)।

कम्ममल—पुं० (सं० कर्म+मल) कर्मों का मल अर्थात् पाप; (जस० २, ५, १)।

कम्मरइ—स्त्री० (सं० कर्म+रति प्रा० कम्मरइ) कर्म में आसक्ति; (जंबू० १०, ५, १२)।

कम्मवस—वि० (सं० कर्मवश) कर्म के वशीभूत; (जंबू० ११, ३, १)।

कम्मविवाय—पुं० (सं० कर्म+विपाक) पूर्व जन्म में किए हुए शुभ और अशुभ कर्मों का भला और बुरा फल; (जस० ३, २२, ११)।

कम्मसत्ति—स्त्री० (सं० कर्म+शक्ति) >प्रा० कम्मसत्ति) कार्य करने की शक्ति, "नाणु वि कम्मसत्तिसंवलियउ, जायइ मिच्छादंसणे मिलियउ"; (जंबू० १०, ४, ११)।

कम्माण—पुं० (फ़ा० कमान) धनुष; (की० २, १६०)।

कम्मायत्तउ—वि० (सं० कर्म+आयत्त =आधीन) कर्म के वशीभूत, "संभु वि

बुंभु वि वि कम्मायत्तउ" –शम्भु और सुह्मा जी भी कर्म के वशीभूत है; (जस० ३, २२, ११)।

कम्मावणि—स्त्री० (सं० कर्म+अवनि, नी>प्रा० कम्म+अवणि) कर्मभूमि; (व० १०, ६, १०)।

कम्मासय—पुं० (सं० कर्म+आसव) १. कर्मास्रव, कर्मों के विकार या दोष; (जंबू० २, ७, ११)। २. कर्म का वहाव; "जय रंभियकम्मानववहंत," –आपने कर्म के प्रवाह को अवरुद्ध कर डाला है; (क० ४, १०, ६)।

कम्मिंधण—पुं० (सं० कर्मेन्धन>प्रा० कम्म+इंधण) कर्म रूपी ईंधन; "कम्मिंधण भाव हो कम्मुवि तिह" —कर्म रूपी ईंधन कर्म कर्म-भाव से परिणमन को प्राप्त होता है; (व० १०, ३६, १९)।

कम्मोवहि—स्त्री० (सं० कर्म+उपाधि) कर्म की वह स्थिति जिसके संयोग से कोई वस्तु और की और अथवा किसी विशेष रूप में दिखाई दे; "मासु वि तड-यडंतु तुट्टंतउ पेक्खइ कम्मोवहि खुट्टंतउ," –मांस के तड़-तड़ करके टूटने को वह महामुनि कर्मोपाधि के खंड-खंड होने के समान देखता; (जंबू० ११, १५, ५)।

कम्बूदीप—पुं० (सं० कम्बूद्वीप) द्वीप-विशेष का नाम; (प० च० ४४, ६, ६)।

कम्हिअ—पुं० (दे०) माली, मालाकार; (दे० ना० मा० २, ८)।

कयंजलि—वि० (सं० कृत+अञ्जलि >प्रा० कय+अंजलि, 'ली) कृताञ्जलि नमस्कार के लिए जिसने हाथ ऊंचा किया हो वह; (ण० ३, ७, ४; जस० ३, ५, ४)।

कयंत—पुं० १. राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३१)। २. दाशरथी राम का सेनापति; (प० ८६, ४७)। पुं० (सं० कृतान्त>प्रा० कयंत) पाप-कर्म, "कलि-विलसियदुरिय कयंतएण," कलिकाल के विलास रूप पापों का विनाश करने वाले; (ण० १, ३, २)। २. यमराज; "जीवि-यंति सोणिहउ कयंतें;" (व० २, १६, ५)। ३. रावण का इस का नाम का एक योद्धा; (प० च० ५६, ३१)। —मुह पुं० (सं० कृतान्तमुख>प्रा० कयंतमुह) रामचंद्र के एक सेनापति का नाम; (प० च० ६४, ६२)। —वयण पुं० (सं० कृतान्तवदन>प्रा० कयंतवयण) राम का एक सेनापति; (प० च० ६४, २०)। कयंपु–पुं० (सं० कृतान्त) यम; (सि० २, २१)।

कयंब—पुं० १. (सं० कदम्ब>प्रा० कलंब) वृक्ष-विशेष; (भ०)। २. समूह; "तुट्ठु पइट्ठु दिट्ठु मुहतंबें खद्धउ फाडिवि नउलकयंबें," –प्रसन्न होकर वहाँ लाल मुंह वाले नकुल समूह ने उसे देखा, और फाड़कर खा लिया? (जंबू० ९, १०, २०)। —विडव पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३८)।

कय—(१) वि० (सं० कृत>प्रा० कड, कय) किया हुआ, बनाया हुआ, (ण० ३, ४, ६)। (२) संयो० अथवा, कि, तुल० गु० के, (प्रा० गु० ३७, ४)। २. पुं० (सं० क्रय>प्रा० कय) खरी-

देना, (भ०)। —आयर पुं० (सं० कृत+आदर) प्रदर्शित आदर, (प० १, ४, १०)। —उज्जम पुं० (सं० कृतोद्यम) किया हुआ प्रयत्न, की हुई मेहनत, (व० ४, ३, ८)। –चित्ता स्त्री० रावण-पुत्री; (प० च० ११, १०१)। —वम्म पुं० कंपिल्लपुर का राजा, तीर्थंकर विमल के पिता; (प० च० २०, ३६)।

कयउन्न—पुं० (सं० कृतपुण्य) किया गया पुण्य, (भ०)।

कयग्गह—कृ० (सं० कृत+आग्रह आग्रह करके, "बोल्लइ घरिणि कयग्गहु पुणु पुणु" गृहिणी आग्रह करके पुनः पुनः कहने लगी, (जंबू० ६, ४, ३)।

कयडिल्ल—न० (दे०) कटिवस्त्र, कमर में पहनने का वस्त्र, (जंबू० ६, १८, ३; दे० ना० मा० २, ५, २)।

कयणाएं—पुं० (सं० कृतनाद) आवाज करना; "मारिउ ताम बाण कयनाएं"; (जंबू० ६, ११, १४)।

कयणिच्छय—वि० (सं० कृत+निश्चय) जिसने दृढ़ निश्चय कर लिया हो, कृत संकल्प, दृढ़ प्रतिज्ञ; (जस० २, २६, ८)।

कयनीडइं—न० (सं० कृत+नीड>प्रा० कय+णिड्ड, णीड) बनाया गया घोंसला, "कयनीडइं वीढइं चुण्णियाइं," विस्तीर्ण घोंसलों में रहने वाले पक्षियों को भी भयभीत कर दिया गया; (जंबू० ५, ३, १२)।

कयतविडवि—पुं० (सं० कृत+विटपिन् >प्रा० कय+विडवि) समृद्धि रूपी वृक्ष; (जंबू०)।

कयत्थ—वि० (सं० कृतार्थ>प्रा० कयत्थ) सफल मनोरथ, कृतकृत्य; (जंबू० ६, १, २)।

कयत्थकिय—क्रि० पू० का०, कृतार्थ किया; (रि० ४, १२)।

कयत्थय—वि० (सं० कृतार्थ) १- कृतकृत्य, जिसका अभिप्राय पूरा हो चुका हो; २. संतुष्ट; (म०)।

कयदोष—वि० (सं० कृतदोष) दोष करने वाले, अपराधी; "कयदोसेसु रोसु वंचिज्जइ" —दोष अपराध करने वालों के प्रति रोष का त्याग करना चाहिए; (जंबू० ११, १४, २)।

कयपयन्न—वि० (सं० कृत+प्रतिज्ञ) जिसने प्रतिज्ञा कर ली हो; (जंबू० ८, ४, १)।

कयपारण—वि० (सं० कृत+पारण) जिसने उद्धार किया हो; (जस०)।

कयपुलय—वि० (सं० कृत+पुलक) पुलकित; (जस० १, १५, १३)।

कयबंध—पुं० (सं० कच+बन्ध) केश-बंध; (जंबू० ८, ११, २५)।

कयमण—वि० (सं० कृतमनस्) कृत-मना, जिसने मन में निश्चय कर लिया हो; (जंबू० ८, ४, १)।

कयरु—वि० (सं० कृत+रूप) रूप बनाये हुए; "पासट्ठिओ वि तरुणीनियरु मण्णइ वहिपुंजउ व्व कयरु," अर्थात् पास में स्थित तरुणी-समूह को वह रूप बनाये हुए व्याधिपुंज के समान मानने लगा; (जंबू० ३, ६, ६)।

कयरोल—पुं० (सं० कृत रवण) किया गया कोलाहल; (सुदं० ४, १२, ६)।

**कयल**—पुं० (दे०) अलिजर, पानी रखने का मिट्टी का घड़ा, सुराही आदि; (दे० ना० मा० २, ४)।

**कयलि**—स्त्री० (सं० कदली>प्रा० कयलि, ली) केले का पेड़; तुल० गु० केळ; (प्रा० गु० १३, ४२)। कयली; (ण० ८, ११, ८)।

**कयवन्नउ**—पुं० (सं० कृतपुण्य>प्रा० कय+पुण्य, पुण) कृतपुण्य, किया गया पुण्य कर्म, "भणइ कयवन्नउ अभय-कुमारु"; (प्रा० गु० २५, १)।

**कयवर**—पुं० (सं० कृतिकर) मायावी, नट; (सं० रा०)।

**कयाइ**—अव्य० (सं० कदाचित्>प्रा० कयाइ) किसी समय भी, कभी भी; (भ०)।

**कयाण**—पुं० ब्राह्मण, व्यक्ति-विशेष-नाम; (प० च० ३०, ६, १)।

**कयाणउँ**—न० (सं० क्रयाणकम्>प्रा० कयाण) बेचने योग्य वस्तु; तुल० गु० करियाणुं; (प्रा० गु० ३२, ३)।

**कयायर**—वि० (सं० कृत+आदर-प्राप्त, "पडिपुच्छियकुसलकयायरेण माया-मामेण विज्जुच्चरेण," अर्थात् कुशल समाचार-पृच्छा आदि के द्वारा प्राप्त छद्म मामा विद्युच्चर; (जंबू० १०, १)।

**कयार**—पुं० (दे०) तृणाद्युत्कर, कवाड, कचरा, कतवार, कूड़ा, मैला; (प० च० ५४, ११, १; भ०; दे० ना० मा० २, ११; क० ६, १८, ७)।

**कयावि**—अव्य० (सं० कदापि>प्रा० कयावि, कयाइ) कभी भी, किसी समय भी; (विला०; प० च० ४, ३, ३; भ०)।

**कय्यल**—पुं० (सं० कज्जल) काजल; (रा० १६)।

**करंक**—पुं० (सं० करङ्क=नारियल का बना पात्र) १. भिक्षापात्र। २. (दे०) अशोक वृक्ष; (दे० ना० मा० २, ५५)। ३. पुं० न० (सं० करङ्क>प्रा० करंक) अस्थि, धड़; (जंबू० ६, ६, १०)।

**करंज**—पुं० (सं० करञ्ज) १. वृक्ष-विशेष, कंजा, एक प्रकार का छोटा जंगली पेड़; (दे० ना० मा० १, १३)। २. सूखी त्वचा; (दे० ना० मा० २, ८)।

**करंड**—पुं० (सं० करण्डक>प्रा० करं-डग, करंड) करंडक, बाँस का बना छोटा पिटारा या पेटिका; (जस० २, ३४, ३)।

**करंब**—पुं० (सं० करम्ब) दही और भात का बना हुआ एक खाद्य पदार्थ; (दे० ना० मा० २, १४)।

**करंबिय**—वि० (सं० करम्बित) १. व्याप्त; (भ०)। २. मिश्रित; (जस० ४, १७, २५)।

**कर**—पुं० (सं० प्रा० कर) हाथ; (भ०)। लो०—"करे कंकणु कि आदि से दीसइ" —हाथ कंगन को आरसी क्या अर्थात् जो चीज़ सामने हो उसके लिए किसी प्रमाण की क्या आवश्यकता है, (सुदं०) २. किरण, अंश, (सं० रा०) ३. शुण्डा; (जंबू० ४, २२, ७)। ४. टैक्स; (की० १, ३८)। —अल पुं०

अंतगुरु चतुष्कल (।।ऽ) (प्रा० पैं० १, १७)। —अलु पुं० छप्पय छंद का भेद (प्रा० पैं० १, १२३)। —यल पुं० (सं० करतल) हथेली।

√कर—(सं० कृ > प्रा० कर) करना। —इ, सक० व० (सं० करोति > प्रा० करइ) करना (ण० २, १, ११)।—उं (सं० करोमि); (उ० व्य० प्र० १६, ७)। —उ आ० (सं० कुर्यात्) करो, करे, (उ० व्य० प्र० १०, १, की० १, ७७, महा० ६८, ८, १५)। —ओ करता है; (की० ३, २५)। —हं आ० करो; मगही करहु (भूसुकुपा, च०)। करत–कृ० (सं० कुर्वत) करते हुए; (जस० १, ५, २०)। करंतहों –भू० का० कर रहे थे, "सरि जल कील करंतहों"; (ण० २, १, १२)। करंति–क्रि० व०, करती है, (ण० १, १, ५)। करन्ता –कृ० व० के रूप में प्रयुक्त, करते हैं, (की० २, २२, ७)। करि—करो" म सोउ करि—" शोक मत करो; (विला०)। करि–कृ० (कृत्वा) करके; (हे० ३५७, ३)। करिअ—भू० का०, किया; (की० ३, ८५)। करिअइ—कीजिए; (की० २, २४)। करिअउं—भू० का० किया; (की० १, ४१)। करिज्जइ—व० करना चाहिए; (की० ३, ५७)। करिवि—पू० का० क्रि० करके; (महा० ६९, ९, १)। करिहसि—भ० का० (सं० करिष्यसि) करेगा; (उ० व्य० प्र० २०–१३)। करु—क्रि० आ० (सं० कुरु = कृ) करो, (उ० व्य० प्र० ९, ३०; हे० ३३०, २)। करेइ—क्रि० (सं० कारयति) कराता है; (हे० ४१४, ४)। करेज्जसु—व० करना, " विणउ करेज्जसु" विनय करना, (ण० ५, १३, ९)। काउं—कृ०, सं० कृत्वा करके; (भ०)। तुल० राज० करवो–ब्रो, गु० करवुं। किज्जइ–कर्मवाच्य कराया जाता है, (जस० १, २०, १)। विध्यर्थ, किया जाय, (ण० ३, २, १०; हरिवंश पुराण ५१/७)। विध्यर्थ, कर (महा० ६८, ७)। करना चाहिए (सुअंध २, ११) तुल० प्राचीन गु० कीजे। किज्जइ—कर्मवाच्य व०; (प्रा० पैं० १, ५२)। कित्तिअ भू० का०, किया; (की० १, ६६)। कियउं–भू० का० (स० कृतम्) किया; (हे० ३७१, १)। कुरु—विध्यर्थ (जंबू० १०, १४, १३)।

**करअडी**—स्त्री० (दे०) स्थूल वस्त्र, मोटा कपड़ा; (दे० ना० मा० २, १६)।

**करकंकण**—न० (स० कर+कङ्कण > प्रा० करकंकण) करकंगन; (सि० २, १७)।

**करकट्ट**—पुं० (दे०) ले जाने योग्य वस्तुएँ; (जंबू० ५, ६, ५)।

**करकत्तिया**—स्त्री० (सं० करकर्तिका) कैंची; (जंबू० ७, ६, १४)।

**करकंटि**—पुं० स्त्री० (दे०) जंतु-विशेष, करकंटा (जंबू० ९, १०, १४)।

**करग्ग**—पुं० (सं० कराग्र) उंगलि; (जस० ३, १०, ७)।

**करघायल**—पुं० (दे०) दूध की मलाई; (दे० ना० मा० २, २२)।

**करजोडण**—पुं० (सं० कर +योजन)

हाथ मिलाना; (सुदं० ४, ५, ११)।

करडंत—व० कृ० (ध्व०) करड-करड ध्वनि करते हुए; (जंबू० १०, १२, ७)।

करड—पुं० (सं० करट> प्रा० करड) हाथी का गण्ड-स्थल; (ण० ७, १३, २)। वि० (दे०) कठिन; (जस० १, १६, ८)। पुं० वाद्य-विशेष; (सुदं० ३, ४, ३)। —डाह पुं० (स० करट+ओघ) वाद्यसमूह; (सुदं० ७, ६, ६)। पुं० (दे०) श्राद्ध-विशेष; (दे०- ना० मा० २, ५५)। वि० (दे०) चित-कबरा; (दे० ना० मा० २, ५५)।

करडयल—पुं० (सं० करट+स्थल) हाथी के गाल की जगह, कुम्भस्थल, हाथी का गण्ठ-स्थल; (जंबू० ७, ५, ३)।

करडि—स्त्री० (दे०, प्रा० करडी) वाद्य-विशेष; (प्रा० गु० ३२, ३)। पुं० (सं० करटिन्>प्रा० करडि) हाथी, हस्ती; (जंबू० ६, ६, १०)।

करडिम्ब—पुं० कानों में पहना जाने वाला एक आभरण; (रा० ११)। टि०— करट अर्थात् गण्डस्थल पर लटकते रहने के कारण इसका यह नाम पड़ा होगा।

करण—न० (सं० प्रा० करण) कृति, क्रिया, विधान; (जस० १, ७, २)। २. राजसाधन, पैंतरा, ३. मैथुन-विधि; (जंबू० ६, १३, १२)। —गाम पुं० (सं० इन्द्रियग्राम) इन्द्रिय-समूह, (जंबू० २, १, ११)।

करणाहिवइ—पुं० (सं० करणाधिपति >प्रा० करणाहिवइ) जेल का अध्यक्ष; (भ०)।

करणि—स्त्री० (दे०( रूप, आकार; (दे० ना० मा० २, ७)।

करणिय—वि० (सं० करणीय) करने योग्य; (भ०)।

करणु—न० आज्ञा, "पणवइ णियभिच्चहु करहि करणु" —अपने इस सेवक को आज्ञा दीजिए, (ण० ८, ६, १२)।

करतक्कड—पुं० (दे०; ध्व०) करत-क्कड की ध्वनि का होना; (जंबू० १, १५, ५)।

करतण—पुं० (सं० कर्तृत्व) कर्त्ता का भाव, कर्त्ता का धर्म; (क० १०, १२, ८)।

करतार—पुं० (सं० कर्तार) सृष्टि करने वाला, ईश्वर; (प्रा० गु० ५, १६; की० २, २३७)।

करधणु—पुं० (सं० कर+धनु) धनुप; (जंबू० ७, १०, २)।

करप्पियइ—क्रि० कर्मवाच्य, करपत्र (आरा) से चीरा जाता है; (सं० रा०)।

करफंसण—पुं० (सं० कर+स्पर्शन) हाथ से स्पर्शन; (जंबू० २, १०, ३)।

करम—वि० (दे०) क्षीण, दुर्बल; (दे०-ना० मा० २, ६)।

करमर—पुं० (दे०) वृक्ष-विशेष; (जंबू० ४, १६, ५)।

करमरी—स्त्री० (दे०) बांदी, दासी; (दे० ना० मा० २, १५)।

करमुद्द—स्त्री० (सं० कर+मुद्रा) मुद्रिका; (जंबू० ४, १३, ७)।

करम्विय—वि०(सं० करम्वित) मिश्रित,

मिला-जुला; (प० च० २६, ६, ७)।

करयंदी—स्त्री० (दे०) मल्लिका, वेला का पेड़; (दे० ना० मा० २, १८)।

करयत्थु— वि० (सं० कर+स्थ) करवे में रखा हुआ; (जंबू० १, ५, ११)।

√करयर— (सं० करकराय्) कर-कर आवाज करना; (सुदं० ११, १५, ६)। करयरंत-व० कृ० (सं० करकरत्) शब्दानुकरण; (जस० १, १३, ३)।

करयरिउ—वि० [सं० करकरायित (ध्वन्यात्मक)] किटकिटाता हुआ; "योवतरें कटयडुमें णिविट्ठ करयरिउ रिट्ठु," (सुदं० ८, १५, ७)।

करयल—पुं० (सं० करतल>प्रा० करयल) हथेली; (जंबू० ४, १७, २०)।

कररुह—पुं० (सं० कररुह) पंजा; "केसरि-कररुह-दारिय मयगलि"—कहीं सिंहों के पंजों से मदोन्मत्त हाथी विदारित हो रहे थे; (वी० १, २)। २. नख; (जंबू० २, १५, १५)। ३. पुं० राजा-विशेष-नाम, पुष्पावतीर्ण नगर का राजा; (प० च०)।

करवंद—पुं० (सं० करमर्द, करमर्दक) करौंदा, फल-विशेष, करौंदा, वृक्ष-विशेष, (जस० २, ३५, १२)।

करवंदि—स्त्री० (सं० करमन्दी>प्रा० करवंदी) करौंदा वृक्ष; (जंबू० ५, ८, १२)। करवंदी—स्त्री० लता विशेष, एक प्रकार का पेड़; (दे० ना० मा० ८, ३५)।

करवत्त—पुं० (सं० करपत्र>प्रा० करवत्त) करपत्र, आरा, शस्त्र-विशेष, एक दाँतेदार औजार जिससे लकड़ी काटी जाती है; (सं० रा०; जस० २, ३१, ६)।

करवाल—पुं० (सं० प्रा० करवाल) खड्ग; (प्रा० पैं० १, १०६; प० च० १२, ४, ५)। —हि करवाल से (भी० ३, ७४)। करवालु; (है० ३७६, १)।

करवावड—वि० (सं० कर+व्यापृत) व्याकुलहस्ता; (जंबू० ८, १५, १०)।

करसंगह—पुं० (सं० कर+संग्रह) पाणिग्रहण, (जंबू० ८, १२, ५)।

करसाहु—स्त्री० (सं० कर+शाखा) उँगली; (सं० रा०)।

करहंच—पुं० करहंच छंद, (प्रा० पैं० २, ६२)।

करह—पुं० (सं० करभ>प्रा० करह) ऊँट, उष्ट्र; (सि २, १२; प० ५, ४, २)। —उल्ल (स्वार्थ) (ण० ७, २, ३)। करहु—ऊँट; (व० ४, २१, ६)।

करहाड—पुं० (सं० करहाटक) नगर-विशेष; (जंबू० ६, १६, १०)।

करहाडह—पुं० (सं० करहाटक) देश-विशेष; (प० च०)।

करही—स्त्री० रड्डा छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, १३६)।

करहु—पुं० करभः, दोहा छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ८०)।

कराइणी—स्त्री० (दे०) शाल्मली-वृक्ष, सेमल का पेड़; (दे० ना० मा० २, १८)।

कराइय—क्रि०, भू० का० (सं० कारापित) किया; (व० २, १३, १०)।

करांफोडि—स्त्री० (सं० कर+स्फोट) अंगुलिस्फोट; (व० ६, ११, ७)।

कराल—१. वि० (सं० प्रा० कराल) भयंकर; (भ०; जंबू० १०, २६, १)। २. वि० (सं० कडार) कपिल, भूरा रंग; (जस०)।

कराली—स्त्री० (दे०) दतवन, दाँत साफ करने का काष्ठ; (दे० ना० मा० २, १२)।

करावलि—स्त्री० (सं० कर+अवलि) किरण-जाल; (जस० १, ३, ३)।

करावए—क्रि० कराता है; (की० ३, २८)। करावहुँ—(सं० कृ+णिच्) बनवायेंगे; "जिणबिंब करावहुँ तहिँ रएण"; (क० ५, ७, ३)। कराविय—भू० का०. कर्मवाच्य करवायी; (सि० २, १३, ६)। कारविउ—भू० का०, कर्म-वाच्य, कराया गया; "अब्भंतरु सुंदरु कारवीउ"; उसका भीतरी भाग सुंदर कराया गया; (क० ५, ३, २)।

करिंदु—पुं० (सं० करिन्+इन्द्र) हाथी, ... "आयउ वणकरिंदु"; (ण० ३, १५, १३)।

करि—पुं० (सं० करिन्>प्रा० करि) हाथी; (सं० रा०; वी० १, २; महा० ६८, १०६)। पुं० (सं० कर) हाथ; (व० ५, २, १३)। —कर पुं० (सं० करिन्+कर) शुण्डा, सूँड; (जस० १, ५, ३)। —दंत पुं० (सं० करिन्+दन्त) गाजदंत (व० ४; ६, २)। —मिहुण पुं० (सं० करि+मिथुन) हाथी और हस्तिनी का जोड़ा; हाथी और हस्तिनी का समागम, संभोग; (जस० ४, १३, ३)। —राअ पुं० (सं० करिराज) ऐरावत हाथी; (क० १, १६, ३)।

करिआ—स्त्री० (दे०) मदिरा परोसने का पात्र, (दे० ना० मा० २, १४)।

करिखंधरोह—पुं० (सं० कर+स्कन्ध+आरोह) महावत; (जंबू० ६, ११, ४)।

करिघड—पुं० (सं० करि+घटा) गज-समूह; (जंबू० ५, ७, १)।

करिठाण—पुं० (दे०) पैंतरा, दाव-पेंच; (जंबू० ५, १४, २१)।

करिणि—स्त्री० (सं० प्रा० करिणी) हथिनी, हस्तिनी; (जंबू० १, १४, १०)।

करिणिया, करिणी—स्त्री० (सं० करिणी) हस्तिनी, हथिनी; (प० च० ८०, ५३)।

करिल्ल—न० (दे०) बाँस का नया कल्ला, कोंपल; (दे० ना० मा० २, १०)।

करिविसाणु—पुं० हाथी दाँत; (रि० ६, ६)।

करिसण—न० (सं० कर्षण>प्रा० करिसण) १. कृषि; (जंबू० १, ८, ५)। २. आकर्षण, खींचाव; (ण० १, ६, ८)।

करिसार—पुं० (सं० करि+सार=अत्युत्तम) श्रेष्ठ हाथी; (जंबू० ५, १०, १)।

करिसिरमुत्ताहल—पुं० (सं० करि+शिर+मुक्ताफल) गजमुक्ता, गज के

मस्तक से निकलने वाला मोती; (जंबू० ८, १५, १३)।

**करीर**—पुं० (सं० प्रा० करीर) करील का पेड़, झाड़ी; (जंबू० १०, ७, ३)।

**करीस**—पुं० (सं० करीश) हाथियों में श्रेष्ठ, गजराज; (व० ४, २२, १)।

**करुआ**—वि० (सं० कटुक>प्रा० कडुअ) कडुआ; (की० ३, १०३)।

**करुण**—वि० (सं० करुण>प्रा० कलुण) १. दया-जनक; (भ०)। २. कोमल; (जंबू० ४, १६, ५ भ०)। करुणि; स्त्री० (सं० प्रा० करुणा) दया, करुणा. "हियउल्लउ करुणि कंपियउ"; (जस० २, १४, ५)। करुणु–वि० करुण; (व० २, २१, ३)। —वंत वि० (सं० करुणा+वत्) करुणावान् (क० ६, ६, ३)। —सर पुं० (सं० करुण+स्वर) करुणामय आवाज; (क० ७, १०, १४)।

**करुणायर**—वि० (सं० करुणाकर) करुणा उत्पन्न करने वाला; (जस० ४, २८, ६)।

**करेडु**—पुं० (दे०) गिरगिट; (दे० ना०-मा० २, ५)।

**करेओ**—प०, का; (की० २, १०३)।

**करेवअ**—वि० (सं० कर्त्तव्य) करने योग्य; (ण० ७, ४, १०)।

**करोड**—पुं० (दे०) १. नारियल, २. कौआ, ३. वृषभ, बैल; (दे० ना०-मा० २, ५४)।

**करोडी**—स्त्री० १. (सं० करोटि=कटोरा या पात्र) कांस्य-पात्र विशेष; (दे० ना० मा० ७, १५)। २. स्त्री० (दे०) एक प्रकार की चींटी, क्षुद्र- जंतु विशेष; (दे० ना० मा० २, ३)।

**करोह**—पुं० (सं० करौघ) किरण-समूह; (व० १, १२, ८)।

**कर्मवियार**—पुं० (सं० कर्म+विकार) कर्म-दोष, कर्मों का बुरा होना; (जंबू० ६, १३, १३)।

**कलंक**—पुं० (सं० कलङ्क>प्रा० कलंक) दाग, दोष, लाच्छन; (भ०)। पुं० (दे०) बाँस; (दे० ना० मा० ३, ८)। —वइ वाड, काँटे आदि से घिरी हुई स्थान-परिधि; (दे० ना० मा०-२, २४)।

**√कलंक**—(सं० कलङ्कय) कलंकित करना। —इ क्रि० व० (सं० कलङ्कयति) कलंकित करना; (भ०)। कलङ्केइ – क्रि०, व० (सं० कलंकय्) दागी करना; (की० ४, १९३)।

**कलंबु**—स्त्री० (दे०) १. वल्ली-विशेष, २. नालिका (पद्मदंड); (दे० ना० मा० २, ३)।

**कल**—पुं० कर्दम, कीच; तुल० गु० कळ; (प्रा० गु० २०, ३)।

**√कल**—(सं० कलय्) १. संख्या करना, २. आवाज करना, ३. पहिचानना, ४. संबंध करना। कलइ–क्रि०, व० (सं० कलयति) (सं० कलय्>प्रा० कल=जान लेना, पहिचानना,) सुन लेना; "बोल्लु कुमारहों कलु कलइ," कुमार के मधुर बोल को सुन लेती है; (जंबू० ४, १७, २३; सुदं० ४, ९, २)।

**कलंत**–कृ० (सं० कलय्+शतृ) जानकर; (जंबू० ९, १४, १)।

**कलइत्तअ**—वि० (सं० कलायुक्त+क)

कलायुक्त; (जंबू० १, ११, ७)।
**कलउ**—पुं० (सं० प्रा० कला) किसी कार्य को भलीभाँति करने का कौशल; किसी काम को नियमानुसार करने की विद्या; (क० २, १८, ९)।
**कलकंठ**—पुं० (सं० कल+कण्ठ) मनोहर कंठ; (व० २, ८, ६)।
**कलकलाअ**—पुं० (सं० कलाकलाप) कला समूह; (जस० १, २३, ३)।
**कलकलिए**—न० (सं० कलकलित) कोलाहल; (दे० ना० मा० ६, ३६)।
**कलकोकिल**—स्त्री० (सं० कल+कोकिल>प्रा० कल+कोइल) मधुर शब्द करने वाली या कलकंठी कोकिला; (जंबू० ३, १२, ६)।
**कलघोसु**—पुं० (सं० कल+घोष) कलकल ध्वनि; (जस० १, २६, १५)।
**कलचुलि**—पुं० कलचुरि वंश का राजा, (प्रा० पैं० १, १८५)।
**कलणुल्ल**—पुं० (सं० कलन=शब्द√उल्ल (स्वार्थे) करुणाजनक, "णिविघरिणिहिँ कंदिउ कलुणुल्लउ," —सब राजा के अन्तःपुर की स्त्रियों ने करुणाजनक आक्रंदन किया, तुल० म० काळजी=चिंता (ण० ३, १६, ८)।
**कलत्त**—न० (सं० कलत्र) पत्नी; स्त्री, भार्या; (भ०; प्रा० पैं० २, ११७; हरिवंश पुराण ५१, ७)। कलत्तु; (महा० ६९, ६, २)।
**कलभ**—पुं० स्त्री० (सं० प्रा० कलभ) हाथी का बच्चा; (जस०)।
**कलम**—पुं० (सं० कलम) चोर, तस्कर; (दे० ना० मा० २, १०)।
**कलमसालि**—पुं० (सं० कलम√शालि) कलम और शालि किस्म के धान्य या चावल (जस० १, २१, १)।
**कलयंठ**—पुं० (सं० कल+कण्ठ> प्रा० कल+कंठ) मधुर गला; (जंबू० ४, १६, ७)।
**कलयंठि**—स्त्री० (सं० कल कण्ठी> प्रा० कल+कंठी) कोकिला, कोकिल (ण० २, १, १०; सं० रा०)।
**कलयंदि**—वि० (दे०) १. प्रसिद्ध, विख्यात; २ स्त्री० वृक्ष-विशेष; पाडल; (दे० ना० मा० २, ५८)।
**कलय**—पुं० (दे०) १. अर्जुन वृक्ष; २. सुवर्णकार; (दे० ना० मा० २, ५४)। —ज्जल न० (दे०) ओष्ठ-लेप, होठ पर लगाया जाने वाला, (भ०)।
**कलयल**—पुं० (सं० प्रा० कलकल> प्रा० कलयल) कलकल का शब्द; ध्वन्यात्मक शब्द; (ण० २, ९, ७; जंबू० १, १५, १)।
**√कलयल**—अक० (सं० कलकलाय्> प्रा० कलकल) 'कल-कल' आवाज करना; (जस० २, १०, १४)। कलयलंत–कलकल ध्वनि; "कलयलंत-कोइल खाउले," कोकिलों की कल-कल ध्वनि से आकुल था; (व० १, ८, १०)। कलयलंति–क्रि०, व० प्र०पु०, व० कल-कल शब्द करना; (विला०)।
**कलयलि**—स्त्री० (दे०) कलरव; (वी० १, २)।
**कलरव**—पुं० (सं० कल+रव) 'कल-कल' का शब्द; (जस० २, ३, ७)।
**कलरुद्दाणी**—स्त्री० (सं० कालरुद्राणी)

रसिका छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ८९)।

कलरोल—पुं० (सं० कल+रवण) 'कलकल' ध्वनि; (जंबू० ९, १३, ११)।

कलल—न० (दे०) वीर्य और शोणित का समुदाय, "पाइज्जंति रडंता सुतत्तत-वुतंबसंनिभं कललं" (प० च० ११८, ८); "वसकललसंभसोणिय"; (प० च० ३९, ५६)।

कलवेणु—पुं० (सं० कल+वेणु) मधुर-वंशी; (जंबू० ४, ८, ६)।

कलस—पुं० १- (सं० कलश) घड़ा! तुल० पं० कलस, म० कळशी; (रा०)। २. स्कंधक छंद का भेद; (प्रा० पैं० १; ७५)। —सर पुं० (सं० कल+स्वर) मधुर स्वर; (क० २, ८, १२)। —हो पुं० कलश; (सु० ८, ६)।

कलहंस—पुं० (सं० कलहंस) १. हंस, २. राजहंस; (भ०; महा० ६९, १०, १०)। कलहंसि-स्त्री० कलहंसिनी; (व० ८, १, ८)।

कलह[१]—पुं० (सं० प्रा० कलभ, प्रा० कलह) हाथी का बच्चा; (ण० २, १३, २)। —मूल पुं० (सं० कलह+मूल) कलह का मूल, "रे रे वड्ढारिउ कलह-मूलु," (जंबू० ६, १२, ६)। न० (दे०) तलवार की म्यान; (दे० ना० मा० २, ५)। —य पुं० (सं० कलभक) हाथी का बच्चा; (प० च० ७८, २८)।

कलह[२]—पुं० राजा-विशेप-नाम; (प०-च० ३७, ७)।

कलहारिणी—वि० (सं० कलहकारिणी) कलह उत्पन्न करने वाली; (प्रा० पैं० १, १९९)।

कलहावणीय—(सं० कलभ+आपन्न=प्राप्त) भू० का०, कलह हुआ; "चंदणहिँ चार कलहावणीय," चंद्रनखा के कारण यहाँ कलह हुआ था, (जंबू० ५, ८, ३३)।

कलहि—वि० (सं० कलहिन्) झगड़ा-खोर; (दे० ना० मा० ५, ५४)।

कलहोय—न० (सं० कलधौत>प्रा० कलहोय) सुवर्ण, सोना; (जंबू० १, १२, ४)।

कला—स्त्री० (सं० कला) (छंदशास्त्र में) मात्रा छंद; (प्रा० पैं० १, १२)।

कलाथाण—पुं० (सं० कला+स्थान> प्रा० कला+थाण) कला का धाम; "सयलविज्जा-कलाथाणु संपत्तओ"; (जंबू० ३, ४, ६)।

कलाभरण—पुं० (सं० कला+भरण= धारण करने वाला) चंद्रमा; (प्रा० पैं० २, १५५)।

कलायर—पुं० (सं० कलाकर) कलाओं का आकर, कलाधर, चंद्र; (क० २, १६, ९)। टि०— पुराणों के अनुसार चन्द्रमा में अमृत विद्यमान है, जिसे देवता पीते हैं। चंद्रमा शुक्ल पक्ष में कला-कला करके बढ़ता है और पूर्णिमा के दिन उसकी सोलहवीं कला पूर्ण हो जाती है। कृष्ण पक्ष में उसके एकत्रित अमृत को कला-कला करके पी जाते हैं। यह माना जाता है कि पहली कला को अग्नि, दूसरी कला को भानु, तीसरी को विश्वेदेवा, चौथी को वरुण, पाँचवी को

वषट्कार, छठी को इंद्र, सातवीं को देवऋषि, आठवीं को अजयएकपात्, नवीं को यम, दसवीं को वायु, ग्यारहवीं को उमा, बारहवीं को पितृगण, तेरहवीं को कुबेर, चौदहवीं को पशुपति, पंद्रहवीं को प्रजापति और सोलहवीं कला अमावस्या के दिन जल और औषधियों में प्रवेश कर जाती है, जिनके खान-पान से पशुओं में दूध उत्पन्न होता है। दूध से घी होता है और यह घी आहुति द्वारा चंद्रमा तक पहुँचता है।

**कलाव**—पुं० १. (सं० कलापम् > प्रा० कलाव) समूह, "सुकलाकलाव" –सुंदर कलाओं के समूह (ण० २, १०, १; उ० व्य० प्र० १२–६)। २. (सं० कलाप) मयूर (प० च० २७, १५, ६)। ३. पुं० तरकश, तूणीर, जिसमें बाण रखे जाते हैं; (दे० ना० मा० २, १५)।

**कलाहरु**—पुं० (सं० कलाधर) चंद्रमा; (व० ८, २, ६)।

**कलिंग**—पुं० (सं० कलिङ्ग > प्रा० कलिंग) देश-विशेष, यह उड़ीसा से दक्षिण की ओर गोदावरी के मुहाने पर है, कलिंग देश; (जंबू० ६, १६, १५)। —चार पुं० १. कलिङ्ग (राजा), २. आम्रवृक्ष धारक; (जंबू० ५, ८, २२)। —हिअ पुं० (सं० कलिङ्गाधिप) कलिंग का राजा; (जस० ४, २७, २७)। कलिंगा–कलिंग देश; (प्रा० पैं० १, १४५)।

**कलिंगवइ**—पुं० (सं० कलिङ्गपति) कलिंग देश का राजा; (जस० ३, ३७, १७)।

**कलिंज**—न० (दे०) छोटी लकड़ी; (दे०-ना० मा० २, ११)।

**कलिंजर**—पुं० पर्वत-विशेष; (क० १, १२, ६)।

**कलि**—१. पुं० (सं० प्रा० कलि) युग-विशेष, कलि-युग; (जम० १, १४, ३)। २. षट्कल गण का नाम; (प्रा० पैं० १, १५)। ३. झगड़ा, कलह, ४. शत्रु; (जंबू० ४, १, ११)। न० (सं० कल्य = आने वाला अगला दिन) कल; (वैराग्य-सार)।

**कलिअ**—वि० (सं० कलित > प्रा० कलिअ) १. युक्त, सहित; (क० १, २, २)। २. प्राप्त, गृहीत ३. ज्ञात; (दे०-ना० मा० २, ५६)। ४. वि० (दे०) गर्वित, गर्व-युक्त; (दे० ना० मा० २, ५६)।

**कलिम**—न० (दे०) कमल, पद्म; (दे०-ना० मा० २, ६)।

**कलिय**—स्त्री० (सं० कलिका > प्रा० कलिआ) अविकसित पुष्प; (ण० ८, १, ६)। वि० (सं० कलित > प्रा० कलिअ) युक्त, सहित; (जस० १, २१, १३)।

**कलिया**—स्त्री० (सं० कलिका > प्रा० कलिआ) सखी, सहेली; (जस० १, १२, ३)।

**कलियारउ**—वि० (सं० कलि + कारक) कलह करने वाला; (रि० ४, ४)।

**कलियारय**—वि० (सं० कलिकारक) कलह-कारक; (प० च० २१, १, ८)।

**कली**—स्त्री० (सं० कलि) कलिका, बिना

खिला फूल; तुल० पं० कली; (सं० रा०)।

कलुख—न० (सं० कलुष>प्रा० कलुख) त्रुटि; (की० ३, १४२)।

कलुण—वि० (सं० करुण>प्रा० कलुण) दया-जनक, करुण; (सुदं० ६, १२, १; जस० ४, २४, १६; म० २, ६६, १०)।

कलुस—न० (सं० कलुष>प्रा० कलुस) पाप, दोष, मैल; (ण० १, ११, ६)। —भाव पुं० (सं० कलुष+भाव) पाप-पूर्ण विचार; (जस० २, २६, ६)।

कलेर—पुं० (दे०) १. कंकाल, अस्थि-पञ्जर; । २. वि० भयानक; (दे० ना० मा० २, ५३)।

कलेवर—न० (सं० प्रा० कलेवर) शरीर; (प्रा० पैं० १, १०६; जस० २, २६, ४)।

कलोह—पुं० (सं० कला+ओघ) कला-समूह; (जस० १, १७, ७)।

कल्ल¹—न० (सं० कल्य>प्रा० कल्ल) कल, गया हुआ या आगामी दिन; (सुदं० ८, २४, १८)। —इं सं० श्वः, कल; (जस० २, १२, १)।

कल्ल²—वि० (सं० कल्य) १. स्वस्थ, रोग-रहित, २. दक्ष, चतुर; (दे० ना० मा० ८, ६५)।

कल्लविअ—वि० (दे०) १. आर्द्रित, २. विस्तारित; (दे० ना० मा० २, १८)।

कल्ला—स्त्री० (दे०) मद्य, दारू; (दे० ना० मा० २, २)।

कल्लाण—पुं० (सं० कल्याण>प्रा० कल्लाण) मंगल-क्षेम; (म०)। कल्लान; (की० ३, १३)। —गुणवर पुं० मुनि-विशेष-नाम; (प० च० १३, ४४)। —माला स्त्री० राजा वालिविल्ल की पुत्री; (प० च० ७९, ८)। —मित्त पुं० (सं० कल्याणमित्र) पुरुष-विशेष का नाम; (जस० ३, ३८, ६)। —मुणि पुं० मुनि-विशेष; (प० च० ८८, १२)। —य वि० (सं० कल्याणक) कल्याणकारक; (क० १, २, २)।

कल्लाल—पुं० (सं० कल्यपाल>प्रा० कल्लाल) दारु बेचने वाला; मद्य-विक्रेता; (जस० २, १७, ७; जंबू० ५, ७, २१)।

कल्लि—न० (सं० कल्य>प्रा० कल्ल) कल, गया हुआ या आगामी दिन; (जंबू० २, १३, ११)।

कल्लूरिय—स्त्री० (दे०) कान्दविकी, मीठा बनाने वाली, पाक-स्त्री; (प० च० ४५, १२, ४)।

कल्लोल—पुं० (सं० प्रा० कल्लोल) १. तरंग, ऊर्मि, लहर; (सं० रा०; की० २, १०४; जंबू० ७, ६, ६)। कल्लोलु; (सि० २, १२)। २. पुं० शत्रु, दुश्मन; (दे० ना० मा० २, २)।

कल्लोलिनी—स्त्री० (सं० कल्लोलिनी>प्रा० कल्लोलिणी) नदी; (की० २, १४४)।

कल्होड—पुं० (दे०) वत्सतर, बछड़ा; (जंबू० ५, ७, २३; दे० ना० मा० २, ९)।

कल्होडी—स्त्री० (दे०) बछिया जवान

गाय जो ब्यायी या गाभिन न हो; (दे० ना० मा० २, ६)।

कवइय—वि० (सं० कवचित) बख्तर वाला, वर्मित; (प० च० ७०, ७१)।

कवए—पुं० न० (सं० कवच>प्रा० कवय) लोहे की कड़ियों का वह आवरण जो लड़ाई के समय योद्धा पहनते थे; (च० ५, ७, १५)।

कवचह—पुं० न० (सं० कवच>प्रा० कवय) कवच, बख्तर; (कौ० ४, १८४)।

कवड—न० (सं० कपट>प्रा० कवड) माया, छद्म; (जस० ३, १८, ६; जंबू० १०, ८, ४; भ०)।

कवडकूड—पुं० (सं० कवडकूट>प्रा० कवडकूड) कपट युक्त वस्तु (सुद० ८, ३५, ५)।

कवड्डा—पुं०, ब० (सं० कपर्दकान्) बड़ी कौड़ियां; (उ० व्य० प्र० ५१-८)।

कवडी—स्त्री० (सं० कपर्दिका>प्रा० कवड्डिया) कौड़ी; तुल मगही कौड़ी; (डोम्बिपा; चर्यापद)।

कवडि-जक्ख—पुं० (सं० कपर्दियक्ष) जटाजूटधारी यक्ष; "कवडि-जक्ख तह दीनवउ संघ-वणु अवधारि"; (प्रा० गु० १६, १६)।

कवड्ड—पुं० (सं० कपर्द) बड़ी कौड़ी; (दे० ना० मा० १, ११०)।

कवण—सर्व० (सं० कः पुनः>प्रा० कवण) कौन, तुल० गु० कोण, (ण० ३, १३, १२; हे० ३५०; को० १, १३; सं० रा०)। २. कौन-सी (जंबू० १, ३, १)। —हिं सर्व० (सं० कस्मिन्) किस (हे० ४२५, १); कवणु—सर्व० कौन, तुल० मगही कउन, कौन; (सरह, दोहाकोश; प० च० १३, ५, १०; म० २, १६. ६)। कवणें—सर्व० किस; (विना०)। कवणे-सर्व० किस (कौ० २, २२७)। कवणेण-सर्व० (सं० केन) किस, (हे० ३६७, २)।

कवय—पुं० न० (सं० कवच>प्रा० कवय) लोहे की कड़ियों के जाल का बना हुआ पहनावा जिसे योद्धा युद्ध के समय पहनते थे। जिरह-बकतर; (जंबू० ६, १३, ६)। २. न० (दे०) वनस्पति-विशेष; (दे० ना० मा० २, ३)।

कवरी—स्त्री० (सं० कबरी, कवरी> प्रा० कवरी)। गुथी हुई चोटी, चोटी-बंद, केशपाश; (जंबू० ४, ११, १०)।

कवल—पुं० (सं० प्रा० कवल) कवल, ग्रास, भोज्य पदार्थ की वह मात्रा जो खाने के लिए एक बार मुंह में डाली जाए; (जंबू० २, २०, ५)। कवलु; (प० च० १२, १०, ७)।

कवल—सक० (सं० कवलय्>प्रा० कवल) ग्रसना, हड़प करना। कवलिज्जइ-ग्रसित किया जाता है (रि० ६, ६)]

कवलिय—वि० (सं० कवलित>प्रा० कवलिअ) ग्रसित, भक्षित; (जंबू० ८, १४, २१; जस० २, २५, १४)।

कवसी—वि० (सं० कपिश) पीला-भूरा या लाल-भूरा; "सिहि-सिहि-कयासु कवसी कयासु"; —दिशाओं को लाल-भूरा (उज्ज्वल) बना देने वाला अग्नि-शिखर-समूह; (व० ६, ६, २६)।

कवहु—अव्य० १. कभी-कभी; (कीं० २, २४)। २. कब; (प्रा० पैं० १, २०२)।
कवाड—पुं० न० (सं० कपाट>प्रा० कवाड) किवाड़; तुल० म० कवाड; (ण० ५, १०. १८)।
कवाण—पुं० न० (सं० कपाट>प्रा० कवाड) किवाड़; (सि० २, ३२)।
कवाल—न० (सं० कपाल>प्रा० कवाल) खोपड़ी, खोपड़ी की हड्डी (ण० २, ३, १६; सं० रा०)। —कुट्ठ पुं० (सं० कपाल+कोष्ठ) खोपड़ी; (जंबू० ७, ६, ८)।
कवालिय, कावालिय कावालिणी—पुं० स्त्री० (सं० कापालिक:) शैव संप्रदाय के अंतर्गत विशिष्ट संप्रदाय का अनुयायी जो मनुष्य की खोपड़ियों की माला धारण करते हैं और उन्हीं में खाते-पीते है; (सं० रा०)।
क वि—सर्व० (सं० किम्+अपि) कोई; (जंबू० ४, १०, ६)।
कवि—पुं० (सं० प्रा० कवि) कविता करने वाला; (जस० १, १८, १०)। —गुण पुं० (सं० काव्यगुण) काव्य को सौंदर्य प्रदान करने वाले तत्त्व। ओज, प्रसाद, माधुर्य); (जंबू० १, ४, ४)। —लहो भूदेव पुं० (सं० कपिल-भूदेव) कपिल भूदेव नामक ब्राह्मण, (व० २, १६, ६)। —लाइय –पुं० कपिल आदि; (व० २, २५, १०)।
कविट्ठ—पुं० (सं० कपित्थ>प्रा० कवित्थ,कइत्थ)वृक्ष-विशेष, कैंथ का पेड़; (प० च० ४२,६)।
कविड—न० (दे०) घर का पिछला आँगन; (दे० ना० मा० २, ६)।
कवित्त—पुं० (सं० कवित्व) १. काव्य, कवित; (प्रा० गु० २०, ६३)। २. कवि का भाव; (सं० रा०) ३. काव्यप्रबंध (जंबू० ५, १, ३)।
कवित्थ—पुं० (सं० कपित्थ>प्रा० कवित्थ, कइत्थ) १. वृक्ष-विशेष, कैंथ का पेड़, २. फल-विशेष, कैंथ; (भ०)।
कविल—पुं० १. (सं० कपिल>प्रा० कविल) वर्ण-विशेष, भूरा रंग; (ण० ७, ५, ८; प्रा० पैं० २, ६७)। २. पुं० विप्र-बालक; (प० च० ३५, ५६)। —केस पुं० (सं० कपिलकेश) कपिलकेश नामक राक्षस; (क० २, १२, ३)।
कविस—न० (दे०) दारू, मद्य, मदिरा; (दे० ना० मा० २, २)।
कवोय—पुं० (सं० कपोत) म्लेच्छ देश-विशेष; (प० च० २७, ७)।
कवोल—पुं० (सं० कपोल>प्रा० कवोल) गाल, गण्ड; (भ०; जस० १, ६, ५)। —तय पुं० (सं० कपोल+त्वचा) गाल का चर्म; (जंबू० २, १८, १२)।
कव्वंग—पुं० (सं० काव्य+अङ्ग) काव्य; के अंग; (जंबू० ८, १, ३)।
कव्व—पुं० (सं० काव्य>प्रा० कव्व) काव्य;(कीं०, १, १७; प्रा० पैं० १, ११; म० १, ३, ३; ण० १, ३, ४)। —ह (कव्वह) काव्य; (कीं० १, ३१)। —हीं (कव्वहीं) काव्य; (कीं० २, ६१)। —कलाउ स्त्री० काव्य-कला; (कीं० १, ७)। —पिसल्ल वि० काव्य-धुरंधर (ण० १, २, १०)।

कव्वड—पुं० न० १. (सं० कपाट> प्रा० कवाड) किवाड़ (ण० ३, १५, १०)। २. (सं० कर्पट>प्रा० कप्पड) कपड़ा; (भ०)। ३. खराब गांव; (सि० १, ३)।

कव्वत्थ—पुं० (सं० काव्यार्थ) काव्य का भावार्थ; (जस० १, २३, १०)।

कव्वपीऊस—पुं० (सं० काव्य+पीयूष) काव्य रूपी अमृत; (जंबू० ३, १, १)।

कव्वभेअ—पुं० (सं० काव्य+भेद) काव्य के भेद; (जंबू० १, ३, ४)।

कव्ववर—पुं० (सं० काव्यवर) श्रेष्ठ-काव्य; (प्रा० पैं० २, १६०)।

कव्वाड¹—पुं० (दे०) दाहिना हाथ; (दे० ना० मा० २, १०)।

कव्वाड²—पुं० (दे०) कवाड़ीपन; "होसइ कव्वाडण वि भोयणु," अपना भोजन तो कवाड़ीपन से भी चलता रहेगा; (जंबू० ९, ८, १६)।

कव्वाडिअ—पुं० (दे०) कवाड़ी; "संखिणि नाम को वि कव्वाडिउ," संखिणी नाम का कवाड़ी रहता था; (जंबू० ९, ८, २)।

कव्वामय—पुं० (सं० काव्य+अमृत; (जंबू० ७, १, १)।

कव्वाल—न० (दे०) १. कर्म-स्थान; कार्यालय; २. घर; (दे० ना० मा० २, ५२)।

कव्वुर—वि० (सं० कर्बुर>प्रा० कव्वुर) कबरा, चितकबरा; (सुदं० ८, १, ७)।

कस—पुं० (दे०) कश, चाबुक, अंकुश; "सामंतकुमरकस हयहरिल्लु," —सामंत-कुमारों के कशों (चाबुकों) से आहत होते हुए अश्वों; (जंबू० ५, ७, ११)।

कस—वि० (सं० कीदृश>प्रा० कीस) कैसा; (उ० व्य० प्र० ३२-१)। सर्व० (सं० कस्य) किसका; (संवि० १५, २, ६)। पुं० (सं० कष>प्रा० कस) कसौटी; (जंबू० १, ४, २)।

कसई—स्त्री० (सं० कशुक) फल-विशेष, गवेधुक या कशुक नामक पौधे के फल, जो कि गोल लंबोतरे और एक ओर नुकीले होते हैं; (दे० ना० मा० २, ६)।

कसण—वि० (सं० कृष्ण>प्रा० कसण) कृष्ण वर्ण, काला; (ण० १, १३, १०; प० च० २७, ८, २)।

कसण पक्ख—स्त्री० (सं० कृष्ण पक्ष) १. वह पक्ष जिसमें चंद्रमा का ह्रास हो; २. अंधियार पक्ष; (सु०)।

कसणाणण—पुं० (सं० कृष्णानन) कृष्ण मुख; (व० २, २, १२)।

कसणोरय—पुं० (सं० कृष्ण+उरग) कृष्ण वर्ण का सर्प, (व० १, ४, १२)। —आलि (सं० आली) कृष्ण वर्ण के बड़े या लंबे सर्प; (व० १, ४, १२)।

कसताडणु—पुं० (सं० कश=चाबुक+ताडनम्=मारना-पीटना) कोड़ा मारना; "णरणाहें तुरयहो सुयछलेण कसताडणु किउ कोऊहलेण," —राजा ने कौतूहलवश सूए की आंख बचाकर घोड़े को एक कोड़ा मारा; (क० ८, ९, ५)।

कसमस—स्त्री० (दे०) कसमसाहट, कसमसाना; (म० २, ५५, १०)।

कसमसत्ति—स्त्री० (सं० कृश+शक्ति) दुर्बल; (जस० ३, १४, १२)।

कसमीर—पुं० (सं० कश्मीर > प्रा० कसमीर, कम्हीर) प्रदेश का नाम; (जंबू० ९, १९, १०)।

कसर—पुं० (दे०) गरियार, अधम बैल; मट्ठर (बैल) २. (दे० ना० मा० २, ४; (जंबू० ७, ३, १३)।

कसरक्क—पुं० (दे०) कुड्मल, फूल की कली; (जंबू० ७, १, २)।

कसवट्ट—पुं० (सं० कषपट्ट > प्रा० कस-श्रट्ट) कसौटी का पत्थर; तुल० गु० कसोटी, (की० ३, ११९)। —उ पुं०; (प्रा० गु० ३८, ६)।

कसाइयंत—कृ० (सं० कषायमानः) कसैला बनाता हुआ; (जंबू० ४, १५, १४)।

कसाय—पुं० (सं० कषाय > प्रा० कसय) चतुर्विध कसाय-क्रोध, मान, माया, और लोभ; (ण० १, १२, ५)।

कसार—पुं० (सं० कृसर > प्रा० कंसार) कसार, चीनी मिला हुआ भुना आटा तथा सूजी; (भ०)।

कसिट—वि० (सं० कृष्ट) खींचा हुआ, आकृष्ट, चासा हुआ; (पङ्)।

कसिण—वि० (सं० कृष्ण > प्रा० कसण) कृष्ण वर्ण वाला; (जंबू० १०, २५, १०)। पुं० वर्ण-विशेष; (सं० रा०)।

कसिव—पुं० (सं० काशी + अधिप) काशी का राजा; (प० च० १०४, ११)।

कसीदा—पुं० (अ० क़सीदः) उर्दू या फ़ारसी भाषा की एक प्रकार की कविता या नज़्म, जिसमें प्रायः किसी की स्तुति या निंदा हो। उसमें किसी महान् पुरुष की प्रशंसा की जाती है परंतु उस प्रशंसा में यथार्थता कम पाई जाती है; (की० २, १७२)।

कशीस—स्त्री० (फ़ा० कशिश) खिंचाव; (की० ४, ६५)।

कसु—सर्व० (सं० कस्य) किसका; (जंबू० ४, २२, २५)।

कसेर—पुं० न० (सं० कशेरु > प्रा० कसेरु, कसेरुय) जलीय कंद-विशेष, तृण-विशेष; (ण० १, ६, १२)। कसेरु; (महा० १, ३, १२)। —दल पुं० (सं० कशेरु+दल) जलीय कंद-विशेष का समूह; (जस० २, ३५, ११)।

कस्स—पुं० (दे०) कर्दम, पङ्क, कीचड; (दे० ना० मा० २, २)।

कस्सीर—पुं० (सं० कश्मीर) नगर-विशेष; (ण० ५, ७, ७)। —य, पुं० (सं० कश्मीरज) केसर; (सुदं० ८, २६, ३)।

कस्सु—सर्व० (सं० कस्य) किसका; (हे० ४२२, ६)।

कष-वट्टइ—स्त्री० (सं० कर्ष-पट्टिका > प्रा० कसवट्टिआ) एक प्रकार का काला पत्थर जिस पर रगड़ कर सोने की परख की जाती है; तुल० पं० कसवट्टी; (हे० ३३०, १)।

कहं—अव्य० (सं० कथं) १. कैसे; (प्रा० पैं० १, ६९)। २. क्यों, किस लिए; (पङ्)।

कहंतर—पुं० (सं० कथान्तर) पूर्व जन्मों की कथा; (जस० ४, ४, १)।

कहंतर—पुं० (सं० कथा+अंतर) दूसरी घटना; (ण० ४, १, ५; संधि० ६८, १) ।

कह—स्त्री० (सं० कथा>प्रा० कहा) कथा, वार्त्ता; (ण० ६, ६, २७; सं० रा०; म० १, ३, ३) ।

कह—अव्य० (सं० कथम्>प्रा० कहं) कैसे, किस तरह; (भ०) । कह व–अव्य० (सं० कथम्+अपि>प्रा० कहं+अवि) कैसे भी, किसी तरह भी; (ण० ३, ६, ७) ।

कह—सक० (सं० क्वथ्) क्वाथ करना, ऊबालना । —इं; (पद्) ।

√कह—(सं०√ कथ्>प्रा० कह) बोलना । —इ सक० व० (सं० कथयति >प्रा० कहइ) कहना, बोलना; (महा० ६८, ८; ण० १, ५, ४) । कहउं–क्रि० व०, कहता हूँ (की० १, ५०) । कहए–व० कहता है (की० ३, १९) । कहओ–कहूँ; (की० ३, १३६) । कहणह, कहणु —कहने के लिए; (सं० रा०) । कहमि–क्रि०, व०, कहना (म० १, ३, ३) । —वा कहूँ (की०, १, ६८) । —सि कहो, बखान करो; (की० १, ४०); —हु आ०, कहो, बखान करो; (की० २, ३) । तुल० राज० कहवो, गु० कहेवुं; (प्रा० दं० २, १६६) । कहंत–कृ० (सं० कथय्+शतृ); (जंबू० ५, ४, ९) । कहण लग्ग–क्रि० कहने लगे; (संधि० १२, ८, २३) । कहल—क्रि० भू० का० बतला दिया, "काहु बाट कहल सोझ" –अर्थात् किसी ने सीधा रास्ता बतला दिया; (की० २, ७२) ।

कहकह—पुं० (सं० प्रा० कहकहकह) हँसी की आवाज; (प० च० २८, १२, १) ।

√कहकह—अक० कहकह आवाज करना, (संधि० १२, २, ८) । कहकहंत- कह रहे थे; (जस० १, १६, ६) । —न्ति क्रि० व० जोर, से हँसना; (प० च० ३२, ६, २) ।

कहण—न० (सं० कथन>प्रा० कहण) कथन, उक्ति; (जंबू० ७, १, ६) ।

कहनी—स्त्री० (सं० कथानिका) हाल-चाल, वार्ता; तुल० पं० कहाणी; (की० ३, १९) ।

कहबंध—पुं० (सं० कथा+प्रबन्ध) कथा की गठन या बंदिश; (जंबू० १, ७, ५) ।

कहय—वि० (सं० कथक>प्रा० कथग) कहने वाला । पुं० कथाकार; (दे० ना० मा० १, १४५) ।

कह व—अव्य० (सं० कथम् वा) १. किसी तरह; (जंबू० २, १६, ७) । २. (सं० कथम् अपि) किसी प्रकार भी; (क० १, २, ६) । ३. कदापि, कभी; (क० २, १४, १) ।

कहा—स्त्री० (सं० कथा>प्रा० कहा) कथा; (जस० ३, ११, १४; की० ४, २३५; विला०) । —वसेस पुं० (सं० कथा+अवशेष) कथा का शेष भाग; (जंबू० ९, १४, ५) —विराम पुं० (सं० कथा+विराम) कथा का रुकना; (जंबू० ४, ४, ९) ।

कहा—अव्य० (सं० कथम्) क्या; (रा०

२६)। सर्व० सं० कस्य, कोई, "ठं निपुवि ण कहीं अच्छरिउ जाइ," किन्तु वह देखकर कोई आश्चर्य-चकित नहीं था; (व० १, ५, ६)।

**कहाणअ**—न० (सं० कथानक>प्रा० कहाणग, कहाणय) कथा, वार्ता; (सुदं० ७, १०, ६)। कहाणय (म०)। तुल० म० कहाणी।

**कहाणी**—स्त्री० (सं० कथानक>प्रा० अप० कहाणय) १. पूरी वार्ता या हाल चाल; (कौ० ४, १४१)। २. कहानी; (क० २, १६, १)।

**कहार**—पुं० (सं० स्कन्ध भार+क> प्रा० काहार) धीमर, एक हिंदुओं की जाति जो पानी भरने और डोली उठाने का कार्य करती है; "करह-वसह-कहारियहिं संवाहिय करकइद," ऊँटों; बैलों व कहारों द्वारा ले जाने योग्य वस्तुएँ ले जायी जाने लगीं; (जंबू० ५, ६, ५; उ० व्य० प्र० ४६—२६)।

**कहि**—क्रि० वि० (सं० क्व>प्रा० कहि, कहिआ) कहीं, कहाँ, किस स्थान में (सं० रा०)। कहि-कहीं (प० २, १, ७, हे० ३५७; म०; महा० ६६, ८, १३)। कहिं; क्रि० वि० (जंबू० १, ६, ११)। कहिं मि-क्रि० वि० (सं० क्वापि) कहीं भी; (जंबू० १, १५, २)।

**कहिअ**—वि० (सं० कथित>प्रा० कहिय) कथित, उक्त; (जस० १, १, ६)। कहिय; (जस० १, २५, ५; पा० २, २, १)।

**कहिनी**—स्त्री० (सं० कथनी) बातचीत; (कौ० २, ११७)।

**कहियंतर**—पुं० (सं० कथित+अन्तर) कहा हुआ अंतर; (जंबू० ७, ४, ६)।

**कहुँ**—क्रि० वि० (सं० कुतः) १. कहीं से भी, (कौ० ४, १४७)। २. कहाँ; (प्रा० पैं० १, १०६)। ३. व० कृ० (सं० कृत्वा>काउं>कउं, कहुँ) करके; (कौ० १, ५७)।

**कहु**—१. सर्व० (सं० कस्य) किसका; (जंबू० ७, १, १३)। कहो-सर्व० किसका; (जंबू० ३, ६, ८)। २. क्रि० वि० (सं० कुतः) किसी तरह, कहीं से भी; (कौ० ४, २२३)। २. कहाँ से; (पडु)। ३. किस से; (म०)। ४. किससे; (महा० ६६, १५, ८)।

**कहेड**—वि० (दे०) तरुण, युवक; (दे० ना० मा० २, १३)।

**कह्न**—पुं० (सं० कृष्ण) कृष्ण, (कौ० १, २१)।

**कांइ**—अव्य० कैसे, क्यों कर; (कौ० १, १५)। -

**कांचिडअ**—स्त्री० (दे०) एक कर्णाभरण; कांचडिअउ; (रा० ११)।

**कांठ**—पुं० (सं० कण्ठ) गला; कांठहि; (रा० २३)।

**कांठी**—स्त्री० (सं० कण्ठिका) गले का एक आभरण; (रा० ३)।

**कांड**—पुं० (सं० काण्ड) तीर, बाण; (कौ० ४, १६३)।

**कांती**—स्त्री० गाथा छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ६०)।

**कांध**—पुं० (सं० स्कन्ध>प्रा० कंध,

खंघ) कंधा, कांध; (उ० व्य० प्र० ६–२१)।

**कांवल**—पुं० न० (सं० कम्बलम्>प्रा० कंवल) कामरी, ऊनी कपड़ा; (उ० व्य० प्र० ५–१५)।

**कांहो**—अव्य० (सं० कुत्र) कहाँ; (उ० व्य० प्र० ३०–३)।

**कां**—प० का (की० २, १३)।

**कांधे**—पुं० (सं० स्कन्ध>प्रा० कंध) स्कन्ध, कंधा, (की० ४, ४४)।

**का**—१. सर्व० (सं० कः या किम्) क्या; तुल० मगही का; (सरहपा, चर्यापद; की० १, २७)। २. प० (सं० कः) संबोधक परसर्ग; (प्रा० पैं० २, १२०)। ३. सर्व० सं० कस्य, किसका; (उ० व्य० प्र० १५–१) ४. सर्व० स्त्री० (सं० का) कोई; (जंबू० २, १४, ६)।

**काअ**—पुं० (सं० प्रा० काय) शरीर; (ण० १, ६, २)। पुं० (सं० प्रा० काक) कौआ; (प० च० ८, ७६)। —ा स्त्री० (सं० काय) शरीर; (की० ४, १६४)।

**काअथ**—पुं०(सं० कायस्थ) कायस्थ नामक जाति; (की० २, १२१)।

**काअर**—वि० (सं० कातर) दीन; (की० २, ३६; प्रा० पैं० १, १५७)। २- कायर; (प्रा० पैं० १, १६३)।

**काइं**—सर्व० न० (सं० किम् =कानि) क्या; तुल० मारवाड़ी काइं, गु० कां; (प० च० ३४, १, १; हे० ३५७, ३; क० ४, १२, ६) काइँ–सर्व० न०, क्या; (प्रा० पैं० १, ६)। काइँ—सर्व, न० (सं० किम्) कैसे, "इय रूव-सरिच्छउ हियउ तिरिच्छउ सल्लु काइँ तुम्हहं थियउ," अर्थात् इस सदृश रूप तुम्हारे हृदय में कुटिल शल्य की भाँति कैसे स्थित रहा? (जंबू० २, १८, १४)।

**काइ**—सर्व० क्या, (की० ४, १४५)।

**काइ**—पुं० (सं० प्रा० काय) शरीर; (सं० रा०; महा० ६८, ८, १२)।

**काइणी**—स्त्री० (दे०) गुञ्जा, लाल रत्ती; (दे० ना० मा० २, २१)।

**काउ**—पुं० (सं० प्रा० काक) कौआ, वायस, "हंसु व काउ न याणइ घूयडु" —उल्लू हंस के समान (दीखने वाले) कौवे को पहचान नहीं पाया; (जंबू० ८, १५, १४)। कृ० (सं०√कृ+तुमुन्=कर्तुम्) कर; "एत्यंतरें पिय परियरिय काउ रायहों धुर अप्पिवि सुअहों जाउ," (व० १, १२, १)।

**काउरिस**—पुं० (सं० कापुरुष>प्रा० काउरिस) कायर पुरुष; (जंबू० ७, २, १६)।

**काउल**—पुं० (सं० प्रा० काक) काक, कौआ; (जस० १, १०, ६)।

**काउइाइ**—न० (सं० प्रा० केवल) केवल ज्ञान; (क० ६, १३, ८)।

**काउल्ल**—पुं० (दे०) बक, बगुला; (दे० ना० मा० २. ६)।

**काउसग्ग**—पुं० (सं० कायोत्सर्ग) १. जैन शिल्प में अर्हत् की वीतरागावस्था में खड़ी मूर्ति, २. जैन धर्म के अनुसार एक प्रकार की अग्नि। तपस्या; (संवि० १, ६, २)। काओसग्ग; (भ०)।

**काए**—पुं० (सं० प्रा० काय) शरीर; (विला०)।

काएथ्य—(सं० कायस्थ) कायस्थ नामक जाति; (की० ३, ११६)।

काओल—पुं० देश-विशेष; (प० च० ४६, ८, १५)।

कागलि—स्त्री० (सं० काकलि,-ली > प्रा० कागलि, ली) मंद मधुर स्वर, स्वर-विशेष, सूक्ष्म गीत-ध्वनि; (क० ३, ६, ३)।

कागोणंद—पुं० (सं० काकोनन्द) काकोनंद नाम की चक म्लेच्छ-जाति; (प० च० ३४, ४१)।

काचले—वि० (सं० कृत्य > प्रा० कच्च) कामदार या जड़ाऊ; (की० ४, ४२)।

काछ—स्त्री० (सं० कक्षा) कमर पर बांधने का एक वस्त्र; (रा० २६)। (सं० कक्ष्या) पार्श्व भाग, (की० ४, १६)।

काजर—पुं० (सं० कज्जल) काजल, कालिमा; तुल० पं० कज्जल; (की० २, १३१)।

काटि—सक०, भू० का० (सं० कृत् > कट्ट) काटते थे; (की० ४, ७८)।

काठडू—न० (सं० काष्ठ > प्रा० कट्ठ) काठ, लकड़ी; (उ० व्य० प्र० १३-२१)।

√काढ—(सं० √कृष् > प्रा० कड्ढ) खींचना; गु० काढवुं; (संधि० १६, ५, ८)।

काढल—क्रि० भू० का० (सं० कृष् > प्रा० कड्ढ) निकाले गए; "सिन्धु पार सम्भूत तरणि रथ वहइतें काढल,"—वे सिंधु पार के देश में उत्पन्न हुए थे और सूर्य के रथ को खींच कर निकाले गए थे; (की० ४, ५३)।

काढिय—वि० (सं० कर्षित) खींची हुई; (जंबू० ६, ४, ६)।

काण—वि० (सं० प्रा० काण) काना, अक्षिविकल, एकाक्ष; तुल० पं० काणा; (जस० २, १७, ३)।

काणच्छि—स्त्री० (दे०( टेढ़ी नजर से देखना, कटाक्ष; (दे० ना० मा० २, २४)।

काणण—न० (सं० कानन > प्रा० काणण) १. जंगल; (जंबू २, १३, १२)। २. उपवन; (प्रा० पैं० १, १३५)।

काणट्ठी—स्त्री० (दे०) परिहास; (दे० ना० मा० २, २८)।

काणा—वि० (सं० प्रा० काण) काना, एकाक्ष; तुल० राज० काणूं; (प्रा० पैं० १, ११६)।

काणि—स्त्री० (दे०) मर्यादा का ध्यान, लोक-लज्जा, संकोच; (संधि० १, ३, ५)। २. चिंता; (प्रा० गु० ७, २३)। ३. वि० काणी, अक्षिविकला, (जस० २, ३६, ६)।

काणिउँ—क्रि० भू० का० (दे०) छिद गए; "भक्खंतेण दंत-वणें काणिउँ," (उसे) खाते-खाते उसके दांत व मुख छिद गए, (जंबू० ६, ११, ३)।

काणीण—पुं० (सं० कानीन > प्रा० काणीण) कुंवारी कन्या से उत्पन्न पुत्र, कुमारी-पुत्र, कन्याकाजात, (प० च० ३४, २, ७; जस० २, १७, ३)।

काण्ण—पुं० न० (सं० कर्ण > प्रा० कण्ण) कान; मुहा० 'काण्ण समाइअ अम्रिरस' —कानों में अमृत रस समाना

अर्थात् श्रवण से आनन्द होना; (की०)।

**काती**—अव्य० (सं० कुतः) 'काती पढिअ ककरें घर'—कुतः पठ्यते गृहे कस्य ? (उ० व्य० प्र० २८, ८)।

**कादम्बरि**—स्त्री० (सं० कादम्बरी) एक विशेष प्रकार की श्रेष्ठ सुरा; (की० ४, ७५)।

**कादी**—पुं० (अ० क़ाज़ी) काज़ी, न्यायकर्त्ता, मुंसिफ; (की० ४, ७)।

**कान**—पुं० न० (सं० कर्ण>प्रा० कण्ण) श्रोत्र, कान; तुल० पं० कन्न; (उ० व्य० प्र० ५१-१२)।

**कानोड**—पुं० (सं० कर्णाट+ओड्र) मोनियर विलियम्स ने ओड्र शब्द का अर्थ इस प्रकार दिया है—"of a comtry (the modern Orissa) the inhabitants of that country, कर्णाट से मिले हुए उड़ीसा प्रांत का निवासी। —उं; (रा० १०)।

**कान्ति**—स्त्री० (सं० कान्ति>प्रा० कंति) सौंदर्य, शोभा; (की० १, ७१)।

**कान्ह**—पुं० (सं० कृष्ण>प्रा० कण्ह) कृष्ण; तुल० राज० कान्हु; (प्रा० पैं० १, ६)।

**कान्हइ**—अव्य० समीप में; "कहिय वात कान्हइ वइसारिउ," तुल० गु० कने, (प्रा० गु० ७, १८)।

**कापड**—पुं० (सं० कर्पट>प्रा० कप्पड) कपड़ा; (रा० २६)।

**कापडी**—पुं० (सं० कार्पटिकः) तीर्थयात्री; (उ० व्य० प्र० ५-२५)।

**कापडु**—पुं० (सं० कर्पट>प्रा० कप्पड) १. पुराना, जीर्ण-शीर्ण या थेगली लगा कपड़ा, २. कपड़े का टुकड़ा; (उ० व्य० प्र० ५२-१२)। कापडें; (की २, ६५)।

**कापल**—पुं० (सं० कर्पट>प्रा० कप्पड) वस्त्र, कपड़ा; (की० २, ६५)।

**कावि, कावि**—सर्व० (सं० कोऽपि) कोई, कोई, भी; (सं० रा०)।

**कापिट्ठ**—पुं० कापिष्ठ नामक विशेष कल्प; "कपिट्ठए कप्पि विसिट्ठए देवाणंद सुरूवउ," —देवों को आनंदित करने वाले कापिष्ठ नामक विशेष कल्प में स्वरूपवान् देव हुआ; (व० ७, ८, १२)।

**कामंदुहा**—स्त्री० (सं० कामदुघा) कामधेनु; (प० च० ८२, १४)।

**√काम**—(सं०√कामय्) इच्छा करना। कामंती-वि० कामयमाना, (प्रा० पैं० १, ३)।

**काम**—पुं० (सं० प्रा० काम) १. छंदविशेष; (प्रा० पैं० २, ३)। २. कामदेव (सं०रा०); ३. इच्छा;(जबू० ११, १, ३; की० १, ४०)। —ग्गह पुं० (सं० काम+ग्रह) कामाग्रह; (ण० ३, ६, ८)। —जर पुं० (सं० काम+ज्वर); (जस० २, १०, १२)। —न, इच्छा (की० २, १३३)। —रूव पुं० (सं० कामरूप) स्थान-विशेष; (ण० ८, २, ६)। —लेह, पुं० छंद; (सुदं० ७, ८, १६)। —वाण पुं० छंद (सुदं० ३, ६, १६)।

**कामएउ**—पुं० (सं० कामदेव) कंदर्प, मदन, कामदेव; (विला०)।—वंधु पुं० (सं० कामदेव+वन्धु) वसन्त, "पत्तु कामएव-वंधु उच्छलंत-फुल्ल-गंधु"; (व० २, ३, ८)।

कामकरि—पुं० (सं० काम+करि) मदन-हस्ति; (जंबू० ८, ११, ५)।

कामकरेणु—स्त्री० (सं० काम+करेणु) कामोन्मत्त हस्तिनी; "दरिसावइ कामक-रेणु कील," अर्थात् कामोन्मत्त हस्तिनी के समान क्रीड़ा दिखाने लगी; (जंबू० ४, ११, ५)।

काम-कित्ति—स्त्री० (सं० काम+कीर्ति >प्रा० काम+कित्ति) काम रूपी कीर्ति; "जोण्हणाई काम कित्ति," वह काम रूपी कीर्ति के लिए ज्योत्स्ना के समान था; (व० २, ३, १६)।

कामकील—स्त्री० (सं० काम+क्रीडा) रति-क्रिया, संभोग; (जंबू० १०, १३, ३)।

कामग्गि—पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३६)।

कामदाइणी—स्त्री० (सं० कामदायिनी) ईप्सित फल को देने वाली विद्या-विशेष; (प० च० ७, १२५)।

कामदेउ—पुं० (सं० कामदेव>प्रा० कामदेव, कामदेअ) मदन, कंदर्प रतिपति, अनंग, स्त्री पुरुष के संयोग की प्रेरणा करने वाला एक पौराणिक देवता, जिसकी स्त्री रति, साथी वसंत, वाहन कोकिल, अस्त्र फूलों का धनुष बाण है; (व० १, ५, २)।

कामधेणु—स्त्री० (सं० कामधेनु>प्रा० कामधेणु) ईप्सित फल देने वाली गाय; (जंबू० ४, १८, ६)। कामधेणू; (भ०)।

कामपंडुर—वि० (सं० काम+पाण्डुर) कामोद्रेक के पाण्डुर वर्ण वाली "काम-पांडुरकवोला," अर्थात् कामोद्रेक पाण्डुर वर्ण कपोल वाली (कामिनी); (जंबू० १, ६, ४)।

काम-मयहु—पुं० (सं० काम+मद, काममद); "काम-मयहु जीवाहहो," काममद को जीतने वाले; (व० ३, ४, १३)।

कामरूअ—पुं० (सं० कामरूप>काम-रूअ) आसाम का एक जिला जहाँ काम-क्ष्या देवी का स्थान है; (प्रा० पैं० २, १११)। पुं० कामरूप नामक शत्रु; (व० ३, १०, ३)।

कामरूव—पुं० (सं० कामरूव>प्रा० कामरूअ) असम-प्रदेश, प्रदेश-विशेष, (जंबू० ६, १६, १५)।

कामलय—स्त्री० (सं० काम+लता) वेश्या; (जंबू० ६, १२, ४)।

कामवण्ण—पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३५)।

कामवेअ—पुं० (सं० काम+वेग) कामोत्तेजना; (जंबू० ४, १६, १)।

कामस्थान—पुं० (सं० काम+स्थान> प्रा० काम+ठाण) कामक्रीडा का स्थल; (जंबू० ६, १३, ६)।

कामाउर—वि० (सं० काम+आतुर> प्रा० काम+आउर) काम से पीड़ित; (ण० ३, २, १५; जंबू० ६, ७, २)।

कामाउल—वि० (सं० काम+आकुल >प्रा० काम+आउल) कामातुर; (जंबू० २, ६, ६);

कामार्थ—पुं० (सं० काम+अर्थ) काम और धन, "धम्मकामत्थसेवासु"; (जंबू० ५, ६, १५)।

कामालसु—वि० (सं० काम+अलस) काम में आसक्त; (जस० २, १, १)।
कामावआर—पुं० (छंदशास्त्र में) कामावतार नामक छंद; (प्रा० पैं० २, ५०)।
कामिंजुल—पुं० (दे०) कामिञ्जुल पक्षी-विशेष; (दे० ना० मा० २, २६)।
कामिणि—स्त्री० (सं० कामिनी>प्रा० कामिणी) १. मनोहर और सुंदर स्त्री; २. सामान्य स्त्री; (सं० रा०)। —या स्त्री० कामिनि (जस०)।
कामिणी—स्त्री० (सं० कामिनी>प्रा० कामिणी) स्त्री, कांता; (जंबू० १, ६, ३)। —जणावलि स्त्री० (सं० कामिनी-जन+अवलि) कामनियों की पंक्ति; (जंबू० ५, १, ८)।
कामिनी—स्त्री० (सं० कामिनी>प्रा० कामिणी) कामिनी, कांता, स्त्री; (कौ० १, १०५)।
कामिय—वि० (सं० कामुक>प्रा० कामुअ) प्रेमी, कामातुर; (सं० रा०)।
कामी—वि० (सं० कामिन्>प्रा० कामि) विषयाभिलाषी; (जस० १, १२, १६)।
कामुअ—वि० (सं० कामुक>प्रा० कामुग, कामुअ) कामी, विषयाभिलाषी; (जंबू० ४, २१, ६)। कामुय; (जंबू० ३, १२, ४)।
कामुक्कोयण—पुं० (सं० काम+उत्कोपन>प्रा० काम पुं० उक्कोवण, उक्कोयण न०) कामोद्दीपन; "परिहरियइं कामुक्कोयणाइं" —उसने कामोद्दीपन का परिहार किया; (क० १०, २७, ७)।
कामुच्छाह—पुं० (सं० काम+उत्साह>प्रा० काम+उच्छाह) कामोत्साह (जंबू० १०,२, २)।
कामुय— वि० (सं० कामुक>प्रा० कामुअ, कामुग) कामी, विषयाभिलाषी; (ण० १, १७, २)।
कामेसर—पुं० (सं० कामेश्वर) कामेश्वर नामक राजा; (कौ० १, ६६)।
कायंचुल—पुं० (दे०) कामिञ्जुल, जल-पक्षी-विशेष; (दे० ना० मा० २, २६)।
कायंदी—स्त्री० (दे०) परिहास, उपहास; (दे० ना० मा० २, २८)।
कायंधुअ—पुं० (दे०) कामिञ्जुल, जल-पक्षी-विशेष; (दे० ना० मा० २, २६)।
कायंवर—न० (सं० कादम्बर) कदम्ब के फूलों की शराब; मद्य-विशेष; (प० च० १०२, १२२)।
काय—पुं० (सं० काक>प्रा० काय) १. कौआ; (भ०)। २. पुं० (सं० प्रा० काय) देह, शरीर; (जंबू० २, २०, ३)। ३. पुं० (दे०) १. लक्ष्य, निशाना; २. उपमान, जिस पदार्थ की उपमा दी जाए; (दे० ना० मा० २, २६)।
कायउल—पुं० (सं० काककुल) कौवों का समूह; (जस० १, १३, ३)।
कायपिउच्छा, कायपिउला—स्त्री० (दे०) कोकिला, कोयल, पिकी; (दे० ना० मा० २, ३०)।
कायमाण—पुं० (दे०) आसन; (जंबू० ८, १३, ३)।
कायम्वरि—स्त्री० (सं० कादम्बरी>

प्रा० कादंबरी) मदिरा; (प० च० ३८, ११, ४)।

कायर—वि० (दे०) प्रिय, स्नेह-पात्र; (दे० ना० मा० २, ५८)। २. (सं० कातर) डरपोक; तुल० गु० कायर; (प० च० ३२, २, ७)।—णर पुं० (सं० कातर नर>प्रा० कायर णर) डरपोक मनुष्य; (व० २, १, १०)।

कायरी—वि० स्त्री० (सं० कातरा) अधीर, डरपोक; (जंवू० ६, १७, १)।

कायरु—वि० (सं० कातर>प्रा० कायर) डरपोक; (व० २, १, १०)।

कायल—पुं० (दे०) १. कौआ; २. वि० प्रिय, स्नेह-पात्र; (दे० ना० मा० २, ५८)।

कायाकिलेश—पुं० (सं० काया+क्लेश) काया का कष्ट; (जंवू० १०, २२, ८)।

कारंकड—वि० (दे०) कठिन, कठोर; (दे० ना० मा० २, ३०)।

कारंड—पुं० (सं० कारण्ड>प्रा० कारंड) पक्षी-विशेष; (सि० १, ८; जस० १, १२, ७)। २. पुं० (दे०) मण्डल, नीड़; (सं० रा०)।

कार—सक० (सं० कारय्>प्रा० कार) करवाना, वनवाना; (जंवू० ६, ३, ७)। कारिवि–पू० का० क्रि० (जंवू० ३, १३, १२)। कारेंवि–पू० का० क्रि० (जंवू ६, ३, ७)।

कार—वि० (दे०) कटु, कड़वा; (दे० ना० मा० २, २६)। वि० (सं० प्रा० कार) करने वाला; (प० च० १७, ७)।

कारण—न० (सं० प्रा० कारण) हेतु, कारण; (जंवू० ४, १२, १२)।

कारवस—पुं० (सं० कारवश) देश-विशेष; (भ०)।

कारा—स्त्री० (सं० कारा) जेल, कैद-खाना; (दे० ना० मा० २, २०)। —गार पुं० न० (सं० कारागार) कैद-खाना, (जस० ४, २७, ३०)।

कारायणी—स्त्री० (दे०) सेमल का पेड़; (दे० ना० मा० २, १८)।

कारावइ—वि० (सं० कारित>प्रा० काराविअ) करवाया हुआ; (व० १, १२, ७)।

कारावय—वि० (सं० कारक) कराने वाले; (महा० ६६, १५, ११)।

काराविअ—वि० (सं० कारित>प्रा० काराविअ) करवाया हुआ, वनवाया हुआ; (ण० ३, १५, ६)।

काराविय—वि० (सं० कारित>प्रा० कारिय) कराया हुआ, वनाया हुआ; (प० च० ३०, ११, ७)।

कारिअ—वि० (सं० कारित>प्रा० कारिय) कराया हुआ, वनाया हुआ; (जंवू० २, १६, ५)।

कारिम—वि० (दे०) कृत्रिम, वनावटी; (दे० ना० मा० २, २७; जस० ४, १८, १)।

कारिमय—वि० (दे०) कृत्रिम, रचित, निष्पादित; (प्रा० गु० ५, १६)।

कारिय—वि० (सं० कारित) कराया हुआ, वनवाया हुआ; (भ०)।

कारु—पुं० (सं० प्रा० कारु) कारीगर, शिल्पी; (संधि० २, १३, ७)।

कारुण्ण—न० (सं० कारुण्य>प्रा० कारुण्ण, करुन्न) दया, करुणा; (ण० ३, ७, ११)। कारुन्न; (सं० रा०)।
कारोहण—पुं० (सं० कारु=पहाड़ी) वन, "कारोहणें गउ वम्हणु वलेवि," (क० १०, १६, ७)।
कालंगुलि—स्त्री० कनिष्ठिका उंगली; (सं० रा० २, ८०–८१)।
कालंजर—पुं० (सं० कालिञ्जर>प्रा० कालिंजर) देश-विशेष; (प्रा० पैं० १, १२८)।
काल—पुं० (सं० प्रा० काल) समय; (सं० रा०; जस० १, १, ६)। २. पुं० मृत्युराज; (जबू० २, १६, १) ३. न० (दे०) अंधकार; (दे० ना० मा० २, २६)। ४. पुं० राजा-विशेष का नाम; (प० च० ८, १५६)। विभीषण का मुख्य भट; (प० च० ५५; २३)। वानरयोद्धा; (प० च० ५७, ११)। दाशरथी राम की प्रजा का अगुआ; (प० च० ६३, १७)। —ग्गि पुं० विद्याधर राज; (प० च० ७, ४६)।
काइल—क्रि० काला करती है; (महा० ५४, २, २–५)।
कालउं—वि० काली; (उत्तर पुराण)।
कालकूड—न० (सं० कालकूट>प्रा० कालकूड) उत्कट विष विशेष; (जंबू० १०, ५, ६)।
कालक्खर—पुं० न० (सं० कालाक्षर) अल्प ज्ञान; (ण० ३, १, ३)।
कालगोयर—वि० (सं० कालगोचर) यम-गोचर, यम से साक्षात्कार; (जस० १, १३, २)।
कालण्णव—पुं० (सं० कालार्णव, काल+अर्णव>प्रा० काल+अण्णव) काला समुद्र; (व० १०, १०, १)।
कालदव्व—पुं० (सं० कालद्रव्य>प्रा० कालदव्व) काल-परिमाण; "सव्वु वि कालदव्वु तहु तिणसमु जे संपन्ननाणसा," परन्तु जो ज्ञान-लक्ष्मी संपन्न है, उनके लिए तो समस्त कालद्रव्य (काल-परिमाण) भी एक दिन के समान है; (जंबू० ३, १, ८)।
कालभुयंग—पुं० (सं० काल+भुजङ्ग) काल रूपी सर्प; (जंबू० ३, ८, १०)।
कालय—वि० (दे०) धूर्त, ठग; (दे० ना० मा० २, २८)।
कालरत्ति—स्त्री० (सं० काल+रात्रि) अँधेरी और भयावनी रात; (जबू० १०, १३, ७)।
कालवट्ठ—न० (सं० कालपृष्ठक) धनुष; (दे० ना० मा० २, २८; जंबू० ५, १४, २१)।
कालवेक्खा—स्त्री० (सं० कालापेक्षा) काल पर समय-समय पर दृष्टि रखना; (जस०)।
काला—स्त्री० (छंदशास्त्र में) कला, मात्रा 'चारी हारा अट्ठा काला, (जहाँ) चार हार (गुरु) हों, आठ कलाएँ (मात्राएँ) हों, (प्रा० पैं० २, २७)।
कालाणल—पुं० (सं० कालानल>प्रा० काल+अणल) प्रलयकालीन अग्नि; (जस० १, २८, १)।
कालाहि—पुं० (सं० काल+अहि) कृष्ण सर्प; (जंबू० १, १८, ८)।
कालिंग—वि० (सं० कालिङ्ग) कलि-

ङ्ग देश में उत्पन्न; (प० च० ९९; ५५)।

**कालिंगी**—स्त्री० (सं० कालिङ्ग>प्रा० कलिंग पुं०) कलिङ्ग देशवासिनी स्त्री; (सुदं० ४, ६, ६)।

**कालिंजण**—न० (दे०) श्याम तमाल का पेड़ या फूल; (दे० ना० मा० २, २९)।

**कालिंजर**—पुं० (सं० कालिञ्जर>प्रा० कालिंजर) १- पर्वत-विशेष; (क० ६, २, ४)। २- जंगल-विशेष; (प० च० ५८, ९)।

**कालिंदी**—स्त्री० (सं० कालिन्दी) एक इंद्राणी, शक्रेंद्र की एक पटरानी; (प० च० १०२, १२९)।

**कालि**—पुं० (सं० प्रा० काल) समय, वक्त; "जाहि कालि ललिय भू-सुंदरीएँ, कुसुमाउह-केसरि-कंदरीएँ," (व० १, १३, ३)। पुं० राक्षसयोधा; (प० च० ६१, २७)।

**कालिअ**—पुं० (सं० प्रा० कालिय) कालिय नाग, इस नाम का एक सर्प; (प्रा० पैं० १, २०७)।

**कालिआ**—स्त्री० (दे०) १- शरीर, देह, २- कालांतर; ३- मेघ; (दे० ना० मा० २, ५८)।

**कालिक्का**—स्त्री० (सं० कालिका) चंडिका, काली, कालिका नामक देवी; "जुज्झंती उद्दामे कालिक्का संगामे'—उद्दाम संग्राम में युद्ध करती तथा नाचती कालिका हमारे दुःख का नाश करे, (प्रा० पैं० २, ४२)।

**कालिया**—वि० (सं०>प्रा० काला=श्याम वर्ण वाली) काली; "रुणु-झुणंति भमरालि कालिया;" (व० १, ८, १)।

**कालि-सवरी**—स्त्री० (सं० काल+शवरी) काली नामक शवरी; "सवरु कालि-सवरी-भुव-लालिउ" (उन मुनीन्द्र ने) एक शवर को काली नामक शवरी के साथ देखा; (व० १, १३, ३)।

**काली**—स्त्री० (सं० प्रा० काली) रसिका छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ९९)।

**कालेज्ज**—न० (दे०) श्याम तमाल का वृक्ष; (दे० ना० मा० २, २९)।

**कावडिअ**—पुं० (दे०) कावर अथवा बहङ्गी से भार ढोने वाला; (प० च० ७५, ५२)।

**कावडिय**—पुं० दास-विशेष-नाम; (प० च० ५, १०२)।

**कावालिय**—पुं० (सं० कापालिक>प्रा० कावालिअ) शैव मत का तांत्रिक साधु; (हे० ३८७, ३)। कावालिनी स्त्री० कापालिनी; (ण० ८, १४, ५)।

**कावि**—सर्व० (सं० कोऽपि) कोई; (व० १, ११, १०)।

**कावेरि**—स्त्री० (सं० कावेरी) नदी-विशेष, (प० च० ४८, १०, ४)।

**कास**—पुं० (सं० काश>प्रा० कास) १- कास पुष्प, कास का पुष्प जो सफेद और शोभायमान होता है; (प्रा० पैं० १, ७७)। २- पुं० (सं० काश, कास>प्रा० कास) खाँसी, रोग-विशेष; (जंबू० २, १३, ९)। ३- न० (सं० कांस्य>प्रा० कंस) धातु-विशेष, काँसा; (पद्)।

**कासग**—पुं० (सं० कायोत्सर्ग) १- जैन

शिल्प में अर्हत् की वीतरागवस्था में खड़ी मूर्ति। २- जैन धर्म के अनुसार एक प्रकार की अग्नि। तपस्या; (प्रा० गु० २७, ४)।

कासद्धय—पुं० उवरंभा के पिता; (प० च० १२, ७०)।

कासय—पुं० (सं० कृषक) किसान; (दे० ना० मा० १, ८७),

कासव—पुं० दाशरथी राम की प्रजा का अगुआ; (प० च० ९३, १७)।

कासवगोत्त—पुं० (सं० काश्यपगोत्र> प्रा० कासवगोत्त) काश्यप नाम का गोत्र; (जस० ४, ३१, २)।

कासा—स्त्री० (सं० कृशा) दुर्बल स्त्री; (पड्)।

कासायपड—पुं० (सं० काषायपट> प्रा० कासायपड) कषाय रंग से रंगा हुआ वस्त्रादि, (जस० २, १८, ४)।

कासार—न० (दे०) धातु-विशेष, सीस-पत्रक; (दे० ना० मा० २, २७)।

कासिअ—न० (दे०) १- सूक्ष्म वस्त्र, बारीक कपड़ा; २- सफेद वस्त्र; (दे० ना० मा० २, ५९)।

कासिज्ज—न० (दे०) काकस्थल-नामक देश; (दे० ना० मा० २, २७)।

कासिपुर—न० (सं० काशिपुर) काशी नगरी, बनारस शहर; (प० च० ६, १३७)।

कासिय—पुं० (सं० काशि>प्रा० कासि) काशी-देश; (प० च० ४९, ८, १४)।

कासिव—पुं० (सं० काशि+अधिपः) काशीदेश का राजा; (प० च० १०४, ११)।

कासीस—पुं० (सं० काशि+ईश) काशीराज; टि०—काशीराज की प्रशंसा करते हुए कवि ने कहा है कि काशीश, चंद्रमा आदि श्वेत पदार्थों ने उनकी कीर्ति को जीत लिया है, (प्रा० पैं० १, ७७)। —र पुं० काशीश्वर नामक राजा; (प्रा० पैं० १, १४५)।

कासु—सर्व० (सं० कस्य) १- किसका; (व० १, ३, १४, हे० ३५८, २; ण० १, १५, ४)। २- किसे; (महा० ६९, ९, ९)।

काष्ठा—स्त्री० (सं० काष्ठा) सीमा चरम अवधि; (की० ३, १२०)।

काह—क्रि० वि० (सं० कथम्) क्या; (की० ३, ५६)। काहु; (रा० २१)। २- सं० किम् क्यों; (उ० व्य० प्र० १९-२३)।

काहणअ—न० (सं० कथानक>प्रा० कहाणग, कहाणय) कथा, वार्ता; (ण० ६, २०, १४)।

काहल—पुं० (सं० काहल—बाण ने हर्ष की सैनिक यात्रा के समय पाँच बाजों का उल्लेख किया है—पटह, नांदीक, गुंजा, काहल और शंख) बड़ा ढोल, वाद्य-विशेष; तुल० म० कहळा; (सि० १, ११; की० ४, १५९; सं० रा०, जस० २, २०, ३) २- वि० लघु; (प्रा० पैं० १, ३१)। ३- पुं० कोल, भील; (जंबू० ५, ८, २१)। वि० (दे०) १- मृदु, कोमल; २- ठग, धूर्त; (दे० ना० मा० २, ५८)।

काहलिय—पुं० (सं० प्रा० काहला=

बड़ा ढोल) १- काहली, वाद्य-विशेष; (जस० १, २१, ५)। २- वि० कातर; (सि० २, २२)।

काहली—स्त्री० (दे०) तरुणी; (दे०-ना० मा० २, २६)।

काहा—अव्य० (सं० कुत्र) कहाँ; (उ० व्य० प्र० २७–६)।

काहार—पुं० (दे०) कहार, एक हिंदुओं की जाति जो पानी भरने और डोली उठाने का काम करती है; (भ०; दे० ना० मा० २, २७)।

काहावण—पुं० (सं० कार्षापण) सिक्का-विशेष; (पइ)।

काहि—सर्व० (सं० कस्या) किसकी; (जंबू० ४, ११, १)। २- (सं० कस्मै) किस के लिए; (उ० व्य० प्र० २२-२७)।

काहितौ—अव्य० (सं० कस्मात्) किस से; (उ० व्य० प्र० ३२–२)।

काहिल—पुं० (दे०) ग्वाला; (दे० ना०-मा० २, २८)।

काहु—सर्व० किसी ने; (की० २, ६५)।

काहें—सर्व० (सं० केन) किस लिए ,'देउ काहें धाए'– देवं केन ध्यायति, (उ० व्य० प्र० २२–६)।

काहे—क्रि० वि० क्यों, किस लिए; (प्रा० पैं० २, १४२)।

काहेणु—स्त्री० (दे०) गुञ्जा, लाल रत्ती; (दे० ना० मा० २, २१)।

कि—सर्व०(सं० किम्) १- क्या; (प्रा०-पैं० १, ६; जंबू० २, १४, ११)। २- क्रि० वि०—क्यों; लो०–'किं सुक्कें सक्खें सिंचिएण' –सूखे वृक्ष को सींचने से क्या ? (जस०)। सुभाषित—"किं लोहइं घडिउं हियं तुज्झ," क्या तुम्हारा हृदय लोहे का बना है ? (भावना, संधि प्रकरण)। —पि (सं० किमपि) कुछ भी; (प्रा० पैं० १, १०५)।

किंकर—पुं० (सं० किङ्कर>प्रा० किंकर) नौकर, दास; (जस० १, ८, ३)।

किंकिअ—वि०(दे०) सफेद; श्वेत; (दे०-ना० मा० २, ३१)।

किंकिणि—स्त्री० (सं० किङ्किणी>प्रा० किंकिणी) क्षुद्र घण्टिका; (भ०; जंबू० २, ३, ७)।

किंचि—अव्य० (सं० किंचित्) कुछ; (विला०)।

किंचूणा—वि० (सं० किञ्चिद्+ऊन> प्रा० किंचूण) कुछ कम, पूर्ण-प्रायः; (व० १०, ३८, २)।

किंजक्ख—पुं० (दे०) सिरस का पेड़; (दे० ना० मा० २, ३१)।

किंणर—पुं० (सं० किन्नर>प्रा० किंनर) देवों की एक जाति "लयाहरत्थ-कीलमाणकिंणरं," -लतागृहों में स्थित होकर किन्नर क्रीड़ा कर रहे थे; (जस० ३, १६, ६)।

किंतु—अव्य० (सं० किन्तु>प्रा० किंतु) परंतु, लेकिन; (वैराग्यसार)।

किंबुअ—पुं० (सं० कन्दुक) कन्दुक, गेंद; (भ०)।

किंधर—पुं० (दे०) छोटी मछली; (दे०-ना० मा० २, ३२);

किपय—वि० (दे०) कृपण, कंजूस; (दे० ना० मा० २, ३१)।
किंपाग—पुं० (सं० किम्पाक) वृक्ष विशेष; (प० च० ३३, ४२)।
किंपि—अव्य० (सं० किम्+अपि) कुछ, कुछ भी; (सं० रा०; जंबू० ८, ७, १)।
किंपुरिस— पुं० (सं० किंपुरुष) १- किन्नर, देव, २- नीच या हीन पुरुष; (जंबू० ६, १२, १०)। २- सिहिपुर का नागरिक; (प० च० १३, २६)।
किंवोड—वि० (दे०) स्खलित, गिरा हुआ, भुला हुआ; (दे० ना० मा० २, ३१)।
किंसारु—पुं० (सं० किंशारु) सस्य या किसी भी पौधे के फल का अग्र भाग; (दे० ना० मा० २, ६)।
किंसुय—पुं० (सं० किंशुक>प्रा० किंसुअ) पलाश का पुष्प; (जंबू० ३, १२, १३)। टि०–पलाश के फूल सुग्गे की चोंच की तरह कुछ टेढ़े और लाल होते हैं; इसी से पलाश का यह नाम पड़ा।
किंसुया—स्त्री० (सं० किंशुक>प्रा० किंसुअ) पलाश, वृक्ष-विशेष; (विला०)।
कि—अव्य० (सं० किम्>प्रा० किं) क्या; मगही की, का; (सरहपा, दोहा कोश)।
किअ—वि० (सं०कृत> प्रा० कड्, कय किअ) किया हुआ, वनाया हुआ; रचित; (जस० १, ६, ७; ण० १, ५, १०)।
किअउ—क्रि० भू० का० (सं० कृत> प्रा० कड, कय, किअ) किया; (कीं० ३, ८)। किउ–भू० का०, किए; (पाहु०)।
किआ—भू० का० (सं० कृत>प्रा० कड, कय, किअ) किया; 'दुई कपोल जैसे (विधाता) ने किए (वनाए); (रा० ३३, ३४)।
किउ—क्रि० भू० का० (सं० कृत>प्रा० कड, कय, किअ) किया; (व० १, ५, १०)।
किक्कंडि—पुं० (दे०) सर्प, साँप; (दे०-ना० मा० २, ३२)।
किक्किंध—पुं० (सं० किष्किन्धा>प्रा० किक्किंधा) नगरी-विशेष; (जंबू० ६, १६, ४)।
किक्किंधि—पुं० (सं० किष्किन्धि) पर्वत-विशेष; (प० च० ६, ४५)। २- विद्याधर राजा; (प० च० १०, २०)। ३- वानर वंशीय नाम का नृप; (प० च० ६, १५४)। —दंड पुं० हाथी; (प० च० ६८, १)। —पुर न० (सं० किष्किन्धिपुर) नगर-विशेष; (प० च० ६, ४५)।
किक्किन्ध—पुं० (सं० किष्किन्ध) पर्वत-विशेष; (प० च० ३१, १, ८)। —णयरि स्त्री० सं० किष्किन्धनगरी (प० च० ४३, ११, १)।
किच्चिहर—पुं० (सं० कृत्तिधर) महादेव, शिव; (षड्)।
किच्छ—न० (सं० कृच्छ्>प्रा० किच्छ) दुःख, कष्ट, (जंबू० ६, ४, १६)।
किछु—अव्य० (सं० किञ्चित>प्रा० किंचि) अल्प, थोड़ा; (उ० व्य० प्र० १५–५)। सर्व०, वि० (सं० कश्चित्)

कोई कुछ; (को० २, ४१; प्रा० पैं० १, ३८) ।

**किछ्उं**—अव्य० (सं० कीदृश) कैसा; (प्रा० गु० २७, ४, १) ।

**किट्ठ**—वि० (सं० कृष्ट > प्रा० किट्ठ) हल से जोता हुआ, "हल किट्ठछेत्तमालेसु संदु"; हल चलायी हुई क्षेत्र-मालाओं में खूब घना; (जंवू० ९, ९, १०) ।

**किडि**—पुं० (सं० किरि > प्रा० किडि) सूकर, सूअर; (ण० १, ४, ८; सुदं० ११, २१, १०) ।

**किडिकिडजन्त**—कृ० सूखी हड्डी की आवाज करते हुए; emitting rattling sound (as of dry bones) (प० च० ४७, ५, १) ।

**किणंक**—वि० (सं० किणाङ्कित) चिह्न-युक्त, किणयुक्त; "परकज्जभारधुरधरण-गरुयनिहसणकिणंकदिढखंधा," अर्थात् दूसरे के कार्य भार के धुरे अर्थात् जूए को धारण करने से उसके गुरुतर घर्षण से जिनके कंधे किणयुक्त हो गए हैं; (जंवू० ७, ४, ७) ।

**किण**—सक० (सं० क्री > प्रा० कीण) खरीदना । —वि पू० का० क्रि०, खरीद कर; (जंवू० १०, ११, ५) । —ह (विध्यर्थक म० पु०) (जंवू० ९, १, २) ।

**कि (ण)**—अव्य० सं० किं (न) क्या नहीं; (प० च० ३२, १४, ३) ।

**किण**—अव्य० (सं० किम्) क्या; (प० च० २८, १२, ५) ।

**किणइय**—वि० (दे०) शोभायमान, विभूषित; (प० च० २, ३०) ।

**किणिअ**—वि० (सं० क्रीत > प्रा० किणिय) खरीदा हुआ; (जंवू० १०, ११, २) ।

**किणीस**—सक० (सं० शानय् का धात्वादेश) शान निशाने to sharpen) तीक्ष्ण करना । —इ व०(प्रा० पैं० १, १८८) ।

**किणो**—अव्य० (सं० किमित) क्यों, किस लिए; (दे० ना० मा० २, ३१) ।

**किण्ण**—अव्य० (सं० किनु > प्रा० किण्णं) क्या नहीं ? प्रश्नार्थक अव्यय; "जलहि-जलहों महत्तु आहासइ किण्ण तरंग संनइँ," —समुद्र की तरंग पंक्ति, क्या उसके जल की अति गंभीरता को नहीं वतला देती ? (व० ५, १, ४) ।

**किण्णरी**—स्त्री० (सं० किन्नरी > प्रा० किनरी) किन्नर देव की स्त्री; (ण० ३, ६, २) ।

**किण्ह**—वि० १- (सं० कृष्ण > प्रा० किण्ह, कण्ह) कृष्ण या काला रंग; (जस० ४, ७, ११) । २- न० (दे०) वारीक कपड़ा, सफेद कपड़ा; (दे० ना० मा० २, ५९) ।

**कितउ**—अव्य० (सं० कियत्) कितना; (हे० ३६७) ।

**कितव**—पुं० (सं० कितव = धूर्त, कपटी) जूआरी; (दे० ना० मा० ४, ८) ।

**कितेवा**—स्त्री० (अ० किताव) कुरान शरीफ; "कितेवा पढन्ता तुरुक्का अनन्ता," (की० २, १७२) ।

**कित्त**—पुं० पाँसा (a stake at dice); (ण० ३, १२, ५) ।

**कित्तण**—न० (सं० कीर्तन > प्रा०

कित्तण) वर्णन, "गुणकित्तणाइँ" गुणों का कीर्तन; (ण० ४, ३, ३)। २- श्लाघा, स्तुति, "दियवरवरकइकित्तणि पुज्जइ," द्विजवरों तथा कविवरों के कीर्तन से पूजा होती है; (जस० ३, २६, ६)।

किर्त्ति—स्त्री० (सं० कीर्ति>प्रा० किर्ति) १- विद्या-देवी; (प० च० ७, १४१)। २- रावण की स्त्री; (प० च० ७४, ११)। पुं० मुनि, पाँचवें बलदेव के गुरु; (प० च० २०, २०५)। ३- सुख्याति, यश; (ण० ५, ७, ७)। —धर पुं० (सं० कीर्तिधर) १- इक्ष्वाकु राजा; (प० च० २१, ७८)। २- मुनि; (प० च० ७४, ३४)। ३- एक जैन मुनि, द्वितीय बलदेव के गुरु; (प० च० २०, २०५)। —धवल पुं० राक्षसवंशीय राजा; (प० च० ५, २६६)। —नाम पुं० वानर योद्धा; (प० च० ५७, ६)। —मई स्त्री० वणिक् स्त्री; (प० च० ५, ८३); अंजना की सास; (प० च० १५, २७)। —लय स्त्री० (सं० कीर्ति-लता) यश की बेल; (जंबू० १०, १, १२)। —वल्लि स्त्री० (सं० कीर्तिवल्लि >प्रा० कित्तिवल्लि) कीर्तिलता; (की० १, १५)। कित्ती-स्त्री० यश; (प्रा० पैं० १, ५३)।

कित्तिअ—वि० (सं० कियत्>प्रा० कित्तिय) कितना; (जस० २, २३, ४)। कित्तिय; (व० २, १५, ६)।

कित्तिउ केत्तिउ—वि० (सं० कियत्) कितना; (परम० २, १४१)।

कित्तिम—वि० (सं० कृत्रिम>प्रा० कित्तिम) बनावटी, नकली; (जस० २, २३, ४; की० २, १३२)।

कित्थ—अव्य० (सं० कुत्र) कहाँ; तुल० पं० कित्थे; (जंबू० १०, १०, ३)।

किवियम्मु—पुं० (सं० कृतिकर्म) किए जाने वाले कार्य; (सुदं० ११, ३, ३)।

किद्धउ—क्रि० भू० का० (सं० कृत) किया; तुल० गु० कीधुं, कयुँ; (संधि० १२, ६, ३)।

किन्न—अव्य० (सं० किनु>प्रा० किण्णं) क्या नहीं? (व० ४, १८, १)।

किपाड—वि० (दे०) गिरा हुआ; (षड्)।

किपिण—वि० (सं० कृपण) कंजूस; (जंबू० ७, ८, १४)।

किम—अव्य० (सं० किम्+इमं= किमिदम्) क्या यह, (जस०)।

किम—अव्य० (सं० कथम्) क्यों, क्या, कैसे; (जंबू० ५, ४, ३; सं० रा०; भ०)।

किमु—अव्य० (सं० किम्) क्या, तुल० गु० केम; (संधि० १८, ४, १९)।

किमि—पुं० (सं० कृति>प्रा० किमि) कीट,विशेष, क्षुद्र-जीव; (जस० ३, १३, १२)। —उल पुं० (सं० कृमि+कुल) कीट-विशेष का कुल; (जस० २, २८, ७)। अव्य० (सं० कथम्>प्रा० किम्) कैसे; (की० १, २८)। —प्राग, राय पुं० (दे०) किरमीजी का रंग; (दे०-ना० मा० २, ३२)।

कियंत—पुं० (सं० कृतान्त) पापकर्म, "जहि खयहो पवच्चइ कलिकयंतु,"

जहां कलिकृतान्त क्षय हो जाता है, (जंबू० ८, ८, १५)।

किय—वि० (सं० कृत>प्रा० कठ, कय, किअ) किया हुआ; (जस० २, ३७, ५)।

किय—स्त्री० (सं० क्रिया>प्रा० किरिया, किया) क्रिया, कृति, व्यापार, प्रयत्न; (भ०)। वि० (सं० कृत) किया हुआ; (भ०)। —ा (किया) स्त्री० (सं० क्रिया>प्रा० किरिया) क्रिया; (जंबू० २, १६, ६)।

कियत्थ—वि० (सं० कृतार्थ) जिसका अभिप्राय पूरा हो चुका हो, कृतकृत्य; (भ०)।

किर—अव्य० (सं० किल>प्रा० किर) इन अर्थों का सूचक अव्यय १- संभावना, २- निश्चित कारण, ३- संशय, ४- अरुचि ५- असत्य, "णारीरुवइं किर के ण होय," —कौन ऐसे हैं जो नारी के रूप से विनष्ट न हुए;' (जस० २, ६, ६)। ६- निश्चयार्थक, निश्चय ही, बेशक; (ण० ३, १०, ६; हे० ४१९, १; प्रा० पैं० १, ६७)। ७- संबोधनार्थे; (क० ३, ६, ३)।

किर—पुं० (दे०) सूकर, सूअर; (दे०-ना० मा० २, ३०)।

किरण—पुं० न० (सं० प्रा० किरण) १- प्रभा (जंबू० १, ६, ७)। २- रश्मि; (जस० १, ३, ३)। —मंडला स्त्री० विद्याधर रानी; (प० च० १०१, ५८)।

किरणाहय—वि० (सं० किरण+आहत) किरणों को तिरोहित करने वाले; (जंबू० १, १७, १)।

किरणोलि—स्त्री० (सं० किरणावलि किरण+आवलि) किरणों का समूह; (व० ५, ६, ६)।

किरणोह—पुं० (सं० किरणौघ) किरण-समूह; (जस० १, २, ६)।

किराड—पुं० (सं० किरात>प्रा० किराड, किराय) भील, एक जंगली जाति; (ण० ६, २२, १०; उ० व्य० प्र० १०-१७)। किराय-किरात; (क० ८, १६, २)।

किराण—पुं० (सं० क्रयानक) करियाना, किराना; तुल० म० किराणा, गु० करियाणुं, पं० करयाना (grocery); (प्रा० यु० १४, १६)।

किरि—अव्य० (सं० किल>प्रा० किर) निश्चय ही, निःसन्देह, बेशक; (संवि० १७, १, ३; सं० रा०)। २- पुं० (सं० किरि=सूअर) भालु की आवाज, "कत्थइ हिरिति कत्थइ छिरित्ति कत्थइ छिरित्ति रिच्छाणं सद्दो," (प० च० ६४, ४५)।

किरिइरिआ, किरिकिरिआ—स्त्री० (दे०) १- कर्णोपकर्णिक, एक कान से दूसरे कान गई हुई बात, गप, २- कुतूहल; (दे० ना० मा० २, ६१)।

किरिकिरिरि—क्रि० (ध्वन्यात्मक) किर-किर की आवाज करना; (सुदं० ७, ६, १२)।

किरिमाल—पुं० वृक्ष-विशेष; (जंबू० ५, ८, ११)।

किरिय—स्त्री० (सं० क्रिया>प्रा०

किरिता) क्रिया, कृति, प्रयत्न; (संवि० १०, ४, ४)।

किरिया—स्त्री० (सं० क्रिया) कृति, प्रयत्न, क्रिया; "किरियागुणविवाज्जिओ" क्रिया-गुण से रहित; (जस० ३, २३, १)। —वर वि० (सं० क्रियापर) अनुष्ठान-कुशल; (षड्)।

किरिरि—स्त्री० वाद्य-विशेष; (जंबू० ५, ६, ११)।

किरीड—पुं० वानरयोद्धा, (प० च० ५७, ६)।

किरिस—वि० (सं० कृश) कमजोर; (की० ३, १०६)।

किलंत—वि० (सं० क्लान्त) श्रांत, खिन्न; (भ०; षड्)।

किल—१- अव्य० (सं० किल>प्रा० किर) निश्चयार्थक अव्यय; (प्रा० पैं० २, १२०)। २- पुं० मनुष्य-जाति-विशेष; (संधि० १०, २, ४)।

किलकिल—अक० (सं० किलकिलाय्> प्रा० किलकिल) खुशी से चिल्लाना, तुल० गु० किलकिलाट=खुशी की चिल्लाहट। किलकिलंति–क्रि० 'किलकिल' आवाज करना; (ग० ४, १५, ८; सुदं० ११, १५, ४)। किलकिलंत–व० कृ० (ध्वान्यात्मक) (सुदं० ८, १६, ३)। किलकिलंत–व० कृ० किलकिलाते हुए; (जस० १, १३, ५)।

किलणी—स्त्री० (दे०) रथ्या, गली, (दे० ना० मा० २, ३१)।

किलाचक्क—पुं० (सं० क्रीडाचक्र) छंद का नाम; (प्रा० पैं० २, १८२)।

किलाड—पुं० (दे०) दूध का विकार-विशेष, मलाई; (दे० ना० मा० २, २२)।

किलामिअ—वि० (सं० क्लमित) खिन्न किया हुआ, पीड़ित, हैरान किया हुआ; (प० च० १०३, २२)।

किलाविय—वि० (सं०√क्लमय्>प्रा० किलाम=क्लान्त करना, खिन्न करना) पीड़ित, "भुक्खाइँ किलावियणिद्धणाहँ सो देहइ भोयणु विण्हिं जणाहँ;" वह भूख से पीड़ित व निर्धन हम दोनों को भोजन देगा; (क० ६, ५, ३)।

किलिट्ठ—वि० (सं० क्लिष्ट) कठिन, विषम; (भ०)।

किलिण्ण—वि० (सं० क्लिन्न) आर्द्र, गीला; (भ०)।

किलित्त—वि० कल्पित, रचित; (षड्)।

किलीण—वि० (सं० क्लिन्न>प्रा० किलिण्ण, क्लिन्न) आर्द्र, गीला; (भ०)।

किलेस—पुं० (सं० क्लेश>प्रा० किलेस) दुःख, पीड़ा; (जस० २, १, ५)।

किव—स्त्री० (सं० कृपा>प्रा० किवा) दया, मेहरवानी; (ण० ६, १०, ११)।

किवण—वि० (सं० कृपण>प्रा० किवण) कृपण, कंजूस; (दे० ना० मा० २, ३१; सि० १, ३४)। किविण-दीन, कृपण; (जंबू० ३, १, ७)।

किवाड—पुं० (सं० कपाट>प्रा०

कवाड, कवाल) किवाड़; तुल० गु० कमाड, (प्रा० गु० ५, २३)।

किवाण—पुं० न० (सं० कृपाण>प्रा० किवाण) खड्ग, तलवार; (ण० ४, ११, ३; जस० १, २, १२)।

किवालु—वि० (सं० कृपालु) दयालु; (प० ज० ३४, ५०)।

किवावन्न—वि० (सं० किवापन्न) कृपा-प्राप्त; (प० च० ६५, ४७)।

किवि—क्रि० वि०, वि० (सं० किम्+अपि) कुछ, कुछ भी; (सं० रा०)।

किविट्ट—न० (दे०) १- खलिहान, २- वि० खलिहान में जो हुआ हो वह; (दे० ना० मा० २, ६०)।

किविडी—स्त्री०(दे०) १. किवाड, २. घर का पिछला आँगन; (दे० ना० मा० २, ६०)।

किविण—वि० (सं० कृपण>प्रा० किविण, किवण) कंजूस; (भ०)।

किव्विस—पुं० (सं० किल्विष) पाप; (जंवू० १०, ५, ७)।

किस—वि० (सं० कृश) दुर्वल; (भ०);

किसउ—वि० (सं० किदृशम्) कैसा; तुल० गु० केवुं (संधि० १३, ६, ४)।

किसण—वि० (सं० कृष्ण) कृष्ण, काला; (सं० रा०)।

किसणु—पुं० छप्पय छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, १२३)।

किसरा—स्त्री० (सं० कृशरा) खिचड़ी, चावल-दाल का मिश्रित भोजन-विशेष; (दे० ना० मा० १, ८८)।

किसलय—पुं० न० (सं० प्रा० किसलय नव पल्लव, नया पत्ता; (जस० १, १२, ७)।

किसाण—पुं० (सं० कृपाण) कृषक, किसान; (जंवू० ६, १३, १३)। किसाणु; (सि० १, ३१)।

किसाणु—पुं० १- (सं० कृशानु>प्रा० किसाणु) अग्नि; (ण० १, १४, ८)।

किसि—स्त्री० (सं० कृषि>प्रा० किसि) खेती; (जंवू०)।

किसिय—वि० (सं० कृशित>प्रा० किसिअ) कृशता-युक्त; (भ०)।

किसोयरी—वि० (सं० कृशोदरी) पतले पेट वाली; (क० ७, १३, १०)।

किसोर—पुं० (सं० किशोर) वाल्याव-स्था के वाद की अवस्था वाला वालक; (जंवू० ५, १२, १४)।

किह—अव्य० १- (सं० कुत्र) कहाँ; (जस० ४, २६, १०)। २- अव्य० (सं० कथं>प्रा० कहं, किहं, किह; (ण० ३, ११, २; हे० ४०१; ३)।

किहु—अव्य० कुछ; (सं० रा०)।

कीहु—सर्व० (सं० किम्> प्रा० कि) क्या; (की० ४, १४५)।

कीड—स्त्री० (सं० क्रीडा>प्रा० कीड, किड्ड) क्रीड़ा; (भ०)। पुं० (सं० कीट>प्रा० कीड) कीड़ा, क्षुद्र-जंतु; तुल० पं० कीड़ा; (जंवू० ७, २, १२)।

कीडी—स्त्री० (सं० कीटिका) पिपी-लिका, चींटी; (दे० ना० मा० २, ३)।

कीनि—कृ० (सं० क्री>प्रा० कीण=

खरीदना, मोल लेना) खरीदकर; (की० ३, ६५)।

कीय—वि० १- (सं० क्रीत) मूल्य देकर लिया हुआ; (भ०)। २- वि० (सं० कृत) किया हुआ, अनुष्ठित, क्रियान्वित; (क० १, २, ७)।

√कीर—(सं० कृ>प्रा० कर) करना; (जस०)। —इ (√कृञ करणे, कर्मणि क्रियते) (भ०; विला०)। (सं० करोति) करना; (क० १, १०, १)।

कीर—पुं- (सं० प्रा० कीर) १- शुक, तोता; (दे० ना० मा० २, २१; जस० १, ३, १२)। २- देश-विशेष; (जंबू० ६, १६, १०)। —ल पुं० कीरल, देश-विशेष; (प० च० ६८, ६४)। —आलि (कीरालि) स्त्री० (सं० कीर+आवलि) शुकपंक्ति; (व० १, ८, १०)।

कील¹—स्त्री० (सं० क्रीडा> प्रा० कीला) क्रीड़ा, खेल, (ण० ६, ७, १०; विला०)। (सं० कीलः) खूंटी; (संधि० १०, २, १३)।

कील²—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १२)।

√कील¹—अक० (सं० क्रीड्>प्रा० कील) क्रीड़ा करना; (ण० २, ८, ५)। कीलंत—व० कृ० (ण० ५, ७, २)। कीलंति—व०, व० व०, क्रीड़ा करती हैं; (विला०)। —सि व० (प्रा० पैं० १, ७)।

√कील²—(दे०) कीलना, मन्त्रादि से किसी को जड़ कर देना; (सि० १, १८)।

कील³—वि० (दे०) अल्प, थोड़ा; (दे० ना० मा० २, २१)।

कीलण—न० (सं० क्रीडण>प्रा० कीलण) क्रीडा, खेल; (भ०)। —अ न० (सं० क्रीडनक>प्रा० कीलणअ) खिलौना; (जंबू० ५, २, १६)। —त्थ क्रीडनार्थ; (क० ५, ४, २)।

कीलणिआ, कीलणी—स्त्री० (दे०) रथ्या, गली; (दे० ना० मा० २, ३१)।

कीला—स्त्री० (दे०) १- नव-वधू, दुलहिन; (दे० ना० मा० २, २३)। २- सुरत समय किया जाता हृदय-ताड़न विशेष; "कीला सुरत उरः प्रहणन-विशेष"; (दे० ना० मा० २, ६४)। ३- स्त्री० (सं० क्रीडा>प्रा० कीला) खेल; (जस० ३, ३, ४) —इ स्त्री० क्रीड़ा; (महा० ६८, ६)। —घर पुं० (सं० क्रीडागृह) क्रीड़ा का स्थान; (क० ४, ४, ६)।

कीलामहिहर—पुं० (सं० क्रीडा+महिधर) क्रीड़ापर्वत, "मुणिवर-मंडियकीला-महिहर," बाहर मुनिवरों से शोभायमान क्रीड़ापर्वत हैं; (जंबू० ३, २, ७)।

कीलाल—न० (सं० प्रा० कीलाल) रक्त, रुधिर; (जस० १, १५, ६; जंबू० ६, १०, १३)। —लीला रुधिर-प्रवाह; (जंबू० १०, २६, १)।

कीलिय—न० (सं० क्रीडित>प्रा० कीलिअ) क्रीड़ा, रमण; (ण० ७, १०, ४)।

कीव—पुं० (सं० क्लीव>प्रा० कीव) नपुंसक; (जंबू० ४, १५, १५)।

कीस—वि० (सं० (कीदृश) किस तरह का, कैसा; (क० १०, १, ३)। — ।

(कीला) कैसा; (प० च० २८, १२, ३)।

कुंकुम—न० (सं० कुङ्कुम>प्रा० कुंकुम) १- केसर, २- लाल रंग की बुकनी जिसे स्त्रियाँ माथे में लगाती हैं; (जंबू० १, ६, ३; जस० १, ४, १०)। —पिंडु पुं० (सं० कुङ्कुम+पिण्ड) कुंकुमपिंड; (जस० २, १२, ७)।

कुंग—पुं० (सं० कुङ्ग) देश-विशेष; (भ०)।

कुंच—पुं० मनुष्य-जाति-विशेष; (संधि० १०, २, ६)। पुं० न० (सं० कूर्च) दाढ़ी; (जंबू०)।

कुंचइय—वि० (सं० कुञ्चित>प्रा० कुंचिय) संकुचित; (जंबू० १, ६, ६)। वि० (सं० कञ्चुकित) १- कंचुतिक, जो कंचुक युक्त हों, २- जो कवच धारण किए हों, "तहय कुसग्ग कुंचइय-सिवरवि दूण दीव दूणंवुहि पुणरवि;" तथा पुनः कुसर्ग कंचुकित अर्थात् 'भूमि पर व्याप्त दूने-दूने विस्तार वाले द्वीप और समुद्र हैं,' (व० १०, ६, ८)।

कुंचण—पुं० (सं० आकुञ्चन) सिकुड़न, संकोचन; (जस० २, १७, १३)।

कुंचल—न० (दे०) मुकुल, कलि, वौर; (दे० ना० मा० २, ३६)।

कुंचिय—वि० (सं० कुञ्चित>प्रा० कुंचिय) सकुचित; (भ०)।

कुंज—पुं० क्रौंच; (सं० रा०)।

कुंजर—पुं० (सं० कुञ्जर>प्रा० कुंजर) हाथी; (जस० १, १०१; सं० रा०; जंबू० १, १४, २)। कुंजरु १- हाथी; (व० १०, २६, ७)। २- छप्पय का भेद; (प्रा० पैं० १, १२२)।

कुंट—वि० १- (सं० कुण्टक=मोटा, स्थूल) कुब्ज, कुबड़ा; (जस० २, १७, २)। २- वि० (सं० कुण्ट>प्रा० कुंट) हस्त-रहित; (सुदं० ६, ११, ६)। कुंटिउ-वि० टूंटी स्त्री (सुदं० ६, १५, ६)।

कुंठ—वि० (सं० कुण्ठ>प्रा कुंठ) ठूंठा, कुण्ठित, "वायाकंठु वंठु दप्पुब्भडु," जो वाणी से कुंठित है, मूक है, अत्यंत अभिमानी है; (जस० ३, २४, ३)।

कुंड[1]—न० (सं० कुण्ड>प्रा० कुंड) हौज, जलद्रोणी, जलाशय-विशेष; (जस० ३, १६, ३; महा० ४–३–७)। —उरि स्त्री० (सं० कुण्डपुर) ग्राम-विशेष; (व० ६, १६, २)। —पुर पुं० (सं० कुण्ड-पुर) नगर-विशेष; (व० ६, १, १५)।

कुंड[2]—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५४, २१)।

कुंडय—पुं० (दे०) कुंडा, छोटा पात्र- (दे० ना० मा० २, ६३)।

कुंडल—पुं० १- (सं० कुण्डल>प्रा० कुंडल) कान का आभूषण; (भ०; जस० २, १६, ४)। २- प्रथम द्विकल गण (ऽ) का नाम; (प्रा० पैं० १, २१)। ३- कुण्डल, द्वीप-विशेष; (व० १०, ६, ७)। ४- राजा-विशेष-नाम; (प० च० २६, ६५)।

कुंडलिआ—स्त्री० छंद का नाम; (प्रा० पैं० १, १४६)।

कुंडलियंग—पुं० (सं० कुण्डलित+

अङ्ग) गोल आकार वाले अंग; (जंबू० ६, १०, ८)।

कुंडलिय—वि० (सं० कुंडलिन्) मण्डलाकृत, कुण्डली मारे हुए, गोलाकार; (सं० रा०)।

कुंडली—स्त्री० (सं० कुण्डली) घोड़े की नाड़िका या मंडलाकार चाल; "कुण्डली कुरली कुंडली अकृति नाना गति करती भाव मग"; (वी० ४, ४८)।

कुंडवाल—पुं० मण्डल, कुंडल, कुंडली, (वर्तुल); (सं० रा०)।

कुंडिअ—पुं० (दे०) गांव का मुखिया; (दे० २, ३७)।

कुंडिअपेसण—न० (दे०) ब्राह्मण-विष्टि, ब्राह्मण का धंधा, ब्राह्मण की मजदूरी या सेवा; (दे० ना० मा० २, ४३)।

कुंडय—न० (दे०) १- कुन्डा, २- छोटा बरतन; (दे० ना० मा० २, ६३)।

कुंत—पुं० १- (सं० कुन्त > प्रा० कुंत) भाला, आयुध-विशेष, शस्त्र; (प० २, २, ३, थ० ५, १४, ५)। भाला (प्रा० पैं० २, १७१)। २- बाणयोद्धा; (प० च० ५९, ३८)। —अ पुं० चतुष्कल गण का नाम; (प्रा० पैं० १, १७६)।

कुंतल—पुं० १- (दे०) तृण-विशेष; (दे० ना० मा० २, ३६)। २- पुं० (सं० कुन्तल > प्रा० कुंतल) केश, बाल; (जस० १, १७, २६)। —भार पुं० (सं० कुन्तल + भार) केशकलाप; (जंबू० ४, १५, १०)।

कुंतली—स्त्री० (दे०) परोसने का एक उपकरण; (दे० ना० मा० २, ३८)।

कुंताउह—पुं० (सं० कुन्तायुध) कौंत नामक आयुध; (जंबू० ७, १०, १३)।

कुंती—स्त्री० (दे०) मञ्जरी, बौर; (दे० ना० मा० २, ३४)।

कुंतीपुत्त—पुं० द्विगुरु चतुष्कल गण, कर्ण; (प्रा० पैं० २. ८०)।

कुंतीपोट्टलय—वि० (दे०) चतुष्कोण, चार कोण वाला; (दे० ना० मा० २, ४३)।

कुंथु—पुं० (सं० कुन्थु > प्रा० कुंथु) १- एक जिन-देव, सत्तरहवाँ तीर्थंकर; (न०)। कुन्थुनाथ (तीर्थंकर); (प० १, १, ११)। २- कुन्थ्वादि जीव; (प० १, १, ११)। ३- हरिवंश का एक राजा; (प० च० २२, ६८)। ४- अति सूक्ष्म शरीर वाला प्राणि-विशेष; (जस० ३, २२, १४)। —पहुअगिसदय-वि कुन्थु आदि शरीरधारी जीवों पर दया करने वाले; (जस० १, २, ६)।

कुंद—पुं० (सं० कुन्द) १. कुंद पुष्प, (प्रा० पैं० १, ७७)। २- कुंद नामक वृक्ष; (जंबू० ४, ११, १४)। ३- रोला छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ९२)। ४- छप्पय छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ११२)।

कुंदय—वि० (दे०) कृश, दुर्बल; (दे० ना० मा० २, ३७)।

कुंदलया—स्त्री० (सं० कुन्दलता) माधवी-लता; (प० च० २१, ४६)।

कुंदीर—न० (दे०) बिम्बी-फल, कुन्दरन का फल; (दे० ना० मा० २, ३६)।

कुंधर—पुं० (दे०) छोटी मछली; (दे० ना० मा० २, ३२)।

कुंपल—पुं० न० (सं० कुड्मल > प्रा०

कुंपल) मुकुल, कलि, कलिका; तुल० गु० कूंपळ; (प्रा० गु० ३८, ३४)।
कुंभ—पुं० (सं० कुम्भ>प्रा० कुंभ) १. घड़ा, कलश; (ण० १, १०, ५)। २- हाथी का गण्डस्थल; (व० ५, १३, १४)। ३- स्कंध का भेद; (प्रा० पैं० १, ७५)। ४- कुंभकर्ण का पुत्र; (प० च० ७१, ३६)। ५- मिथिलापुरी का राजा; जिनमल्ली के पिता; (प० च० २०, ४५)। —कण्ण पुं० (सं० कुम्भकर्ण) रावण का भाई; (प० च० ७५, ५)।
कुंभत्थल—पुं० (सं० कुम्भ+स्थल) हाथी का गण्ड-स्थल; (ण० २, १३, ७)।
कुंभयल—पुं० (सं० कुम्भस्थल) हाथी का गंडस्थल; (जंबू० ४, २०, ८)।
कुंभयलोलोक्खल विदइ—न० गंडस्थल रूपी चंचल ऊखल; (रि० ६, ११)।
कुंभविलया—स्त्री० पनिहारिन, घटवारिणी; (जंबू० १, ६, १)।
कुंभि—पुं० (सं० कुम्भिन्>प्रा० कुंभि) हस्ती, हाथी; (जंबू० ८, १५, ३)।
कुंभिल—पुं० (सं० कुम्भिल) १- चोर, २- दुर्जन; (दे० ना० मा० २, ६२)।
कुंभिल्ल—वि० (दे०) खोदने योग्य; (दे० ना० मा० २, ३६)।
कुंभी—स्त्री० (दे०) केश-रचना, केश-संयम; (दे० ना० मा० २, ३४)।
कुंभोद्भव—पुं० (सं० कुम्भ+उद्भव) घड़े से उत्पन्न पुरुष, अगस्त्य; (कौ० ४, २४)।
कु—सर्व० को, कोई; (जंबू० १०, ७, ५)।
कुइअ—वि० (सं० कुपित>प्रा० कुइय) कोप-युक्त, क्रुद्ध; (ण० ४, ८, १०)।
कुउ—पुं० (सं० कूप) कुआँ, (सि० २, ५)।
कुउआ—स्त्री० (दे०) तुंबी-पात्र, तुंबा; (दे० ना० मा० २, १२)।
कुऊल—न० (दे०) नीवी, १- वह डोरी जिससे स्त्रियाँ लहँगे की गाँठ बाँधती हैं; २- साड़ी या चादर का सिरा, पल्ला; (दे० ना० मा० २, ३८)।
कुकइ—पुं० (सं० कु+कवि>प्रा० कु+कइ) बुरा कवि; (ण० ३, ११, १२)। —त्तण पुं० (सं० कुकवित्व) खराब या कुत्सित काव्य; (जस० १, ३, ६)।
कुकम्म—पुं० (सं० कुकर्मन्) बुरा कार्य; (जस० २, २७, १५)।
कुकलत्त—न० (सं० कु+कलत्र>प्रा० कु+कलत्त) बुरी पत्नी, दुष्ट चरित्र वाली स्त्री, खोटी स्त्री; "कुकलत्तहि अण्णासत्तहि चित्तु ण केण वि घिप्पइ," किन्तु अन्य पुरुष में आसक्त हुई दुष्ट-चरित्रा के चित्त को कोई नहीं जान पाता; (जस० २, १२, २२)। कुकलत्तु; (रि० ३, १५)।
कुकवित्त—पुं० (सं० कुकवित्व) निकृष्ट काव्य; (सं० रा०)।
कुकुला—स्त्री० (दे०) नवोढ़ा, दुलहिन; (दे० ना० मा० २, ३३)।
√कुक्क—(प्रा० कोक्क) बुलाना, आह्वान करना। कुक्कत्तिहँ—[कुक्क इति शब्दानुकरणे (धातुः)] "दोहिँ मि

कुक्कुतिएँ आरडियउ," –हम दोनों ने कुक्कुड़-कू की रट लगा दी; (उत्त० ३, १४, ५)।

कुक्कुड—१- वि० (दे०) मत्त, उन्मत्त; (दे० ना० मा० २, ३७)। २- पुं० (सं० कुक्कुट>प्रा० कुक्कुड) मुर्गा; तुल० म० कुक्कुड; (म०)। —अ पुं० (सं० कुक्कुट+क) मुर्गा; (जन०) कुक्कुडिला-स्त्री० (सं० कुक्कुटिका) मुर्गी; (उत्त० ३, १३, १७)।

कुक्कुर—पुं० (सं० प्रा० कुक्कुर) कुत्ता; (प० च० ६, ४, ८०)। कुक्कुरी-स्त्री० कुकरी; (उत्त० २, ३१, ६)।

कुक्कुरुड—पुं० (दे०) निकर, समूह; (दे० ना० मा० २, १३)।

कुक्कुस—पुं० (दे०) धान्य आदि का छिलका, भूसा; (दे० ना० मा० २, ३६)।

कुक्खि—स्त्री० (सं० कुक्षि>प्रा० कुच्छि, कुक्खि) उदर, पेट; (म०; व० ३, १६, ३)।

कुगइ—स्त्री० (सं० कु+गति) १- दुर्गति; (जबू० ११, ७, ७) २- बुरी चाल; (प्रा० पैं० १, ६)। —पह पुं० (सं० कुगतिपथ) दुर्गति वाला रास्ता; (जंबू० २, १६, २)।

कुगुरु—पुं० (सं० कु+गुरु) बुरा या दुष्ट चरित्र वाला गुरु; (उत्त० ३, ३१, १२)।

कुच्छि—स्त्री० (सं० कुक्षि>प्रा० कुच्छि) उदर, पेट; (व० १०, २५, २५)। —मई स्त्री० (सं० कुक्षिमती) गर्भिणी; (दे० ना० मा० २, ४१)।

कुच्छिय—वि० (सं० कुत्सित>प्रा० कुच्छिय) १- खराब, निंदित; (प० ४, ३, ७)। २- खोटी। —मइ वि० खोटी बुद्धि वाला; (महा० ६८, ६)।

कुच्छेअय—पुं० (सं० कौक्षेयक) तलवार, खाँडा, खड्ग; (दे० ना० मा० १, १६१)।

कुजम्म—पुं० (सं० कुजन्मन्) कुत्सित जन्म; "अच्छमि जाम कुजम्मि पवण्णउ;" (उत्त० ३, ७, ५)।

कुज्जउ—पुं० (सं० कुब्जक) कुब्जक नामक संस्थान; "कुज्जउ वामणु णग्गोहंगउ तिरिय णरहँ णियकम्म-वसंगउ,"– इसी प्रकार कुब्जक, वामन, न्यग्रोध (तथा स्वाति) नामक संस्थान तिर्यंचों व मनुष्यों को अपने-अपने कर्मानुसार प्राप्त होते हैं; (व० १०, ११, १२)।

कुज्जय—पुं० (सं० कुब्जक) वृक्ष-विशेष; (प० च० ५३, ३६)।

कुटुम्बिणि—स्त्री० (सं० कुटुम्बिनी) पत्नी; (प्रा० पैं० २, ९५)।

कुट्ट—सक० (सं० कुट्ट>प्रा० कुट्ट) कूटना, पीटना, ताडन करना। कुट्टिए-भू० का० कर्मवाच्य, कूटे गए; (व० २, १०, ८)।

कुट्ट—पुं० (सं० √कुट्ट>प्रा० कुट्ट =कूटना, पीटना, ताड़न करना) प्रहार; (सं० रा०)।

कुट्टण—न० (सं० कुट्टन>प्रा० कुट्टण) १- छेदन, भेदन, २- कूटना, ताड़न; (जन० २, १३, १४)।

कुट्टणि—स्त्री० (सं० कुट्टिनी>प्रा० कुट्टिणी) कुटनी, दूती; (जंबू० ५, ७,

२४)। कुट्टिणी-स्त्री० कुट्टिनी; (जंबू० ४, १६, २०)।

कुट्टा—स्त्री० (दे०) गौरी, पार्वती; (दे० ना० मा० २, ३५)।

कुट्टाय—पुं० (दे०) चर्मकार, मोची; (दे० ना० मा० २, ३७)।

कुट्टिम—पुं० (सं० प्रा० कुट्टिम, प्रा० कोट्टिम) पक्का फर्श; (कौ० २, ८०)। वि० (सं० कृत्रिम) बनावटी; (व० ६, २, ३)।

कुट्टोअरअ—पुं० (सं० कूटोदार) शयनागार; (जस० २, ८, ८)।

कुट्ठ—न० (सं० काष्ठ) लकड़ी; (ण० ५, ८, १२)। २- पुं० न० (सं० कुष्ठ) रोग-विशेष, कोढ; (जस० २, ११, ११)। पुं० (सं० कोष्ठ>प्रा० कुट्ठ) कोठा, धान्य भरने का बड़ा भाजन; (जंबू० ७, ६, ७)। —गइरव पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, ६)।

कुडंग—पुं० न० (सं० कुटङ्क) १- झाड़ी; (संधि० ५, ६, ५)। २- लता-गृह, लता से आच्छादित घर; (दे० ना० मा० २, ३७)। —ा स्त्री० (सं० कुटङ्का) लता-विशेष; (प० च० ५३, ७६)।

कुडंब—वि० (सं० कुटुम्बिन्>प्रा० कुडुंबि) कुटुम्बी; (जंबू० ४, ६, १)।

कुड—पुं० (सं० कुट) घड़ा, कलश; (दे० ना० मा० २, ३५)।

कुडय—पुं० न० (सं० कुटज>प्रा० कुडय) कुटज वृक्ष; (जंबू० ५, ८, ११)।

कुडि—पुं० (सं० कुटि=देह, शरीर) शरीर; "कुडि दाझंती गंवि न आवइ," (प्रा० गु० ५, १५)। स्त्री० (सं० कुटी) कुटिया; (जंबू० ६, १०, २)।

कुडिआ—स्त्री० (दे०) बाड़ का विवर; (दे० ना० मा० २, २४)।

कुडिच्छ—न० (दे०) १- बाड़ का छिद्र, २- कुटी; ३- वि० त्रुटित, छिन्न; (दे० ना० मा० २, ६४)।

कुडिल—वि० (सं० कुटिल>प्रा० कुडिल) १- वक्र, टेढ़; (ण० १, ११, ३)। २- कपटी, जालसाज; (सं० रा०)। —त्तण, पुं०, कुटिलत्व (ण० १, १७, ५)। —भाअ पुं० (सं० कुटिल भाव) कपटयुक्त भाव; (जबू० ११, ७, ६)।

कुडिला—स्त्री० (सं० कुटिला) विद्या-विशेष (प० च०)।

कुडिल्ल—१- स्त्री० (सं० कुटी>प्रा० कुडी+इल्ल (स्वार्थे)] कुटिया; "विच्छिण्णघणचम्मछाइयकुडिल्लम्मि," वहाँ की कुटियाँ काटे हुए सघन चमड़ों से छायी गयी थीं; (जस० ३, १३, १३)। २- वि० (सं० कुटिल) वक्र टेढ़ा; (भ०)।

कुडिहर—पुं० कुटीगृह>प्रा० कुडीहर) झोंपड़ा, पर्णशाला, कुटी; (जस० ३, २७, २०)।

कुडी[1]—वि० (सं० कुटिल) कपटी; (संधि० १६, ६, १०)।

कुडी[2]—स्त्री० (सं० कपर्दि) कौड़ी; (रा० २२)।

कुडीर—न० (सं० प्रा० कुडीर) कुटीर, कुटी, झोंपड़ा, (प० च० ३३, ८५)।

—उ न० कुडी (प्रा० गु० ३९, २२)।

कुडीरय—न० (सं० कुटीर+क प्रा० कुडीर+अ) तृणगृह, कुटीर; (प० च० २२, ६, ४)।

कुडुंग—पुं० (दे०) लतागृह, लताओं से ढका हुआ घर; (पड)। —ण पुं० (दे०) लतागृह; (जस० १, २१, ६)।

कुडुंबी—वि० (सं० कुटम्बिन्>प्रा० कुडुंबि) कुनबे वाला, गृहस्थ; (जंबू० १, ८, ७)।

कुडुंबु—न० (सं० कुटुम्ब>प्रा० कुडुंब) परिजन, परिवार; (सुअंव० १, २, २; ण० ६, ६, ३)।

कुडुल्ली—स्त्री० (सं० कुटी) कुटिया; (हे० ४२२, १२)।

कुडुव—पुं० न० (सं० कुतुप>प्रा० कुतुव) तेल आदि भरने का चमड़े का पात्र; (सि० १, ६)।

कुड्डं—पुं० (सं० कुड्य>प्रा० कुड्ड) भींत; "क वि लज्जएँ कुड्डंतरिय थक्के," (सुदं० ३, १२, २)। कुड्ड न० भित्ति; (जंबू० १, १६ ४)।

कुड्ड, कोड्ड—न० (दे०) आश्चर्य; (दे० ना० मा० २, ३३)।

कुट—पुं० न० (दे०) १. चुरायी हुई वस्तु की खोज में जाना; (दे० ना० मा० २, ६२)। २. छीनी हुई चीज को वापिस लेने वाला; (दे० ना० मा० २, ६२)।

कुढार—पुं० (सं० कुठार>प्रा० कुडार) कुल्हाड़ी, परसा; (जंबू० ९, १५, १४)।

कुडे—क्रि० वि० पीछे, नीचे; "कुडे लग्गउ जं रयणियर-वलु," (प० च० १२, ३, ७)।

कुण—क्रि० (सं० क्वणति>कुणइ) शब्द करना; (सं० रा०)। २. (सं० कृ०, प्रा० कुण) करना।

कुणइ—क्रि० (सं० करोति; भ०; ण० ६, ४, १; ९, ३, १५)। कुणंत—कृ० (सं० कुर्वत्) (जस०)।

√कुण—करना —इ (सं० कृणोति, पंचमगण का 'कृ' धातु'। टि—वेदों में कृणोति, कृणुते अवेस्ता में कृअर्‌अनओ-इति (प्राचीन फा० 'अकुनवं') रूप पाया जाता है; (प्रा० पैं० १, ३)। कुणंतउ कृ० (सं० कुर्वत्) करता हुआ, (क० १, ९, ८)। कुणहु क्रि० आ० (प्रा० पैं० १, ९४)। कुणहु आ० (प्रा० पैं० १, ९४)। कुणिवि —पू० का० क्रि० (जंबू० १०, १७, १२)। कुणेहि—क्रि०, आ० मध्यम पुरुष एक व० (प्रा० पैं० १, ९३)।

कुणिआ—स्त्री० (दे०) वाड़ का छिद्र; (दे० ना० मा० २, २४)।

कुणिम—पुं० हरिवंशीय राजा; (प० च० २१, ३०)।

कुतक्क—पुं० (सं० कुतर्क) गलत तर्क; (जस० ४, १४, १६)।

कुतत्ती—स्त्री० (दे०) मनोरथ, वाञ्छा; (दे० ना० मा० २, ३६)।

कुतपस्वी—पुं० (सं० कु+तपस्विन्) खराब तपस्वी; (ण० ४, ३, १)।

कुताई—न० (सं० कुन्त>प्रा० कुंत

पुं०) भाला, हथियार-विशेष; (क०)।

कुतित्थ—पुं० (सं० कु+तीर्थ) कुत्सित स्थान; 'पंगुलउ कुतीर्थपंथगमणि मूअउ विकहावण्णणइ"—कुतीर्थ-पंथ में गमन करने में लँगड़ा एवं अधार्मिक कथा-वर्णन में मूक रहता हूँ; (जस० ३, २०, १४)।

कुतुव—पुं० न० (सं० कुतुप) तेल आदि भरने का चमड़े का पात्र; (दे० ना० मा० ५, २२)।

कुत्थर—न० (दे०) विज्ञान; (दे० ना० मा० २, १३)।

कुत्थिय—वि० (सं० कुत्सित) १. नीच, दुष्ट, अधम; २. निंदित, खराब; (जस० १, २८, ७)।

कुत्थुहवत्थ—न० (दे०) नीवी, इजार-बंद; (दे० ना० मा० २, ३८)।

कुदिट्ठि—स्त्री० (सं० कु०+दृष्टि) बुरी दृष्टि; (णा० ४, ३, ३)।

कुदेव—पुं० (सं० कुदेव) १. बुरा देवता, २. राक्षस, ३. जैनियों के अनुसार ऐसे देवता जो उनसे भिन्न धर्म के हों; (जस० १, ६, १२)।

कुद्दाल—पुं० (सं० प्रा० कुद्दाल) कुदाल, भूमि खोदने का लोहे का बना एक औजार; (म० २, १६, २)।

कुद्ध—वि० (सं० क्रुद्ध>प्रा० कुद्ध) कुपित, क्रोध-युक्त; (जंबू० ५, ८, १४)।

कुद्धउ—वि० (सं० क्रुद्ध) क्रोधित; (महा० ६६, ८, ३)।

कुद्धमण—पुं० (सं० क्रुद्धमनस्) क्रोधित मन; (जंबू० ६, ७, ८)।

कुन्द—पुं० (सं० कुन्द>प्रा० कुंद) पुष्प-विशेष; (की० १, ७५)।

कुपत्त—वि० (सं० कुपात्र) १. किसी विषय का अनधिकारी, अयोग्य; २. वह जिसे दान देना शास्त्रों में निषिद्ध हो; (जस० ४, २०, ११)।

कुपह—पुं० (सं० कुपथ>प्रा० कुपह) बुरा मार्ग; (म०)।

कुपुरिसु—पुं० (सं० कु+पुरुष) बुरा व्यक्ति; (व० ०, १, १०)।

√कुप्प—(सं०√कुप्>प्रा० कुप्प, कुप्पइ) क्रोध करना, कोप करना। —इ, क्रि० (सं० कुप्यति>प्रा० कुप्पइ) (भ०; ण० ५, ६, ६) कुप्पिअ—व० नाराज होना; (प्रा० पै० २, १३०)।

कुप्प—सक०.(सं०√भाष् का धात्वादेश) बोलना, कहना। —इ; (भ०)।

कुप्पर—१. पुं० (सं० कूर्पर>प्रा० कुप्पर) कोहनी, हाथ का मध्य भाग, 'अण्णोण्णुप्पेल्लिय कुप्परेहिँ" (सुदं० ६, १०, ७)। २. न० (दे०) सुरत के समय किया जाने वाला हृदय-ताड़न विशेष; ३. सदाचार, ४. हँसी, ठट्ठा; (दे० ना० मा० २, ६४)।

कुप्पास—पुं० (सं० कूर्पासक) चोली, कञ्चुक; (सं० रा०)।

कुप्पिस—देखो कुप्पास; (दे० ना० मा० २, ४०)।

कुबेर—पुं० (सं० प्रा० कुबेर) १. काञ्चनपुर के एक राजा का नाम; (प० च० ७, ४५)। —कंत पुं० कम्यर्णपुर (प्रा० कम्मणपुर) का राजा; (प० च० ६८, ५८)। —दत्त पुं० इक्ष्वाकुवं-

शीय राजा; (प० च० २२, ६८)।

कुबेरी—स्त्री० दाशरथी भरत की प्रणयिनी; (प० च० ८०, ५१)।

कुभोयधरा—स्त्री० (सं० कु+भोग+धरा) कुभोगभूमि (जिस भूमि पर सयम से भोगोपभोग न हुआ हो); (जस० ४, २०, १२)।

कुमति—पुं० (सं० कु+मंत्रिन्) बुरा मंत्री; (ण० ३, ६, ६)।

कुमइ—स्त्री० (सं० कु+मति) खराब बुद्धि; (जंबू० ५, १३, २३)।

कुमग्ग—पुं० (सं० कुमार्ग>प्रा० कुमग्ग) बुरा रास्ता; (महा० ६६, ३, ११; जस० १, २७, ४)।

कुमणु—वि० (सं० कु+मनस्) बुरे विचारों से युक्त मन; (जस० २, १८, १६)।

कुमन्त—पुं० (सं० कुमन्त्रणा) बुरा विचार; (की० ४, १४४)।

कुमयेमग्गो—पुं० (सं० कुमतिमार्ग> प्रा० कु+मइ+मग्ग) खराब बुद्धि उत्पन्न करने वाला मार्ग; (व० २, १६, १)।

कुमर—पुं० (सं० प्रा० कुमार) कुंवर, युवराज; (संधि० १, ८, ५)। —त्तण पुं० (सं० कुमारत्व) कुंआरापन; (क० ६, ८, ६)।

कुमरी—स्त्री० (सं० कुमारी) अविवाहित कन्या; (जस० १, १८, ३१)।

कुमाणुसत्त—पुं० (सं० कु+मनुष्यत्व) बुरा मनुष्य; (जंबू० ११, ७, ७)।

कुमार—पुं० (सं० प्रा० कुमार) १. स्वामिकार्तिकेय; (प्रा० पैं० २, ११०)। २. युवराज, युवावस्था या उससे पहले की अवस्था वाला पुत्र; (जस०)। —भाव पुं० (सं० कुमार+भाव) कुमारावस्था; (जंबू० ४, १४, १३)।

कुमारिया—स्त्री० (सं० कुमारिका) कुमारी; (जंबू० ४, १२, ७)।

कुमारिलभट्ट—पुं० (सं० कुमारिलभट्ट) नाम-विशेष; प्रसिद्ध मीमांसक और शबर भाष्य तथा अन्य श्रौत सूत्रों के टीकाकार; (जस० ३, २६, ११)।

कुमारी—स्त्री० (सं० प्रा० कुमारी) अविवाहित कन्या; (जस० १, १८, ११)। स्त्री० गौरी, पार्वती; (दे० ना० मा० २, ३५)।

कुमास—पुं० (सं० कुल्माष) १. कांजी, एक प्रकार का अनाज, २. कुलथी, ३. उर्द, माप, ४. वोरो धान, ५. वह अन्न जिनमें दो भाग या दल हों, जैसे—चना, उर्द, मटर आदि; (प्रा० गु० ६, २६, ३०)।

कुमुअ—पुं० १. (सं० कुमुद>प्रा० कुमुअ) कुमुदिनी, चंद्र-विकासी कमल; (प्रा० पैं० २, २०५)। २. वानरयोद्धा-प्रमुख; (प० च० ६२, ३०)। कुमुय; (प० सि० च० ३–२)।

कुमुइणि—स्त्री० (सं० कुमुदिनी>प्रा० कुमुइणी) सफेद कमल का पौधा; (ण० ८, १, १०)।

कुमुय—न० (सं० कुमुद>प्रा० कुमुअ) लाल कमल; (प० च० ४३, २)।

कुमुयायर—पुं० (सं० कुमुदाकर) सरो-

वर जो कमलों से भरा हो; (ण० ६, २, १०)।

कुमुयावत्त—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, ३)।

कुमुली—स्त्री० (दे०) चुल्हा; (दे० ना०-मा० २, ३६)।

कुम्म—पुं० (सं० कूर्म>प्रा० कुम्म) कच्छप, कछुआ; (प्रा० पैं० २, ५६; जस० १, १०, ७)। कुम्मु—पुं० कूर्म जिसकी पीठ पर पृथ्वी स्थित है, (क०)। कुम्मायार पुं० (सं० कूर्म+आकार) कूर्म का आकार; (जंबू० ४, १३, १७)।

कुम्मण—वि० (दे०) म्लान, शुष्क; (दे० ना० मा० २, ४०)।

कुम्मी—स्त्री० (सं० कूर्मी) १. स्त्री-कछुआ, कच्छपी, २. नारद की माता का नाम; (प० च० ११, ५२)।

कुम्मागारु—पुं० कच्छप, कछुआ; (प० च० १३, ६, १०)।

कूम्मासणट्ठ—वि० (सं० कूर्मासन+स्थ) योग के एक विशेष आसन में स्थित। इस आसन में दोनों पैरों को तले ऊपर रखकर एँड़ियों से गुदा को दबाकर घुटनों के बल खड़ा होना पड़ता है; (जंबू० ५, १४, २१)।

कुम्मी—स्त्री० ब्राह्मणी-विशेष- नाम; (प० च० ११, ५०)।

कुरंग—पुं० (सं० कुरङ्ग>प्रा० कुरंग) मृग, हरिण; (जस० ३, १, १४)। —सिसु पुं० (सं० कुरङ्ग+शिशु) हिरण का बच्चा; (जंबू० ५, १०, १५)।

कुरंगि—स्त्री० (सं० कुरङ्गी>प्रा० कुरंगी) हिरनी; (सं० रा०)।

कुरणंकुर—पुं० (सं० किरणांकुर) प्रकाश की वह सूक्ष्म रेखा जो प्रज्वलित पदार्थ से निकलती है; (व० ७, १५, ५)।

कुरवय—पुं० (सं० कुरवक) कुरवक नामक फूल और उसका वृक्ष, लाल कट-सरैया; (प० च० ६२, ७)।

कुरर—पुं० (सं० प्रा० कुरर) पक्षी-विशेष, कुरल-पक्षी; (वी० १, २; जस० १, १०, ५)।

कुररी—स्त्री० (सं० प्रा० कुररी) गाथा का भेद; (प्रा० पैं० १, ६१)। स्त्री० (दे०) पशु, जानवर; (दे० ना० मा० २, ४०)।

कुरली—स्त्री० (सं० कुरली) कुरल-पक्षी; (प० च० १७, ७६)।

कुरवअ—पुं० (सं० कुरवक) १. कुरुवक वृक्ष-विशेष। २. वि० (सं० कु+रत) कुरत, बुरी बातों में रुचि लेने वाला; (जंबू० ४, १७, २)। कुरवय-पुं० कट सरैया; (दे० ना० मा० ५, ६)।

कुरु—पुं० (सं० कुरु) आर्य देश-विशेष, जो उत्तर भारत में है; (भ०(।—वइ पुं० (सं० कुरुपति) कुरु देश का राजा; (भ०)।

कुरुआ—पुं० (सं० कुरुवक>प्रा० कुरुवअ) कटसरैया, अडूसे की तरह का एक काँटेदार पौधा, जिसमें पीले, लाल-नीले और सफेद कई रंग के फूल लगते हैं। उसके दानों से बहुत ही घटिया तरह

का तेल निकाला जाता है; (की० ३, १०१)।

कुरुकुरिअ—न० (दे०) औत्सुक्य; (दे० ना० मा० २, ४२)।

कुरुचिल्ल—पुं० (दे०) १. कुलीर; जलजंतु-विशेष; २. न० ग्रहण, प्राप्त करना; (दे० ना० मा० २, ४१)।

कुरुड—वि० (सं० क्रूर) १. निर्दय, निष्ठुर; तुल० गु० करडुं (कठोर); (प० च० २५, १८, ७; दे० ना० मा० २, ६३)। २. (दे०) निपुण, चतुर; (दे० ना० मा० २, ६३)।

√कुरुड—व०, (सं० कृत्) काटना। –हिं व०, प्र०पु०, व० "कुरुडहिं सपयासं"–प्रयासपूर्वक काटर हे हैं, (सुदं० ६, १६, ६)।

कुरुदुम—पुं० (सं० कुरुद्रुम>प्रा० कुरु+दुम) कुरुवृक्ष; "चउ गुणिय पणरह विहंग सरि पवहंति कुरु-दुमइं दहवीस गयदंत दिप्पंति,"– १५ की चार गुनी अर्थात् ६० विभंग नदियाँ प्रवाहमान रहती हैं। कुरुवृक्ष १० तथा देदीप्यमान २० गजदंत हैं; (व० १०, १६, ६)।

कुरुम—पुं० (सं० कूर्म) कच्छप या कछुआ नामक जंतु; (की० ३, ३६)।

कुरुल—पुं० (सं० कुरुल=बालों का गुच्छा) कुटिल केश, वक्र बाल; (दे० ना० मा० २, ६३; जस० ४, २, १२)। (सं० प्रा० कुरर) कुरल-पक्षी; (स्त्री० कुररी); (प० च० १४, १८)। पुं० (दे०) पर्वत; (जंबू० ५, १०, ११)। —भंग पुं० (सं० कुरुल+भङ्ग) केश-भंगिमा; (जंबू० ४, १५, ८)।

कुरुव—पुं० (सं० प्रा० कुरु) इस नाम का एक वंश; (भ०)।

कुरुवक—पुं० (तुर्की कूरवेग) शस्त्रास्त्र और शाही झंडों का अधिकारी; (की० ३, ४१)।

कुरुविंदा—स्त्री० (सं० कुरुविन्दा) इस नाम की एक व्यापारी (वणिज्) भार्या; (प० च० ५५, ३८)।

कुलंकर—पुं० (सं० कुलङ्कर) इस नाम का एक राजा; (प० च० ८२, २९)।

कुल—पुं० न० (सं० प्रा० कुल) १. वंश; (प्रा० पैं० १, १८२)। २. कूल, किनारा (हि का० च० ३८)। ३. पूर्वजः (की० १, १५४)। ४. कौल, "मोक्खं वजोमां कुलमग्गलग्गा" —कुल (कौल) मार्ग में लगे रह कर मोक्ष प्राप्त करते हैं; (प्रा० पैं० ११५)। —उत्तिया स्त्री० (सं० कुलपुत्रिका) कुलपुत्री; (जस० ४, ३, ३)। —उत्ती स्त्री० (सं० कुलपुत्री) कुलपुत्री, कुलीन कन्या; (जस० २, ७, १०)। —कम पुं० (सं० कुलपरंपरा; (जंबू० ५, ३, १५)। —क्कम पुं० (सं० कुलक्रम) कुल-परंपरा (व० १, १५, ६)। —गुरु पुं० (सं० कुलगुरु) वंश या खानदान का गुरु; (जस० २, १५, ११)। —दिनमणि—पुं० कुल को सूर्य की तरह प्रकाशित करने वाला व्यक्ति; (व० २, ७, ३) —दीव पुं० (सं० कुलदीपक) वंश को दीप की तरह प्रकाशित करने वाला व्यक्ति; (व० ४, ६, ३)। —देवय पुं० (सं० कुलदेवता) वह देवता जिसकी पूजा किसी कुल में परंपरा से होती

आयी हो; (जस० १, ६, २)। —देवी स्त्री० (सं० कुलदेवी) वह देवी जिसकी पूजा किसी कुल में परंपरा से होती आयी हो; (जस० २, १४, २) —धम्म पुं० (सं० कुलधर्म) पूर्व पुरुषों द्वारा पालित धर्म, वंश-परंपरा से आने वाला कर्त्तव्य-कर्म; (जस० ३, ३२, ३)। —मग्ग पुं० (सं० कुल-मार्ग) कौल-मार्ग, कुल-क्रम से आगत मार्ग; (जस० १, ६, २) —पर पुं० (सं० कुल+परम) श्रेष्ठ कुल; (जंबू० ४, १, १२)। —पहु पुं० (सं० कुलप्रभु) कुल देवता; (जंबू० ६, १०, १४)। —वालिया स्त्री० (सं० कुलवालिका) कुल की लड़की; (जंबू० २, ६, १४)। —भूसण पुं० न० (सं० कुल+भूषण>प्रा० कुल+भूसण) कुल के शृंगार; (जंबू०)। —मंगल न० (सं० कुल+मङ्गल>प्रा० कुलमंगल) कुल का कल्याण; (जंबू० ४, ७, ११)। —मग्ग पुं० (सं० कुलमार्ग>प्रा० कुलमग्ग) कुलमार्ग, पतिव्रत धर्म, "विणु नाहें किह कुलमग्गें ठिया," अर्थात् पति के विना क्या वह कुलमार्ग (पतिव्रत धर्म) में स्थित रही; (जंबू० २, १७, ७)। —मग्गचारि वि० (सं० कुलमार्ग-चारिन्) कुल के मार्ग पर चलने वाला, (जस० १, ६, २५)। —यर पुं० (सं० कुलकर) कुल का आदि पुरुष; (जस० २, २५, १४)। —यार पुं० (सं० कुल+आचार>प्रा० कुलायार) कुलाचार, वंश-परम्परा से चला आता रिवाज; (जंबू० २, १६, ३)। —सारु वि० (सं० कुलसारः) श्रेष्ठ; (प्रा० पैं० १, १०१)। —हर न० (सं० कुल+गृह>प्रा० कुलघर, कुलहर) पिता का घर; (ण० ३, ५, ६)।

√कुलकुल— (सं० कुरकुराय>प्रा० कुरुकुरु) कुलकुलाना, कुर-कुर की आवाज करना; (जंबू० ५, १०, १६)। —इ; (भ०)। कुलकुलंति व०, प्रथम पुरुष, ब०, (सुदं० ११, १५, १०)।

कुलख—पुं० (सं० कुलक्ष>प्रा० कुलक्ख) मनुष्य-जाति-विशेष; (संधि० १०, २, ५)।

कुलछल—पुं० (सं० कुल+छल) कुल-चातुरी; (जंबू० ७, ५, १५)।

कुल-भूसण—पुं० मुनि, सिद्धत्थनगर का राजकुमार; (प० च० ३६-८७, ११२)।

कुलमंती—स्त्री० (सं० कुलवन्ती) कुलीन पतिव्रता; (प्रा० पैं० १, ६३)।

कुलमइलण—वि० (सं० कुल+मलिन) कुल को मलिन करने वाला; (जंबू० ४, ३, ४)।

कुलवद्धण—पुं० कुलवर्द्धन; मधु राजा का पुत्र; (प० च० १०५, १०६)।

कुलवयमालिणी—स्त्री० छंद का नाम; (सुदं० ११, १६, १८)।

कुलसंतइ—स्त्री० (दे०) चुल्हा; (दे० ना० मा० २, ३६)।

कुलाल—पुं० (सं० प्रा० कुलाल) कुंभकार, कुम्हार; (व० ५, ८३, ७)।

कुलाहल—पुं० (सं० प्रा० कोलाहल) कोलाहल, शोरगुल; (सि० १, ४०)।

कुलिंग—वि० (सं० कुलिङ्ग) बुरे लिंग का; (जस० १, ६, १२)।
कुलिर—पुं० (सं० कुलिर) कर्कराशि; (प० च० १७, १०८)।
कुलिस—पुं० न० (सं० कुलिश>प्रा० कुलिस) वज्र, इंद्र का मुख्य आयुध; (ण० २, ७, ५)। —उदर पुं० राक्षस-योद्धा; (प० च० ५६, ३१)। —धार पुं० कुलिशधर नामक विप्र, (प० च० ८८, ७)। —मज्झ न० (सं० कुलिश-मध्य) एक प्रकार की तपश्चर्या; (प० च० २२, २४)।
कुलीण—वि० (सं० कुलीन>प्रा० कुलीण) प्रतिष्ठित, उत्तम कुल में उत्पन्न। अकुलीण-वि० अप्रतिष्ठित; (रि० ७, ५)।
कुलीर—पुं० (सं० कुलीर) जंतु-विशेष; (जस० ३, ४, ८; दे० ना० मा० २, ४१)।
कुलुत्तिय—स्त्री० कुल स्त्री; (भ०)।
कुल्ल—पुं० (दे०) १. ग्रीवा; २. वि० असमर्थ, ३. छिन्न-पुच्छ, जिसका पूँछ कट गया हो वह; (दे० ना० मा० २, ६१)।
कुल्ल—अक० (सं० कूर्द्) कूदना।
कुल्लंत—व० कृ० (प० च० ५३, ७९)।
कुल्लड—न० (दे०) कुल्लड़, मिट्टी का बना छोटा पात्र; (दे० ना० मा० २, ६३)।
कुल्लतल्ल—पुं० (सं० कुल्या+तल) छोटी नदी या नाले का तल; (जंबू० ४, २१, ७)।
कुल्लरिअ—पुं० (दे०) कांदविक, हलवाई; (दे० ना० मा० २, ४१)।
कुल्ह—पुं० (दे०) शृगाल, सियार; (दे० ना० मा० २, ३४)।
कुवइ—क्रि० (सं० कुप्यति,√कुप्) क्रोध करती है; (सं० रा०)।
कुवत्तय—पुं० (सं० कु+पात्र+क) कुपात्र, अयोग्य व्यक्ति; (ण० ४, ३, १)।
कुवरि—स्त्री० (सं० प्रा० कुमारी) अविवाहित कन्या; (सि० १, ६)।
कुवलअच्छि—वि० स्त्री० (सं० कुवलय+अक्षि) नीलकमल के समान नेत्र वाली; (जंबू० ४, १२, ६)।
कुवलचन्दु—पुं० (सं० कुवलयचन्द्र) चंद्र विकासी कमल; (सि० २, १४)।
कुवलय—न० (सं० प्रा० कुवलय) नीला कमल, २. पृथ्वीमण्डल, (ण० १, १०, ७)। —चंद पुं० (सं० कु+वलय+चन्द्र) पृथ्वीमंडल के चंद्र; (जस० ३, ४, १२)।
कुवाइ—वि० (सं० कुवादिन्) दूसरे दर्शनों के प्रवर्तक, कुवादी; "अणिहणहि अणाइहि समिय-कुवाइहि पणविवि अरहंतावलिहिं," (जस० १, २, १४)।
कुवार—क्रि० पुकार मचाना। —रेवि "तो पहाए कुवारेवि डंभण गंजाविओ" फिर प्रभात होने पर पुकार मचाकर दंभ से तेरा अपमान कराया, (सुदं० ११, ६, ५)। —पुं० (दे०) पुकार (सुदं० ८, ३५, १)।
कुंवि—सर्व० (सं० कोऽपि) कोई भी; (जंबू० ६, ५, ७, सं० रा०)।

**कुविअ**—वि० (सं० कुपित>प्रा० कुविय) क्रुद्ध; (जंबू० ७, ७, . १०)। कुविय; (भ०)।

**कुव्विवेय**—पुं० (सं० कु+विवेक) दुष्टतापूर्ण विवेक या ज्ञान; (जस० ३, १२, ९)।

**कुवेर**—पुं० (सं० प्रा० कुवेर) धनाधिप, एक देवता जो इंद्र की नौ निधियों के भंडारी और महादेव जी के मित्र माने जाते हैं, (व० ७, १०, ६)।

**कुसंग**—पुं० (सं० कु+सङ्ग) बुरे लोगों का साथ; (जस० ३, १२, ९)।

**कुस**—पुं० न० (सं० कुश>प्रा० कुस) १. तृण-विशेष, काँस की तरह की एक पवित्र घास; "कुसुम-पत्त-कुस-पत्ती धारणु;" (व० २, १९, ६)। २. (सं० कुशा) लगाम, रस्सी; (ण० ३, १४, ४)। पुं० सीता का पुत्र; (प० च० १००, २)। —ग्ग पुं० (सं० कुशाग्र> प्रा० कुसग्ग) दर्भ या कुश का अग्र भाग जो अत्यंत तीक्ष्ण होता है; (व० १० ९, ८)। —द्धय पुं० (सं० कुशध्वज) कुशध्वज नामक ब्राह्मण; (प० च० १०३, १०५)।

**कुसण**—न० (दे०) आर्द्र करना; (दे० ना० मा० २, ३५)।

**कुसमुग्गमु**—पुं० (सं० कुसुमोद्गम> प्रा० कुसुम+उग्गम) कुसुम की उत्पत्ति; (व० १, ५, ५)।

**कुसरीर**—वि० (सं० कुशरीर) बुरे शरीर वाला; (भ०)।

**कुसल**—वि० (सं० कुशल>प्रा० कुसल) निपुण, दक्ष; (भ०)।

**कुसलु**—पुं० (सं० कुशल) खैरियत, राजीखुशी, "कुसलत्तु कुसलु ता तेण कहिउ" —कुशल प्रश्न पूछने पर अपनी कुशल की बात कही; (जस० १, २५, ५)।

**कुसलत्त**—पुं० (सं० कुशलत्व) कुशलवृत्त, क्षेम, मंगल; (जस० १, २५, ५)। —त्तण पुं० (सं० कुशलत्व) कुसलता।

**कुसामि**—पुं० (सं० कु+स्वामी) पृथ्वीपति; (जंबू० ७, ६, २५)।

**कुसासण**—पुं० (सं० कु+शासन) १. बुरा शासन। २. (सं० कुश+अशन) घास खाना या चरना; (ण० ७, १, ६)।

**कुसी**—स्त्री० (सं० कुशी=हल की फाल) लोहे का बना हुआ एक हथियार; (दे० ना० मा० ८, ५)।

**कुसीलु**—पुं० (सं० कु+शील) कुत्सित आचार; (ण० ४, ३, १)।

**कुसीस**—पुं० (सं० कु+शिष्य) बुरा शिष्य; (ण० ७, १, १६)।

**कुसुंभ**—पुं० (सं० कुसुम्भ>प्रा० कुसुंभ) रंग-विशेष, कुसुम्भ के पुष्प से बना रंग; (जंबू० ६, १४, १३)।

**कुसुंमिल**—पुं० (दे०) पिशुन, दुर्जन, चुगलीखोर; (दे० ना० मा० २, ४०)।

**कुसुइ**—पुं० (सं० कु+श्रुति) झूठे शास्त्र; (ण० ४, ३, १)।

**कुसुमंबर**—न० (सं० कुसुम+अम्बर> प्रा० कुसुम+अंबर) पुष्प और वस्त्र; (व० ५, ८, १)।

**कुसुम**—न० (सं० प्रा० कुसुम) पुष्प;

(प्रा० पैं० १, ६७; जस० १, १२, १) - कुसुमंकिअ—वि (सं० कुसुम+अङ्कित) पुष्पों से सुशोभित; (जंबू० १, १७, २)। —चए पुं० (सं कुसुमचय) कुसुम-समूह; (व० ३, २२, ११)। —दाम न० (सं० कुसुमदामन्>प्रा० कुसुमदाम) फूलों की माला; (जंबू० १, ६, ३)। —वाण पुं० (सं० कुसुमवाण) कामदेव; (जस० ३, २६, ७)। —माल पुं० १. वानर-योद्धा; (प० च० ५७, ६)। २. पुं० (सं० प्रा० कुसुममाला) पुष्पमाला; (व० २, १७, १०)। —सरु पुं० (सं० कुसुमशर) मदंन, कामदेव, "तुहुँ देउ भडारउ कुसुमसरु, तुहुँ सामि महारउ हिययहरु," —मेरे तो आप ही पूज्य देव हो, कामदेव हो और तुम्हीं मेरे हृदयहारी स्वामी हो," (जस० २, ७, ६)। —सिरि स्त्री० (सं० कुसुमश्री) पुष्प-शोभा, (व० ४, ११, १६)। —शय्या स्त्री० (सं० कुसुम-शय्या) फूलों की सेज; (की० २, २४५)। —आअरु (कुसुमाअरु) पुं० (सं० कुसुमाकरः) छप्पय छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, १२३)। —सर पुं० (सं० कुसुमशर) कामदेव; (सं० रा०) —इं न०, ब० व०, (प्रा० पैं० १, ६७) —ाउह पुं० (सं० कुसुमायुध> प्रा० कुसुमाउह) काम, कामदेव; (क० १, १३, ३)। —ालंकरिय वि० (सं० कुसुमालंकृत) पुष्पों से सुसज्जित; (व० २, १२, ६)। —ावई स्त्री० (सं० कुसुमावती) इस नाम की एक नगरी; (प० च० ५, २६)।

कुसुमाउह—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, ६)।

कुसुमाल—पुं० (सं० कुसुमाल) चोर; (प० च० २५, ३, २; जंबू० ६, १५, ७)।

कुसुमालिअ—वि० (दे०) भ्रांत-चित; (दे० ना० मा० २, ४२)।

कुसुमिअ—वि० (सं० कुसुमित) पुष्पित, खिला हुआ, (प० च० ३३, १४८)। कुसुमिय; (जस० १, ३, ७) कुसुमियउ; (परमा०)।

कुसुमो—पुं० (सं० कुसुमं) (छंदशास्त्र में) पंचकल गण के भेद का नाम (।ऽ।।); (प्रा० पैं० १, १६)।

कुसुमोह—पुं० (सं० कुसुमौघ) फूलों का समूह; (सि० २, २७)।

कुसुय—पुं० (स०कु+श्रुत) कुश्रुति, कुशास्त्र; (ण० ६, १२, ७)।

√कुह—(सं० क्रुध्) क्रोध करना; (जस०)।

√कुह—(सं० कुथ्) सड़ना। —इ (सं० कुथ्यति> प्रा० कुहइ); दुर्गंधि करना; (हे० ३६५)। तुल० गु० कोहवुं —न्ति (प० च० ३३, ७, ६)।

कुहड—वि० (दे०) कूबड़ा; (दे० ना०-मा० २, ३६)।

कुहर—न० (सं० प्रा० कुहर १- गुफा, पर्वत का अंतराल; (प्रा० पैं० १, ६३५ जस० ३, ३, २)। २. पुं० देश-विशेष; (प० च० ६८, ६७)। ३. न० गर्त, गड्ढा; (सं० रा०)।

कुहाड—पुं० (सं० कुठार) कुल्हाड, फरसा; (प० च० ६६, २४)।

कुहाडी—स्त्री० (सं० कुठारिका) छोटा

कुल्हाड़ा; (संधि० १४, ४, ८)।

कुहिअ—वि० (दे०) लिप्त, पोता हुआ; (दे० ना० मा० २, ३५)।

कुहिणि[१]—स्त्री० (दे०) मार्ग; (प० च० ३८, १०, ५; जस० ४, ८, ३)।

कुहिणी[२]—स्त्री० (दे०) १. हाथ का मध्य भाग; २. रथ्या, मार्ग; (दे० ना०-मा० २, ६२)।

कुहिय—वि० १. (सं० क्रोधित) क्रुद्ध; (जस०) २. वि० (सं० कुथित>प्रा० कुहिअ) व्याधि दूषित, दुर्गंध वाला; (जस० ३, २७, २०)।

कुहूरव—पुं० कोकिला की ध्वनि; (प्रा० पैं० २, १३४)।

कुहेड—पुं० (दे०) ओषधी-विशेष, गुरेटक; (दे० ना० मा० २, ३५)।

कुहेडय—पुं० (सं० कुहेट+क>प्रा० कुहेडअ) चमत्कार उपजाने वाला मंत्र-तंत्रादि ज्ञान; (प० च० ५४, ११, ४)।

कूअ—पुं० (सं० कूप>प्रा० कूय) कूप, कुंआ; (जंबू० १०, १७, ४)।

कूइय—न० (सं० कूजित>प्रा० कूइय) अव्यक्त आवाज; (जंबू० ४, ६, ३)।

कूकर—पुं० (सं० प्रा० कुक्कुर) श्वान, कुत्ता; (सि० १, ४४)।

कूच—पुं० (सं० कूर्च) दाढ़ी; (प्रा० गु० ४, २८)।

कूजा—स्त्री० (फ़ा० कूज:) सुराही; तुल० पं० कुज्जा (a small earthen pot); (की० २, १६२)।

कूट—पुं० न० (सं० कूट>प्रा० कूड) १. पहाड़ समूह; (की० ४, १६)। २. शिखर (ण० २, ३, ३; व० १, १३, ६)।

कूड—पुं० न० (सं० कूट>प्रा० कूड) भ्रांतिजनक वस्तु, कूड़ा, बेकार वस्तु (रा०)। २. छल, कपट, असत्य; (सि० २, २; जस० ४, १६, ४)। पुं० दास-विशेष का नाम; (प० च० ५, १०२)।

कूडउं—वि० (सं० कूटम्>प्रा० कुड) भ्रमपूर्ण; "नवि कूडउं वचन न दोह कीव," तुल० गु० कूडुं (संधि० २०, ३, ७)। कूडउ—वि० (सं० कूट+क >प्रा० कुडअ) झूठे, छल-युक्त, "कूडउ दम्मु निएवि विमत्तिएँ," –झूठे (द्रम एक प्रकार का सिक्का) को देखकर खेद करते हुए; (जंबू० ६, १३, ४)।

कूडमंतु—पुं० (सं० कूटमन्त्र) कूट मंत्र; "महिलाकिउ सयलु वि कूडमंतु," यह सारा (प्रपंच) महिला कृत कूट मंत्र है; (जंबू० ४, १७, १७)।

कूडायर—पुं० (सं० कूट+आदर> प्रा० कूड+आयर) झूठा या दिखावटी आदर; (जस० ४, १६, ३)।

कूणिअ—वि० (दे०) थोड़ा खिला हुआ; (दे० ना० मा० २, ४४)।

कूरंतरंगु—पुं० (सं० क्रूर+अन्तरंग) क्रूरता से बढ़ा हुआ अन्तरंग; "गल-गज्जिएँ वहिरंतउ दिसाउ, कूरंतरंगु वड्ढिय-कसाउ;" अर्थात् गल-गर्जना करता हुआ अपना बाह्य रूप दर्शाता हुआ तथा निर्दयता या कठोरता से बढ़े हुए कषाय वाले अंतरंग को दिखाता हुआ पंचाननसिंह उठा; (व० ३, २६, १०)।

कूर—न० (सं० प्रा० कूर) १. ओदन; (प० च० २५, ११, ७)। २. पुं० रावण का इस नाम का एक योद्धा; (प० च० ५६, २६)। अव्य० थोड़ा; अल्प; (पड्) ३. वि० (सं० क्रूर>प्रा० क्रूर) निर्दयी; (जस० १, ८, ६)। —गह पुं० (सं० क्रूर+ग्रह) अहितकारी ग्रह; (जंबू० १०, २५, १०)। —भाव पुं० (सं० क्रूरभाव) निर्दयतापूर्ण विचार; (व० २, ८, ८)। —ाणणु वि० (सं० क्रूरानन>प्रा० कूर+आणण) क्रूर मुख-वाला; (व० २, ७, ११)। —ासणु वि० (सं० क्रूर+अशन>प्रा० कूर+असण) क्रूरभक्षी; (व० ३, २६, ८)।

कूरउरि—स्त्री० (सं० कूलपुर) नगर-विशेष; (व० ६, २०, १२)।

कूल—न० (सं० प्रा० कूल) १. तट, किनारा; (जस० ३, १, ८)। २. राजा-विशेष का नाम; (व० ६, २०, १३)। ३. न० (दे०) सैन्य का पिछला भाग, (दे० ना० मा० २, ४३)। —अवहि (कूलावहि) (सं० कूल+अवधि) कूल तक, "लवणक्कूलावहि," लवणोदधि के कूल तक; (जंबू० १, १०, १४)।

कूव—पुं० (सं० कूप>प्रा० कूव) कुँआ; तुल० मगही कूँआ, गु० कूवो; (सा० ६६; सरह दोहाकोश; जस० ३, १६, ३)।

कूवडिय—पुं० (सं कूपिका) छोटा कुआं प्रा० गु० २२, १५)।

कूवतुला—स्त्री० (सं० कूप+तुला) ढेंकी, सिंचाई के लिए कूएँ से पानी निकालने का एक यंत्र; (दे० ना० मा० १, ६३)।

कूवयहं—पुं० सं० (कूपकः) कुएँ (सा० ६६)।

कूवल—न० (दे०) जघन-वस्त्र, जघन (पुट्ठा, कूल्हा, चूतड़, २. स्त्रियों के पेड़) पर पहने जाने वाला वस्त्र, "कूवलं जघनवसनम्," (दे०ना०मा० २, ४३)।

कूवार—पुं० (सं० पूत्कार) करुण पुकार; किसी अत्याचार या कष्ट निवा-रण के लिए प्रजा द्वारा सामूहिक रूप में राजा के सम्मुख करुण पुकार के साथ किया गया निवेदन; (रि० १, ६)।

कूवारें—पुं० 'णरणाहहु कय सासुद्धारें ता पयगय सयल वि कूवारें,' (पुप्फदंत, महा०)। — पुं० (सं० कू+ रव) १. सकरुण विलाप "तं कूवारु सुणवि" (भ० ८, १४, १); "एम करेवि सुइरु कूवारउ" (भ० ६, १५, १२)। २. अत्यधिक मुसीबत में सहायता के लिए की गई पुकार; (प० च० २३, ४, ११, ण० ७, ११, ७)। कूवारु—पुं० (सं०क+रवे>कोआर>कूवार) पुकार; (रि० ६, ६)। कूवार—पुं० (सं० कूपार) समुद्र, "तुमं पत्तसंसारकूवार-तीरो," —आप इस संसार सागर के तीर पर पहुँच गए हो; (जंबू० १, १८, ६)।

कूवि—स्त्री० (सं० कूप>प्रा० कूव) कुआँ; (महा० ६६, ३, ११)।

कूसार—पुं० (दे०) खड्डा, गर्त जैसा स्थान. "कूसारो गर्त्ताकारः," (दे० ना०-मा० २, ४४)।

कें—सर्व० (सं० कः) कौन; (जंबू० ७, ३, १०; रा० ३४)।

केंकाय—अक० (सं० केङ्काय्) कें-कें आवाज करना। केंकायंतं—व० कृ० "पेच्छइ तओ जहागि केंकायंतं महीप-डियं," (प० च० ४४, ५४)।

के—प०, के लिए; (की० २, १६)।

केअइ—स्त्री० (सं० केतकी>प्रा० केअइ) केतकी-पुष्प, पुष्प-विशेष; (प्रा० पैं० २, ६७)।

केआ—स्त्री० (दे०) रज्जु, रस्सी; (दे०-ना० मा० २, ४४)।

केइं—(सं० केन) किससे, किसके द्वारा; (उ० व्य० प्र० २१–३)। केइ (सं० केन); (उ० व्य० प्र० २७–४)।

केइय—वि० (सं० केका=मोर की बोली) शब्दित; (प० च० ५३, ६, ७)।

केउ—पुं० (सं० केतु>प्रा० केउ) ध्वज, पताका; (जस० १, १, ६)। राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, २६)। —मइ स्त्री० (सं० केतुमती) स्त्री-विशेष का नाम; (क० ६, १२, १); अंजना की सास; (प० च० १५, २७)।

केउर—पुं० न० (सं० केयूर>प्रा० केउर) हाथ का आभूषण-विशेष; (सि० २, ६)। २. दीर्घ अक्षर (ऽ); (प्रा० पैं० १, ३१)। केऊर; (ण० ३, १०, ६)। केऊरे; (व० ४, १, १६)।

केऊ—पुं० (दे०) कंद, कांदा, एक गुल्म जिसमें प्याज की तरह गांठ पड़ती है, गांठदार या गूदेदार जड़, "केऊ य कन्दमि," (दे० ना० मा० २, ४४)।

केकइय—पुं० (सं० प्रा० केकय) मनुष्य-जाति-विशेष (केकय देशीय); (संधि० १०, २, ६)।

केकई—स्त्री० (सं० केकयी) राजा दश-रथ की एक रानी, केकय देश के राजा की कन्या; (प० च० २२, १०८)।

केकय—पुं० (सं० केकय) केकय देश का राजा; (प० च० २२, १०८)।

केकसी—स्त्री० रावण की माता व विद्याधर राजा वोमबिंदु की पुत्री; (प० च० १, ४६)।

केकाण—पुं० अश्व-जाति-विशेष; (प्रा० गु० ५, १३)।

केक्कई—देखो केकई (प० च० ७६, २६)।

केक्कार—पुं० (सं० क्रेङ्कार) पक्षियों का शब्द-विशेष; (जस० १, २०, १२)।

केगई—देखो केकई; (प० च० १, ६४)।

केड्डुआल—पुं० (दे०) पतवार; (हि का०, च ३८)।

केढव—पुं० कैटभ, राजा-विशेष का नाम; (प० च० १०५, १३)।

केण—सर्व० (सं० केन) कौन; 'रइ-नाहह खंडिय आण केन'; (विला०)।

केणय—पुं० (सं० क्रीत>प्रा० किणिय) क्रय योग्य वस्तु; (जंबू० ५, ११, २)।

केणिय—वि० (सं० क्रीत>प्रा० किणिय) खरीदे हुए; "कयकिणियहों न सोह इह हारहों," —मूल्य से खरीदे हुए हार की यहां कोई शोभा नहीं है; (जंबू० ६, २, ३)।

केत—वि० (सं० कियत्) कितना —उ; (रा० ३४)।

केत्तडउ—वि० (सं० कियत्>केत्तिल) कितना; (सुदं० ८, २५, ५)।

केत्तडय—वि० (सं० कियत्>प्रा० केत्तिअ) कितना; (प० च० २१, १)।

केत्तहो—अव्य० (सं० कुत्रचित्) कहीं; पुरानी हिंदी कितहूं (कहीं भी); (क० ६, ८, १०)।

केत्तिल—वि० (सं० कियत्>प्रा० केत्तिअ) कितना; (पड)। केत्तिय; (ण० २, १३, ८; प० च० २१, ११, ९)।

केत्थु—अव्य० (सं० कुत्र, कुतः) कहाँ, किस जगह; (भ०)।

केदार—पुं० (सं० केदार) केदार नामक वृक्ष; "जाचक सिद्धि केदार दाने पंचम वलि जानल," –याचकों के लिए कल्पवृक्ष (सिद्धि केदार) के समान मनोवांछित फल देने वाले थे और पाँचवे दान में वलि के समान दानी थे; (की० १, ७२)।

केन—सर्वं० (सं० केन) किस; "केन पआरे निरसिअउ वड समथ्थ असलान," (की० ४, १४२)।

केम—अव्य० (सं० कथम्) कैसे, किस तरह; तुल० गु० केम; (भ०; जंबू० ,५ ४, २१)।

केय—पुं० (सं० केकिन्) मोर; (भ०)।

केयई—स्त्री० (सं० केतकी) एक प्रकार का झाड़ या पौधा, केवड़ा; (प० च० ५३, ७९)।

केयण—न० (सं० केतन) ध्वजा; (सुदं० १, ९, ४)।

केयइ—स्त्री० (सं० केतकी) एक प्रकार का छोटा झाड़ या पौधा; (जस० १, १२, ६)।

केयरी—स्त्री० वृक्ष-विशेष; (प० च० ४२, ६)।

केयार—पुं० (सं० केदार) १. वह खेत जिसमें धान बोया जाता है, "जहिं चुमचुमंति केयारकीर," उस प्रदेश के खेतों में शुक चुन-चुनकर धान्य खाते हैं; (जस० १, २१, १)। २. क्यारी; (व० १, ३, ६)। —वाण पुं० (दे०) पलाश का वृक्ष; (दे० ना० मा० २, ४५)।

केर—प० १. संबंधकारक परसर्ग जो 'का' और 'के' विभक्तियों के स्थान में आता है; (जस०) —अ प० संबंकारक परसर्ग; (जंबू० ६, २, ३; जस०)। २. वि० (प्रा० केर, केरय) संबंधी वस्तु; (ण० १, ३, १४)। ३. पुं० (दे०) सेवा; (म० १, २२, ४)।

केरल—पुं० (सं० केरल) दक्षिण भारत का एक प्रदेश; (जंबू० ९, १९, १)। —नयरि स्त्री० केरलनगरी, केरलनयरिपएसहो," —केरलनगरी प्रदेश; (जंबू० ५, ५, १७)। —पुरी स्त्री० केरलपुरी; (जंबू० ५, ३, ६)। —बल पुं० (सं० केरल+बल) केरल सैन्य; (जंबू० ९, १९, १)। केरलि—स्त्री० केरल प्रदेश की रहने वाली; (जंबू० ४, १५, ८)।

केरा—प० का; (की० १, ६८)।

केरिस—वि० (सं० कीदृश) कैसा; (जंबू० ५, १८, ११)।

**केरी**—प० संबंधकारक परसर्ग; (जस० १, ६, २)।

**केलास**—पुं० (सं० कैलाश>प्रा० केलास) पर्वत-विशेष; (ण० ३, १५, १३; प्रा० पैं० १, ७३)।

**केलि**—स्त्री० (सं० केलि, ली>प्रा० केलि, ली) क्रीड़ा, खेल; (भ०)। २. स्त्री० (सं० कदली>प्रा० कयली, केली) केले का पेड़; (जंबू० ८, ७, १२)।

**केलिदंड**—पुं० (सं० केलिदण्ड) कदली-दण्ड, "उब्भिय चंदोवा केलिदंड;" (जस० २, २५, १७)।

**केलिदत्त**—पुं० (सं० कदली+पत्र) कदली पत्र; (सं० केलि+वृत्त) क्रीड़ा-वार्ता; (ण० १, १०, ४)।

**केली**—स्त्री० (दे०) कुलटा, व्यभिचा-रिणी स्त्री; (दे० ना० मा० २, ४४)।

**केलीगिल**—वि० (सं० कैलीकिल) केली-किल स्थान में उत्पन्न; (प० च० ५५, १७)। पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५४, २१)।

**केलीहर**—पुं० (सं० केलिगृह>प्रा० केलिघर, हर) क्रीड़ागृह, "कुरु केलि-विउले केलीहरए," विशाल क्रीड़ाघर में क्रीड़ा करो; (रि० १, १०)।

**केवँ**—वि० (सं० कथम्) कैसे; (हे० ३४३, १)। केव— वि० (सं० कथम्) (क० ४, १३, ७)।

**केवट्ट**—पुं० (सं० कैवर्त>प्रा० केव-ट्ट) धीवर, मच्छीमार; (जस० ३, ३, ११)।

**केवट्टिणंदिणि**—स्त्री० (सं० कैवर्तन-न्दिनी) केवट की कन्या; "हारोसरु चलि-यमणु मुयवि लज्ज केवट्टिणं दिणि" (सुदं० १०, ६, २)।

**केवड**—वि० (सं० कियत्>प्रा० केत्तिअ, केत्तिल) कितना (पाइअ०, पृ० २६१)।

**केवल**—वि० (सं० केवलिन्> प्रा० केवलि) सर्वज्ञ, केवल ज्ञान वाला "केव-लेण तित्थयरें जाणिय," —केवली तीर्थं-करों द्वारा ज्ञात है; (व० १०, १७, ६)। नं० (सं० प्रा० केवल) ज्ञान-विशेष; (ण० ६, ३, १)। वि० अकेला; (भ०)। —णाण पुं० केवल ज्ञान; (जस० १, १, १२)। —दीपक पुं० (सं० केवल+दीपक) ज्ञान-दीपक; (जंबू० ४, ३, १४)। —णाणि पुं० (सं० केवलज्ञानिन्) मुनि —णाणि वि० (सं० केवलज्ञानिन्) भ्रांतिहीन या विशुद्ध ज्ञान वाला व्यक्ति; (व० १०, ४०, ४)। —नाण न० (सं० केवल+ज्ञान > प्रा० केवल+णाण) संपूर्ण ज्ञान; (जंबू० १०, २१, ६)। —वाह वि० (सं० केवल+वाहक> प्रा० केवल+वाहय) ज्ञानवाहक; (जंबू० १, १६, २)।

**केवलाअ**—सक० आरम्भ करना। —इ; (षड्)।

**केवलि**—वि० (सं० केवलिन्) सर्वज्ञ; "आहाकम्मुद्देसहिँ चत्तउ पिंडु लेमि जिह केवलिवुत्तउ," मैं आधा कर्म और उद्देश्य से रहित शुद्ध आहार लेता हूँ जैसा केवली भगवान् ने कहा है; (जस० ३, २१, ७)।

**केवि**—सर्व० (सं० कोऽपि) किसी ने; (की० ३, ८०)।

केसंतरें—वि० (सं० केश+अन्तर> प्रा० केस+अंतर न०) केशों में छिपा हुआ; "चक्कहरें केसंतरें लुलिउ सुइ मूलि णिहालिउ णव-पलिउ," अर्थात् श्रुतिमूल (कान के पास) में केशों में छिपा हुआ एक नवपलित—श्वेत केश देखा; (व० ८, ७, १२)।

केस—पुं० (सं० केश>प्रा० केस) वाल; (भ०)। —पासाए-पुं० (सं० केशपाश) वालों की लट; (सणकु० ४४०)। —वंध पुं० (सं० केशवन्ध) वाल वाँवने का फीता; "सियकुसुमुब्भासियकेसवंधु," अर्थात् केशवंध श्वेतबंध श्वेत कुसुमों से उद्भासित; (जंवू ५, १२, १८)। —भरु पुं० (सं० केश+भार) केशपाश; (जंवू० १०, १६, ५)। —रालु वि० केशर-जटाओं वाला, "भू-भीसणु भासुर-केसरालु," अर्थात् भीषण भौंहों वाला, भास्वर केशर-जटाओं वाला; (व० ३, २६, ६)।—रोह पुं० (सं० केशर+ओत्र) केश-समूह; (ण० ४, १०२)।

केसर—पुं० (सं० प्रा० केसर) अयाल, घोड़े और सिंह आदि की गरदन के वाल; (की० ३, १५०)। २. पुं० केसर-तिलक, वृक्ष-विशेष; (जंवू० ४, १७, ३)। ३. पुं० पराग; (प्रा० पैं० २, १६३)। केसरु-पराग; (विला०)।

केसरिं—पुं० (सं० केसरिन्>प्रा० केसरि) केशरी सिंह; (हे० ३३५, १; भ०)।

केसरिं—पुं० १. विद्याधर योद्धा; (प० च० १२, ९८)। २. राजा-विशेष-नाम; (च० च० ३७, ११)।

केसरिविट्ठर—पुं० सिंहासन "पुणु केसरिविट्ठर पुणु विमाणु," अर्थात् फिर सिंहासन, फिर विमान; (रि० ८, ५)।

केसलडी—स्त्री० (सं० केश+लट्वा) केशों की लटें, केश-पाश, वालों का गुच्छा; (जंवू० ६, १८, ३)।

केसव—पुं०(सं० केशव) लक्ष्मण; (प०-च० ३२, २, ११)। २. नारायण; (जंवू० ४, ४, ४)। ३. कृष्ण, नारायण; (व० १०, १६, ८)।

केसि—पुं० केशी नामक दैत्य; (प्रा० पैं० २, ७१)।

केसी—१. पुं० लक्ष्मण "अन्ने जंपन्ति भडा, सत्ती वि हु रामकेसीणं," दूसरे भट राम और लक्ष्मण की शक्ति के वारे में कह रहे थे; (प० च० ७५, २०)। २. स्त्री० (सं० केशी) सातवें वासुदेव की माता; (प० च० २०, १८४)।

केसु—पुं० (सं० किंशुक) टेसू के फूल; (प्रा० पैं० १, १३५)।

केसुब्भड—वि० (सं० केश+उद्भट) भयंकर; (जस०)।

केसे—क्रि० वि० कैसे; (प्रा० पैं० १, ९७)।

केह—वि० (सं० कीदृश्) कैसा, किस तरह; (भ०)। —उ वि० कैसा, किस तरह (सुदं० २, १, १४)।

केहअ—वि० (सं० कीदृश>प्रा० केह) कैसा; (ण० ७, ११, १)।

केहउ—वि० (सं० कीदृश) कैसा; (जस० ४, २३, १६)।

केहि—अव्य० लिए, वास्ते; (दे० ना०-मा० ४, ४२५)।

केही—वि० (सं० कीदृशी) कैसी; (प्रा० गु० ३८, १३)।

कैसें—वि० (सं० कीदृशात्) कैसे, "कैसें काह करत;" (उ० व्य० प्र० ३२-१)।

कोंकण—पुं० (सं० कोङ्कण>प्रा० कोंकण) प्रदेश-विशेष; दक्षिण भारत का एक प्रदेश जिसके अंतर्गत कनारा, रत्नगिरि, कोलाव और थाना आदि हैं। टि०—प्राचीन काल में केरल, तुलव, सौराष्ट्र, कोंकण, करहाट, कर्णाट और वर्वर मिलकर सप्तकोंकण बनाते थे; (जंबू० ६, १६, ४)।

कोंकणवासिनी—स्त्री० (सं० कोङ्कणक +निवासिन्) कोंकणवासिनी स्त्री; (सुदं० ८, ६, ८)।

कोंग—पुं० कुर्ग देश; (जंबू० ६, १६, १४)।

कोंचा-ताल—पुं० (सं० कुञ्चिक= ताली,कुंजी;+सं० तालकम्=कुण्डी) ताला-ताली; मगही कुंजी-ताला; (गुण्डरीपा, चर्यागीति)।

कोंडिग्र—पुं० (दे०) ग्राम-निवासी लोगों में फूट करा कर छल से गाँव का मालिक बन बैठने वाला, "भेएण गामभोत्ता य कोंडिओ," (दे० ना० मा० २, ४८)।

कोंडिण्ण—न० (सं० कौण्डिन्य>प्रा० कोडिण्ण) वसिष्ठ गोत्र की शाखा रूप एक गोत्र; (ण० १, ३, ३)।

कोंडिल्ल—पुं० (सं० कौणिडण्य) गोत्र-विशेष; (जस० १, १, ३)।

कोंडुल्लु—पुं० (दे०) उलूक, उल्लू, पक्षी-विशेष; (दे० ना० मा० २, ४९)।

कोंत—पुं० (सं० कुन्त>प्रा० कुंत) हथियार-विशेष, भाला; (ण० ४, ७, १५)। —कोडि स्त्री० (सं० कुन्त+ कोटि) भाले की नोंक; (जंबू० ४, २१, ११)। —ग्ग पुं० (सं० कुन्ताग्र) अस्त्र-विशेष; (जंबू० ७, ६, १)। —ाउह (कोंताउह) न० (सं० कुन्त+आयुध) शास्त्र-विशेष; (जंबू० ६, ६, ९)।

कोअ—पुं० १. (सं० प्रा० कक) चक्रवाक पक्षी; (दे० ना० मा० ८, ४३)।

को—सर्व० (सं० कः) कौन; (म०; की० १, ५९)।

कोग्रंड—पुं० (सं० कोदण्ड>प्रा० कोदंड, कोअंड) धनुष, धनु; (जस० १, १६, १)।

कोइ—सर्व० (सं० कः+अपि, कोऽपि) (१) कोई; (परम० २, १८३)। (२) किसी को; (की० १, २१)।

कोइल—स्त्री० (सं० कोकिल) कोकिला, कोयल; तुल० गु० कोयल; (ण० २, ६, ७; जंबू० ५, १०, १६; सं० रा०)। २. रोला छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ९३)।

कोइला—पुं० (सं० कोकिलः=जलती हुई लकड़ी) काष्ठ के अंगार, कोयला; (दे० ना० मा० २, ४९)।

कोउ—सर्व० (सं० कोऽपि) कोई; (उ० व्य० प्र० २१-१८)। पुं० (सं० कोप) क्रोध; (व० २, १०, १५)।

कोउआ—स्त्री० (दे०) करीपाग्नि,

जंगली कंडा या वन उपला की अग्नि; (दे० ना० मा० २, ४८)।

**कोऊहल**— पुं० (सं० कौतूहल) १. जिज्ञासा, २. उत्सुकता, ३. आश्चर्य-जनक; (सं० रा०; जस० १, ६, ७)। —त्थ पुं० (सं० कौतूहल+अर्थ) कौतूहल औत्सुक्य, (जंबू० ९, १२, १३)। —यरु (सं० कौतूहल+कारक) कुतुहल वर्धक; (व० ४, २१, १०)।

√**कोक**—क्रि० (दे० प्रा० कोक्क) बुलाना, आह्वान करना; (रा०)। कोकाविउ—भू० का बुलाया; "कोकाविउ सों तें सुत्तधारि," (क० ४, १२, ४)।

**कोक**—पुं० (सं० कोक) चक्रवाक पक्षी, (दे० ना० मा० ८, ४३)।

**कोकनदे**—न० (सं० कोकनद>प्रा० कोकणय) कमल; (की० ३, ३४)।

√**कोक्क**—(प्रा० कोक्क) बुलाना, कूकना। —इ (भ०)। तुल० म० कोकणें। —उ, क्रि०, भू० का० बुलवाया; (ण० ३, १३, ७)। कोक्कंत—व० कृ० 'को-को' शब्द करते हुए; (जस० २, २७, ५)।

**कोक्कासिय**—वि० (दे०) विकसित, प्रफुल्ल; (दे० ना० मा० २, ५०)।

**कोच्छर**—वि० (दे०) कुत्सित; (सुदं० ४, ६, ९)।

**कोञ्च**—पुं० १. (सं० क्रौञ्च>प्रा० कोंच) पक्षी-विशेष; (प० च० ३, ५, ५)। २. पुं० कोंज नामक वृक्ष; (प० च० ३, १, ११)।

**कोञ्चणइ**—स्त्री० (सं० क्रौञ्चनदी) नदी-विशेष; (प० च० ३६, १, ९)।

**कोडिह**—वि० (सं० कोटि>प्रा० कोडि) करोड़ों; (का० दो० को०)।

**कोट्ट**—पुं० (सं० कोट) दुर्ग, किला; (जंबू० ५, ३, १३)। —ट्टाल पुं० (दे०) कच्चे फलों का समूह; (जंबू० ६, ४, १)। —वाल पुं० (सं० कोटपाल) कोतवाल; नगररक्षक; तुल० गु० कोट-वाळ; (जंबू० ५, ११, ३; प० च० ५१, १२, ७)।

**कोट्टिंब**—पुं० (दे०) द्रोणी, नौका, जहाज; (दे० ना० मा० २, ४७)।

**कोट्टिम**—वि० (सं० कृत्रिम) बनावटी; (प० च० ९६, ३९)।

**कोट्टी**—स्त्री० (दे०) १. दोह, दोहन, दुहना, दुग्धपात्र, दूध दूहने का पात्र; २. लड़खड़ाने की क्रिया, सत्पथ से भ्रष्ट होना; "कोट्टी दु दोहखलणासु;" (दे० ना० मा० २, ६४)।

**कोट्टुंभ**—पुं० न० (दे०) हाथ से फेंका हुआ जल, "कोट्टुंभं कराहतं वारि," (दे० ना० मा० २, ४७)।

**कोट्ठ**—पुं० (सं० कोष्ठ>प्रा० कोट्ठ, कुट्ठ) कोठा, कमरा। तुल० राज० कोठो; (ण० १, १२, १)। —य, पुं० अपवरक; (सुदं० १, ६, ५)। —ा (कोट्ठा) (सं० कोत्ठ+क) कोठा; (जंबू० १, १६, ४)।

**कोट्ठार**—पुं० न० (सं० कोष्ठागार) भाण्डागार; (प० च० २, २)।

**कोट्ठु**—पुं० (सं० क्रोष्टु) गीदड़, शृगाल; (षड्)।

**कोडंव**—न० (दे०) कार्य, काज; (दे० ना० मा० २, २)।

**कोड**—पुं० १. (सं० क्रोड) गोद, —ईं; (रा० ३५)। २. कौतुक; (जंबू० ३, ११, ८)।

**कोडि**—स्त्री० (सं० कोटि>प्रा० कोडि) राशि; "कणयरयणकोडिहिँ घडिउ" जो स्वर्ण और रत्नों की राशि से गढ़ा गया है; (ण० १, ६, १३)। २. किनारा, अग्रभाग; (जंबू० ६, ७, ४)। ३. पुं० दे० कुक्कुट, (जस० २, १३, ६)। करोड़, कोटि (पाहु०) ४. कौतुक, (पाहु० १७७)। —य (दे०) दुर्जन, चुगलीखोर; (सुदं० ३, १, ७)।

**कोडियं**—न० (दे०) छोटा मिट्टी का पात्र, लघु शराव, (दे० ना० मा० २, ४७)।

**कोडिल्ल**—पुं० (दे०) पिशुन, दुर्जन, चुगलीखोर; (दे० ना० मा० २, ४०)।

**कोडिसिला**—स्त्री० लक्ष्मण द्वारा उठायी गई शिला; (प० च० ४८, ६६)।

**कोड्डु**—न० (दे०, प्रा० कुड्ड) कौतुक, कुतूहल; (प० च० ३६, ११, ७)।

**कोड्ड**—न० (दे०) कौतुक, कुतूहल, आश्चर्य; तुल० म० कोड; (व० ५, २१, १, जंबू० ३, ११, ८, दे० ना० मा० २, १६)।

**कोड्डावणय**—वि० कौतुकोत्पादक; (प० च० ३६, १)। कोड्डावणिय–वि० कौतुककारक (प० च० २६, ५, ६; जस० ३, २६, १४)।

**कोढ**—पुं० (सं० कुष्ठ>प्रा० कोड्ढ, कोढ) कुष्ठ-रोग; (सुदं० ८, ५, ८)।

**कोढिअ**—वि० (सं० कुष्ठिन्>प्रा० कोढि) कुष्ठ रोग से ग्रस्त; (सुदं० ८, ५, ८)। कोढिय-कोढ़ी; (सि० १, १४)।

**कोढिणि**—स्त्री० (सं० कुष्ठिन्) कुष्ठवती, कुष्ठ-रोग से पीड़ित; (जस० ३, ११, ६)।

**कोढियण**—पुं० (सं० कुष्ठिन्+जन) कोढ़ी जन; (सि० १, १५)।

**कोणंत**—पुं० (सं० कोण+अन्त) कोना, "संगामकालम्मि कोणंत दडिएहिं," युद्ध के समय इसमें चढ़कर डर से कोने में जाने से क्या लाभ, (जंबू० ५, १४, १६)। —र पुं० (सं० कोण+अन्तर) एक कोना; (जंबू० २, १६, १३)।

**कोण**—वि० (दे०) १. काला, श्याम वर्ण वाला; २. लकड़ी, यष्टि; "कोणो कृष्णवर्णः। लकुट इत्यन्ये," (दे० ना० मा० २, ४५)। ३. वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १३)।

**कोणू**—स्त्री० (दे०) रेखा, लेखा, लकीर; (दे० ना० मा० २, २६)।

**कोणो**—पुं० (सं० कोण) गृह-कोण, घर का एक कोना; (दे० ना० मा० २, ४५)।

**कोत्तलंका**—स्त्री० (दे०) मद्य परोसने का एक पात्र; (दे० ना० मा० २, १४)।

**कोत्थर**—न० (दे०) विज्ञान; (दे० ना० मा० २, १३)।

**कोत्थल**—पुं० (दे०) १. कोष्ठ, कुशूल, अन्न भरने का कोठार; (दे० ना० मा०-

२, ४८) । २. थैला; (कौ० ४, ८६) ।

**कोत्थुह**—पुं० (सं० कौस्तुभ>प्रा० कोत्थुह) वासुदेव के वक्षस्थल का मणि; (रि० ८, १) ।

**कोत्थुहमणि**—स्त्री० (सं० कौस्तुभमणि >प्रा० कोत्थुभ, कोत्थुह) पुराणानुसार एक रत्न जो समुद्र मथने के समय निकला था और जिसे विष्णु अपने वक्षस्थल पर पहने रहते हैं; (व० ५, १०, १) ।

**कोद्दव**—पुं० (सं० कोद्रव>प्रा० कोद्दव, कुद्दव) धान्य-विशेष, कोदव, कोदों; (व० ८, ५, १०) ।

**कोध**—पुं० (सं० कोध) इस नाम का राजा; जिसने दाशरथि भरत के साथ जैन दीक्षा ली थी, (प० च० ८५, ४) ।

**कोप्प**—पुं० (दे०) अपराध, गुनाह; (दे० ना० मा० २, ४५) ।

**कोप्पिअ**—वि० (सं० कुपित) क्रोधित; (कौ० ३, ३२) ।

**कोबेरी**—स्त्री० (सं० कोवेरी) विद्या-विशेष; (प० च० ७, १४२) ।

**कोमल**—वि० (सं० प्रा० कोमल) मृदु, सुकुमार; (भ०) ।

**कोमालय**—वि० (सं० प्रा० कोमल) कोमल; (क० ८, १६. ६) ।

**कोमाणय**—वि० (दे०) म्लान, शुष्क; (प० च० २५, १६, ६) । कुम्मण; (दे० ना० मा० २, ४०) ।

**कोमार**—वि० (सं० कौमारः) कुमारी से उत्पन्न; (दे० ना० मा० १, ८१) ।

**कोमारी**—स्त्री० (सं० कौमारी) विद्या-विशेष. (प० च० ७, १३७) ।

**कोमुई**—स्त्री० (सं० कौमुदी) १. शरद ऋतु की पूर्णिमा; (दे० ना० मा० २, ४८) । २. नगरी-विशेष; (प० च० ३६, १००) । —नंदण पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १८) ।

**कोयंड**—पुं० (सं० कोदण्ड>प्रा० कोदंड) धनुप; (सं० रा०)। कोर—वि० (सं० केवल) कोरा, जो वरता न गया हो, अनुपभुक्त (वस्त्र); (क० १०, १७, ४) ।

**कोरयंकुर**—पुं० अंकुरित कोरकवृक्ष; (व० २, ३, ११) ।

**कोरिंटय**—पुं० (सं०कोरण्ट+क> प्रा० कोरंटग कोरंट, कोरिंट, कोरिंटय, कोरेंट) वृक्ष-विशेष; (प० च० ५३, ७६) ।

**कोल**—पुं० १. (सं० प्रा० कोल) शूकर, वराह, सूअर; (प्रा० पैं० २, १०७, ण० १, ६, २, कौ० ४, ६७) । २. (सं० क्रोड>प्रा० कोल) गोद; क्रि० वि० भीतर, अभ्यंतर, (कौ० २, १२६) । कोलं (क्रोड); (उ० व्य० प्र० ६–२०) । ३. पुं० (सं० कोल) देश-विशेप; (प० च० ६८, ६६) ।

**कोलंब**—पुं० (दे०) १. स्थाली, मिट्टी की रिकावी, हँड़िया; २. गृह, (दे० ना० मा० २, ४७) ।

**कोलावसुंदर**—पुं० विद्याधर राजा, (प० च० १०, २१) ।

**कोलाहल**— पुं० (सं० प्रा० कोलाहल) शोरगुल; (जस० ३, ३, १४) ।

**गुणाणियर**—वि० (सं० गुणनिकर) गुणों का समूह; (क० ५, १८, ४)।

**गुणणिलअ**—वि० (सं० गुणनिलय) गुणों का निधान; (क० ३, १६, ६)।

**गुणणिहाणु**—वि० (सं० गुणनिधान) गुणागार, गुणी; (व० १, १०, ११)।

**गुणभरिय**—वि० (सं० गुणभृत) गुणों से भरपूर; (क० १, १५, ११)।

**गुणमइ**—स्त्री० (सं० गुणमति) १. दाशरथी भरत की प्रणयनी; (प० च० ८०, ५)। २. वणिक पुत्री का नाम; (प० च० १०३, ६)।

**गुणमाला**—स्त्री० विद्याधर राजपुत्री; (प० च० ५४, ४२)।

**गुणमेलअ**—वि० (स० गुणमेलक) गुण-समूह; (जस० १, २३, ३)।

**गुणमोयण**—वि० (सं० गुणमोचन) गुणों का अपहरण करने वाले, "तं भोयणु गुणमोयणु पिसुणसमानउ दीसइ;" (जस० २, २३, १३)।

**गुणरसाइ**—पुं० (सं० गुण+रस+आदि) रसादि गुण; (जस० ४, १३, ४)।

**गुणराइय**—वि० (सं० गुण+राजित) गुणों से शोभायमान; (जस० ४, २४, २५)।

**गुणलच्छि**—स्त्री० (सं० गुणलक्ष्मी) गुणों रूपी लक्ष्मी; (व० २, ५, १५)।

**गुणवंत**—वि० (सं० गुणवत्>प्रा० गुणवंत) गुणी, गुण-युक्त, गुणवान् (भ०; महा० ६६, १३, १२)।

**गुणवमाल**—वि० गुणों से भरपूर; (क० १, १५, ४)।

**गुणवय**—न० (सं० गुणव्रत>प्रा० गुणव्वय) जैन गृहस्थ को पालने योग्य व्रत-विशेष; (भ०)।

**गुणवल्ली**—स्त्री० रानी-विशेष-नाम; (प० च० १३, २६)।

**गुणविणीय**—वि० (सं० गुणविनीत) गुणविनीत, विनम्र; (क० ५, १६, ७)।

**गुणसम्मुद्दा**—स्त्री० दाशरथी भरत की प्रणयिनी; (प० च० ८०, ५२)।

**गुणसायर**—वि० (सं० गुणसागर) गुणों का समुद्र, गुणों से भरा; (जस० ४, २७, १)। पुं० मुनि-विशेष-नाम; (प० च० २१, ७१)। —गुणसायरु वि० गुणों का सागर; (व० २, १, १०)।

**गुणसिंधु**—वि० (सं० गुणसिन्धु) गुणों का समुद्र; (जस० ४, २८, १)।

**गुणसेढि**—स्त्री० (सं० गुणश्रेणि) गुण की सीढ़ी "गुणसेढिठाणेण, जोइ व्व णाणेण," अर्थात् गुण की सीढ़ी पर चढ़ने से योगी का अज्ञान दूर हो जाता है; (जस० १, १७, ४)।

**गुणहणणि**—वि० (सं० गुणहननी) गुण-घातिक, (जस०)।

**गुणाणुरत्त**—वि० (सं० गुणानुरक्त) गुणों में अनुरक्त, "विहिय गुणाणुरत्त मेइणि-वहु," अर्थात् पृथ्वी रूपी वधु को गुणों से अनुरक्त कर लिया; (व० २, २, ४)।

**गुणायर**—वि० (सं० गुणाकर) गुणों की खान; (क० ३, ३, ११)।

**गुणाल**—वि० (सं० गुणवत्>प्रा० गुणि-

ल्ल) गुणी (पुरुष), गुण-युक्त; (ण० ३, ३, ६; क० १०, २७, १)।

गुणासिउ—वि० (सं० गुणाश्रित) गुणाश्रित; (व० ४, २२, १३)।

गुणिग्र—वि० (सं० गुणित > प्रा० गुणिअ) पठित, शिक्षित; (ण० २, १, ७)।

गुणिय—वि० (सं० गुणित) अभ्यस्त; (जस० १, २४, ६)।

गुणु—पुं० न० (सं० प्रा० गुण) उपकार, भलाई; (प० च० १२, ५, ११)।

गुण्डा—पुं० (फ़ा० गुंदः) खमीरी आटे का फूला हुआ गोला; (की० २, १७४)

गुत्त—पुं० न० (सं० गोत्र > प्रा० गोत्त, गुत्त) गोत, वंश, कुल, जाति; (जंबू० ८, १०, १२)। वि० (सं० गुप्त > प्रा० गुत्त) गुप्त, प्रच्छन्न; (जंबू० ८, १६, ६; ण० ९, २५, १६)।

गुत्तण्हाण—न० (दे०) पितृ-तर्पण; (दे० ना० मा० २, ९३)।

गुत्तायर—पुं० (सं० गोत्राचार) खानदान का आचरण; (जंबू० ८, १२, ६)।

गुत्ति—स्त्री० (सं० गुप्ति > प्रा० गुत्ति) कैदखाना; (ण० १, १२, ४)। स्त्री० (दे०) १. बंधन; २. सिर पर पहनी जाने वाली फूल की माला; (दे० ना० मा० २, १०१)।

गुत्तितउ—पुं० (सं० गुप्तित्रय) मन, वचन और शरीर को अशुभ प्रवृत्ति से रोकना; (जंबू० १०, २०, ७)।

गुत्ती—स्त्री० (सं० गात्री, गात्रिका) गाँती, वह चद्दर जिसे प्राचीन काल में लोग अपने सिर पर लपेटते थे और अब भी साधु लोग अपने गले में बाँधे रहते हैं। स्त्रियाँ बच्चों के गले में अब भी बाँधती हैं, (दे० ना० मा० २, १०१)।

गुत्थंड—पुं० (दे०) पक्षी-विशेष; (दे० ना० मा० २, ९२)।

गुत्थ—वि० (सं० ग्रथित > प्रा० गुत्थ) गूँथी हुई, गुम्फित; (विला०)।

गुद—पुं० स्त्री० (सं० गुद न०) गुदा, मलद्वार; (दे० ना० मा० ६, ४९)।

गुन—पुं० न० (सं० प्रा० गुण) गुण; (की० १, ७६)।

गुनिव—क्रि० (सं० गुणय् > प्रा० गुण) स्मरण करना, सोचना, चिंता करना; (की० ३, ५२)।

गुन्नइ—क्रि० (सं० गुणय् > प्रा० गुणइ > अप० गुण्णइ) आवृत्ति करना, याद करना; (की० २, १७)।

गुप्पंत—न० (दे०) १. शय्या २. वि० रक्षित; ३. संमूढ़, घबड़ाया हुआ, व्याकुल; (दे० ना० मा० २, १०२)।

गुप्पन्त—वि० (दे०) स्त्री० गुप्पन्ती; व्याकुल; (प० च० ४६, ४, ३)। —उ वि० ढका हुआ, "रसणा-हार-दाम-गुप्पन्तउ" अर्थात् 'करधनी, हार और मालाओं से ढका हुआ,' (प० च० २०, १०, ५)।

√गुप्प—(सं० गुप् > प्रा० गुप्प) व्या-

कुल होना; —इ व० (ण० ५, ६, ८)। गुप्पमाण—कृ० (सं० गुप्पमान); (ण० ८, १५, ८)।

**गुप्पविअ**—वि० (सं० गोप्य>प्रा० गुप्प) गोपित, छिपाने योग्य; (क० १०, १३, १)।

**√गुप्प**—(दे०) निकलना "अंताइँ गुप्पंति, रुहिरेण थिप्पंति," अर्थात् आँते निकल रही हैं, रुधिर से सन रही हैं; (क० ३, १५, ८)।

**गुप्फाविय**—क्रि०, भू० का० (सं० गुल्फायित) गुल्फ बन गए; "चलणलुलंत-अंतगुप्फाविय," अर्थात् उनके पैर काट लिये जाने से आँतों के गुल्फ बन गए; (जंबू० ६, १४, १२)।

**गुफगुमिअ**—वि० (दे०) सुगंध-युक्त; (दे० ना० मा० २, ९३)।

**गुमगुम**—क्रि० (सं० गुमगुमाय्>प्रा० गुम-गुम, गुमगुमाअ) गुमगुम आवाज करना, (ण० २, १४, १०)। (सुदं० ११, १२, ६; जस० २, २७, ५)। गुमगुमंत—व० कृ० गुनगुनाते हुए; (ह० १७, ३)। गुमगुमंति—गुन-गुन करना; (विला०)। गुमुगुमुगुमंत—व० कृ० गुन गुनाते हुए; (ण० २, १४, ३)। गुमुगुमुगुमन्त—व० कृ० (ध्वन्यात्मक) गुमगुम करते हुए (humming); (प० च० ४०, १६, ६)।

**गुमगुमिय**—वि० (सं० गुमगुमायित> प्रा० गुमगुमाइय) जिसने गुम-गुम आवाज किया हो वह; (सुदं० ९, ११, ४)।

**गुम्भिल**—वि० (दे०) १. मूढ़, मुग्ध, २. गहन, गहरा; ३. प्रस्खलित, ४. आपूर्ण, भरपूर; (दे० ना० मा० २, १०२)।

**गुम्म**—पुं० न० (सं० गुल्म) सेना-विशेष, जिसमें २७ हाथी, २७, रथ, ८१ घोड़ा और १३५ प्यादा से ऐसी सेना; (प० च० ५६, ५)।

**गुम्मइअ**—वि० (दे०) १. मूढ़, मूर्ख; (दे० ना० मा० २, १०३)। २. पूर्ण किया हुआ; ३. स्खलित, ४. मूल से हटा हुआ; ५. विघटित, वियुक्त; (दे० ना०-मा० २, १०३)।

**गुम्मिअ**—वि० (दे०) मूल से उखड़ा हुआ, उन्मूलित; (दे० ना० मा० २, ९२)।

**गुम्मी**—स्त्री० (दे०) इच्छा, अभिलाषा; (दे० ना० मा० २, ९०)।

**गुम्मु**—पुं० न० (सं० गुल्म>प्रा० गुम्म) लता, वल्ली, वनस्पति-विशेष; (व० ४, २२, ३)।

**गुरु**—वि० (सं० प्रा० गुरु) बड़ा, महान्; (सं० रा०)। २. शिक्षक (उ० व्य० प्र० ५०-२३)। ३. द्रोणाचार्य; "गुरु आसत्थाम-कलिंगचार," (भारत रणभूमि) गुरु (द्रोणाचार्य) अश्वत्थामा और कलिंग-राज के संचरण से युक्त थी; (जंबू० ५, ८, ३२) ४. बृहस्पति; (व० १०, २४, १७)। —लोए पुं० गुरुजन; (को० २, २३)। गुरव—देखो गुरु: 'जो गुरवे साहीणे धम्मं साहेइ पोढवुद्धिओ,' (प० च० ६, ११४)। — गुरुक; (प्रा० पैं० १, २१)। —अर वि० (सं० गुरुतर) तुलनात्मक रूप से अधिक भारा; (प०

च० ४, १०, ६)। —कमारूढ वि० (सं० गुरुक्रमारूढ) गुरु परंपरा-प्राप्त; (जस०)। —क्क वि० (सं० गुरु+क) महत्; (जस० १, १४, ४)। —क्कउ वि० [सं० गुरु+क (स्वार्थे)>प्रा० गुरुअ] महान्, बड़ा; (सुदं० ११, १३, १२)। —क्किय वि० (सं० गुरुकृत) महान्; (सुदं० ८, ७, ३)। —क्की वि० (सं० गुर्वी>प्रा० गरुई, गरुगी) बड़ी "जाय जिणहों ता सङ्क गुरुक्की," अर्थात् जिनको बड़ी शंका हुई; (प० च० २, १०, १)। —जुअल पुं० (सं० गुरुयुगल) (छंदशास्त्र में) द्विगुरु चतुष्कल (ऽऽ) का नाम; (प्रा० पैं०)। —ता स्त्री० गुरुता (प्रा० पैं० १, ४१) —दक्खिण्ण स्त्री० गुरुदक्षिणा; (रि० ४; ५)। —पंथ पुं० (सं० गुरुपथ) दीर्घयात्रा, लंबा पथ; (जंबू० १०, ८, १२)। —यण पुं० गुरुजन; (जस० २, १८, १०)। —यरु वि० (सं० गुरुतर) (व० १, १७, १६)। —व पुं० विवाह-भोज; तुल० गु० गोरव; (प्रा० गु० ११, १७)। २. वि० (सं० गुरुक) भारी, "गरुवपवाहपडिउ गउ सायरे;" (जंबू० ६, ५, ७)। —हर पुं० (सं० गुरु-भर) भारी वजन या बोझ; (प० च० ७, १०, ८)। —हार वि० (सं० गुरुभारा=किसी भी भार को धारण करने वाली स्त्री) गर्भवती, "गुरुहार हूअ एत्तहें वि सइ" अर्थात् 'यहां वह सती गर्भवती हो गई,' (प० च० १६, १, ६) टि०—मूल अर्थ में-परिवर्तन। २. वि० (सं० गुरुभार), अधिक भार; (जंबू० ४, ७, ३)।

गुल—न० (दे०) चुंबन; (दे० ना० मा० २, ६१)।

गुलखेड—पुं० ग्राम-विशेष; (जंबू० १, ४, १)।

√गुलगुल—(सं० गुलगुलाय्>प्रा० गुलगुल) हाथी का हर्ष से गरजना, गुलगुल आवाज करना। —इ अक० (भ०)। गुलगुलंति—क्रि० (सुदं० ११, १५, १०)। गुलगुलंत—व० कृ० (सं० गुलगुलाय+शतृ) कृ० (सुदं० ६, १६, २)। गुलगुलायंत— कृ० (स्व०) (प० च० १०७, २०)। गुलगुले वि- पू० का० क्रि०, गुलगुल आवाज करते हुए (प० च० १०, १०, ६)। तुल० म० गुलगुल।

गुलामा—पुं० गुलाम, सेवक, नौकर-चाकर; "गोहन नहि पावहि वथ्थु नचावहि भूलल भुलहि गुलामा;" अर्थात् अपने घरों या डेरों को पहचानने में भूले हुए गुलाम या सेवक इधर-उधर घूमते रह जाते थे; (कीं० ४, ११७)। गुलामो पुं०, व० कर्त्ताकारक (कीं० २, १६६)।

गुलिअ—वि० (दे०) मथित, विलोड़ित; (षड्; दे० ना० मा० २, १०३; सुदं० ६, १६, १२)।

गुलिआ—स्त्री० (दे०) १. गेंद, कंदुक; २. गुच्छा; (दे० ना० मा० २, १०३)। गुलिया स्त्री (दे०) कंदुक, पत्थर की गेंद; (क० ७, ५, ११)।

गुलियउ—पुं० (सं० गुलच्छ>गुलुच्छ) गुच्छा, स्तवक; "जहि दक्ख रसालउ। गुलियउ अमरेहि मि ईहि (य)

उ;" अर्थात् जहाँ मीठी द्राक्षा लताएँ है, जिनके गुच्छे देवों के द्वारा चाहे गए हैं'; (प० च० ६, ५, ६)।

गुलिया—वि० (सं० गुल पुं०=गुड) मधुर, "गुल नामिहिं पिययम लियइ, किं मुह गुलिया हुंति;" (प्रा० गु० ६, १६)। —रअ वि० मधुरतर; तुल० गु० गळ्युं=मिठाई; (प० च० ५०, ११, १४)।

गुलियाठाण—पुं० (सं० गुलिका+स्थान) गुटिका रखने का स्थान, "गुलियाधुणु विणोएँ कामें किउ, गुलियाठाणु नाहिमंडलु किउ;" अर्थात् उनका नाभिमंडल ऐसा प्रतीत होता था, मानो कामदेव ने विनोदपूर्वक गुलिया-धनुष (गुलेल) बनाया हो, जिसमें उनका नाभिमंडल तो गुलिया था; (जंबू० ४, १३, १३)।

गुली-गुहाडा—पुं० (दे०) हल्ला; तुल० मगही गुल-गुहाड़ (शबरपा, चर्यापद)।

गुलुंछ—पुं० (सं० गुलुञ्छ>प्रा० गुलुंछ) गुच्छ, गुच्छा; (दे० ना० मा० २, ९२)।

गुलुगुंछिअ—वि० (दे०) वाड़ से अंतरित या ढका हुआ या पृथक् किया हुआ; (दे० ना० मा० २, ९३)।

√गुलुगुल—चिंघाड़ना; —न्ति व०, व० (प० च० ३२, ३, ७)।

गुलुच्छ—वि० (दे०) भ्रमित, घुमाया हुआ, फिराया हुआ; (दे० ना० मा० २, ९२)।

गुव्विणि—स्त्री० (सं० गुर्विणी) गर्भवती स्त्री; (प्रा० पैं० १, ६५)।

गुसुव—पुं० (सं० गो+सुत) बछड़ा; (सि० १, ६)।

√गुह—(सं० गुहू संवरणे, √गुहू>प्रा० गुह; सं० गूहति) छिपाना, गुप्त रखना; (उ० व्य० प्र० ४९-२८)।

गुह—पुं० (सं० प्रा० गुहा) गुफा, कंदरा; (प० च० १९, ६, ६; जस० ४, १६, ११)। —मुह पुं० (सं० गुफा-मुख) गुफा का प्रवेश-द्वार; (व० २, ८, ६)।

गुहिर—वि० (सं० गम्भीर>प्रा० गुहिर) गहरा, सघन, रहस्समय, कठिनता से समझने योग्य। (सं० रा०)।

गुहिल—वि० (दे०, प्रा० गुहिर) गहन, गहरा; (प० च० २७, १४, ६)।

गुहिलु—वि० व्याप्त, "पवलङ्कुरु इन्दणील-गुहिलु"; अर्थात् 'प्रवालों और इंद्रनील से व्याप्त है,' (प० च० ६, ५, ३)।

गूंफ—(सं० गुन्फ ग्रन्थे to string together) बांधना, गूंथना; (उ० व्य० प्र० ५१, २७)।

गूआ—पुं० (सं० गुवाक=the betel nut tree) एक प्रकार की सुपारी; (रा० २३)।

गूगुलिअ—स्त्री० ब्राह्मण-जाति-विशेष, तुल० गु० गूगळी; (प्रा० गु० ७, ५)।

गूजरुदेसु—पुं० (सं० गूर्जरदेश) गुजरात; (प्रा० गु० ७, १०)।

**गूढ**—वि० (सं० प्रा० गूढ) गुप्त, प्रच्छन्न; (भ०)। —त्तण पुं० (सं० गूढत्व) गहनता, जिससे कोई अर्थ छिपा हुआ हो; (ण० १, १७, ५)। —पुरिस पुं० (सं० गूढपुरुष) जासूस, भेदिया, गुप्तचर; (प० च० १६, १, १)। —मंदिर पुं० (सं० गूढमन्दिर) मंत्रणाकक्ष; (व० ४, ११, १२)।

**गूणि**—स्त्री० (सं० गाणिक>प्रा० गोण) गोन, एक प्रकार का बोरा; (म० १, १४, ७)।

**गूतउ**—वि० (दे०) व्याकुलीकृत; "ससि-वयणि-गूतउ, मेह-कलि खूतउ, रंगि निरखइ निखूतउ;" (प्रा० गु० २०,३)।

**√गृण्ह**—(सं० ग्रह उपादाने) प्राप्त करना। —इ सक० (सं० गृह्णाति) ग्रहण करना; (हे० ३३६, १)।

**गेंठि**—स्त्री० (सं० ग्रन्थि>प्रा० गेंठ्ठि) गाँठ; (की ३, ३३)।

**गेंदुल्ल**—न० (दे०) कञ्चुक, चोली; (दे० ना० मा० २, ९४)।

**गेंदुई**—स्त्री० (दे०) क्रीड़ा, खेल; (दे० ना० मा० २, ९४)।

**गेअ**—न० (सं० गेय>प्रा० गेअ) गीत; (जंबू० १०, ८, ९)। —रव पुं० (सं० गेय+रव) गीतरव; (जंबू० ९, २, ६)।

**गेग्गदु**—पुं० (ध्वन्यात्मक) ढोल के पीटने की आवाज; (प० च० ५६, १, ११)।

**गेज्ज**—न० (सं० गीत>प्रा० गीय) गीत, "मणोज्ज गेज्ज पन्तिणो," जैसे सुंदर गीत पंक्तियाँ हों, (प० च० १७, १६, ८)। वि० (दे०) मथित, विलोड़ित; (दे० ना० मा० २, ८८)।

**गेज्ज**—न० (सं० ग्रैवेयक) हार, कंठा; (प० च० २६, १३, ३)। —ल न० ग्रीवा का आभरण; (दे० ना० मा० २, ९४)।

**गेज्झ**—वि० (सं० ग्राह्य>प्रा० गेज्झ) ग्रहण-योग्य; (जस० ३, २२, ४)।

**गेड्ड**—न० (दे०) १. पंक, कीच; २. यव, अन्न-विशेष; (दे० ना० मा० २, १०४)।

**गेणिहअ**—न० (दे०) स्तनाच्छादक वस्त्र; (दे० ना० मा० २, ९४)।

**√गेण्ह**—(सं०√ग्रह्> प्रा० गह) —इ क्रि० व० (सं० गृह्णाति) गेण्हंत—व० कृ० (सं० गृह्णत्) ग्रहण कर; (ण० ५, ७, २)। गेण्हिवि—पू० का० क्रि०; लेकर; (ण० ३, ८, १५)। गेण्हेँवि पू० का० क्रि० (प० च० २, ११, ६)। गेण्हेविणु—पू० का० क्रि० (सं० ग्रह+एविणु (व० २, १६, १०)। गेण्हु—भू० कर्म कृ०; (प्रा० पैं० २, १९७)।

**गेण्हण**—न० (सं० ग्रहण>प्रा० गेण्हण) आदान, ग्रहण; (प० च० २५, १७, ३)।

**गेद्धु**—पुं० (सं० गृध्र>प्रा० गिद्ध) गिद्ध, पक्षी-विशेष; (व० ५, १२, १३)।

**गेय**—पुं० (सं० गेय>प्रा० गेअ न०) गान, गीत; "गोवालगेयरंजियमणेण;" अर्थात् वहाँ ग्वालों के गीतों से मनोमुग्ध होकर; (जस० १, ३, १४)।

**गेयाइ**—न० (सं० गेय>प्रा० गेअ) गान; (प० च० २, ४, ३)।

**गेरुअ**—वि० (सं० गैरिक>प्रा० गेरिअ)

गेरुआ, गेरु रंग का; (व० ५, १३, १०)।

गेल—भू० का० (सं०√गम>प्रा० गच्छ) गया, गए; तुल० मगही गेल (कुक्कुरीपा, चर्यापद; की० ३, ३६)। टि०—अवहट्ट भाषा में 'ल' प्रत्यय का प्रयोग भूतकाल में किया गया है। इसके दो रूप मिलते हैं, १. कहल, चलल आदि; २. गेल, भेल आदि।

गेवज्ज—न० (सं० ग्रैवेयक>प्रा० गेविज्ज, गेवेज्ज, गेवेज्जय) ग्रैवेयक देवों का विमान; (जंबू० ११, १२, ५) २. स्वर्ग; (व० १०, २०, १६)।

गेवेज्जिम—न० (सं० ग्रैवेयक>प्रा० गेविज्ज, गेवेज्ज, गेवेज्जय) ग्रैवेयक देवों का विमान; (जंबू० ११, १२, २)।

गेह—न० (सं० प्रा० गेह) घर, मकान; (प० च० १, १६, ५; प्रा० पैं० २, ६६; जस० १, २६, १७)। गेहु, (सा० १८४)।

गेहत्थ—पुं० (सं० गृहस्थ) ब्रह्मचर्य-पालन के पश्चात् विवाह करके दूसरे आश्रम में प्रवेश करने वाला, गृही। घर-बार वाला; (ण० ६, २०, १६)।

गेहालु—वि० (सं० गेहवत्) घरवाला, गृहस्थ, गृहस्थाश्रमी; (प० च० ३१, ८३)।

गेहिणि—स्त्री० (सं० गेहिनी>प्रा० गेहिणी) गृहिणी, स्त्री; (जस० ३, २७, १२)।

गोंछ—पुं० (सं० प्रा० गुच्छ) गुच्छा, स्तबक; (ण० १, ६, १२)।

गोंजी, गोंठी—स्त्री० (दे०) मंजरी, वीर; (दे० ना० मा० २, ६५)।

गोंड—न० (दे०) कानन गोंड देश का जंगल, तुल० ते० कोन्ड; (दे० ना० मा० २, ६४)।

गोंडी—स्त्री० (दे०) मंजरी, वीर; (दे० ना० मा० २, ६५)।

गोंदल—पुं० (सं० गुन्दल=मृदंग का शब्द; प्रा० गुंदल=खुशी की आवाज) आक्रंद, घोर संग्राम; "सुहडगोंदलुद्दाम-कलयलं" —घोर संग्राम में अच्छे-अच्छे योद्धाओं की पंक्तियाँ टूट गईं; (ण० ४, १०, ७)। गोन्दल—न० १. आनंद ध्वनि; (प० च० २४, २, २)। २. सुरत (संभोग) व्यापार संग्राम; (प० च० २६, ५, ८)। ३. अव्यवस्थित जनसमूह; (प० च० ४०, ७, ३)।

गोंदलिय—वि० (सं० गुन्दल>प्रा० गुंदल) खुशी में लीन, "जहिँ मणहरमर-गयहरियपिछ, मायंदगोंछि गोंदलिय रिंछ" और जहाँ मरकत मणि के समान मनोहर हरे पंखों से युक्त शुक आमों के गुच्छों पर आनंद-मग्न दिखाई पड़ते हैं; (ण० १, ६, १२)।

गो—स्त्री० (सं० प्रा० गो) १. धेनु; (जस० १, ३, ९)। २. जल; (जंबू० २, ५, ३)। ३. नेत्र; (प० च० २६, १०, १०)। पुं० (सं० गः) गुरु वर्ण (ऽ); (प्रा० पैं० २, १)। —इल्ल वि० (सं० गो+मत्) गो-युक्त, जिसके पास अनेक गाय हों वह; (दे० ना० मा० २, ६८)।

गोअंट—पुं० (दे०) गौ का चरण,

२. स्थल में होने वाला शृङ्गाट का वृक्ष; (दे० ना० मा० २, ६८)।
गोअग्गा—स्त्री० (दे०) रथ्या, मुहल्ला; (दे० ना० मा० २, ६६)।
गोअला—स्त्री० (सं० गोपालक>प्रा० गोवालअ) दूध बेचने वाली स्त्री ग्वालिन; (दे० ना० मा० २, ६८)।
गोआ—स्त्री० (दे०) गगंरी, कलशी, छोटा घड़ा; (दे० ना० मा० २, ८६);
गोआल—पुं० (सं० गोपाल) मध्यगुरु चतुष्कल (ISI); (प्रा० पैं० १, २५)।
गोआलिआ—स्त्री० (दे०) तीन चार अंगुल लंबा एक बरसाती कीड़ा जिसे घिनौरी या गिजाई भी कहा जाता है (प्रावृषि कीट-विशेषः) (दे० ना० मा०-२, ६८)।
गोआसण—स्त्री० गोशाला; (सं० रा०)।
गोइ—वि० गुप्त "राअ चरित्त रसाल एहु णाह न राखहि गोइ;" (की० १, ५८)।
गोउर—न० (सं० गोपुर>प्रा० गोउर) नगर का दरवाजा; (प० च० १, ७, ७; जंबू० १, ६, १)।
गोउल—न० (सं० गो+कुल>प्रा० गो+उल) गौओं का समूह; (ण० ८, १६, ६)।
गोचरिअ—क्रि० गोचर करना, साक्षात भेंट करना; (की० ३, ६)। —उँ भू०-का० भेंट की; (की० ३, १५२)।
गोच्चय—पुं० (दे०) कोड़ा, चाबुक, वह बटे हुए चमड़े की डोर जिससे जानवरों को चलाने के समय मारते हैं; प्राजन-दण्ड (कोड़ा, चाबुक, अंकुश); (दे० ना० मा० २, ६७)।
गोच्छ—पुं० (सं० प्रा० गुच्छ, प्रा० गुच्छय) गुच्छा, मंजरी; (प० च० ६, ६, ५)।
गोच्छा—स्त्री० (सं० प्रा० गुच्छ>प्रा० गुच्छय) मंजरी, बौर; (दे० ना० मा०-२, ६५)।
गोज्ज—पुं० (दे०) गवैया, गायक; (प० च० ८५, १६)।
गोट्टओ—पुं० (सं० गोष्ठी>प्रा० गोट्ठि >अव० गोट्ठ, गुट्ट) समूह; (की० २, २१२)।
गोट्ठ—पुं० (सं० गोष्ठ>प्रा० गोट्ठ) गायों के रहने का स्थान, गोथान, गोवाड़ा; (जंबू० ८, १५, ११)। गोट्ठंगण—पुं० (सं० गोष्ठ+आङ्गन) गोठ-प्रांगण; (जंबू० १, ७, ६)। "जिह गोट्ठङ्गणे मणि-रयण-वत्थु;" अर्थात् 'जिस प्रकार गोठ प्रांगण में मणि, रत्न और वस्त्र; (प० च० ४, १, २)।
गोट्ठि—स्त्री० (सं० गोष्ठी>प्रा० गोट्ठी( मण्डली, समान वय वालों की सभा; (सुदं० १०, ६, १)।
गोठिय—पुं० (सं० गोष्ठिक>प्रा० गोट्ठिल्लय) एक मण्डली के सदस्य, समान-वयस्क; "अम्हि धुरि गोठिय आवयुह आगे अछह निवाणु;" (प्रा० गु० ७, २३)।
गोडं—पुं० (दे०; प्रा० गोड) पाद, चरण, पैर; 'गोडं धरि कुकुरु भिति अभेड' —चरणं धृत्वा श्वानं भित्तावा-

म्रेडयति; (उ० व्य० प्र० ५०-१८)।

गोड—पुं० १. (सं० गौड>प्रा० गोड) देश-विशेष; (भ०)। २. गौड देश का राजा (प्रा० पैं० २, १३२)। —राअ गौड देश का राजा, (प्रा० पैं० २, १११)। —ाहिवइ पुं० (सं० गौडाधिपति) गौड देश का राजा; (प्रा० पैं० १, १२६)।

गोण—पुं० (दे०) साक्षी; (दे० ना० मा० २, १०४)।

गोणा—स्त्री० (दे०) गाय, गैया; (पड्)।

गोणिक्क—पुं० (दे०) गायों का समूह; (दे० ना० मा० २, ६७)।

गोती—वि० (सं० गोत्रिन्>प्रा० गोत्ति) समान गोत्र वाला, कुटुम्बी; "जे साजण ते खल थियइं गोती चूका गोताचारा; (प्रा० गु० ५, ३०)।

गोत्तंकली—स्त्री० (सं० गोत्र-कलह) वंश, कुल अथवा जाति की कलह; (सुदं० ३, १, ६)।

गोत्त—पुं० न० (सं० गोत्र>प्रा० गोत्त) गोत, वंश, कुल जाति; (जस० १, १, ३; जंबू० ८, ७, १६)। —बंधव वि० (सं० गोत्र-बान्धव) अपने गोत के लोग, सगोत्र बांधव, (प्रा० पैं० १, ३, ७)। —वइ स्त्री० (सं० गोत्रवती) गोत्रवती नामक स्त्री; (जंबू० ४, २, ३)।

गोत्तकम—पुं० (सं० गोत्र+क्रम) वंश, गोत का क्रम; (ण० ६, ८, ६)।

गोत्तमु—पुं० (सं० गौतम) व्यक्ति-नाम-विशेष, गौतम (द्विज); (व० २, १८, १०)।

गोदा—स्त्री० (सं० प्रा० गोदा) गोदावरी, दक्षिण भारत की एक नदी; (पड्)।

गोदाण—पुं० (सं० गोदान) गाय का दान; (जस० ३, ६, ३)।

गोदुह—पुं० [सं० गोदोह=गाय का दोहन (जो उकड़ू बैठकर किया जाता है)] उकड़ू आसन, "गयसुंडयगोदुहआसणेहिं, दिणपक्खमासकयपारणेहिं;" अर्थात् वे स्थित होते थे तो गजशुण्ड (सीधे खड़े) या गोदुह (उकड़ू आसन) से। वे आहार करते थे एक दिन या एक पक्ष या एक मास के अंतर से; (जस० ४, १६, १२)।

गोवण—पुं० (सं० गो+वन) गायों का समूह; (जंबू० १, ६, १२)।

गोधूम—पुं० (सं० गोधूम>प्रा० गोहूम) गेहूँ; (जंबू० ५, ८, २६)।

गोपय—न० (सं० गोप्पद) गौ का खुर; (प० च० ४६, २, ४)।

गोपुर—पुं० नगर का प्रधान द्वार; (की० २, ६७)।

गोप्पय—पुं० गोपद, गाय के खुर से जमीन में पड़ने वाला गड्ढा, "जं अन्तरु गोपयसायराहुं," 'जो अंतर गोपद और समुद्र में; (प० च० १८, ७, ५)।

गोभूइ—पुं० विप्र-विशेष-नाम; (प० च० ५५, ३५)।

गोमंडल—पुं० (सं० गो (पृथ्वी)+मण्डल) १. गायों का संघात या समूह, २. पृथ्वीमंडल; (जंबू० १, ११ १३)।

**गोमठ**—पुं० (फ़ा० गुम्बर, गुम्बज) गूमठ, गुम्बज, मकबरा; (की० २, २०८)।

**गोमट्टा**—स्त्री० (दे०) रथ्या (वह स्थान जहाँ कई एक सड़कें एक दूसरे को काटती हों, रथों के आने जाने का मार्ग या सड़क); मुहल्ला; (दे० ना० मा० २, ६६)।

**गोमय**—पुं० (सं० गोमय) गोबर, गौ का गू; (जंबू० २, ६, २)।

**गोमाउ**<पुं० (सं० गोमायु>प्रा० गोमाउ, गोमाअ) गीदड़; (प० च० ६६, १३)।

**गोमिणि**—स्त्री० (सं० गोमिनी) गोपी; (जस० ३, ३, ३)।

**गोमुह**—पुं० (सं० गो+मुख) गौ का मुँह; (सि० १, १७)।

**गोमेय**—पुं० (सं० गोमेध>प्रा० गोमेह) यज्ञ-विशेष, जिसमें गौ का वध किया जाता है; (सि० १, ३४)।

**गोमेह**—पुं० (सं० गोमेध) गोसव यज्ञ, यज्ञ-विशेष, जिसमें गौ का वध किया जाता था, अश्वमेध के प्रकार का एक यज्ञ। टि०—इस यज्ञ में गो से यज्ञ किया जाता था। इसका अनुष्ठान कलियुग में वर्जित है। मनु के अनुसार ब्रह्महत्या के प्रायश्चित के लिए गोभिल गृह्यसूत्र के अनुसार पुष्टिकामना से इस यज्ञ का अनुष्ठान होता है।

**गोयंगण**—स्त्री० (सं० गोपाङ्गना) गोप जाति की स्त्री। पुं० गौओं का समूह; (सं० रा०)।

**गोयम**—पुं० (सं० गौतम) गौतम, व्यक्ति-विशेष-नाम; (प्रा० गु० १०, ७)। २. महावीर के गणधर इंदभूइ; (प० च० २०, ६३)।

**गोयर**—वि० (सं० गोचर) भूमि में विचरने वाला, "मंसरत्तफेक्करंतरक्खसाण गोयरं," अर्थात् मांस के लोभ में विचरने वाले राक्षस फे-फे करते वहाँ फिर रहे थे; (क० १, १७, ६)।

**गोरंगी**—वि० स्त्री० (सं० गौर+अङ्गी) गौर अंग वाली; (जंबू० ३, ३, ६)।

**गोरंफिडी**—स्त्री० (दे०) गोधा, गोह, जंतु-विशेष; (दे० ना० मा० २, ६८)।

**गोर**—वि० (सं० गौर) श्वेत वर्ण वाला। गौरी; (रा० १५)।

**गोरड**—स्त्री० (सं० गौरी>प्रा० गोरी) शुक्ल-वर्णा-स्त्री; "अरे आगए तुह वलि जीतज्यो गोरड-करउ वालंभु। अरे इसइं वचनु निसुणेविणु आणयउ रलिय वसंतु;" तुल० गु० गोरडी; (प्रा० गु० २१, ४)।

**गोरडित**—वि० (दे०) ध्वस्त; (षड्)।

**गोरविअ**—वि० (सं० गौरवित) सम्मानित; (दे० ना० मा० ४, ५)।

**गोरस**—पुं० न० (सं० प्रा० गोरस) दुग्ध, दूध; (जंबू० ८-१२)। —वियार पुं० १. (सं० गोरस+विकार) दही, मट्ठा आदि २. गो (वाणी) +रस+विचार) वाणी का विचार; (जंबू० १, ३, ३)।

**गोरा**—स्त्री० (दे०) १. लाङ्गल (हल

के आकार का शहतीर या लट्ठा) रेखा; २. आँख, ३. ग्रीवा; (दे० ना० मा० २, १०४)।

**गोरि¹**—स्त्री० (सं० गौरी>प्रा० गोरि) १. गौर वर्णा स्त्री; (जंबू० ४, १८, १२)। २. पार्वती; तुल० राज० गु० गोरी; (प्रा० पैं० १, ३)। २, गाथा का भेद; (प्रा० पैं० १, ६०)। ३. स्त्री-विशेष-नाम; (ण० ८, १२, ८)।

**गोरि²**—स्त्री० (फा० गोर=कब्र, मृतक समाधि) कब्र; (की० २, २०८)।

**गोरू**—पुं० (सं० गोरूप) सींग वाला पशु। गाय, बैल, भैंस इत्यादि चौपाया; "गोरू उवेल गोरूपाण्युद्वेलयति;" (उ० व्य० प्र० ५२-१५ की० ४, ८५)।

**गोल**—पुं० (दे०) साक्षी; (दे० ना०-मा० २, ९५)।

**गोलच्छ**—वि० (दे०) पुंछकटा; (व० ४, ७, ५)।

**गोला**—स्त्री० १. गोदावरी नदी-विशेष; (पं० च० ३१, ३, २; दे० ना० मा० २, १०४)। २. स्त्री० (दे०) गौ, गैया; (दे० ना० मा० २, १०४)।

**गोली**—स्त्री० (दे०) मथनी, दही मथने की लकड़ी; (दे० ना० मा० २, ९५)।

**गोल्ली**—स्त्री० (सं० गौल्य>प्रा० गोल्ल पुं०) गौल्य देश की स्त्री; (सुदं० ४, ६, ९)।

**गोल्हा**—स्त्री० (दे०) बिंबी, वल्ली, विशेष; कुंदरुन का वृक्ष; (दे० ना०-मा० २, ९५)।

**√गोव**—(सं० गोपय्>प्रा० गोव) छिपाना। —इ सकं० (सं० गोपायति) छिपाना; (हे० ३३८)।

**गोवड्ढण**—पुं० (सं० गोवर्धन) व्यक्ति-नाम-विशेष, श्रेष्ठिनाम; (जस० ४, २३, २)।

**गोवद्धण**—पुं० (सं० गोवर्द्धन>प्रा० गोवद्धण) पर्वत-विशेष; (महापुराण; ण० ३, १७, १५)। २. नगर-विशेष; (प० च० २०, ११५)।

**गोवयण**—पुं० (सं० गोवदन) गोमुख; (जंबू० ६, १६, १२)।

**गोवर**—पुं० १. (सं० गोमल>प्रा० गोव्वर) गोबर, गाय, बैल आदि का मल (दे० ना० मा० २, ९६)। २. पुं० (सं० गोपुर), नगर का द्वार, शहर का फाटक; (सं० रा०)।

**गोवाल**—पुं० (सं० गोपाल) १. पृथ्वी पालक राजा; २. गायों का पालक, ग्वाला; (जंबू० ५, ९, ५)।

**गोवि**—स्त्री० (सं० (गोपी) ग्वालिनी; (जस० २, २, ६)। —उ स्त्री० (सं० गोपिका>प्रा० गोविआ) गोपांगना, अहीरिन; (ण० ८, १६, ६)। —हि स्त्री० गोपी; (उत्तरपुराण)।

**गोविअ**—वि० (दे०) नहीं बोलने वाला; (दे० ना० मा० २, ९७)।

**गोविउ**—वि० (सं० गोपित) गुप्त, छिपाया गया; (व० १०, ६, १२)।

**गोविट्ठि**—स्त्री० (सं० गो (भूमि)+पृष्ठ) भूमितल; "गोविट्ठ णिविट्ठ णरिंद सव्व," अर्थात् वे सभी नरेंद्र भूमितल पर बैठ गए; (जस० २, १३, ११)।

**गोविल्ल**—न० (दे०) कञ्चुक, चोली; (दे० ना० मा० २, ६४)।

**गोवी**—स्त्री० (सं० गोपी) गोपिका; (जंबू० ५, ६, ११)। २. (दे०) कन्या, कुमारी, लड़की; (दे० ना० मा० २, ६६)।

**गोवोलि**—पुं० (सं० गो+सं० गम् का धात्वादेश वोल=चलना, गमन करना, हेम० ४/१६२) गायों को हांकने वाले, गायों के साथ घूमने वाला; (की २, १५१)।

**गोस**—पुं० (दे०, प्रा० गोस) प्रभात, सुबह; (सं० रा०; संधि० २, २०, ६)। —किरण स्त्री० (प्रा० गोस+सं० प्रा० किरण) प्रभात किरण; (व० ४, ६, ५)।

**गोसग्ग**—पुं० न० (दे०) प्रातःकाल, प्रभात; (दे० ना० मा० २, ६६)।

**गोसण्ण**—वि० (दे०) मूर्ख, (दे० ना०-मा० २, ६७; पइ)।

**गोसवि**—वि० (सं० गो+स्वामिन्) गोस्वामी, इंद्रियविजयी, "गोसवि जणणीगमणु विचिंतिउ" —इंद्रियविजयी होकर भी जननी गमन की बात सोची; (ण० ६, ६, ६)।

**गोसाउंनि**—पुं० (सं० गो+स्वामी) स्वामियों को; (की० २, ११)।

**गोसामि**—पुं० (सं० गो+स्वामी) गोपालक, "वीएण वलद्दें दामिएण पडिभारिउ बोज्झु गोसामिएण;" अर्थात् दूसरे बश में किए हुए (अभ्यस्त) बैल पर गोस्वामी ने पुनः बोझ लादा; (जंबू० ५, ७, १५)।

**गोसामिणि**—स्त्री०, ब० (सं० गो+स्वामिनी) गोपियाँ; "घरें घरें जहिं नेउररवभामिणि, दावइ हंसहों गइ गोसामिणि;" अर्थात् जहां घर-घर में नूपुर ध्वनि करती हुई गोपियां हंसों को चलना सिखलाती है; (जंबू० १, १०, ३)।

**गोसाला**—स्त्री० जनपद-विशेष; (प० च० ६८, ६५)।

**गोसिंग**—न० (सं० गोशृंग) गौ का सिंग; (जस० ३, २१, ६)। लो०—गोसिंगइं कि दुद्धइं सवंति—गोशृंग से क्या दूध झरता है? (जस०)।

**गोसीर**—न० (सं० गोशिरस् अथवा गोशीर्ष गोसीस) चंदन-विशेष; (प० च० ३४, १२, ६)।

**गोसुय**—पुं० (सं० गोसुत) बैल; (जस० २, २६, १६)।

**गोह**—स्त्री० (सं० गोधा>प्रा० गोहा) गोह, एक जंगली जंतु जो आकार में नेवले से बड़ा होता है, प्राणि-विशेष; (जस० ४, १६, १)। पुं० (दे०) पुरुष; (जस० १, ५, ४)। पुं० (दे०) १. गाँव का मुखिया; २. भट, योद्धा; (दे० ना० मा० २, ८६; सुदं० ५, १, ७)। ३. जार, उपपति; (प० च० २६, ५, ८)। —डिय स्त्री० गोधा; (प्रा० गु० ४, १८)। —य स्त्री० गोधा; (जस० १, १०, ७)। —याह, पुं० (सं० गोधा+ग्राह) गोह की पकड़; (सुदं० ८, ८, ११)। —ा (गोहा) पुं० (दे०) ग्राम प्रमुख, योद्धा, पुरुष। (रा० ६)।

**गोहण**—पुं० (सं० गो+धन) १. गाय रूपी धन, पशु धन; (ण० १, ६, ७)।

२. पृथ्वी-धन; (जंबू० ण, ६, ५)।
—णाह पुं० (सं० गोधन+नाथ) ग्वाला; (क० ८, ३, ५)।

**गोहत्तण**—पुं० (दे०) पुरुषत्व, पौरुष; (जंबू० ५, ४, ४)।

**गोहन**—पुं० (दे०) संग, साथ; 'गोहन नहि पावहिं," पुकारना; अर्थात् वे साथ नहीं पकड़ पाते थे; (की० ४, ११७)।

**√गोहराव**—(सं० गो+ आह्वयति) आह्वान करना, बुलाना, पुकारना; (उ०-व्य० प्र० ७–६)

**गोहा**—स्त्री० (सं० प्रा० गोधा) गोह, छिपकली की जाति का एक जंगलीजंतु जो आकार में नेवले से कुछ बड़ा होता है। टि०– इसकी फुफकार में बहुत विष होता है। इसके काटने पर मांस गलने लगता है और फिर शरीर में विष फैलने के कारण मर जाता है; (दे० ना० मा० २, ७३)। थलचर जीव; (व० १०, ८, १५)।

**गोहाणिय**—पुं० (सं० गोधानिक) गोधानिक नामक वणिक्-विशेष; (प० च० ७७, १११)।

**गोहारि**—स्त्री० [सं० गो+आकालयति (=गायों की रक्षा के लिए बुलाना)> गो आआरयइ>गोहारअइ>गोहारइ) रक्षा के लिए पुकार; (की० ४, १५१)।

**गोहु**—क्रि० (सं० गुह्>प्रा० गुह) छिपाना, "तें वोल्लिउ कि महु अत्थि गोहु"; तब उसने कहा—मुझसे क्यों अपना मर्म छिपाती हो; (ण० ८, १३, २)।

**गोहुर**—न० (दे०) गोमय, गो-विष्टा; (दे० ना० मा० २, ९६)।

**गोहूम**—पुं० (सं० गोधूम>प्रा० गोहूम) गेहूँ, अन्न-विशेष; (व० ८, ५, १०)।

**गोहेर**—पुं० (सं० गौधेर, अमरकोश द्वितीय काण्डम् श्लोक ६) जंतु-विशेष, साँप की तरह का जानवर; (प० च० ४८, ६२)।

**गौरव**—न० (सं० गौरव>प्रा० गौरव) १. गुरुत्व, २. सम्मान; (की० २, १३४)। 'गौरवें मान'— गौरवितान् मानयति, मानति वा, (उ० व्य० प्र० ४२, २०)।

**ग्घविय**—स्त्री० (दे०) शोकसूचक ध्वनि; (जंबू० २, ५, १६)।

**ग्रास**—पुं० (सं० ग्रास>प्रा० गास) ग्रास, कवल, आहार; "न थिर वअग न थोर ग्रास"; अर्थात 'न तो बात का पक्कापन था, न आहार का संयम था; (की० ४, ९८)।

## घ

**घ**—पुं० (सं० प्रा० घ) कण्ठ-स्थानीय व्यंजन वर्ण-विशेष।

**घंघ**—पुं० (दे०) गृह, मकान; (दे० ना० मा० २, १०५)।

**घंघल**—न० (दे०) झगड़ा, कलह; (दे० ना० मा० २, १०५; जस० २, ३१, ५)। २. दंगल; (व० ४, ३, १३)।
—साल पुं० ( सं० शाल > प्रा० साला) अनाथालाय; (संधि० ५, २, ८)।

घंघल—वि० (दे०) मंथन करने वाले "परवल जलघंघल वलमंहत" –शत्रुवल रूपी जल को मंथन करने वाले महान् वलशाली थे; (ण० ४, १, १०)।

घंघोर—वि० (दे०) भ्रमणशील, भटकने वाला; (दे० ना० मा० २, १०६)।

घंट—पुं० स्त्री० (सं० घण्ट>प्रा० घंट) घण्टा, वाद्य-विशेष; तुल० राज० घंटो; (प० च० ३, ७३; जंवू० ५, ६, ६)।

घंटा—पुं० (सं० घण्ट>प्रा० घंट) घण्टा, कांस्य-निर्मित वाद्य-विशेष; (भ०)।

घअ—न० (सं० घृत>प्रा० घिअ) घी; (ण० ५, ८, ११)।

घअअंद—न० (दे०) दर्पण; (पइ)।

घइँ—अव्य० (दे०) १. शीघ्रतावाची, २. वर्तमान समय संवंधी; (प० च० २८, ८, ४)।

घग्घर—पुं० (सं० घर्घर) १. खोखला गला। २. न० (दे०) घघरा, लहँगा, स्त्रियों के पहनने का एक वस्त्र; तुल० राज० घाघरो; (दे० ना० मा० २, १०७)। ३. पुं० क्षुद्रघण्टिका; (प० च० ४६, १, ३)। ४. घग्घर की आवाज, शब्द-विशेष; (प० च० ६, ११, ५)। —ा स्त्री० (घग्घरा) किङ्किणी; (जस० ३, २, ७)।

घग्घरियगिर—स्त्री० (सं० घर्घरित+गिरा) खोखली वाणी; (जंवू० २, १८, १०)।

घग्घरोली—स्त्री० (सं० घग्घर+ओली) किङ्कणीपंक्ति; (जस० १, १६, ५)।

घघर—पुं० (सं० घर्घर>प्रा० घग्घर) शब्दानुकृति, घर्घर; (प्रा० पैं० १, २०४)।

घङ्घल—पुं० (दे०) उजड़ी हुई भूमि; (प० च० ४५, ७, ८)।

घञ्चर—पुं० (सं० घर्घर>प्रा० घग्घर) शब्द-विशेष, घर्घर (ध्वनि); (सुदं० ३, ७, ७)।

घट—पुं० (सं० घटा) घटा, मेघ, वादल "जसु जय-सिरि दाहिण-वाहु-दंडि, निव-सइ गय-घड-चूरण-पयंडि;" अर्थात् गज रूपी घटाओं को चूर करने में प्रचण्ड उस राजा के दाएँ वाहुदण्ड में जयश्री विराजमान रहती थी; (व० ३, २२,२)।

√घट—(दे०) घटना, कम होना। —इ क्रि०, व०. प्र०, पुं०ए०; (प्रा० पैं० १, ८८)।

√घट— सं० घट् > प्रा० घड (जस० १, २६, ११)। रचना करना। घडिउ—भू० का०।

घटना—स्त्री० (सं० घटन>प्रा० घडण) घड़ना, कृति, निर्माण; तुल० राज० घड़ण; (की० २, १०१)।

घटपिंड—पुं० (सं० घटपिण्ड) घर-पिण्ड; "रहिउ सतेल्ल दसीएण दीवउ किं न उणीवइ घड-पिंड-दीवउ;" अर्थात् घर-पिण्ड को प्रकाशित करने वाला दीपक स्नेह-तेल रहित होने पर भी क्या वत्ती के विना वुझ नहीं जाता ? (व० ४, १५, ५)।

घटित—वि० (सं०√घटय्>प्रा० घड =मिलाना, जोड़ना) जटित, जड़ाऊ; (की० २, २४२)।

घट्ट—अक० (सं०√भ्रंश का धात्वा-

देश) १. भ्रष्ट होना। —इ; (पइ) २. घटित होना। —इ; (प० च० १५, १३, ६)।

**घट्ट**—पुं० (दे०) १. कुसुम्भ रंग से रँगा हुआ वस्त्र; २. वेणु, वंश; (दे० ना० मा० २, १११)। ३. पुं० (सं० घट्ट) घाट; नदी, सरोवर या किसी जलाशय जहाँ लोग पानी भरते या नहाते धोते हैं; (दे० ना० मा० २, १११)।

**घट्टण**—न० (सं० घट्टन) १. संसर्ग २. स्पर्श करना। न० (सं० घर्षण>प्रा० घंसण) घिसन, रगड़; (सुदं० ८, २८, १०)।

**घट्टियइँ**—न० (सं० घट्टन>प्रा० घट्टण) घर्षण; "घण-घट्टियइँ विज्जु-विप्फुरियइँ," अर्थात् 'मेघों का घर्षण, विद्युत का स्फुरण;' (प० च० ५, १२, ७)।

**घट्टियउ**— क्रि०, भू० का० ( सं० घाटयति√घट् संघाते>प्रा० घट्टइ) विघटित कर दिया; (ण० ४, ७, १५)।

**घट्ठ**—वि० (सं० घृष्ट>प्रा० घट्ठ) घिसा हुआ; (जस० २, ४, ५)।

**घडंति**—वि० (सं० घट>प्रा० घड= घड़ा) घड़ा होना; "जलु कड्ढंतहं कूवयहं अवसइं सिरउ घडंति" —'कुएँ से जल निकालने वालों के सिर पर अवश्य घड़ा होता है;" (सा० १६)।

**घड**'—वि० (दे०) बनाया हुआ; (पइ)।

**घड**'—सक० (सं० घटय्>प्रा० घड) १. मिलाना, जोड़ना, संयुक्त करना; २. बनाना, निर्माण करना, ३. संचालन करना। —इ सक० (सं० घटयति) गढ़ देना, गढ़ना; तुल० म० घडणें; (विला०; भ०)। —उ गढता हूँ, "आगम-जुत्ति का वि घडउ,' अर्थात् 'आगम-युक्ति को गढ़ता हूँ,' तुल० घटवुं, (प० च० १, ३, १०)। —दि (सं० घटयति) बनाता है; (हे० ४०४)। —न्ति व०, व० व, (प० च० ७, ५३)। **घडिअउ** क्रि० भू० का० (सं० घटित) बनाया, गढ़ा गया; (हे० ३३१)। **घडिउ**—भू० का० **घडिवि**—पू० का० क्रि०; (ण० १, ६, १३)। (जंबू० ४, १२, १५)।

**घड**'—पुं० (सं० घटा) घटा; "मिग-मन्द-भद्द-संकिण्ण-गएँहि। घड विरएँवि पञ्चहि चाव-सएँहि," अर्थात् मृग-मन्द-भद्र और संकीर्ण गजों और पांच सौ धनुधारियों से घटा की रचना कर, आगे-पीछे भद्र समूह बैठ गया', (प० च० १६, १५, १)। २. समूह; "वनकरिघडहें"; वनगजों के समूह; (जंबू० ५, १०, ४)।

**घड**'—पुं० (सं० घट>प्रा० घड) घड़ा, कुंभ; तुल० राज० घड़, घड़उ; (ण० १, ६, ७; सा० ८१)

**घडइअ**— वि० (दे०) संकुचित; (पइ)।

**घडथावउ**—क्रि०, भू० का०(सं० घट+√स्था, स्थापयति) घट स्थापन किया गया, "सुक्कझाणु घुडथावउ किज्जइ"—शुक्ल ध्यान रूप घट-स्थापन किया गया; (म० २, ७८, ६)।

**घडहड**—पुं० (ध्व०) घड़घड़, बादल

गरजने या गाड़ी चलने आदि का घड़घड़ाने का शब्द; (म० २, ६, ५)।

**घडाघडी**—स्त्री० (दे०) गोष्ठी, सभा, मंडली; (पड्)।

**√घडावय**—(सं० √घट, घटापय् > प्रा० घडाव) बनवाना।—इ क्रि०, व० (जंवू० ८, ६, ६)।

**घडिअ**—वि० (सं० घटित > प्रा० घडिअ) निर्मित, कृत; (जस० २, ५, २)। घडीय-वि० घटित; (छंद के कारण दीर्घीकरण) (क० ४, ६, ४)।

**घडिअघडा**—स्त्री० (दे०) मण्डली, गोष्ठी; (दे० ना० मा० २, १०५)।

**घडिआ, घडी**—स्त्री० (दे०) गोष्ठी, मण्डली; (पड्; दे० ना० मा० २, १०५)।

**घडिय**—वि० (सं० घटित > प्रा० घडिअ) निर्मित, बना हुआ; (सं० रा०)। घडीय—वि० घटित; (क० ४, ६, ४)।

**घडी**—स्त्री० (सं० घटी > प्रा० घटि, घडिआ) घटी-यन्त्र, घडी यन्त्र; (ण० ६, १७, ३०)। २. लघु घट; (संधि० १२, ६, १४)।

**घण**—पुं० (सं० घन > प्रा० घण) १. मेघ, बादल; (प्रा० पैं० १, १६६, ण० १, १३, ५; सं० रा०)। २. हथौड़ा; तुल० राज० घण; (दे० ना० मा० ६, ११)। वि० निविड; (जस० १, ११, ११)। सघने, घना; (महा० ६८, ३; जंवू० ४, १६, २)। —उ वि० घना, निविड, सांद्र तुल० गु० घणो, (प्रा० गु० २, ४. ७; जंवू० ७, १, २२)।

**घणघण**—वि० (सं० घन+घन) अति निविड़, अति अविरल; (ण० ५, ४, १४)।

**घणणील**—वि० (सं० घननील) अत्यंत काले, "भिंगालिसरिसघणणीलवाल;" अर्थात् तुम्हारे वाल भृंगावलि के समान अत्यंत काले हैं; (जंवू० १०, १, ११)।

**घणणेह**—पुं० (सं० घन+स्नेह > प्रा० घण+णेह) अत्यधिक प्रेम; (जंवू० ११, ५, ५)।

**घणत्त**—पुं० (सं० घनत्व) सघनता; (ण० ७, १५, १०)।

**घणथण**—पुं० (सं० घन+स्तन > प्रा० घण+थण) अत्यंत घने स्तन; (जंवू० १, ७, ६)। —तड पुं० (सं० घनस्तनतट) घने स्तन तट, "हुय निप्फंद चडवि घणथणयड;" (जंवू० ८, ११, ११)।

**घणथणिया**—वि० (सं० घन+स्तन > प्रा० घण+थण) सघन स्तनों वाली; (महा० ६६, १६, ५)।

**घणपडल**—पुं० (सं० घन+पटल > प्रा० घण+पडल) मेघपटल, अभ्रपटल; (जंवू० ६, ६, ८)।

**घणयालि**—स्त्री० (सं० घन+काल > प्रा० घण+याल पुं०) वर्षाकाल; (ण० ४, २, १४)।

**घणलोम**—पुं० (सं० घनरोभ) नभचर जीव; (व० १०, ८, १३)।

**घणवाहि**—पुं० (दे०) इंद्र, स्वर्ग-पति; (दे० ना० मा० २, १०७)।

**घणसार**—पुं० (सं० घनसार) कपूर; (सं० रा०; भ०)।

घणसूई—स्त्री० खड़ी सुई; (व० १०, ६, ७)।

घणाघण—पुं० (सं० घनाघन) (बरसने वाला) बादल; (प्रा० पैं० १, १८८)।

घणाघणि—स्त्री० घन युद्ध जिसमें हथौड़े का प्रयोग किया जाता है (a fighting using large hammers) (प० च० ५२, ६, ४)।

घणुकज्जलु—पुं० (सं० घन+कज्जल >प्रा० घण+कज्जल) घना काजल; (व० २, २२, १५)।

घणुच्चत्थणी—वि० स्त्री० (सं० घन+ उच्च+स्तनी) घने व ऊँचे स्तनों वाली; (जंबू० ४, ५, ६)।

घणोह—पुं० (सं० घन+ओघ) वारिद-समूह, बादलों का समूह; (जंबू० ६, ६, ६)।

घण्टउ—पुं० (सं० घण्ट>प्रा० घंट) घंटा; (प० च० २, १, ५)।

घण्ण—पुं० (दे०) १. उर, वक्षस्, छाती, २. वि० रक्त, रंगा हुआ; (दे० ना० मा० २, १०५)।

घत्त¹—पुं० (सं० प्रा० घत्ता) घत्ता नामक मात्रिक छंद; (प्रा० पैं० १, ९९)। —ह (घत्तायाः) संबंध कारक, ए०; (प्रा० पैं० १, १०२)।

घत्त²—पुं० (सं० घात>प्रा० घाय) चोट, प्रहार; (हे० ४१४, ३)।

√घत्त³—(प्रा०√ घत्त) फेंकना, डालना। —मि; (प० च० ८, १०, ८)। घत्तिउ—भू० कां०, फेंक दिया; (प० च० ६, ११, ४)।

घत्ता—स्त्री० (सं० प्रा० घत्ता) छंद-विशेष; (प्रा० पैं० १, १००)।

घत्ताणंद—न० (सं० घत्तानन्द>प्रा० घत्ताणंद) छंद-विशेष; (प्रा० पैं० १, १०३)।

घत्तिय—वि० क्षिप्त, फेंका हुआ, त्यागा हुआ; (जस० २, २०, ६; ण० २, १३, ५)। —हिं फेंके गए; "कोमलकरयलघत्तियहिं कुसुमहिं" अर्थात् कोमल हाथों से फेंके गए पुष्पों के द्वारा; (महा० ६८, ७)।

घत्थ—वि० (सं० ग्रस्त) भक्षित, निगला हुआ, कवलित (प० च० ७१, ५१; जंबू० २, ५, १२)। —य वि० (सं० ग्रस्त) प्रभाव पड़ा हुआ, आक्रांत; (प० च० ६, १३, ४)।

घन –वि० (सं० घन>प्रा० घण) अनेक; (की० ३, ३८)। घने—वि० अनेक; (की० २, १११)।

घम्म—पुं० (सं० घर्म>प्रा० घम्म) घाम, गरमी, संताप; (जंबू० ८, १३, १; दे० ना० मा० १, ८७)। घम्मु—पुं० धूप; (व० २, ३, १२)।

घम्मण—पुं० वृक्ष-विशेष; (जंबू० ५, ८, ६)।

घम्मवारि—न० (सं० घर्म+वारि) स्वेदजल; (जस० ४, १६, २)।

घम्मा—स्त्री० (सं० घर्मा>प्रा० घम्मा) प्रथम नरक नाम; (जस० ४, १६, १३)।

घम्मोइ—स्त्री० (दे०) तृण-विशेष, घमोय (गण्डुत्सञ्ज्ञं तृणम्), टि०—एक छोटा पौधा जो गोभी की तरह का होता

है। इसके पत्तों के पीछे तथा कटाव की नोकों पर कांटे होते हैं। तुल० राज० घमोय; (दे० ना० मा० २, १०६)।

घम्मोडी—स्त्री० (दे०) १. मध्याह्न काल; २. मच्छर, क्षुद्र जन्तु-विशेष; ३. ग्रामणी नामक तृण; (दे० ना० मा० २, ११२)।

घय—न० (सं० घृत>प्रा० घिअ) घी; (व० १०, ७, ५; क० ३, ८, ८)। —मुहँ पुं० (सं० घृतमुख) द्वीप-विशेष; (व० १०, ६, ६)।

घर—पुं० न० (सं० गृह>प्रा० घर) घर, मकान, गृह, तुल० गु० घेर; (हे० ३४३, २; प्रा० पैं० १, ८४; जस० १, १, ३)। —कज्ज पुं० (सं० गृह+कार्य) घर का काम; (जंबू० ३, ६, ७)। —गोली स्त्री० (सं० गृह+गोली) छिपकली, जंतु-विशेष; (दे० ना० मा० २, १०५)। —गोहिआ स्त्री० (सं० गृहगोधिका) छिपकली, (दे० ना० मा० २, १६)। —णि स्त्री० (सं० गृहिणी>प्रा० घरिणी) पत्नी, तुल० राज० घरणि; (प्रा० पैं० १, ३८)। —णिय स्त्री० (सं० गृहिणी>प्रा० घरिणी) स्त्री, भार्या; (सं० रा०)। —त्थ पुं० (सं० गृहस्थ) ब्रह्मचर्य पालन के पश्चात् दूसरे आश्रम में प्रवेश करने वाला, गृही, घरवार वाला; (जस० ३, ४, ४)। —दार स्त्री० (सं० गृह+दार:) कलत्र, पत्नी; (जस०)। —दासि स्त्री० (सं० गृह+दासी) गृहिणी, भार्या, पत्नी; (जस०)। —पंगणु पुं० (सं० गृह+प्राङ्गण) घर का आंगन; (ण० ५, २, १)। —भार पुं० (सं० गृह+भार) गृहस्थी की जिम्मेदारी; (जस० ४, २८, २)। —लंजिया स्त्री० (सं० गृह+लञ्जिका =वेश्या, रंडी) गृहदासी; (जस०)। —वइ पुं० (सं० गृह+पति) घर का स्वामी; (जस० ३, ३१, ५)। —वय पुं० (सं० गृह+व्रत) गृहस्थों के अणुव्रत; (ण० १, १२, ३)। —वार पुं० (सं० गृह+द्वार) घरेलू संपत्ति, निज की सारी संपत्ति; तुल० गु० घरबार; (प० च० २४, १२, ८; सि० २, २६)। —वास पुं० (सं० गृहवास) गृहस्थाश्रम, गृहवास; तुल० राज० घरवास (जस० २, ७, ५)। —सिरि स्त्री० (सं० गृह+श्री) गृहलक्ष्मी; (ण० १, ३, १३)। घरि—स्त्री० घर; सुभाषित:—"घरि पलित्त मि खणि सकइ को कूवए," अर्थात् घर के प्रदीप्त होने जाने पर कौन कुआ खोद सकता है? (भावना संवि प्रकरण) घरु—पुं० घर; (महा० ६८, ५; उ० व्य० प्र० २२, २)।

घरघंट—पुं० (दे०) चटक, गौरैया पक्षी; (दे० ना० मा० २, १०७)।

घर-घरणी—स्त्री० (सं० गृहिणी>प्रा० घरिणी) घरवाली, स्त्री, भार्या; (प्रा० गु० ५, २८)।

घरट्ट—पुं० (सं० प्रा० घरट्ट) सिल, चक्की, खरल, पेषणी (a grinding stone); "ता सव्वह वीरह उपरवट्टु मयण-घरट्टु आसं वदंतु। ता पूजहु पूजहु नेमिकुमारु निव्वइकंतु;" तुल० गु० घंटी; (प्रा० गु० २६, २२; क० ३, २२, ७)।

√घरट्ट—टकराना, "समूह वड णिविड गय-घड घरट्ट;" अर्थात् सामने पताकाएँ थीं और गजघटा टकरा रही थी; (प० च० १३, ११, ४)।

घरट्टी—स्त्री० (सं० घरट्टी) शतघ्नी, तोप; (दे० ना० मा० ३, १०)।

घरप्फरि—स्त्री० (दे०) धरपटक; (म० २, २२, ८)।

घरयंब—पुं० (दे०) दर्पण, शीशा; (दे०-ना० मा० २, १०७)।

घरवय—पुं० (सं० गृह+व्रत) गृहस्थ-व्रत, अणुव्रत, "घरवयइँ जईसरसंठि-याइँ;" अर्थात् एक गृहस्थव्रत और दूसरे मुनिव्रत (महाव्रत); (क० ६, २२, २)।

घरसंठिय—वि० (सं० गृह+संस्थित) घर में रहते हुए, "घरसठिओ वि घरक-ज्जचुओ"; (जंबू० ३, ६, ७)।

घरहरिअ—पुं० (ध्व०) घरघराहट; (जंबू० १, १५, ४)।

घरासउ—पुं० (सं० गृहाश्रमम्) गृहस्थ आश्रम; (प० च० २२, ११, ३)।

घरिणी—स्त्री० (सं० गृहिणी>प्रा० घरिणी) घरवाली, स्त्री, भार्या; तुल० गु० घरुणी, राज० घरिणी, म० घरनी; (ण० २, १३, २; म० १, १३, ५)।

घरिय—वि० (सं० घारित) विह्वल; (जंबू० ७, ४, १४)।

घरिल्ली—स्त्री० (दे०) गृहिणी, पत्नी; (दे० ना० मा० २, १०६)।

घरोल—न० (दे०) गृह-भोजन-विशेष; (दे० ना० मा० २, १०६)।

घरोलिया, घरोली—स्त्री० (दे०) छिप-कली; तुल० गु० घरोली; (दे० ना० मा० २, १०५)।

घरोली—स्त्री० (सं० घटिका>प्रा० घडिआ) घरिया (गृह-गोलिका) घड़िया, पानी का मटका, मिट्टी का बरतन; (दे०-ना० मा० २, १०५)।

√घल—(सं० क्षिप् का धात्वादेश प्रा० घल्ल) फेंकना, स्थान बदलना, डालना, घालना; तुल० राज० घलणो, घलवो; (की० ४, १६०)।

घलहल—वि० (दे०) प्रभूत; (प्रा० गु० ५, ३२)।

घल्ल—वि० (दे०) अनुरक्त, प्रेमी; (दे० ना० मा० २, १०५)।

√घल्ल—(सं०√क्षिप् का धात्वादेश प्रा० घल्ल) घालना, फेंकना; तुल० म० घालणें i —इ; (सुदं० ५, १, ३)। घल्लंत–कृ०; (सुदं० ३, ७३)। घल्लंति —क्रि०, व० (हे० ४२२)। —सि व०, म० पु०, ए०, तुल० राज० घालवे— वो, गु० घालवुं (प्रा० पैं० १,-७; जस० ३, १८, ८)। घल्लहु क्रि०, आ० बाहर निकाल दो, फेंक दो; (ण० ६, १३, २१)। घल्लाविय—भू० का०, भगा दिया; (प० च० ११, ६, ८)। घल्लि-ज्जइ—छुड़वा देना; (सुदं० ८, ३३, १०)। घल्लिय—क्रि०, भू० का० (प्रा० घल्ल=फेंकना) निकाल दिया, "केउमइएँ घल्लिय कुलहरहों" अर्थात् केतुमती ने उसे कुलगृह से निकाल दिया, (प० च० १६, १२, ५)। —इ (घल्लियइ) डाल दिए; (रि० १, १३)। घल्लिवि पू० का० क्रि०; (जंबू० ६, ६, ६)।

घल्लिअ—वि० (दे०) फेंका हुआ, डाला हुआ; (जंबू० ६, १४, ७; ण० ५, ८, २)। घल्लिय—वि०, डाली हुई; (सं० रा०)।

घयवक्कउ—वि० (दे०) उद्दीप्त, "मइयर-गेहिँ वि परिहरिउ कयडहिँ धरिउ णं पुंसिहि देग्गघयवक्कउ;" अर्थात् जिस जिस प्रकार किसी धूर्त स्त्री का कपट-भरा उद्दीप्त प्रेम उसे भोग कर छोड़ दिया जाता है; (जंबू० ८, १३, १५)।

√घवघव—(सं० घवघवय् ध्वन्यात्मक) घव-घव का शब्द करना; (सुदं० ३, ७, ७)। घवघवंत—कृ० (सं० घवघवय्+शतृ) तुल० म० घमघमाट; (सुदं० ११, १२, ३)। घवघवघवन्ति—क्रि० नदी की धारा की गर्जन का शब्द होना, (प० च० २१, ३, ५)। घवघवन्ति—क्रि० घवघव का शब्द होना; "घवघवन्ति जे जल-पब्भारा," जो उसमें जल के प्रवाह का घवघव शब्द हो रहा है; (प० च० १४, ३, २)।

घवघव-घोसु—पुं०, घन-घन का शब्द, "घग्घरेँ हि मि घवघव-घोसु चत्तु," अर्थात् 'घण्टियों ने भी घन-घन शब्द छोड़ दिया; (प० च० १३, १, ७)।

घसिय—वि० (दे०) तृप्त; (जंबू० ६, ९, ९)।

√घस—(सं० घृष्) १. घिसना, रगड़ना; २. मार्जन करना, साफ करना। —इ सक० (पद्०)।

√घा—(दे०) अघाना, तृप्त करना; (जस० २, ३०, ९)।

घाअ—पुं० (सं० घात>प्रा० घाय) प्रहार, चोट, वार; तुल० म० घाव (ण० १, ४, ६; जस० १, ५, २)। घाएँहिँ—घात, हत्या (प० च० १२, ६, ६)। घाउ; (प्रा० पैं० २, १७३)।

घाइअ—वि० (सं० घातित>प्रा० घाइअ) विनाशित, प्रहारित, (ण० ३, १४, १२; जस० २, २०, ५)।

घाउ—पुं० (सं० घात>प्रा० घाय) घाव, प्रहार; (प० ५, ५, १०)।

घाए—पुं० (सं० घात>प्रा० घाय) घातियाकर्म; (व० ६, ५, ८)।

√घाय—(सं० घातय्>प्रा० घाय, सं० घात्यते) विनाश करवाना, मरवाना। घाइज्जइ-कर्मवाच्य; (भ०)। घाइज्जन्तु—कृ० (प्रा० घाय=मारना) पीटे जाते हुए; (प० च० ६, १०, ३)। घाइयउ—भू० का०, मारा गया; (प० च० ६, ११, १)।

घाघरिय—स्त्री० (सं० घर्घरिका=घुंघरू, एक प्रकार का बाजा) किङ्किणी; (प्रा० गु० ६, २२)।

घाट¹—पुं० (सं० घट्ट) नदी तीर पर बनी हुई सीढ़ियाँ और चबूतरे; (की० २, ६७)।

घाट²—पुं० (दे०) कौसुम्भ वस्त्र; "गोपीय उढाणि घाट ए, घर-आगलि चोलई भाट ए। सिरवरि झलकई छात्र ए, वर-आगलि नाचइँ पात्र ए।" तुल० गु० घाट; (प्रा० गु० २६, ५)।

घाठउ—वि० (दे०) वञ्चित; "तउ पंडितु कोपानलि चडियउ घाठउ हिंडइ सूनउ थियउ, तउ चेलुकौ पिरायौ पोसइ

नंदु हाणिदं सिरियउ राउ होसइ;" (प्रा० गु० १६, १२)।

√घाड—सं० भ्रंश; भ्रष्ट होना, च्युत होना।—इ अक० (पड्)।

घाण—पुं० न० (सं० घ्राण) दुर्गंध; तुल० म० घाण; (भ०)।

घाय—पुं० (सं० घात>प्रा० घाय) प्रहार, चोट, वार; (प० च० ५६, २५)।

√घाय—सं० हन्; मारना, मार डालना विनाश करना।—इ क्रि०, व० (ण० ३, १५, ६)। घाएंत—व० कृ०; (प० च० ६०, १७)।

√घाय—(सं० घातय्>प्रा० घाय) मरवाना, विनाश करवाना; घाइयव्व—कृ०; (प० च० ६६, ३४)।

घाय-चउक्क—पुं० (सं० घातक+चतुष्क) घातिया-चतुष्क घातक व्यक्तियों का चार का समूह; "तव तेएँ घाय-चउक्क हणि केवलणाणेण तिलोउ सुणि;" अर्थात् अपने तप-तेज से उसने घातिया-चतुष्क का हनन कर केवल ज्ञान द्वारा त्रिलोक को सुना; (व० ६, १०, ११)।

घायण—पुं० (दे०) गायक, गवैया; (दे० ना० मा० २; १०८)।

घारंत—पुं० (दे०) घृतपूर, वेवर, मिष्टान्न-विशेष; (दे० ना० मा० २, १०८)।

घार—पुं० (सं० गृध्र) १. गृध्रजातीय पक्षी-विशेष; चील; तुल० म० घार; (जस० २, २७; १२; ण० ४, १०, ७; जंबू० ७, १, १२)। घार—पुं० (दे०) किला, दुर्ग; (दे० ना० मा० २, १०८)।

घारिउं—वि० (दे०) जो विष के वेग से मूर्च्छित हुआ हो; तुल० गु० घारण; (प्रा० गु० २०, १३)।

घारिय—वि० (सं० घृत) घृतपूर्ण; (भ०)।

घारिया—स्त्री० (दे०) मिष्टान्न-विशेष; तुल० गु० घारी; (भ०)।

घारी[1]—स्त्री० (दे०) शकुनिका, पक्षी-विशेष; (दे० ना० मा० २, १०७)।

घारी[2]—स्त्री० (दे०) छंद-विशेष; (प्रा० पैं० २, २६)।

√घाल—(सं० क्षिप् का धात्वादेश प्रा० घल्ले। प्रा० घल्लिय, प्रा० अप० घल्ल) डालना, फेंकना। घालिउ; (रा० ३३)।

घास—पुं० (सं० प्रा० घास) तृण, पशुओं के खाने का तृण; (दे० ना० मा० २, ८५)।

√घास—(सं० ग्रस्>प्रा० घिस) ग्रसना, भक्षण करना। —ए (घासए) "पियेइ मयतण्हिया कुलिससूइ को घासए," कौन ऐसा है, जो मृगतृष्णिका को पीये वज्र की सूई को खावे; (सुदं० ८, ३७, १३)।

घिदिणि—स्त्री० रास-नृत्य-विशेष; (प्रा० गु० ३१, ३)।

घिअ—न० (सं० घृतम्>प्रा० घिअ) घी; (ण० ४, ६, १२, संधि० १६, ७, १०; उ० व्य० प्र० ४६-२६)। घिउ—न० घृत; (भ० २, ७, ८)। (दे०) वि० तिरस्कृत; (दे० ना० मा० २, १०८)।

घिट्ठ—वि० (दे०) कुब्ज, कुबड़ा; (दे० ना० मा० २, १०८)।

घिट्ठत्त—पुं० धृष्टता; घिट्ठत्तें—धृष्टता से; (महा० ६६, १)।

घिणावण—वि० (सं० घृणा+आनयन) घृणास्पद, घिनौना; (जंबू० १०७, ११)। —उ (परम० २, १५१)।

घिणि—स्त्री० (सं० घृणा>प्रा० घिणा) घिन, घृणा; तुल० राज० घिरणा; (ण० ६, १७, ४५)।

घिणिहिणन्त—कृ० गुंजार करते हुए, भनभनाते हुए; (humming); (प० च० ३६, ६, ६)।

घित्त—वि० १. (सं० क्षिप्त>प्रा० घित्त) फेंका हुआ, डाला हुआ; (प० च० १६, ७, २)। २. गृहीत (ण० ३, ६, ११)। —व्व वि० गृहीतव्य (जंबू० ६, १०, १)।

घित्ता—स्त्री० (सं० घृत) घी; (प्रा० पैं० १, १३०)।

घित्तिउ—भू० का० (सं० गृहीत) खींच लिया, "घित्तिउ सो भीमें भीम-सत्ति;" अर्थात् भीम शक्ति वाले भीम ने उसे खींच लिया; (व० ५, १८, ५)।

√घिप्प—१. (सं०√ग्रह्>प्रा० घत्त) ग्रहण करना। —इ सक० (सं० ग्राहयति) ग्रहण करना; "गुणणिहिपुरिसु परिक्खिवि घिप्पइ"—जो गुणों का भण्डार है ऐसे पुरुष को परीक्षा कर नियुक्त करना चाहिए; (ण० ३, ३, ५)। घिप्पए (आत्मने);(सुदं० ४, १०, ३०)। २. गलना। घिप्पंत कृ० (सं० विगलत्) गलते हुए; (प्रा० घिप्प=वि०+गल्, हे० ४, १७५); (प० च० ३७, ३ ४)। ३. फेंक देना। घिप्पंति—क्रि० फेंक देना; (पाहु० १५१)।

घिय—न० (सं० घृत>प्रा० घिअ) घी; तुल० राज० घिरत; (सि० २, ३१)। —ऊर पुं० (सं० घृतपूर) मिष्टान्न-विशेष; तुल० गु० घेवर; (प० च० ५०, ११, ६)।

घिरिहोल—स्त्री० (दे०) मक्खी, "घिरिहोलपमुह जइ पइसयंति," (सुदं० ६, ६, १०)।

घिव—(सं० क्षिप्) डालना, फेंकना। —इ क्रि० (सं० क्षिप्यति>प्रा० खिवइ) "जो घणलुद्धु घिवइ घणकज्जें हुयवहें घिवइ इंधणं" —जो राजा धन संबंधी कार्य में धन के लोभी पुरुष को नियुक्त करता है वह अग्नि में ईंधन डालता है; (ण० ३, ३, १; जस० २, १८, ३)।

घिवण—न० (सं० क्षेपण>प्रा० खिवण) फेंकना; (ण० ३, १७, ४)।

घिवहु—पुं० (दे०) वृक्ष; (सा० ४०)।

घुंघुरुड—पुं० (दे०) उत्कर, समूह; (दे० ना० मा० २, १०६)।

√घुग्घु—(सं० घुघुघुघाय्>प्रा० घुघुघुघुघ) 'घुघु' ध्वनि करना। —वंति अक० घू घू करने लगे, "चाउद्दिसु घूवड घुग्घुवंति," (सुदं० ११, १५, ८)।

घुग्घुइय—वि० (सं० घूघूयित) घू घू ध्वनि करते हुए; "कहिँ मि घुग्घुइयघूयडसया रोसिया वायसा वासिया;" अर्थात् कहीं घूग्घू-घूग्घू करते हुए सैंकड़ों घूयडों के स्वर से रुष्ट हुए वायस कांव-कांव कर रहे थे; (जंबू० ५, ८, १६)।

घुग्घुच्छण—न० (दे०) खेद, तकलीफ,

मेहनत; (दे० ना० मा० २, ११०)।

घुग्घुरि—पुं० (दे०) मण्डूक, मेढ़क; (दे० ना० मा० २, १०६)।

घुग्घुस—पुं० घू-घू की ध्वनि; (जस० २, २७, ४)।

घुग्घुस्सुअ—वि० (दे०) निःशंक होकर गया हुआ; (पड्)।

घुग्घुस्सुसय—न० (दे०) आशंका-युक्त वचन; (दे० ना० मा० २, १०६)।

घुघुघुघुघुघ—अक० (सं० √घुघुघुघाय्) 'घुघु' आवाज करना, घूक का बोलना; घुघुघुघुघुघंत—व० कृ० (प० च० १०५, ५६)।

घुट्टघुणिअ—न० (दे०) पहाड़ की बड़ी शिला; (दे० ना० मा० २, ११०)।

घुट्टिवि—पू० का० क्रि० घोंटकर, घूंट-घूंट पीकर; (सं० रा० १६२)।

घुट्ठ—वि० (सं० घुष्ट > प्रा० घुट्ठ) घोषित, ऊँची आवाज व्यक्त किया हुआ; (गा० ६, १३, ५; जस० ४, ३०, १०)।

घुडुक्क—अक० गरजना, गर्जारव करना, तुल० राज० घुड़कणो, घुड़कबो; (प्रा० गु० २४, २)।

घुण—पुं० (सं० प्रा० घुण) काष्ठ-भक्षक कीट; (सुदं० ८, ४०, ७)।

घुणहुलिआ, घुणाहुली—स्त्री० (दे०) कानाकानी, कर्णोपकर्णिका; (दे० ना० मा० २, ११०)।

घुण्णिअ—वि० (सं० घूर्णित) भ्रांत, भटका हुआ; (दे० ना० मा० ८, ४६)।

घुत्तिअ—वि० (दे०) गवेषित; (दे० ना० मा० २, १०६)।

√घुम—(सं० घूर्ण > प्रा० घुम्म) घूमना। —इ; (प्रा० पैं० १, १६०)।

घुमघुम—न० (ध्व०) घुम-घुम ध्वनि; (जंबू० १, १४, ६)।

√घुम्म— (सं० √घूर्ण > प्रा० घुम्म) घूमना। —इ अक० (सं० घूर्णते) तुल० म० घुमणें; राज० घुमणो; (पड्; जस० २, १६, ११)। —माण व० कृ० (सं० घूर्ण + शानच्) घूमता हुआ; (जंबू० ४, ११, ७; म० २, ३७, ६)। घुम्मिवि—पू० का० क्रि०; (ण० ५, ६, १३)।

घुम्मइय—वि० (सं० घूर्णित > प्रा० घुण्णिअ) घूमा हुआ, चक्र की तरह फिरा हुआ; (प० च० २१, ६, २)। घुमन्त—व० कृ० (ध्वन्यात्मक) घूं-घूं की आवाज करते हुए (प० च० २४, २, २)।

घुम्माविय—वि० (सं० घूर्णायित) घूमा हुआ; (जंबू० १, १४, ६)।

घुम्मिय—वि० (सं० घूर्णित > प्रा० घुम्मिय) घूमा हुआ; (जंबू० ८, ६, २)।

घुम्मिर—वि० (सं० घूर्णितृ > प्रा० घुम्मिर) १. घूमने वाला; (महा० संधि० ६८)। २. घूमते हुए, "मयघुम्मिरेहिं गइमंथरेहिं आरुहहिं सलक्खणगयवरेहिं," —वे मद से घूमते हुए मंथरगति, सुलक्षण गजवरों पर आरूढ़ होते हैं; (सुदं० ६, १३, ७)।

√घुरु—(सं० घुरुघुराय् > प्रा० घुरुघुर) घुरघुराना; "णर-मारण-सीलु, दारिय-पीलु घुरुहुरंत-मुहु जाम;" अर्थात् मनुष्यों को मारने के स्वभाव वाला तथा पीलु-

गजों को विदारने वाला वह पंचानन, जब अपने मुख से घुरघुरा रहा था; (व० ३, २६, ११)।
√घुरुघुर— (सं० घुरुघुराय्>प्रा० घुरुघुर) घुर-घुर आवाज करना (grunt); तुल० गु० घुरकवुं ।—न्ति अक०, व० (प० च० ३२, ३, ८)।
√घुरुघुर—(सं० घुरुघुराय्> प्रा० घुरुघुर, घुरहुर) 'घुर घुर' आवाज करना; घुरहुरइ–अक० घोर गर्जन करता है, घुरघुराता है; (सं० रा०)। घुरहुरंति–क्रि०, व० (सुदं० ११, १५, ६)। घुरुहुरंति–कृ० (सं० घुरुघुराय्+शतृ) (सुदं० ८, १६, १)। घुरुघुरुहुरन्ति–क्रि० निरंतर घुरघुर की ध्वनि होना; (प० च० ३१, ३, ७)।
घुरुघुरि—पुं० (दे०) मण्डूक, मेढक; (दे० ना० मा० २, १०६)।
घुरुहुरिय—वि० (ध्व०) (सं० घुरघुरायित) घुर-घुर की आवाज से युक्त; (जंबू० ५, ८, १६)।
√घुल—(सं०√घूर्ण, सं० घूर्णते) —इ अक० (सं० घूर्ण्>प्रा० घुम्म, घुल) घूमना, चक्राकार फिरना, "कावि वेरइसलिलें सिंचिय, वेवइ वलइ घुलइ रोमंचिय"—कोई वेश्या रति के जल से सिक्त हुई, कँपती, वलखाती, घूमती और रोमांचित होती; तुल० म० घोलणें; (ण० १, १८, ६)। घुलंत—कृ० (सं० घूर्णत्) डोल-डोल कर; "घुलंतइं तेण थणाहं मुहाइं सकज्जलवण्णइं ताइं कयाइं!" अर्थात् उसके हार ने भी डोल-डोल कर स्तनों के मुखों को काजल के समान काला कर डाला था; (क० १, ६, ४)। घुलंति—कृ० फहराती हुई; "करि धय पंतिहिं गयणे घुलंति हिं," अर्थात् गगन में फहराती हुई ध्वज-पताकाएँ; (व० ४, २०, १)। घुलेप्पिणु—पू० का० क्रि०; (प० च० ३८, १७, ७)।
घुलकि—स्त्री० (दे०) हाथी के चलने का शब्द; (प्रा पैं० १, २०४)।
घुलिय—वि० (सं० घूर्णित>प्रा० घुलिअ) चलित, घुलित (म० २, ७८, ५)। २. घूमती हुई; "अलिवलयघुलियअलयइं कहंति" घूमती हुई भ्रमरावली रूपी अलकों सहित (उनके गुंजार के रूप में) बोल रही थी, (सुदं० २, १२, १)। ३. वि० (सं० घुलित) चंचल; (जस० १, ३, १७)।
घुसण—न० (सं० घुसृण>प्रा० घुसिण) कुंकुम, केसर, सुगंधित द्रव्य-विशेष; (प्रा० गु० २६, १७)। घुसिण–न० केसर; (प्रा० गु० ३५, ८; जस० ३, १, ५)।
√घुसल—मथना, विलोड़न करना। —इ व० (प० च० ३७, १, ४)।
घुसिण—पुं० (सं० घुसृणम्>प्रा० घुसिण) कुंकुम, केसर, सुगंधित द्रव्य-विशेष (सं० रा०; सुदं० ५, ४, ७; ण० १, ६, १०)।
घुसिणिअ—वि० (दे०) गवेषित, ढूँढ़ा हुआ; (दे० ना० मा० २, १०६)।
घुसिम—न० (दे०) कुंकुम; (पड्)।
घूय—पुं० स्त्री० (सं० घूक>प्रा० घूअ) उलूक; (जस० १, १०, ६)।

**घूयउ**—पुं० (सं० घूक>प्रा० घूअ) उलूक, उल्लू, पक्षी-विशेष; (जंबू० ५, ८, १६)। —ऊ पुं० उल्लू (जि०)। घूवड-पुं०, उल्लू, (सुदं० ११, १५, ८)।

**√घे**—(सं० √ग्रह>प्रा० गह) ग्रहण कर लेना; घेइ; (षड्)। घेत्तुं, घेत्तूण–कृ० (प० च० ११८, २४; हे० प्रा० व्या० ४, २१०)।

**√घे**—(सं० ग्रह्>प्रा० गह) ग्रहण कर लेना; (जस० २, ३४, ७)। —प्पइ क्रि०, व० (सं० गृह्यते) ग्रहण करना; (हे० ३४१, १)। घँ–कृ० पकड़ कर; (की० २, १८४)।

**घेउर**—पुं० न० (सं० घृतपूर>प्रा० घेउर) घेवर; तुल० गु० घेवर (प्रा० गु० २४, ७)। —य पुं० घेवर; (संधि० ११, १, ६)।

**घेठा**—भू० का० कृ० घर्षित हुआ; "आनिकु वानु जो एथु घेठा" अर्थात् वांका वर्ग जो यहाँ घर्षित हुआ; (रा० ८, ७)।

**घेतल**—वि० (सं० गृहीत) पकड़ा हुआ। घुतले; (रा० २०)।

**घेवर**—पुं० न० (सं० घृतपूर) घेवर, मिष्टान्न-विशेष; मैदे, घी, चीनी के योग से बनी एक मिठाई; (दे० ना० मा० २, १०८)।

**घोंटि**—स्त्री० (सं० घोण्टी) वृक्ष-विशेष; (जंबू० ५, ८, ६)।

**घोट्ट**—क्रि० (दे०, प्रा० घोट्ट) पीना, पान करना। —इ; (सुदं० ६, २, ५)। घोट्टंति—क्रि० घोटते थे, "पाडंति मोडंति, लोट्टंति घोट्टंति," वे परस्पर एक दूसरे को धराशायी करते, मोड़ते, लोट-पोट करते और घोटते थे; (ण० ५, ५, ५)। —मि व०, उ० पु०; (प० च० ३८, ६, ३)। घोट्टिउ—भू० का० पी लिया; "घोट्टिउ दुद्धु व कसणें सप्पें" अर्थात् दूध को काले सांप ने पी लिया, (महा० ६८, १०, १३)।

**घोट्ट**—पुं० (प्रा० घुण्ट हे० प्रा० व्या० ४, ४२३)। घूंट; तुल० गु० घूंट, घूंटडो; (प० च० ३८, ६, ३)। २. पीने वाला; (प० च० ४६, १०, ६)।

**घोड, घोडग, घोडय**—पुं० स्त्री० (सं० घोट+क>प्रा० घोडय) घोड़ा; (दे० ना० मा० २, १११)। घोडअ; (क० ७, २, ६)।

**√घोण**—(सं० √घूर्ण्) चक्कर देना; (प्रा० पैं० २, १८६)।

**घोण-वङ्किय**—पुं० (सं० वक्रितघोणा) नाक मुड़ा हुआ होना (with the nose turned away); (प० च० ४६, ५, ७)।

**घोणस**—पुं० (सं० घोनस) एक प्रकार का सांप; सरीसृप-विशेष; (प० च० ३६, १७; जस० १, ६, ६)।

**घोरंधार**—पुं० (सं० घोरान्धकार) घोर अंधकार; (व० ५, २२, ४)।

**घोर**—पुं० (सं० घोट>प्रा० घोड) घोड़ा; (की० २, २०५)। (२) वि० (सं० प्रा० घोर) भयंकर; (भ०; जस० २, १०, १५)।

**√घोर**—(सं० घुर्, सं० घुरति)

१. शब्द करना, कोलाहल करना; २. निद्रा में घुर-घुर आवाज करना; (उ० व्य० प्र० ५२-१०)।

घोरि—पुं० (दे०) शलभ-जंतु की एक जाति; (दे० ना० मा० २, १११)।

घोल—पुं० (सं० घोट>प्रा० अप० घोड) घोड़ा; (की० ३, ८५)। —ा (घोला) पुं० घोड़ा; (की० २, २४३)।

घोलें—पुं०, ब० घोड़े; (की० ४, ७६)।

√घोल—(सं० घूर्ण>प्रा० घुम्म, घोल) घूमना; —इ अक० (ण० ३, ८, १०)। घोलंत—कृ० (सं० घूर्ण+शतृ); (ण० ७, २, ७)।

घोलिर—वि० (सं० घूर्णितृ> प्रा० घोलिर) १. घूमने वाला; (ण० ४, १३, ११)। २. घोलनशील; (जस० १, १२, ६)।

घोस—पुं० (दे०) सं० गुच्छ, गुच्छा; तुल० म० घोस; (जस०)।

√घोष—(सं० घोषय्>प्रा० घोस) घोषणा करना; —इ सक० (प० च० १, १२, ७; ण० ५, १०, २१)। घोसे-प्पिणु—पू० का० क्रि० घोषणा कर; (प० च० १६, ४, १०)।

घोस—पुं० (सं० घोष>प्रा० घोस) ऊँची आवाज; तुल० राज० घोस; (जस० १, १६, ४)।

घोसण—न० (सं० घोषण>प्रा० घोसण) ऊँची आवाज; तुल० राज० घोसणा, (भ०)।

घोससेण—पुं० (सं० घोषसेन) सातवें वासुदेव का पूर्व जन्म का धर्मगुरु, एक जैन मुनि; (प० च० २०, १७६)।

घोसालई, घोसाली—स्त्री० (दे०) शरद् ऋतु में होने वाली लता-विशेष; (दे० ना० मा० २, १११)।

घोसिअ—वि० (सं० घोषित>प्रा० घोसिअ) व्यक्त किया हुआ; (जंबू० ७, ११, ४)।

## च

च—पुं० (सं० प्रा० च) तालु-स्थानीय व्यंजन-वर्ण-विशेष। संयो० (सं० प्रा० च) और, तथा, (सं० रा०)।

चंग—वि० (सं० चङ्ग>प्रा० चग) चंगा, चारु, अच्छा, सुंदर; तुल० राज० चंगो, (दे० ना० मा० ३।१)। चंग—वि० १. चारु (ण० १, १५; ११)। २. अच्छा, (महा० ६, ४, १४)।

चंगउ—वि० सुंदर (जस० १, २१, १०)। तुल० पं० चंगा, म० चांगला, चांग। ३. स्वस्थ; (जंबू० १०, १७, १४)। —त्तण पुं० (सं० चङ्गत्व) सौंदर्य; (जंबू० १, १५, १)। —म वि० सुंदर, अच्छा; (जंबू० ११, ६, १)।

चंगएव—पुं० (सं० चङ्गदेव) नाम-विशेष, (म० १, २, १)।

चंगिम—पुं० स्त्री० (दे०) सुंदरता, सौंदर्य; (प्रा० गु० १०, ४)।

चंगेडा—स्त्री० (दे०) डलिया; तुल० राज० चंगेड़ी (मिठाई आदि रखने का पात्र); (कण्ह० चर्या० १०)।

**चंचरीय**—पुं० (सं० चञ्चरीक>प्रा० चंचरीअ) भौंरा, भ्रमर; तुल० राज० चंचरी; (जंबू० ४, २१, ५)। **चंचरी**—स्त्री० भ्रमरी; (व० १, ६, ७)।

**चंचल**—वि० (सं० चञ्चल>प्रा० चंचल) चपल, चंचल; तुल० राज० चंचळ; (जंबू० २, ६, ८)। पुं० राक्षस योद्धा; (५६, ३६)। —यर वि० (सं० चञ्चलतर) अधिक चंचल; (व० १, १३, १०)।

**चंचला**—स्त्री० (सं० चञ्चला) छंद-विशेष, वर्णिक छंद; तुल० राज० चंचळा (प्रथम गुरु फिर लघु इस क्रम में १६ वर्ण का एक वर्ण वृत्त) (प्रा० पैं० २, १७२)।

**चंचु**—स्त्री० (सं० चञ्चू>प्रा० चंचु) चोंच; तुल० राज० चंचु; (जस० १, १२, १)। —क्खय वि० (सं० चञ्चु+क्षत) चंचु से खंडित; (जंबू० ४, ७, ७)।

**चंचुय**—पुं० (सं० चञ्चुक) अनार्य देश-विशेष की मनुष्य-जाति-विशेष; (सवि० १०, २, ६)।

**चंचूजीविअ**—पुं० (सं० चञ्चूजीविक) पक्षी; (जस० ४, १६, १०)।

**चंडंसु**—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १२)।

**चंड**—वि० (सं० चण्ड>प्रा० चंड) १, प्रबल, उग्र, प्रखर; (जंबू० ६, ७, २; जस० १, ६, ५)। २, क्रूर स्वभाव का; (प्रा० पैं०. २, १६५)। पुं० १. विद्याधरवंशीय राजा; (प० च० ५, २६४)। २. वायु; (व० १०, २४, ५)।

**चंडउत्त**—पुं० चन्द्रगुप्त, पुरुष-विशेष; (ण० ६, १, ८)।

**चंडकुंड**—पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३३)।

**चंडविकय**—वि० (सं० चण्डिक्यित> प्रा० चंडिक्किअ) रोप-युक्त; (संवि० २, ११, ६)।

**चंडपज्जोअ**—पुं० (सं० चण्ड+प्रद्योत> प्रा० चंड+पज्जोअ) पुरुष-विशेष; (ण० ७, ५, २१)।

**चंडभुअ**—वि० (सं० चण्डभुज>प्रा० चंड+भुअ) प्रचण्ड भुजशाली; (ण० ६, ७, ६)।

**चंडमारी**—स्त्री० चण्डमारी कात्यायनी देवी; (जस० १, ६, २)।

**चंडवालु**—पुं० (सं० चण्डपाल) छंद-विशेष; (सुदं० ८, २६, ४)।

**चंडा**—स्त्री० (सं० चण्डा) क्रोधी स्त्री, मानवती; तुल० राज० चंडा; (प्रा० पैं० २, १०७)।

**चंडाल**—पुं० (सं० चण्डाल>प्रा० चंडाल) वर्णसंकर जाति-विशेष, शूद्र और ब्राह्मणी से उत्पन्न; तुल० राज० चंडाळ; (जस० २, ६, १)।

**चंडिआ**—स्त्री० (सं० चण्डिका>प्रा० चंडिया) पार्वती, गौरी, शिव-पत्नी; (प्रा० पैं० २, ६६)।

**चंडियसमाण**—वि० (सं० चण्डीसमान) देवी तुल्य; (जस० १, ७, ११)।

**चंडुम्मि**—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ७१, ३८)।

**चंडेसरवर**—पुं० (सं० चण्डेश्वरवर)

चंडेश्वर, व्यक्ति-विशेष-नाम; (प्रा० पैं० १, १०८)।

चंडेसो—पुं० (सं० चण्डीश) महादेव; तुल० राज० चंडीस; (प्रा० पैं० २, १२)।

चंदक—पुं० विद्याधरवंशीय राजा; (प० च० ५, ४३)।

चंद—पुं० (सं० चन्द्र>प्रा० चंद) चंद्रमा, चांद; (जस० २, ६, १; ण० ३, १, ६)। पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, २)। वानरयोद्धा; (प० च० ७१, ३८)। दाशरथी भरत का पूर्वभव नाम; (प० च० ८२, १२८)। लक्ष्मण-पुत्र; (प० च० ६१, २०)।

चंदकंता—स्त्री० दाशरथी भरत की प्रणयिनी; (प० च० ८०, ५२)।

चंदकंति—स्त्री० (सं० चन्द्रकान्ति) रत्न-विशेष; (जस० २, ४, ८)।

चंदकला—स्त्री० (सं० चन्द्रकला) चंद्रमा की ज्योति; (व० ६, ६, १२)।

चंदक्क—पुं० (सं० चन्द्+अर्क>प्रा० चंद+अक्क) चंद्र और सूर्य; (ण० १, १६, ५)। २. राक्षस योद्धा; (प० च० ६१, १०)।

चंदगइ—पुं० विद्याधर राजा; (प० च० २६, ८०)।

चंदचूड—पुं० विद्याधरवंशीय राजा; (प० च० ५, ४५)।

चंदजोइ—पुं० वानर राजा; (प० च० ५४, २०)।

चंदण—पुं० न० (सं० चन्दन>प्रा० चंदण) सुगंधित वृक्ष-विशेष, चंदन का पेड़, तुल० राज० चंदण; (जंबू० १, ११, १७)। —णखा स्त्री० रावण-भगिनी; (प० च० ७, १८)। —छप्पय पुं० छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, १२२)।—द्द पुं० (सं०चन्दन+आर्द्र)हरे चंदन वृक्ष(जंबू० ४,२१, २)। —पायव पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, ६)। —भ पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ६१, २७)। —लित्त वि० (सं० चन्दनलिप्त) चंदन से लिप्त; (जंबू० ८, १२, ५)। —साह स्त्री० (सं० चन्दनशाखा>प्रा० चंदण+साहा) चन्दन वृक्ष की शाखा; (जंबू० १, १०, ६)। —ह पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३१)।

चंदणलया—स्त्री० (सं० चन्दनलता) वनस्पति-विशेष; (प० च० ५३, ६७)।

चंदणह—पुं० चंदन वृक्ष; स्त्री० चंद्रनखा रावण की बहन; (जंबू० ५, ८, ३३)।

चंदणहि—स्त्री० (सं० चन्द्रनखी) शूर्पनखा; (महा०)।

चंदणोल—वि० (सं० चन्द्रनार्द्र) चंदन के समान शीतल; (व० ४, २, २)।

चंदन—स्त्री० चंदना नामक आर्यिका; (व० १०, ४०, ६)।

चंदनह—पुं० विद्याधर राजा; (प० च० ११४, १६)।

चंदपह—पुं० (सं० चन्द्रप्रभ) आठवें तीर्थंकर; (प० च० ९५, ३२)।

चंदप्पह—पुं० (दे० चन्द्रप्रभ>प्रा० चंदप्पभ, चंदप्पह) आठवें जिन-देव (तीर्थंकर) का नाम; (ण० ५, ११, ६;

जस० १, २, ४)। २. चंद्रमा की प्रभा; (व० १, १, ६)।

**चंदफलअ**—पुं० (सं० चन्द्रफलक) चंद्रमंडल; (जंवू० ८, ८, ११)।

**चंदमंडल**—पुं० (सं० चन्द्रमण्डल) चंद्रमंडल; (जंवू० १, १२, २)।

**चंदमई**—स्त्री० (सं० चन्द्रमती) यशोवरजननीनाम; (जस० १, २३, ९)।

**चंदमई**—स्त्री० चंद्रवती, स्त्री-विशेप का नाम; (ण० ६, १, ९)।

**चंदमणि**—स्त्री० (सं० चन्द्रमणि) चंद्रकांत मणि; (व० ५, १, ८)।

**चंदमल**—पुं० (सं० चन्द्रमाला) वार्णिक छंद का नाम; (प्रा० पैं० २, १९०)।

**चंदमुहि**—वि० (सं० चन्द्रमुखी) चंद्रमा के समान मुख वाली, (प्रा० पैं० १, १३२)। —य वि० चंद्रमा के समान मुख वाली; (जंवू० ७, १२, ७)।

**चंदरासि**—स्त्री० (सं० चन्द्रराशि) नामविशेप; (भ०)।

**चंदलेह**—स्त्री० (सं० चन्द्रलेखा >प्रा० चंदलेहा) १. स्त्री-विशेप, एक राज पत्नी; (जस० ४, २४, २; ण० ८, १२, ६)। २. छंद-विशेप; (सुदं० ५, ७, १९)।

**चंदवयण**—वि० (सं० चन्द्रवदन) चंद्रमुख, चंद्रमा की तरह सुंदर मुख वाला; (जंवू० ३, ३, ४)।

**चंदवेज्झ**—पुं० (सं० चन्द्रवेध्य) शस्त्रविद्या; (सुदं० ३, ९, ११)।

**चंदसरिस**—वि० (सं० चन्द्रसदृश) चंद्रमा के समान; (जस० ४, १७, १६)।

**चंदसिरि**—स्त्री० (सं० चन्द्रश्री) स्त्री-नाम; (जस० ४, २३, ४)।

**चंदसूर**—पुं० (सं० चन्द्रसूर्य) चंद्रमा और सूर्य; (जंवू० १, १८, १०)।

**चंदहासु**—पुं० (सं० चन्द्रहास) रावण की तलवार; (महा०)।

**चंदाइच्च**—पुं० (सं० चन्द्रादित्य) चंद्रमा और सूर्य; "चंदाइच्चहँ केम भाऊ आवइ आथवाणु। ता दाणव ता देव जा विहि जोइ सामुहउँ"। (प्रा० गु० ३८, ४१)।

**चंदाणण**—वि० (सं० चन्द्रानन) चंद्रानना, चंद्रमा के समान मुख वाली; (क० ८, १६, १०)।

**चंदायणं**—पुं० (सं० चान्द्रायण) व्रत-विशेप, चान्द्रायण व्रत, महीने भर का एक कठिन व्रत जिसमें चंद्रमा के घटने-वढ़ने के अनुसार भोजन घटाना वढ़ाना पड़ता है; (जंवू० ४- १४, १२; जस० २, ५८, १२)।

**चंदारिसि**—पुं० (सं० चन्द्र+ऋपि) गोत्र-विशेप; (क० १०, २८, १)।

**चंदाहवत्त**—वि० (सं० चन्द्राभावत्) पूर्णिमा के समान मुख चंद्र की आभा से युक्त; (जस० १, २, ४)।

**चंदाहा**—स्त्री० (सं० चन्द्र+आह्वा) चन्द्रा नामक कन्या; (ण० ७, ११, २)।

**चंदि**—स्त्री० (सं० चन्द्र) चंद्रमा; (प० सि० च० १, १०, ३३)।

**चंदिण**—स्त्री० (सं० चन्द्र) चांदनी, चंद्रिका; (जंवू० ८, १५, १५)।

**चंदिणी**—स्त्री० चन्द्रिणी नामक स्त्री; (ण० ८, १२, ६)।
**चंदिम**—स्त्री० (सं० चन्द्र) चंद्रिका; (प्रा० गु० १२, ४)।
**चंदु**—पुं० (सं० चन्द्र>प्रा० चंद) चंद्रमा; (महा० ६८, ५)। —ग्गम पुं० (सं० चन्द्रोद्गम) चंद्रमा का उद्गम; (व० ७, २, १२)।
**चंदुज्जल**—वि० (सं० चन्द्रोज्ज्वल) चंद्रमा के समान उज्ज्वल; (जस० ४. २७, ३)।
**चंदो**—पुं० चन्द्र, (छंदशास्त्र में) षट्-कल गण का नाम; (प्रा० पैं० १,१५)।
**चंदोव**—न० (सं० चन्द्रोपक>प्रा० चंदोवग=संन्यासी का एक उपकरण) चंदोवा; (सा० १६८)। —य न० चंदोवा; (जंबू० १, १५, ७)।
**चंदोवडंबर**—पुं० (सं० चन्द्रोपक+आडम्बर) चंदोवा युक्त; (सुदं० ११, १२, ८)।
**चंद्रमा**—पुं० (सं० चन्द्रमस्) चाँद; (प्रा० पैं० १, ३४)।
**√चंप**—(दे०) चाँपना, दबाना। —इ सक० (जस० १, १५, ८; जंबू० १, ६, ६)।
**चंप**—न० १. (सं० चम्पक>प्रा० चंपय) चम्पा का फूल; (प० च० ४२, ८)। २. चम्पा एक पर्वतीय शहर, चम्पा नगरी; (भ०; रि० २, ६)। —अ पुं० (सं० चम्पक>प्रा० चंपय) पुष्प-विशेष; (प्रा० पैं० २, १६३)। —एल पुं० (सं० चम्पक + तैल >प्रा० चंप+तेल) चम्पा का तेल; (सं० रा०)। —ग पुं० (सं० चम्पक >प्रा० चंपय) वृक्ष-विशेष, चंपा का पेड़; (प० च० ४६, ७४)। —य पुं० (सं० चम्पक>प्रा० चंपय) चंपा का पेड़, चम्पा का फूल; (प० च०; प्रा० गु० १८, १६)। तुल० गु० चंपो। —हुल्ल पुं० (सं० चम्पक+फुल्ल> प्रा० चंपय+फुल्ल) चम्पा का पुष्प; (ण० ३, ४, १५)।
**चंपाणयरि**—स्त्री० चंपानगरी (जंबू० ३, १०, ११)।
**चंपापुर**—पुं० (सं० चम्पापुर) नगर-विशेष; (जंबू० १०, २४, ११)।
**चंपारण**—पुं० (सं० चम्पराण्य) १. देश-विशेष, चंपारन, तिरहुत् कमिश्नरी (विहार) का एक जिला, २. चंपारन का निवासी; (प्रा० पैं० १, १४५)।
**चंपाहिअ**—पुं० (सं० चम्पाधिप) चंपाधिप, राजा-विशेप; (क० ३, १४, ६)।
**चंपिय**—वि० (दे०) आक्रान्त, चाँपा हुआ, दबाया हुआ; (सुदं० ६, २१, ५)।
**चआ**—स्त्री० (सं० त्वक्) त्वचा; (षड्)।
**चइअ**—देखो चविअ; (प० च० १०३, १२६)।
**चइअ**—देखो चेइअ; (षड्)।
**चइतालय**—पुं० (सं० चैत्य+आलय) चैत्यालय, देवालय; "सुखर-वन्दिएँ धवल-विसालएँ, गम्पिएगु सिद्ध कूडें चइतालएँ;" (प० च० २४, ६, १)।

चउ—वि० (सं० चतुर्>प्रा० चउ) चार, संख्या-विशेष; तुल० म० चौ; राज० चउ; (ण० ३, १७, १०; सं० रा०)। —अण्ण वि० (सं० चतुः पंचाशत्) चौवन; (प्रा० पैं० १, ५७)। —आलह वि० (सं० चतुश्चत्वारिंशत्> प्रा० चउआलीस) चवालीस; (प्रा० पैं० १, १४६)। —कसाय पुं० (सं० चतुष्कषाय) क्रोध, मान, माया और लोभ; (जस० ३, १७, ७)। —क्क वि० (सं० चतुष्क) चार; "कण्णचउक्कु जाउ लक्खणधरु," —लक्षण संपन्न चार कन्याएँ उत्पन्न हुई; (जंबू० ४, १४, १७)। न० चार वस्तुओं का समूह, चौकड़ी; (भ०)। पुं० (सं० चतुष्किका>प्रा० चउक्किआ) चौक; (ण० ६, २१, २; दे० ना० मा० ३, २)। —क्कन्ध पुं० चतुः स्कन्ध; (भ०)। —क्कय पुं० (सं० चतुष्क>प्रा० चउक्क) आँगन, एक प्रकार की सजावट; चौक, तुल० गु० चौक; (सं० रा०; प० च० २८, ६, ६)। —क्कलु पुं० (छंदशास्त्र में) चतुष्कल गण; (प्रा० पैं० १, २०८)। —गइ स्त्री०(सं० चतुर्गति) नरक, तिर्यंग् मनुष्य और देव की योनि; (ण० २, ६, १८)। —गइवयण पुं० (सं० चतुर्गति +वदन) चतुर्गति रूपी मुख, "इंदियफडालु चउगइवयणु," —इंद्रियों रूपी फणा, चतुर्गति रूपी मुख; (जंबू० ३, ७, १३)। —गुण, ग्गुण वि० (—गुण) चौगुना; (पड्; जंबू० ६, १३, ६)। —ग्गगी वि० (सं० चतुर्गुण>प्रा० चउग्गुण) चार बार और उतना ही; (सं० रा०)। —ग्गुणिय वि० (सं० चतुर्गुण) चौगुनी; (प० च० ८, ७, ६)। —चूड पुं० (—चूड) विद्याधर वंश के एक राजा का नाम; (प० च० ५, ४५)। —णउइ वि० (—नवति) चौरानवे। —णउय वि० (—नवत चौरानहवाँ; (प० च० ६४, १०६) —णिकाय पुं० (सं० —निकाय) चतु निकाय के देव; (व० ६, १२, ५) —तीसइम देखो तीसइम; (प० च ३४, ६१)। —ताली। वि० (—चत्वारिंश) चवालीसवाँ; (प० च० ४४ ६८)। —त्तीसइम वि०(—त्रिंश) चौंतीसवाँ। —त्थ वि० (सं० चतुर्थ) चौथा तुल० गु० चोथु; (प्रा० पैं० १, १३७ संधि० १८, ४, १०)। —त्थी स्त्री (सं० चतुर्थी) चौथ, किसी पक्ष की चौथी तिथि; (जस० २, ४, ३)। —थिय वि (सं० चतुर्थ) चौथा; (क० १०, १[illegible] ४)। —थो वि० (सं० चतुर्थः) चौथा तुल० राज० चौथा, (प्रा० पैं० २, ६६) —दस वि० (—दशन्) चौदह; (जस ४, ११, ४)। —दसि स्त्री० (—दशी चतुर्दशी, तिथि-विशेष; (जस० ३, ३[illegible] १५)। —दह वि० (सं० चतुर्दश चौदह; (ण० १, १, ६)। —दह-रय पुं० सं० (चतुर्दशन्+रत्न;) चौदह रत्न (व० २, १३, १)। —दार पुं० (सं चतुर्द्वार) चार दरवाजे वाला घ (जस० १, ४, ८)। —दिस स्त्री० (सं चतुर्दिशम्> प्रा० चउद्दिसि) चा दिशाओं में; तुल० गु० चोदश; (ण० [illegible] ६, ११)। चउदिसु; (प० च० २, १[illegible]

६)। —द्दसम वि० (—दश) चौदहवाँ; (प० च० १४, १५८)। —द्दसि स्त्री० (सं० चतुर्दशी>प्रा० चउदसी) तिथि-विशेष; (व० १०, ४०, १२)। —पइया स्त्री० चौपइया छंद, मात्रिक छंद; "चउ-पइया छंदा भणइ फणिंदा;" (प्रा० पैं० १, ६७)। —पाण पुं० (—प्राण) इंद्रियादि; (जस० ४, १८, १८)। —पास क्रि० वि० (—पार्श्व) चारों ओर; (ण० ४, १४, १४; जस० ३, १२, १३)। —पासिय वि० (—पार्श्वक) चारों ओर का; (भ०)। —प्पय वि० पुं० (सं० चतुष्पाद्—द) चौपाया; (भ०; जस० १, १०, ४)। —प्पह पुं० (सं० चतुष्पथः) चौराहा, वह स्थान जहाँ चार सड़कें मिलें; (जंबू० ४, ८, ३)। —प्फ-लिय वि० (सं० चतुष्फलिक) चार भागों वाला; (प० च० ३६, ८, ७)। —व्वीस वि० (सं० चतुर्विंशति) चौबीस; (प्रा० पैं० १, ६१)। —व्वोल पुं० चौबोला छंद, छंद-विशेष; (प्रा० पैं० १, १३१)। —भुअ वि० (सं० चतुर्भुज>चउब्भुअ) चार हाथ वाली; (प० च० १२, १०, २)। —भेय पुं० (सं० चतुर्भेद) चतु-र्विध, चार प्रकार; (जस० ४, ८, १५)। —माणथंम पुं० (सं० चतुर्मानस्तम्भ) चार मानस्तंभ, "चउमाणथंभ जिणकेय-णाइँ परिहा वल्ली वणउववणाइँ" चार मानस्तंभ, जिनकेतन, परिखावलय, वन, उपवन;' (सुदं० १, ६, ४)। —मासयं पुं० (सं० चातुर्मासिकम्) बर-सात के चार महीने, असाढ़, सावन, भादों और कुआर का चौमासा;' 'सप्प-विल सीह-गुफ कूय-निम्नासयं। गुरुहुँ वुत्तु मुणिहि तिथु कियउँ चउमासयं॥ तुल० गु० चोमासु; (प्रा० गु० १६, २८)। —यालीस, चोआलीसह (वि०) (सं० चतुश्चत्वारिंशत्) चवालीस; (प्रा० पैं०)। —रंग पुं० (सं० चतुरङ्गिणी) चार अंगों वाली सेना; (ण० ७, १०, १)। —रंग-बलं पुं० चतुरंगिणी सेना; (व० २, १४, ४)। —रंगाणीया स्त्री० (सं० चतुरङ्गिणी) चार अंगों वाली सेना; (रि० ७, ६)। —रङ्ग वि० (सं० चतुरङ्ग>प्रा० चउरंग) चार अंगों वाला; (प० च० १६, ५, ११)। पुं० शतरंज का खेल; (प० च० ३८, १, १०)। —रद्ध वि० (सं० अर्धचतुर) साढ़े चार; (प० च० २४, १४, ६)। —रय पुं० (सं० चकोर) चक्रवाक पक्षी; (जस० १, १०, ५)।
—रासम पुं० सं० चतुराश्रम चार आश्रम (ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वाणप्रस्थ, संन्यास) (ण० १, ८, ३)। —रासी वि० (सं० चतुरशीति) चौरासी, (जस० ४, ११, ६)। —रि स्त्री० (सं० चत्वरी) लग्न-मण्डप, चौकी; तुल० गु० चोरी; (जस० १, २७, ६)। —रिय स्त्री० (सं० चमरी) चौरी; "गुरुचउरिय हेमें णिम्म-विय;" स्वर्ण-निर्मित बड़ी-बड़ी चौरियाँ लटकायी गईं; (क० ७, ७, १०)। —रूण वि० (सं० चतुर+उन) चार से कम; (प० च० ११, ४, ८)। —वग्ग पुं० (सं० चतुर्वर्ग) धर्म, अर्थ काम, मोक्ष, (सुदं० १, १, ४)। —वण्ण पुं० (सं० चतुर्वर्ण) चार वर्ण-ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र; (ण० १, ७, ८)। —वार पुं० (सं० चतुर्द्वार) चार दर-

बाजे वाला घर; (प० च० १६, ११, ७)। —वाह पुं० (सं० चतुः पार्श्वम्) चारों ओर; तुल० गु० चोपास; (प्रा० गु० २४, २)। —विह वि० (सं० चतुर्विध) चार रूपों वाला; (जस० १, १, १०; ण० १, १२, ५; म०)। —विहगइ स्त्री० (सं० चतुर्विधगति) चार प्रकार की गतियाँ; "ए जिणवर णिज्जिय-रइवर विणिवारिय-चउविहगइ;" अर्थात् उक्त समस्त जिनवर रतिवर-कामदेव को जीतने वाले हैं, चतुर्विध गतियों का निवारण करने वाले हैं; (व० १, १, १५)। टि०—हिंदू शास्त्रों के अनुसार जीव की तीन गतियाँ हैं—उर्ध्व गति (देव योनि), मध्यगति (मनुष्य योनि); अधोगति (तिर्यक् योनि)। जैनशास्त्रों के अनुसार पाँच प्रकार की गतियाँ कही गई हैं—१. नरकगति, २. तिर्यक् गति, ३. मनुष्य गति, ४. देवगति और ५. सिद्धगति। —वीस वि० (सं० चतुर्विंशति) चौवीस; तुल० म० चौवीस, चोवीस; (भ०; सुअंध० १, १)। —वेइ पुं० (सं० चतुर्वेदिन्) १. चतुर्वेदी, चौबे, ब्राह्मणों की एक जाति या शाखा, २. मथुरा का पंडा; (सं० रा०)। —व्विह वि० (सं० चतुर्विध) चार रूपों वाला, चौतरफा; (जंबू० १०, २६, १०)। —सट्ठि वि० (सं० चतुः षष्ठि>अर्ध मा०, जैन म० चउसट्ठि-चोसट्ठी-चउवट्ठि, पिशेल) चौंसठ; तुल० राज० चोसठ; (प्रा० पैं० १, ५१)। —सण्णा स्त्री० (सं० चतुः संज्ञा) आहारादि; (जस० ३, १७, ८)। —सत्थिय वि० (सं० चतुःशास्त्रीय) चार शास्त्रों का; (क० ८, १७, ८)। —सय वि० (सं० चतुर+शत) चार सौ; (व० ३, ५, ६)। —हत्तर, हत्तरि वि० (सं० चतुः सप्तति) चौहत्तर; (महा०)।

चऊ—वि० (सं० चतुर्>प्रा० चउ चार; (प्रा० पैं० २, १५८)।

चकमक—पुं० (तुर्की चक़माक=एक प्रकार का कड़ा पत्थर जिस पर चोट पड़ने से बहुत जल्दी आग निकलती है) चमक, जाज्वल्यमान होना; "धर चकमक कर बहु दिसि चमले," अर्थात् घोड़ों के चँवर बहुत सी दिशाओं में चकमक करते हैं; (प्रा० पैं० १, २०४)।

चक्कंक—पुं० व्यक्ति-विशेष-नाम; (प० च० १०, ३)।

चक्क—पुं० (सं० चक्र>प्रा० चक्क) कुम्हार का चाक; तुल० म० चाक; (भ०)। २. समूह, "इमो पक्खिरायस्स चक्कस्स चक्को;" अर्थात् यह (बालक) पक्षिराज (गरुड़) के समूह के लिए भी चक्र (सुदर्शन) के समान है; (जंबू० ५, ५, ६)। २. आभूषण-विशेष, (संधि० २, ३, ७)। ३. न० पहिया; (प्रा० पैं० १, ६, ६)। ४. न० गाड़ी का पहिया; (ण० ७, १, ७)। ५. आयुध-विशेष; (प० च० ७१, २१; जस० १, २, ११)। ६. सुदर्शन चक्र; (जंबू० ५, ५, ६)। —चिक्कार पुं० (सं० चक्र+चीत्कारः) चक्र का शब्द; (क०)। —धर पुं० (सं० चक्रधर) चक्रवर्ती, "नवनिहिरयणाहिउ चक्कधरु, छक्खंडवसुंधरि धरियकरु," अर्थात् (वह मंत्री) आदि तो

निधियों का रत्नाकर तथा षट्खंड वसुंधरा से कर लेने वाला चक्रवर्ती था; (जंबू० ३, ३, १२)।

चक्कणाह—पुं० (सं० चक्रनाथ) चक्रवर्ती; (जस० २, २५, १४)।

चक्कद्धअ—पुं० चक्रपुर (चक्कपुर) का राजा; (प० च० २६, ४)।

चक्कपअ—पुं० (सं० चक्रपद) (छंदशास्त्र में) वर्णिक छंद का नाम (प्रा० पैं० २, १५२)।

चक्कपाणि—पुं० (सं० चक्रपाणि>प्रा० चक्कपाणि) चक्रवर्ती राजा, सम्राट; (व० ४, १२, ५)।

चक्कय—पुं० (सं० चक्रवाक>प्रा० चक्कवाग, चक्कवाय) चक्रवाक पक्षी; (प० च० १८, ११, ४)।

चक्करे—स्त्री० (सं० चक्राकार) चक्राकार भौंरी; (की० ४, ३२)।

चक्कल—वि० (सं० चक्रक>प्रा० चक्कल) १. गोलाकार, वर्तुल; (प० च० २६, १०, ७)। २. चक्राकार, विशाल; (सुदं० ३, १०, १३; जंबू० १, १२, ५)। —य वि० गोलाकार; (प० च० २३, १, ६)।

चक्कलत्त—पुं० (सं० चक्रत्व) परिधि, "चक्कलत्तु जोयणाइं, पंचवीसदूणियाइं;", अर्थात् उस पर्वत की परिधि पचीस के दुगुने अर्थात् पचास योजन है; (क० ५, १, ६)।

चक्कलिय—वि० (सं० चक्रवत्) भ्रांत; (भ०)।

चक्कलु—पुं० (छंदशास्त्र में) चतुष्कल गण; (प्रा० पैं० १, ८५))।

चक्कवइ¹—पुं० (सं० चक्रवर्तिन्>प्रा० चक्कवइ) छह खण्ड भूमि का अधिपति राजा, सम्राट्; (ण० ४, ४, १३)। —विहूइ पुं० चक्रवर्ती विभूति; (जंबू० ३, ३, १६)।

चक्कवइ²—पुं० (सं० चक्रपति) मध्य गुरु चतुष्कल जगण (ISI); (प्रा० पैं० १, २५-६६)।

चक्कवट्टि—वि० (सं० चक्रवर्तिन्) चक्रवर्ती, आसमद्रान्त भूमि पर राज्य करने वाला; (जस० ३, २६, ६)। चक्कवट्टी —वि० चक्रवर्ती (जंबू० ३, ८, ७)।

चक्कवाय—पुं० (सं० चक्रवाक) चकवा; (जंबू० ५, ७, ३)।

चक्कवाल—पुं० (सं० चक्रवाल) चक्रवाल नामक नगर; (क० ५, २, १)।

चक्कह—पुं० (सं० चक्र>प्रा० अप० चक्क) समूह; (की ४, १४)।

चक्कहय—पुं० (सं० चक्रवाक) चक्रवाक चक्रवाक पक्षी; (प० च० २४, १, ३)।

चक्कहर—वि० (सं० चक्रधर) चक्रधारी; "वलएउ चक्कहरु सुरणाहु णहे खयरु;" अर्थात् बलदेव, चक्रधारी नारायण, सुरेंद्र, आकाशगामी खेचर; (क० ६, ७, ६)। चक्कहरा–वि० चक्रधारी "तह चक्कहराणय-वोमयरा; (व० २, १५, ३)।

चक्का—पुं० (सं० चक्र>प्रा० चक्क) व्यूह-रचना; (की० ४, १७४)।

चक्काई—स्त्री० (सं० चक्रवाकी>प्रा०

चक्कवाई) चक्रवाक पक्षी की मादा; (प० च० १६, ५१)।

चक्काउह—पुं० (सं० चक्रायुध) श्रीविष्णु; (व० १०, १६, ८)।

चक्काय—पुं० (सं० चक्रवाक>प्रा० चक्कवाग, चक्कवाय) चक्रवाक पक्षी; (प० च० ३४, ३२)।

चक्कार—पुं० विद्याधरवंशीय राजा; (प० च० ५, २६३)।

चक्कालंकियकर—पुं० (सं० चक्र+अलङ्कृत+कर) चक्र से अलंकृत हाथ; (व० २, १२, ११)।

चक्कावट्ट—पुं० (सं० चक्रावर्त) चक्र की तरह गोल आकार का; (सं० रा०)।

चक्कि—पुं० (सं० चक्री) त्रिपृष्ठ नामक नृप; "चक्किहें कमलंमलपुरा णविया;" (व० ६, ७, ११)।

चक्की—स्त्री० १. (सं० चक्रवाकी> प्रा० चक्कवाई) चक्रवाक पक्षी की मादा; (प० च० १६, ५४)। २. स्त्री० (सं० चक्री) गाथा छंद का भेद; (प्रा० पैं० १६१)। ३. पुं० (सं० चक्रिन्) चक्रवर्ती; (जंबू० ३, ४, ७)।

चक्केसर—पुं० (सं० चक्र+ईश्वर) चक्रेश्वर, चक्रवर्ती, चक्र या मंडल का राजा; (जंबू० ३, ७, १०)।

चक्कोरअच्छि—वि० (सं० चकोराक्षी) चकोर पक्षी के समान नेत्र वाली; (क० ७, ४, ८)।

√चक्ख—(दे०) आस्वादन करना, स्वाद लेना, चखना। —इ सक० (ण० ४, २, १६; महा० २, १६, १४)। चक्खंत—कृ०; (जंबू० ६, ५, १२)। चक्खिज्जइ— आ+स्वादय् (कर्मणि) (जंबू० १, ८, ६)। चक्खिवि—पू० का० क्रि०; (ण० ६, २, ११)। तुल० राज० चखणो, चखबो; चाखणो, चाखबो।

चक्खु—पुं० न० (सं० चक्षुष्>प्रा० चक्खु) नेत्र, आंख; तुल० राज० चख्खु; (प्रा० पैं० २, १५१)। —गम्म (सं० चक्षुर्गम्य) दृष्टिगोचर; (जस० ४, १७, १७)। —नाम पुं० आठवें कुलकर; (प० च० ३, ५३)।

चङ्गय—वि० (दे० चङ्ग>प्रा० चंग) चारु, सुंदर, मनोहर; (प० च० १४, ३, ५)।

चच्चंकिय—वि० (सं० चर्चा+अङ्कित) चर्चित; (जस० २, ११, ५)।

√चच्च—(सं० चर्च्) चर्चित करना; (स० रा०)।

चच्चर—न० (सं० चत्वर>प्रा० चच्चर) १. चौहट्टा, चौरास्ता; (महा० ६८, ३; जस० ४, २१, १४)। २. चौक; तुल० गु० चोक; (सुदं० २, १०, २७)। ३. रास-स्थान; (प० च० ५६, १४, ६)। चच्चरु—न० (सं० चत्वर) चबूतरा; (रि० १, ८) —वंत वि० (सं० चत्वरवत् अथवा चर्चरी+वत् sportive) चौराहों सहित; "भमेविणु पट्टणु चच्चखंतु" (क० ३, २०, ७)।

चच्चरि—स्त्री० (सं० चर्चरी>प्रा० चच्चरी) १ गीत-विशेष, एक प्रकार का गान; (सं० रा०)। २. एक प्रकार नृत्य; (सुदं० ७, ५, ६)। —यबंध पुं० (सं०

चर्वरी+वन्ध) चच्चरिया नामक छंद; (जंबू० १, ४, ५)।

चच्चरी—स्त्री० (सं० चर्चरी) चर्चरी नामक वर्णिक छंद का नाम; (प्रा० पैं० २, १८४)। २. (सं० चञ्चरीक) भ्रमरी; (व० २, ३, १४)।

चच्चिअ—वि० (सं० चर्चित) जिसकी चर्चा हो, विचारित; (क० ४, २, ४; जस० २, ११, ५)। चच्चिय—वि० चर्चित; (जस० १, १४, १; जंबू० ६, २, ५)।

चच्चिक्किअ—वि० (दे०; प्रा० चच्चिक्क) विलिप्त, चंदन आदि सुगंधित वस्तु का लेप किए हुए; "चच्चिक्को" (पड्; प० च० ४०, २, ७)। २. विभूषित मण्डित; (प० च० ३४, १०, ४)।

चच्चिक्क—पुं० न० (दे०; प्रा० चच्चिक्क) विलेपन, चंदनादि सुगंधित वस्तु का शरीर पर लेपन; (प० च० ५१, ४, ३)। २. वि० विभूषित, मंडित; (दे० ना० मा० ३, ४)।

चच्चिकिय—वि० (सं० चर्चा+कृत) चर्चित, चर्चा किया गया; विचार किया गया; (जस० १, ६, ५)।

चच्चिय—वि० (दे०) त्यक्त; (व० १, १२, १३)।

चञ्चलु—वि० (सं० चञ्चल>प्रा० चंचल) चपल, चंचल; (हे० ४१८, ३)।

चञ्चरिय—पुं० (सं० चञ्चरीक>प्रा० चंचरीअ) भ्रमर; (प० च० ४०, १६, ६)।

चट्ट—पुं० (दे०) शिष्य; तुल० गु० चेलो; (संधि० ३, ८, ६)।

चट्टण—वि० (दे०) नाशक, भक्षक; (जस० ४, २३, १४)।

चट्टणु—क्रि० भू० का० (दे०; प्रा० √चट्ट=चाटना) चाटना "दरणहघट्टणु अहरसुचट्टणु," धीरे-धीरे नख घट्टन करती, व अधर चाटती; (सुदं० ८, २८, १०)।

चट्टुय—पुं० न० (दे०) यष्टी, चटुला, लाठी, छड़ी, डंडा, गदा; "चालुय चट्टुयचूरियउ;" अर्थात् तब उसे झारी और चटुए से कुचला गया; (जस० ३,५,१४)।

चडक्क—पुं० न० (दे०) शस्त्र-विशेष; (प० च० ७, २६)। २. चक्र; (प० च० ७, २८)। ३. विद्युत; (प० च० ४३, १५, ६)।

√चड—(प्रा० चड) आरुढ़ होना चढ़ना; (सं० रा०)। —इ अक० (हे० ४२१; महा० २, १६, १; सं० रा०)। चडंति—क्रि०, व०,ब० चढ़ रही हैं; (ण० १, १८, ३)। —न्ति कृ० चढ़ती हुई; "दीसइ रोमावलि छुड्डु चडन्ति" अर्थात् 'धीरे-धीरे चढ़ती हुई रोमावलि ऐसी दिखाई देती है'; (प० च० १०, ३, ४)। चडन्तहों—कृ० चढ़ते हुए, (प० च० ३, २, ८)। चडाइयइ–(कर्मवाच्य) चढ़ाया जाता है; (सं० रा० ५२)। चडाविय—पू० का० क्रि०, सं० आ+√रुह्+क्त्वा; चढ़कर; (सुदं० १०, १०, १५)। चडिउ—भू० का० चढ़े; (सं० रा० १४४); चडाहुँ—भू० का० चढ़ेंगे; (हे० ४३९)। चडि—क्रि०, व०, चढ़ता है; (पाहु०)। तुल० म० चढ़णें। चडिउ—पू० का० क्रि०, चढ़कर; (जंबू० ७, ५, ७)। चडिग्गो—

क्रि० भू० का० चढ़ चढ़ा; "समसीस-दाणो विमाणं चडिण्णो;" (राजा द्वारा) आशीर्वाद देने के साथ ही विमान में चढ़ गया; (जंबू० ५, ५, १४)। चडियउ—क्रि०, भू० का० (प्रा० चड) १. आरूढ़ हुआ; "सो णवजोव्वणें चडियउ" —वह नव यौवन में आरूढ़ हुआ; (सुदं० ३, ६, २०)। २. प्राप्त हुआ; "पुरिससीहु णवजोव्वणे चडियउ"—वह पुरुषसिंह नव यौवन को प्राप्त हुआ, (ण०, ३, ४, २)। चडीणा—कृ० चढ़कर; (क० ३, ६२)। चडु—क्रि०, आ०, चढ़ो; "हय जोत्तें महारह-वीढें चडु"—अर्थात् घोड़े जोतो और महारथ की पीठ पर चढ़ो;' (प० च० १६, २, ५; ण० ३, ६, १४)। चडेइ—क्रि०, व०, चढ़ना; (परम० २, ४६)। चडेप्पिणु—पू० का० क्रि० आरूढ़ होकर, प० च० ३, १२, ६)। चडेंवि—पू० का० क्रि० चढ़ कर; (प० च० ११, ३, ६)।

√चडचडचड—(सं० चडचडाय्) 'चड-चड' आवाज करना। चडचडचडन्त—कृ० (प० च० २६, ५१)।

**चडण**—न० (दे०) आरोहण; तुल० गु० चडाण; राज० चडणो, चडबो; (संधि० १२, ५, २२)। चडणं—न० चढ़ना; (सु० ६–८)।

**चडफडंत**—कृ० (दे०) तड़फड़ाते हुए; (जंबू० १०, १४, १३; क० ८, २०, ५)।

**चडयम्म**—पुं० (सं० चण्डकर्मन्) राज-पुरुषनाम-विशेष; (जस० १, ११, ६)।

**चडयर**—पुं० (दे०) समूह; (प० च० २, ४८)।

√**चडाव**—(दे०) चढ़ाना; (उ० व्य० प्र० ६, २२)। तुल० राज० चढ़ाणो। —वि पू० का० क्रि०, चढ़ाकर; (प० च० १६, १); स्थापित कर; (प० च० १४, ६, २)। —हि क्रि०, आ०, चढ़ाइए, "तं तुहुँ मि चडावहि णियरकव्वि;" (ण० १, ४, १)। चडाविइ—क्रि०, व०, चढ़ाना; (महा० ३०, १२, ६)। चडावियउ—भू० का०, चढ़ाया हो; "इसउ कम्व करउ (व) णुहुं चडावि-यउ;' अर्थात् 'जैसे कामदेव ने कर में धनुष को चढ़ाया हो;' (रा० ३१)। चडावए—क्रि०, व० चढ़ाता है; (कौ० २, २०३)। चडाविउ—क्रि०, भू० का० चढ़ा लिया, "अङ्कें चडाविउ तिहुअण-णाहउ" —त्रिभुवननाथ को इंद्र ने गोद में ले लिया; (प० च० २, ३, १)। चडाविय—पू० का० क्रि० चढ़ाकर, "तो सिरसिहरि चडावियहत्यें;" अर्थात् अपने सिर पर हाथ चढ़ाकर; (जस० ३, २६, ६)। चडाविवि—पू० का० क्रि० चढ़ा-कर; (व० ४, १०, ६)।

**चडावल्लि**—वि० चंद्रावती, स्त्री-नाम; (प्रा० गु० ५, ४८)।

**चडाविय**—वि० (दे०) आरोहित, चढ़ाया हुआ, ऊपर स्थापित; (क० १, १२, ४)।

**चडि**—पू० का० क्रि० (सं० मृद् का धात्वादेश चड्ड=मर्दन करना, मसलना) मसल कर, मर्दन कर; (कौ० ४, १४६)।

चडिअ—वि० आरूढ़, चढ़ा हुआ; (क० ३, १, ३)।

चडिउत्तरिय—पुं० (दे०) आरोह+अवरोह; चढ़ाई (ऊपर की ओर बढ़ना) और उतार (ऊपर से नीचे की ओर आना); तुल० गु० चडऊतर; (प्रा०-गु० २३, १)।

चडिण्ण—वि० (दे०) आरूढ़, चढ़ा हुआ; (सुदं० ५, ५, ३)। —अ वि० आरूढ़; (क० ३, १, ३);

चडिय—वि० (दे०) आरूढ़, चढ़ा हुआ; (सुदं० ६, १०, ५)।

चडिर—वि० (दे०) आरोहणशील; (जस० १, ५, १३)।

चडुय—वि० (सं० चटुल>प्रा० चडुल) चंचल, चपल; (ण० २, ११, ११)। —म्म पुं० (सं० चाटुकर्म) खुशामद; (सुदं० ८, १६, ५)।

चडुलंग—वि० (दे०) अति चपल अंग वाले "पट्ठ तुरंगो अइ चडुलंगो;" (व० ४, २२, २)। चडुलङ्ग—वि० चंचल (घोड़ा); (प० च० ५, ३, ६)।

चड्डण—न० (दे०) मर्दन; (भ०; प० च० ५१, ६, ५)।

चड्डिय—वि० (दे०) आरूढ़; (प० च० २६, ११, ४)। २. पिष्ट, मृदित; (प० ३७, ६, ५)।

√चढ—(दे०; प्रा० चड) चढ़ना। —इ क्रि०, व० (दे० सा० दो०)।

चढिले—भू० का० चढ़ा; तुल० मगही चढल; (कंमरिया, चर्यापद)।

चणय—पुं० (सं० चणक>प्रा० चणअ) चना, अन्न-विशेष; (म० २, ५५, १०; भावना संधि-प्रकरण)।

चतारि—वि० (सं० चत्वारि>चत्तारि (प० च०) चतारि, चार; (म० क०)।

चत्त—वि० (सं० त्यक्त>प्रा० चत्त) छोड़ा हुआ, परित्यक्त; (प० च० १७, १३, १; ण० १, ४, ५; म० १, १, ४)।

चत्तयं—वि० (सं० त्यक्त+क) अपात्र; "कुसुइ कुसीलु कुतवसिहिं रत्तउ तं जाणसु कुवत्तयं," अर्थात् जो झूठे शास्त्रों, कुत्सित आचारों तथा कुत्सित तपस्वियों में अनुरक्त रहता है उसे कुपात्र जानो; (ण० ४, ३, २)।

चत्तारि—वि० (सं० चत्वारि) चार; (ण० १, ८, ३; जस० ३, ५, २)।

चत्थरि—स्त्री० (दे०) हास्य, विनोद; "रइविभल चत्थरि रयइ जाम णियइ-इएं दिट्ठिय दुट्ठ ताम;" अर्थात् जब वह काम-विह्वल होकर उस देवर से विनोद कर रही थी, तभी उस दुष्ट को उसके पति ने देख लिया; (जस० ४, २५, १८)।

चन्दकांत शिला—स्त्री० (सं० चन्द्रकान्त शिला) गृहोद्यान में बैठने या लेटने के लगाई जाने वाली शिला; (की० २, २४५)।

चन्दणहा—स्त्री० (सं० चन्द्रनखा) शूर्पणखा, स्त्री-विशेष का नाम, (प० च० ४०, १८, १)।

चन्दद्धु—पुं० (सं० अर्धचन्द्र) चंद्रमा जब आधे-आकार का दिखाई पड़ता है; (प० च० १४, ५, ३)।

चन्दमसु—पुं० (सं० चन्द्रमस् > प्रा० चंदम) चंद्रमा, चाँद; (प० च० १५, ११, ७)।

चन्दहासु—पुं० (सं० चन्द्रहास) चमचमाती तलवार, रावण की तलवार का नाम; (प० च० १०, १, १)।

चन्दिणय—न० (दे०, प्रा० चंदिण) चंद्रिका, चंद्रप्रभा; तुल० गु० चांदरणुं; (प० च० १०, १, ६)।

चन्दिय—स्त्री० (सं० चन्द्रिका > प्रा० चंदिआ) चंद्र की प्रभा, ज्योत्स्ना; (प० च० ६, ७, ४)।

चन्द्रचूड—पुं० (सं० चन्द्रचूड) शिव, शंकर; (की० १, ८६)।

√चप्प—(प्रा० चप्प) दबाना, कुचलना; (जस० २, १८, ७)। —मि क्रि० व०, ए० (प० च० २६, ४, ३)। —रि पू० का० क्रि० (सं०√आक्रम का धात्वादेश चप्प=आक्रमण करना, दबाना) १. दबाकर; (की० २, १२२)। २. आक्रमण करके; "चोर चप्परि घर लिज्झिअ," —अर्थात् चोरों ने आक्रमण करके घर ले लिए (अथवा उन पर अधिकार जमा लिया); (की० २, १०)। —वि पू० का० क्रि० आक्रमण करके; (ण० ३, १६, २)। —हि (विधि०) पदार्पण कीजिए; "जिह मणु तिह घर पंगणु चप्पहि" —जिस प्रकार आपने मेरे मन में प्रवेश किया है, उसी प्रकार घर के आँगन में पदार्पण कीजिए; (ण० ५, २, १)। चप्पिउ—भू० का० चाँप दिया; (ब० ५, ६, ६)। चप्पिलिऊ—भू० का० चांप लिया, दबा लिया; "महराअन्हि चप्पिलिऊ; (की० ४, २३६)। चप्पेवि—पू० का० क्रि०; (प० च० ४६, १०, १०)।

√चप्प—(दे०) चबाना; (म० २, १५, १)।

चप्प—पुं० (सं० चाप) धनुष, कमान; (क० ३, १८, ३)।

√चप्पड—पुं० (दे०) घी, तेल इत्यादि पदार्थ, जो चुपड़ा जा सके (तैलाभ्यङ्ग); (जस०)।

चप्पण—न० (दे०) आक्रमण; (जंबू० ७, ६, १०)। —य पुं० दबाना, कुचलना; (प० च० २१, १, १०)।

चप्परि—क्रि० वि० (सं० चपल) चपलता से, फुरती से, तेजी से; (जस० ४, २४, ८)। शीघ्रता से; "चारि दिसि चप्परि छुट्टइ;" —चारों दिशाओं को दबाते हुए शीघ्रतर चले; (की० ४, ६२)।

चप्पिय—वि० (दे०) सं० आक्रान्त, प्रा० चप्पिय; दबाया हुआ; तुल० म० चापणें, चोपणें; (प० च० ४, १३, ६; क० ८, २०, ८)।

चप्पिलिऊ—क्रि० (सं० आक्रम् का धात्वादेश प्रा० अप० चप्प) चाँप लिया, दबा लिया, आक्रांत कर लिया; (की० ४, २३६)।

चमक—स्त्री० (सं० चमत्कृत्) प्रकाश, ज्योति; (की० ४, ७१)।

चमक्क—पुं० (सं० चमत्+कृ) चमत्कृति, चमत्कार, तुल० म० चमक; (भ०; जस० १, ८, १)। —अ पुं० विस्मय, चमत्कार; (संधि० १७, ३, २)।

√चमक्क—(सं० चमत्+कृ>प्रा० चमक्क, चमक्कार) आश्चर्यान्वित करना। —इ सक० विस्मित करना; (ण० ३, १३, १; सुदं० ७, १२, १६)। —इ अक० चमकना, चौंकना; (क० ८, ६, ३)।

चमक्कय—वि० (सं० चमत्कृत>प्रा० चमक्किअ) विस्मित; (सं० रा०)।

चमक्करि—वि० (सं० चमत्कृत>प्रा० चमक्किअ) चमत्कृत कर देने वाली; (सं० रा०)।

चमक्किय—वि० (सं० चमत्कृत>प्रा० चमक्किअ) विस्मित, चमत्कृत; (ण० २, ६, ४)।

चमट्ठि—न०+न० स्त्री० (सं० चर्मन् +अस्थि>प्रा० चम्म+अट्ठि) चर्म और अस्थि; (ण० ४, ४, १०)। —सेस पुं० (सं० चर्मास्थिशेष) चर्म और अस्थि का बचा हुआ भाग; (जस० १, ६, ७)।

चमर—पुं० न० (सं० चामर>प्रा० चमर) चामर, चँवर; (जस० १, १२, ६; जंबू० १, १२, ५)। २. गुरु अक्षर; (प्रा० पैं० २, १३६)। ३. प्राणी-विशेष; (पं० च० ३, ८२)। ४. पूँछ, पुच्छ; (जस० २, ३, ६)।

चमराणिल—पुं० (सं० चामर+अनिल) चँवर की वायु; (जंबू० ३, ७, ७)।

चमल—पुं० न० (सं० चामर) चँवर, चामर; (प्रा० पैं० १, २०४)।

√चम्प—(प्रा० चप्प) कुचलना, दबाना; तुल० गु० चांपवुं, चम्पेंवि—पू० का० क्रि०; (प० च० ३०, ८, ४)।

चम्पय—न० (सं० चम्पक>प्रा० चंपय) चम्पक कुसुम, चम्पा का फूल; (हे० ४४४, ४)।

चम्पिज्जइ—क्रि० (कर्मवाच्य) चाँप ली जाए, ग्रहण कर ली जाए, (हे० ३९५, ६)।

चम्म—न० (सं० चर्मन्>प्रा० चम्म) चर्म, चमड़ा; खाल; तुल० म० चमड़ी; (प्रा० पैं० २, १०७; महा० ६८, १०, २)। —इँ न० चाम; (ण० ४, १५, ६)। —चक्खु पुं० न० (सं० चर्मन+चक्षुप्) चर्म चक्षु, "डज्झउ माणुसु जं चम्मचक्खु;" अर्थात् धिक्कार है इस चर्म-चक्षुओं से दिखने वाले मनुष्य को; (जस० ४, १, ७)। —जट्ठि स्त्री० (सं० चर्मन् +यष्टि) चाबुक, चर्मयष्टि; (जंबू० ४, २१, ७)। —पडलि स्त्री० (सं० चर्म पटल) चर्म के रूप में आवरण रूप वस्तु-(व० ६, १५, १)। —यर पुं० (सं० चर्मन्+कर>प्रा० चम्मयर) मोची, चमार; (दे० ना० मा० २, ३७)।

चम्मयाइँ—न० (सं० चर्मन्+क) चर्म "फाडियाइँ चम्माइयँ;" (क० ७, १०, ८)।

√चय—(सं०√त्यज्) छोड़ना, त्याग करना। —इ सक० (सं० त्यजति); (भ०)। चइवि—पू० का० क्रि० (सं० त्यज्>प्रा० चय, चइअ) त्याग कर, छोड़ कर; (सं० रा०)। चएप्पिणु—पू० का० क्रि० च्युत होकर; (ण० ६, १६, १३); "एवहिं सत्तमदियहें चएप्पिणु," अर्थात् अब यहाँ से सातवें दिन

च्युत होकर; (जंबू० ३, १०, ७)।
चएवि—पू० का० क्रि०, "वत्युसरूउ चएवि जहिच्छएँ;" अर्थात् वस्तु के स्वरूप को छोड़कर; (जंबू० ६, १, १४)।
चएसइ—भ० का०, "घरवासु चएसइ दिक्ख लएसइ," अर्थात् जो गृहवास छोड़कर दीक्षा लेगा; (जंबू० ४, ६, १५)।
चयंत-कृ० (सं० त्यज्+शतृ) (जंबू० २, ७, ११)।
√चय—(सं०√च्यु) मरना।—इ अक० (सं० च्यवते); (भ०)।
चयण—न० (सं० त्यजन) त्याग, परित्याग; (जंबू० १०, २१, ८)।
चयारि—वि० (सं० चत्वारि) चार; (ण० ६, १२, ६; क० ६, २३, ३; प०-च० २१, ४, ८)।
चर—पुं० (सं० प्रा० चर) दूत; 'एरिसु भणेवि चर-लोयणेहि,' (विला०)।
चर—(सं०√चर्>प्रा० चर) गमन करना, चलना, जाना; (जस० १, २१, २)।—इ सक० (सं० चरति>प्रा० चरइ) भक्षण करना; (प० च० १, १०, ८)। चरंत—कृ० (सं० चर्+शतृ); (जस० ३, १६, ६)। चरन्तहों-कृ० आचरण करते हुए; (प० च० ३, २, ८)। चरिज्जइ—(कर्मणि) पालन किया जाता है; (जंबू० २, २, ११)। चरिवि—पू० का० क्रि० (सं० चरित्वा) चर कर; (परम० २, १३६)। चारी—भू० का० परिभ्रमण करने लगे, चक्कर काटने लगे; (की० ४, १७०)। चारीआ-भू०-का० गमन करते थे, घूमते थे; (की० २, २१८)।
चरड—पुं० (सं० चरट>प्रा० चरड) चोर; (भ०)।
चरण—न० (सं० प्रा० चरण) भक्षण; (प० च० ३७, ४, ३)। २. पद, (जस० १, १, २)। ३. छंद का चरण, आदिगुरु चतुष्कल, भगण (ऽ॥); (प्रा० पैं० १०, २)। ४. व्रत आदि अनुष्ठान, (जस० १, १, १२)।—ग्ग पुं० (सं० चरण+अग्र) पैरों का आगे का भाग, (जंबू० १, १, १)।—जुयल पुं० (सं० चरण+युगल) पैरों का जोड़ा; (जस० १, १, २)। —सेव स्त्री० (सं० चरण+सेवा>प्रा० चरण+सेवा स्त्री०) चरणों की सेवा; (की० १, ८६)।
चरमतणु—पुं० (सं० चरम+तनुस्) चरमशरीरी, जंबूस्वामी; (जंबू० ७, १, २१)।
चरमसरीर—पुं० (सं० चरमशरीर) अंतिम शरीर; (जंबू० ४, ३, ८)।
चरखनाच— पुं० फ़ा० चर्ख=मुसलमानी दरवेशों में घूमघूम कर किया जाने वाला घिन्नीदार नृत्य; आकाशमण्डल (आकाश के चरखे के समान घूमने की कल्पना की गई थी, +नृत्य) नृत्य-विशेष चक्राकार घूम-घूमकर किया जाने वाला नृत्य; (की० २, १८७)।
चरिअ—न० (सं० चरित्र>प्रा० चरित्त) चरित्र, आचरण; (जंबू० १, १८, २२)।
चरिउ—न० (सं० चरित्र>प्रा० चरित) चरित; (व० १, १, २)।
चरित्त—न० (सं० चरित्र>प्रा० चरित्त) स्वभाव, प्रकृति; व्यवहार; (की०

१, ५८; प्रा० पैं० १, १४४)। २. आचरण; (जस० १, ३१)।

**चरिम**—वि० (सं० प्रा० चरम) अंतिम, अंत का; (भ०)।

**चरिय**—पुं० (सं० चरित्र>प्रा० चरित्त) चरित्र, आचरण; (जस० ३, १७, १६)। —करण पुं० चरित्र-रचना; (जंबू०)। —सय पुं० (सं० चरित्रशत) सैकड़ों चरित्र; (जंबू० ४, ४, ६)।

**चरिया**—स्त्री० (सं० चर्या>प्रा० चरिया) अनुष्ठान, "मज्झण्णहों चरियाएँ पईसइ;" —मध्याह्न में उन्होंने चर्या के लिए (नगर में) प्रवेश किया; (जंबू० ३, ६, ६)।

**चरीय**—स्त्री० (सं० चर्या>प्रा० चरिया) अनुष्ठान; (ण० ६, २, १, २४)।

**चरु**—पुं० (सं० चरु+क) नैवेद्य, देवता को समर्पित की जाने वाली भोज्य वस्तु; (जस० २, ७, ७३)। —अ; (जस० २, १५, १)। —व नैवेद्य; (व० ७, १३, ३)।

**चरुवइ**—न० (सं० चरु) चरुआ, चरुवा, मिट्टी के चौड़े मुँह का पात्र या बरतन; (व० ४, २१, १४)।

**√चल**—(√चल्) चलना। —इ अक० (सं० चलति) (प्रा० पैं० २, १६३)। —उ (विधि०) (जंबू० ५, १२, १२)। चलंति; (प्रा० पैं० २, १७१)। चलंत—कृ० (प्रा० पैं० २, १७१)। चलंता—कृ० (सं० चल्+शतृ) चलते-चलते; (व० ३, ११, १)। चलंति—कृ० (सं० चलित>प्रा० चलिअ, √सं० चल्>प्रा० चल, चलंत) चलती हुई; (सं० रा०)। चलंतु—कृ० (सं० चल्+शतृ; विधि०); (जंबू० ६, १४, १)। चलन्ता—कृ० चलने वाली; "ललन्ता चलन्ता पखालन्त पाआ;" अर्थात् विलासपूर्वक चलने वाली (अप्सराओं के) पैर रक्त में सन गए; (की० ४, १६५)।

**चल**—वि० (सं० प्रा० चल) अस्थिर, (जस० १, ३, १७)। २. चंचल; (की० ४, २२३)। पुं० १. वानर योद्धा; (प० च० ५७, ११)। २. राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३६)।

**चलचलंति**—क्रि० (ध्व०) चरचराती थी, चर-चर की ध्वनि होना "अंतइं णिग्गंतइं चलचलति," —आँतें और अँतड़ियाँ निकल-निकलकर चरचराती थीं, (ण० ४, १५, ५)।

**चलझलक्क**—स्त्री० (सं० चञ्चल+झल्लिका) चंचल झलक; (सुदं० ३, १२, २)।

**चलण**—पुं० (सं० प्रा० चरण) पाद, पाँव; (ण० १, ११, ५; सं० रा०)। —ग्ग पुं० (सं० चरणाग्र) पैर का अग्रभाग; (प० च० १, ५, ६)। —च्छवि स्त्री० (सं० चरण+छवि) पैरों की शोभा, (जंबू० ४, १४, ५)। —युग न० (सं० चरण+युगल> प्रा० चरण+जुलल) चरणों का जोड़ा; (जंबू० ४, ४, १३)।

**चलयर**—वि० (सं० चल+तर) अधिक चलायमान या अस्थिर, चंचलतर; (व० १, १४, ३)।

**चलरमण**—वि० स्त्री० (सं० चञ्चलर-

मणा) चंचल सुंदर तरुण स्त्री; (जंबू० ४, १६, ८)।

चललोयण—पुं० (सं० चल+लोचन) अस्थिर या चंचल नेत्र; (व० ५, २, १०)।

चलवल—वि० (सं० प्रा० चलाचल) अस्थिर, चंचल; (ण० ६, १८, ३)।

√चलवल—(ध्व०) चलवल होना, "कामिणिकरचामरचलवलंतु," अर्थात् कामिनियों के हस्तगत चामरों द्वारा चलवल हो रहा था; (जस० ४, ७, ५)। —इ कृ० चिलविलाता हुआ, "अहवइ चलवलइ भुअङ्ग-थट्टु" —चिलविलाता हुआ साँपों का समूह हो; (प० च० १३, ४, ७)। चलवलंत— कृ० चंचल; तुल० गु० चळवळतुं; (संधि० ४, ८, ४)।

√चल—(सं० चल्>प्रा० चल) चलना। चलल—भू० का० चला, (की० २, १७६)। चलिअ—भू० का० चला; (की० ३, ६५)। चलिय—क्रि० भू० का० (सं० चल्) चली; (सं० रा०)। —उ भू० का० चला; (जंबू० ७, १३, २)।

चलण—पुं० (सं० चरण>प्रा० चलण) चलना, गति; (क० २, ४, ५)।

चलवलय—वि० (सं० चलित) चंचल; तुल० गु० चळवळ; (प० च० ४०, १६, ५)।

चलवलिय—वि० (सं० चलित) चंचल; (जंबू० १, ६, ८; म० २, ५२, १५)।

चलवाल—पुं० (सं० चलित+वाल) चलायमान बाल या केश; (जस० २, ३१, ३)।

चलसिह—स्त्री०[(सं० चञ्चल+शिखा) चंचल शिखा या चोटी, "पालंवहिँ झंपिर चलसिहकंपिर वाणरु व्व कीलहिँ वडुय," अर्थात् अपनी (पूंछ के समान) चंचल शिखाओं को नचाते हुए वटुक वानरों के समान क्रीड़ा करते हैं; (जंबू० २, ४, १२)। टि०–चोटी और यज्ञोपवीत द्विजों के प्रधान चिह्न है।

चलालि—वि० (सं० चलित) चंचल; (रि० ८, ५)।

चलाव—क्रि० (सं० चालयति) चलाना-फिराना, हिलाना, डुलाना, चलनी में रख कर छानना; (उ० व्य० प्र० ४६–१)।

चलाविय—भू० का० (सं० चालित) चला रहा था; "लुलावियसुंडु चलावियकण्णु;" अर्थात् वह हाथी सूंड डुला रहा था और कान चला रहा था, (क० २, २०, ४)।

चलिअ—वि० (सं० चलित) चंचल; (जस०; जंबू० १, ११, ६)।

चलिय—वि० (सं० चलित) चंचल; (जस० १, ३, ६)।

√चल्ल—(सं० √चल्) चलना, गमन करना; तुल० राज० चलणौ; (जस० ३, २१, ३)। —इ व० (सं० चलति> प्रा० चल्लइ) चलना; (प० च० १६, १७, १०; ण० ३, १७, १४)। चल्लिउ क्रि०, भू० का० (सं० चलित>प्रा० चलिअ) चल पड़ा; (ण० १, ६, ६)। चल्लिय—भू० का० चल पड़े, "चल्लिय हय गय रह सुहड जेत्थु;" अर्थात् घोड़े,

हाथियों, रथों व सुभटों सहित चल पड़े; (जस० १, २६, ७)।

**चल्ल**—१. वि० (सं० प्रा० चल) चंचल; (सं० रा०)। २. पुं० (दे०) कटिवस्त्र; (सं० रा०)।

**चवढण**—पुं० (दे०) भयंकर आक्रमण, चपेट; (प० च० १३, ८, १)।

**चवण**—पुं० (सं० चर्वण) १. चबाना, खाना, २. चखना; (सं० रा०)।

**चव**—(सं० √वच् > प्रा० वच) कहना बोलना; तुल० राज० चवणौ, चववौ। —इ सक० (क० १०, ८, ३; रि० २, ४)। चवन्त व० कृ० (प० च० ११, १४, ८)। चविय—वि०, कहा हुआ (ण० ६, १, ६; प० च० ४, ५, ८)। चवप्पिणु—व० कृ० (प० च० ८, ११, ७)। चव्वंति—कृ० (सं० चर्व् + शतृ, स्त्रियाम्) कहती हुई; (जंबू० ७, १, ६)।

**चवण**—न० (सं० च्यवन > प्रा० चवण) च्युत होना, चुआव, टपकाव, गतिशीलता, गति, "अण्ण वि जे हवंति सुरसुंदर कंदहिं चवणसमएँ दुक्खाउर;" अर्थात् दूसरे भी जो सुंदर देव होते हैं, वे भी देवलोक से च्युत होते समय दुःखातुर होकर क्रंदन करते हैं; (जंबू० २, २, ६)।

**चवल**—वि० (सं० चपल > प्रा० चवल) चंचल, अस्थिर; (क० ६, १८, ३)। —गइ पुं० व्यक्ति-विशेष-नाम; (प० च० २८, २५)। —च्छी वि० चपल नेत्र वाली; (व० ४, ११, १५)। —य वि० (सं० चपल + क) चंचल; (जंबू० १, ८, ३)। —वेग पुं० व्यक्ति-विशेष-नाम; (प० च० २८, २६)।

**चविअ**—वि० उक्त, कथित, कहा हुआ; (जंबू० ५, १३, १३)।

**चवेड**—पुं० (सं० चपेट) चपेटा, तमाचा, चाँटा, (सुदं० ४, ५, २१)।

**चवेडा**—स्त्री० (सं० चपेडा > प्रा० चवेला, चविला, चविडा) थप्पड़; (संधि० ३, ११, ६)।

**चव्विअ**—वि० (सं० चर्वित) चबाया हुआ; (जंबू० ५, ११, ५)।

**चसअ**—पुं० (सं० चशक > प्रा० चसग, चसय) दारू पीने का प्याला; (जंबू० ४, १७, ५)।

**चहरी**—वि० (दे०) कुचली हुई, रौंदी हुई, मर्दित, "कीलिरसबरनियंविणिचहरी;" अर्थात् क्रीड़ा करती हुई शबर सुंदरियो से वह थोड़ी सी मर्दित हो रही थी; (जंबू० ५, १०, १०)।

**चहु**—वि० (सं० चतुर्) चार; (संधि० १३, १, १)।

**√चहुट्ट**—(दे०) निमग्न होना, चपेटा जाना, फँसा हुआ होना, "दुब्बलढोरिव पंकें चहुट्टइ;" (जंबू० ८, ११, १०)।

**चहुट्ट**—वि० (दे०) निमग्न, लीन; (सुदं० ८, ६, ५)।

**चहोड**—पुं० (दे०) १. पिशुन, चुगलखोर; २. एक मनुष्य जाति; तुल० म० चहाड; (भ०)।

**चांग**—वि० (दे०) रम्य, सुंदर, मनोहर। चांगउ, (रा० ४); चांगिम्व (रा० ६); चांगा, (रा० ६)।

चांगुरे—वि० (दे० प्रा० चंग) १. सुंदर २. वि० (दे० चक्कल) विशाल, विस्तीर्ण; "कटक चांगुरे चांगुरे;" अर्थात् अश्व सेना सुंदर और विस्तीर्ण थी; (की० ४, ४२)।

चांद—पुं० (सं० चन्द्र>प्रा० चंद) चंद्रमा। चांद; (रा० ३५)। चांदहि रा० २१); चांदा (रा० २५); चांदु (रा० ३३)।

चांदन—न० (सं० चन्दन>प्रा० चंदण) चदन की लकड़ी," चांदन क मूल इंधन विका;" (की० ३, ६८)।

चांद्रणउ—न० (सं० चन्द्रिका) चंद्रिका, चंद्र-प्रभा; तुल० गु० चांदरणु; राज० चांदणू, चांदणी; (प्रा० गु० १२, ३२)।

चाअ—पुं० (सं० त्याग) १. त्याग; (सुदं० १, १, १४)। २. औदार्य; (जस०)। ३. चाप; (जंबू० ४, १३, ५)।

चाइ—वि० (सं० त्यागिन्) १. त्याग करने वाला; (ण० ३, १२, ४)।—उ वि० त्यागी; (सुदं० ३, २, ४)। २. पुं० त्याग; (दे० सा० दो०)।

चाउंडरावण—पुं० विद्याधर वंशीय राजा; (प० च० ५, २६३)।

चाउ—पुं० (सं० चाप) धनुष; (व० ५, १०, १; प्रा० पैं० २, १६१)।

चाउत्थ—वि० (सं० चतुर्थ) चौथा; (ण० ६, २०, ३)।

चाउद्दिसु—पुं० (सं० चातुर्दिशम्) चार दिशाएँ; (प० च० २६, ८, ६)।

चाउरंग—पुं० (सं० चतुरङ्ग) चतुरंगिणी सेना; (क० ४, २, ५; जंबू० ५, ६, १५)।

चाउल—पुं० (दे०) तंडुल, चावल; तुल० गु० चावल; राज० चाउळ; (प० च० २४, १२, ६; दे० ना० मा० ३, ८)।

चावण्णहलइं—न० (सं० चातुर्वर्ण्यफलानि) चार वर्णों के फल; (रि० ४, ४)।

चाओ—पुं० पंचकल गण का नाम; (प्रा० पैं० १, १६)।

चाख—क्रि० (सं० चष् खाना; तुल० राज० चाखणो; (उ० व्य० प्र० ६-६)। —त सक० (सं० चषति) खाना, चबाना; (उ० व्य० प्र० ६-११)।

चाखु—पुं० (सं० चक्षुष्) आँख, नेत्र; (रा०)।

चाचरि—स्त्री० (सं० चर्चरी) चाँचर, फाग, हर्ष-क्रीड़ा; (प्रा० गु० १६, २६)।

चाट—क्रि० (दे० चट्ट) चाटना, मिटा देना; तुल० राज० चाटणो; (की० २, २०४)।

चाडुय—पुं० (सं० चट+क>प्रा० चाडुअ) प्रशंसा, खुशामद; (सुदं० १, ८, ५; भ०)।

चाणउरि—पुं० (सं० चाणूर) मल्ल विशेष, जिसको श्रीकृष्ण ने मारा था, "संख-चक्क-गय पहरण-धारा, कंस-नराहिव-कय-संहारा। जिणि चाणउरि-मल्लु वियारिउ, जरासिंधु वलवंतउ धाडिउ;" (प्रा० गु० ८, ४)।

चाणूर—पुं० (सं० चाणूर>प्रा०

चाँणूर) दैत्य का नाम, जिससे श्रीकृष्ण ने मारा था; (प्रा० पैं० १, २०७)।

चाण्डाल— पुं० (सं० चाण्डाल) १. अत्यंत नीच जाति, डोम; २. कुकर्मी, पतित मनुष्य; "ब्राह्मण क यज्ञोपवीत चाण्डाल हृदय लूर;" (की० २, ११०)।

√चाप—(सं० आक्रम का धात्वादेश प्रा० चप्प) आक्रमण करना; "फणिवइ लागु गोहारि चाप जमराए कोप कइ;" अर्थात् चाहे शेषनाग उसकी गोहार पर क्यों न आ जाए और चाहे यमराज भी क्रोध करके आक्रमण क्यों न कर दे; (की० ४, १५१)। चापन्ते—कृ० दबाते हुए,(की० ४, १६)।चापि—पू० का०—क्रि० (सं० आक्रम्>प्रा० अप० चप्प= आक्रमण करना, दबाना) दबा कर, आग्रह पूर्वक; (की० ३, १४७)। तुल० राज० चापड़णो, चापड़बो।

चाप—क्रि० (सं०√चप् सान्त्वने) सांत्वना देना, ढाढस देना; (उ० व्य० प्र० ६-२३)।

चांपि—क्रि० वि० आग्रहपूर्वक; "चापि कहओ सुरुतान के छाँटे करओ उपाए;" अर्थात् मैं आग्रहपूर्वक सुलतान से कहूँगा कि शीघ्र कोई उपाय करें; (की० ३, १४७)।

चामर—पुं० न० (सं० प्रा० चामर) चँवर; (जस० २, ७, ७)। चामरु-चामर; (व० १, १२, १०)। २. (छंद-शास्त्र में) प्रथम द्विकल गण (ऽ) का नाम; (प्रा० पैं० १, २१)।

चामरगाहिणी—वि० (सं० चामरग्राहिन् >प्रा० चामरगाहि) चामरग्राहिणी, चामर वीजने वाली स्त्री; (भ०)।

चामरोह—पुं० (सं० प्रा० चामर+ ओघ) चँवर अथवा चमरों के समूह, "सया चामरोहेण विज्जिज्जमाणो" — आप पर सदैव चमरों के समूह डुलते रहते हैं, (ण० २, ११, २)।

चामियर—न० (सं० चामीकर>प्रा० चामीअर) सोना, सुवर्ण; (प० च० २६, १६, ४)। चामीयर—न० सोना, स्वर्ण; "णं दीणहं चामीयरणिबंधु," अथवा मानो दीन-जनों के लिए स्वर्णदान का प्रबंध किया हो, (जस० १, ८६, २)।

चामुंडचंड—वि० (सं० चामुण्डचण्ड) भयंकर; (जस० १, १६, १०)।

चाय—पुं० (सं० त्याग) त्याग, "चाएण कण्णु जणदिण्णचाउ;" त्याग में वे कर्ण के समान लोक में दानशील हैं; (ण० १, ४, ६)।

चायय—पुं० (सं० चातक>प्रा० चायग) पक्षी-विशेष; (जस० ३, १, १६)।

चार—पुं० (दे०) १. इच्छा, अभिलाषा; (भ०)। २, आचरण, ३. प्रियाल वृक्ष; पियार का पेड़ जिसके फलों के बीज को चिरौंजी कहते हैं; (छंदू० ५, ८, ३३)।

चारग—पुं० (सं० चारक>प्रा० चारग) कारागार; (संधि० २, ११, ६; दे० ना० मा० ३, २१)।

चारण—पुं० (सं० प्रा० चारण) ऋद्धि-विशेष धारक; मनुष्य-जाति-विशेष; (जंबू० ३. २६, ६)। चारणाइ—चारण

+आदि; (जंबू० ३, ६, ४)। —रिद्धि स्त्री० चारणऋद्धि; (जंबू० ३, ५, २)।
चारत्त—पुं० (सं० चारुत्व) सुंदरता; (ण० १, १७, ४)।
चारभड—पुं० (सं० चारभट>प्रा० चारभड) शूर पुरुष, योद्धा, सैनिक; (भ०)।
चारहडी—स्त्री० (सं० चारभटी) शौर्य-वृत्ति, शौर्य; (संधि० २, १, ६; जंबू० ७, ७, ५; म० १, ३७, १०)।
चारि—वि० (सं० चत्वारि) चार; (प्रा० पैं० १, ४७; की० ४, २५५)। चारी; (प्रा० पैं० २, २७)।
चारिउ—पुं० खादापित, भोजन; (जस० ३, ६, १५)।
चारित्त—न० (सं० चारित्र>प्रा० चारित्त, चरित्र) १. आचरण, २. व्यव-हार, (जंबू० १, ३, ५)। चारित्तु; (महा० ६८, ८)।
चरित्तगुत्ति—स्त्री० चारित्रगुप्ति, स्त्री-विशेष; (ण० १२, ८)।
चारित्तण—पुं० (सं० चारिन्+त्व> प्रा० चारि+त्तण) विचरण; (ण० ३, ३, १२)।
चारिदहा—वि० (सं० चत्वारि+दशन्) चौदह; (प्रा० पैं० १, ३१)।
चारिम—वि० (सं० चतुर्थ) चौथा; (प्रा० पैं० १, १३३)।
चारिया—क्रि० भू० का० (सं० चारित) चराया (fed); (क० ८, २, २)।
चारु—वि० (सं० प्रा० चारु) सुंदर; (प्रा० पैं० २, १५३)। पुं० राक्षस सुंद का पुत्र; (प० च० ११२, १३)। —कला स्त्री० सुंदर कला; (की० ४, २२६)। —चक्खु पुं० न० सुंदर नेत्र; (व० ३, ३, २)।
चारुपयपंति—स्त्री० चारुपदपंक्ति छंद; (सुदं० ८, २५, १७)।
चारुसिरी—स्त्री० सुग्रीव की पुत्री का नाम; (प० च० ४७, ५४)।
चारुसेणि—रड्डा छंद का भेद (प्रा० पैं० १, १३६)।
√चाल—(सं० चालय्>प्रा० चाल) चलना, हिलाना; (भ०)। चालिअ—भू० का० चला दिया; (की० ४, ४)। २. क्रि० (सं० चल्) चलना, गमन करना; (रा० १४)।
चालण—न० (सं० चालन) चलना, हिलाना; (जस० २, १७, १५)।
चालिय—वि० (सं० चालित>प्रा० चालिय) चलाया हुआ, हिलाया हुआ; (प० च० १, ७, १; जस० २, २४, १)।
चालिस—वि० (सं० चत्वारिंशत्) चालीस, (प्रा० पैं० २, २१४); चालीस (प्रा० पैं० १, ११०)।
चालुय—पुं० (दे०) चलनी, झारी; "चालुयचट्ट दुयचूरियउ," अर्थात् तब उसे झारी और चटुए से कुचला गया; तुल० म० चाळणी; (जस० ३, ५, १४)।
चाव—पुं० (सं० चाप) धनुष, आयुध-विशेष; (प० च० ५३, १०६; प्रा० पैं० २, १६६; ण० ७, १२, ८)।

चावइ—स्त्री० (सं० चातकी) चातक पक्षी का स्त्री०; (सं० रा०)।

चास—स्त्री० (दे० चासा) चास, जोत, वाह (हलस्फाटित भूमि रेखा); (दे० ना० मा० ३१)।

चास—पुं० (सं० चाष>प्रा० चास) पक्षी-विशेष; (जस० ३, १, १०)।

√चाह—चाहता है, इच्छा करना; (उ० व्य० प्र० १२, २६)। —इ चाहना, वांछना; (सुदं० ७, १४, ४)। —इ (भ०)। तुल० म० चाहणें। —हि आ०, म०, ए०, तुल० राज० चाहवो—वो; (प्रा० पैं० १, ६)।

√चाह—(दे०) देखना; "हियडइ आंखि घरेविणु चाहइ;' (प्रा० गु० ५, ४)। —इ. सक०; (रा० १८)।

चाहणा—वि०, कर्त्तकारक, ए०, इच्छा करने वाला, चाहने वाला; तुल० राज० चाहणो; "गरुडवखाहणा बलिभुअणचाहणा," अर्थात् गरुड के श्रेष्ठ वाहन (पर बैठने) वाले, बलि नामक दैत्य के भुवन (राज्य) की इच्छा करने वाले; (प्रा० पैं० २, ७५)।

चाहन्ते—वि० चहेते, प्यारे; (की० २, २१६)।

चाहि—स्त्री० खबर; (कहा मानसर चहा सो पाई; पद्मावत ६५, १)। "फरमाण भेल- 'कओण चाहि;" अर्थात् बादशाह का आदेश हुआ-'क्या खबर है' ? (की० २, १८)।

चाहिउ—भू० का० कामना की, "सविसेसु मियंकें चाहिउ;" अर्थात् मृगांक ने विशेष रूप से (उसके लिए शुभ) कामना की; (जंबू० ६, ११, १०)।

चिचइय—वि० चर्चित, भूषित; (जस० ४, ७, १७)। मण्डित; (जंबू० १, ६, ८)।

√चित—(सं० चित्) चिंता करना; (प्रा० पैं० १, २०७)। —इ, व० (सं० चिन्तयति) चिन्ता करना; (भ०)। चिन्तइ—व० (की० १, २१)। चिन्तवइ—क्रि० चिन्तयति (भ०)। चिंति—विध्यर्थक चिंता, करो; (रि० ५, १३)। चिंतिवि—पू० का० क्रि०; (जंबू० ६, ५, १)। चिन्तेप्पिणु—पू० का० क्रि० चितन करके; (प० च० १३, ४, २)।

चिंता—स्त्री० (सं० चिन्ता) किसी दुःख की आशंका से उत्पन्न होने वाली सोच, फिक्र; (भ०)। रत्न, (व० १, १०, १४)। —मणि पुं० व्यक्ति-नाम (प० च० २०, १४२)। —वण्ण वि० चिंतापन्न; (प० च० २३, ३, १)। —सल्ल न० (सं० चिन्ता+शल्य) चिंता का कोई भी कारण जो हृदय दहलाने वाला या दुःखप्रद हो; (जंबू० ६, १५, ८)। —सायरु पुं० (सं० चिन्ता+सागर) चिंता का समुद्र; (व० ४, ४, ६)। —सिहि स्त्री० (सं० चिन्ता+शिखि) चिंता रूपी अग्नि; (व० २, २१, ५)।

चिंतिय—वि० (सं० चिन्तित>प्रा० चिंतिय) चिंतायुक्त, जिसे चिंता हो; (सं० रा०, पद्; जस० २, ८, ५)।

चिंघ—न० (सं० चिह्न>प्रा० चिंघ) ध्वजा, पताका, केतु; (ण० १, ७, ८;

जस० १, ३, १७) । २. वस्त्रखण्ड; तुल० म० चिंधी; राज० चिंधपट्ट (निशानयुक्त पट्टा); (जस० १, १६, ३) । —वंस पुं० (सं० चिह्न+वंश) ध्वजवंश, ध्वजा का बाँस; (व० ५, १६, ४) ।

**चिंघइय**—वि० (सं० चिह्नित>प्रा० चिंधिय) निशान लगा हुआ, संकेतित; (सुदं० ८, २६, १२) ।

**चिंघण**—न० (सं० चिह्न>प्रा० चिंध) चिह्न, निशानी; (सि० २, २२) ।

**चिंघाल**—वि० (सं० चिह्नवत्) चिह्न-युक्त; (प० च० १०६, ७) । वि० (दे०) १. रम्य, २. मुख्य (दे० ना० मा० ३, २२) ।

**चिंधिय**—न० (सं० चिह्न>प्रा० चिंध) वस्त्राखण्ड (पटच्चर); (क० १, १७, ८) ।

**चिंक्कमइ**—पू० का० क्रि० (सं० चङ्क्रम>प्रा० चंकम) चंक्रमण करता हुआ, इधर-उधर घूमता हुआ; (ण० १, १०, १३) ।

**चिक्का**—स्त्री० (दे०) १. थोड़ चीज; २. हलकी मेघ-वृष्टि; (दे० ना० मा० ३, २१) ।

**चिक्क**—वि० (दे०) १. थोड़ा, अल्प; २. न० छींक; (पड्) ।

**चिक्कण**—वि० (सं० प्रा० चिक्कण) स्निग्ध, चिकना; तुल० राज० चीकणो; (सं० रा०) ।

**√चिक्कम**—चलना, (walk move about) —इ व०, प्र० पु०, ए०, (प० च० ५६, १४, ४) । —न्ति प्र० पु०, व० (प० च० २६, ४, ८) ।

**चिक्कार**—पुं० (सं० चीत्कार>प्रा० चिक्कार) चिल्लाहट, हल्ला, शोर, गुल; (क० ३, १४, २) । चिक्कार का शब्द, "रहवर चलिय चक्कचिक्कारें" —रथ चक्रों की चिक्कार सहित चल रहे थे, (ण० ७, १, ७) ।

**चिक्कारियं**—स्त्री० (सं० चीत्कृतं) चीत्कार, अनुकरणमूलक शब्द; "तेण आसागरेहिं पडंतेहिं चिक्कारियं" इससे सागर पर्यंत गिरते हुए दिग्गजों ने चीत्कार छोड़ी; (सुदं० ११, १८, १६) ।

**चिक्खअण**—वि० (दे०) सहिष्णु; (पड्) ।

**चिक्खल्ल**—पुं०(दे०) कीच;(दे० ना०-मा० ३, ११) ।

**चिक्खिल्ल**—न०(दे०) कर्दम, पंक, कीच (जस० ३, १, १७) ।

**चिच्च**—वि० (दे०) चिपटी नाक वाला; (दे० ना० मा० ३, ६) । २. न० रमण, संभोग, रति; (दे० ना० मा० ३, १०) ।

**चिच्चर**—वि० (दे०) चिपटी नाक वाला; (दे० ना० मा० ३, ६) ।

**चिच्चि**—पुं० [सं० अर्चि=(आग की) ज्वाला] अग्नि; (जस० १, १३, ६) । —जाल पुं० (सं० अर्चि+जाल) अग्नि की ज्वाला; (क० १, १७, ७) ।

**चिञ्चइय**—वि० (दे०) अलकृत; (चिंचअ=मण्डय् हे० प्रा० व्या० ४, ११५) (प० च० ३२, ३, १३) ।

**√चिट्ठ**—(√तिष्ठ) ठहरना । चिट्-

ठन्ति; (प्रा० पैं० २, १५१)। २. बैठना; (हे० ३६०)।

चिड—पुं० (सं० चटक:) चिड़िया, पक्षी; तुल० राज० चिड़ौ (स्त्री० चिड़ी); (संधि० ११, ५, ६)।

√चिण—(सं० चिञ् चयने>प्रा० चिण) १. इकट्ठा करना, फूल आदि तोड़कर इकटठा करना, चुनना। —इ सक० (सं० चिनोति>प्रा० चिणइ); (ण० १, १०, ६)। चिणिऊण, चिणेऊण—संबंधक कृ०; (षड्)। —णेवि पू० का० क्रि०; (क० ४, १३, ५)। तुल० राज० चुणणौ, चुणबौ।

चिणिउ—क्रि०, भू० का०, चिनवाया, "पइं सुंदरु कीयउ महो मणिउ। जं लयणु णरेसर पइं चिणिउ;" अर्थात् तूने मेरे मन की सुंदर बात की, जो नरेश्वर, तूने लयण को चिनवाया; (क० ५, १३, २)।

चिण्ण—वि० (सं० चीर्ण=कृत, संपादित) १. पुष्ट; (जस० १, ११, ५)। २. अनुष्ठित, आचरित; (सुदं० ३, १२, ६)। चिन्न; (भ०)।

चिण्ह—न० (सं० चिह्न) आदि लघु त्रिकल गण का नाम (IS); (प्रा० पैं० १, १८)। —धउ न० (सं० चिह्न+ध्वज) निशानी वाला ध्वज; (क० ३, १६, ६)। चिन्हे—न० चिह्न; (की० ४, १०९)।

चित्तंग—पुं० (सं० चित्राङ्ग) नाम-विशेष; (भ०)। — (सं० चित्राङ्गद) नृप-नाम; (जस० ४, २७, ९)। —उ पुं० चित्रांगद नामक योद्धा; (व० ४, ५, ८)। —य चित्रांगद (विद्याधर); (व० ५, २०, ३)।

चित्त—वि० (सं० चित्त>प्रा० अप० चित्त) विविध, नाना प्रकार के, अनेक प्रकार का; (सं० रा०; की० २, २४०)। न० (सं० प्रा० चित्त) मन अन्त: करण (पाहु० )। न० छंद-विशेष (सुदं० ८, २४, ६)। न० (सं० चित्र>प्रा० चित्त) तस्वीर, आलेख्य; (ण० ३, १, ११)। —यार पुं० (सं० चित्रकार) चित्र बनाने वाला; (ण० ८, ५, १०)। —साल स्त्री० चित्रशाला (सि० १, २२)। चित्तु—न० चित्त (जस० २, १२)। —हरो वि० (सं० चित्त को हरने वाला; (प्रा० पैं० २, ९४)।

चित्तकूड—पुं० (सं० चित्रकूट) पर्वत-विशेष; (प० च० ३३, ४)।

चित्तगय—पुं० चित्रगत नामक राजा; (व० ३, २५, ८)।

चित्तदाउ—पुं० (दे०) मधु-पटल, शहद की मक्खियों का छत्ता; (दे० ना० मा० ३, १२)।

चित्तधया—वि० चित्त को हरण करने वाली "उत्तउ कोमलवाएँ छंदइं चित्तधयाएँ;" अर्थात् चित्त को हरण करने वाली कोमल वाणी से कहा; (क० ८, ३, ८)।

चित्तप्पभ—पुं० खरदूषण का मंत्री; (प० च० ४४, १२)।

चित्तभाणु—पुं० विद्याधर राजा; (प० च० १७, १०२)।

चित्तमास—पुं० (सं० चैत्रमास) चैत मास, फागुन के बाद और वैसाख से

पहले का महीना; (प्रा० गु० ३५, ६)।
चित्तय—पुं० व्याघ्रजाति-विशेष; तुल० म० चित्ता; (जस० १, १०, ४)।
चित्तयर—पुं० (सं० चित्रकार) चित्र बनाने वाला; (जस० १, २०, ७)।
चित्तरह—पुं० सीता-स्वयंवर में उपस्थितराजा-विशेष का नाम; (प० च० २८, १०१)।
चित्तल—वि० (दे०) १. विभूषित, २. रमणीय; (दे० ना० मा० ३, ४)। पुं० (दे०) अस्त्र-विशेष; (व० ४, ५, ८)।
चित्तलिय—वि० (सं० चित्रलिप्त) चित्रमय; चित्रित, "महुराउरि मणिचित्तलियहम्म," अर्थात् जहाँ के भवन मणियों से चित्रित हैं; (क० ६, ४, ८; १, ४, ६)।
चित्तलेहपद्धडिया—स्त्री० चित्रलेखापद्धडिया छंद; (सुदं० २, ६, १२)।
चित्तविग्रअ—वि० (दे०) परितोषित; (पड्)।
चित्तसेण—पुं० (सं० चित्रसेन) व्यक्तिनाम-विशेष; (जस० ४, २७, २५)।
चित्ता—स्त्री० चित्रा नाम की प्रथमा पृथिवी; (व० १०, २२, ७)।
चित्तारिक्ख— पुं० मुनि-विशेष-नाम; चौदहवें तीर्थंकर के पूर्वभव गुरु (प० च० २०, १९)।
चित्तावहारी—वि० (सं० चित्तापहारी) चित्त का आहरण करने वाला; (व० ३, २६, ३)।
चित्ताहार—पुं० (सं० चित्ताहार) मानसिक आहार, "चउविह देवहँ चित्ताहारो;" अर्थात् 'चतुर्निकाय' देवों का मानसिक आहार होता है; (व० १०, ३५, ३)। चित्ताहिलासु—पुं० (सं० चित्त+अभिलाषा) मन की अभिलाषा; "चित्ताहिलासु जसु णाय-हीणु;" –जिसके मन की अभिलाषाएँ न्याय-नीति विहीन हैं; (व० ५, ५, ३)।
चित्तुस्सवा—स्त्री० सीता-पूर्वभवनाम; (प० च० ३०, ७०)।
चित्तशाली—स्त्री० (सं० चित्रशालिका, चित्रशाला) वासभवन में भित्ति-चित्र बनाए जाते थे, इसी से वह स्थान चित्रशालिका कहलाता था; (की० २, २४५)।
चिद्दविअ—वि० (दे०) विनाशित; (दे० ना० मा० ३, १३)।
चिब्भड—न० (सं० चिर्भिट) खीरा, ककड़ी; तुल० गु० चीभडुं (दे० ना० मा० ६, १४८)।
चिमिण—वि० (दे०) रोमाञ्चित, पुलकित; (दे० ना० मा० ३, ११)।
चिय—पुं० (सं० चिता>प्रा० चियका, चियगा) मुर्दे को फूंकने के लिए चुनी हुई लकड़ियों का ढ़ेर; तुल० गु० चेह; (प्रा० गु० ५, १५)। चिया—स्त्री० चिता; (जस० १, १३, ६)।
चियारि—वि० (सं० चत्वारि) चार; (संधि० ११, १, १०)।
चिर—न० १. (सं० चिरम्>प्रा० चिर) दीर्घ काल तक; (जस० ४, ५, ६; की० १, ६१)। चिरु—न० चिरकाल; (व० २, १६, २)। २. (छंदशास्त्र

में) आदि लघु त्रिकल गण का नाम (IS) (प्रा० पैं० १, १८)। —कव्व न० (सं० चिरकाव्य) प्राचीन काव्य; (जंबू० ६, १, ३)। —गउ वि० (सं० चिरगत >प्रा० चिरगय) जिसे गए बहुत दिन हो गए हो; (सं० रा०)। —जम्म पुं० न० (सं० चिर+जन्मन्>प्रा० चिर+जम्मण) पूर्व जन्म; (जंबू० २, ५, १२)। —ज्जिउ पाउ पुं० (सं० चिरार्जित पाप) चिर संचित पाप; (व० १, ६, ६)। —जीविअ वि० (सं० चिरजीवित >प्रा० चिर+जीविअ) दीर्घकाल तक जीवित; (जस० १, ६, १३)।

**चिरडी**—स्त्री० (दे०) वर्ण-माला; (दे०-ना० मा० १, ६१)।

**चिरया**—स्त्री० (दे०) कुटी, झोपड़ी; (दे० ना० मा० ३, ११)।

**चिरयाल**—न० (सं० प्रा० चिरकाल) दीर्घ काल; (भ०)।

**चिरहिल्ल**—पुं० वृक्ष-विशेष; (जंबू० ५, ८, ८)।

**चिराउस**—पुं० (सं० चिर+आयुस्) दीर्घकालीन जीवन की अवधि; (जस० ४, ३१, ११)।

**चिराणअ**—वि० (सं० चिरन्तन) चिरातन, पुरातन, पुराना; (क० ७, ३, ४)। चिराणउ—वि० पुराना, "भासइ णरवरु कहहि चिराणउ;" (जस० ३, ३२, ७)। चिराणय—वि० पुरातन, प्राचीन; (भ०)।

**चिरालअ**—पुं० चिरालय; आदि लघु त्रिकल गण का नाम, (IS) (प्रा० पैं० १, १८)।

**√चिराव**—(सं० √चिरय्) १. विलम्ब करना, २. आलस्य करना; (भ०)। —इ अक० (सं० चिरायति) देर करता है; (रि० ५, १)। चिरावेह; (काल)। "मा णे चिरावेहि; (प० च० ३, १२६)।

**चिराविय**—वि० (सं० चिरायित) जिससे विलम्ब किया हो वह; २. विलम्बित, रोका गया; ३. न० विलम्ब; (प० च० १०५. १०१)।

**चिरिंचिरा**—स्त्री० (दे०) जलधारा, वृष्टि; (दे० ना० मा० ३, १३)।

**चिरिक्का**—स्त्री० (दे०) १. मशक, २. अल्प वृष्टि; ३. प्रातःकाल; (दे०-ना० मा० ३, २१)।

**चिरिचिरा**—(दे०) देखो चिरिंचिरा; (दे० ना० मा० ३, १३)।

**चिरिडिहिल्ल**—न० (दे०) दही, दधि; (प० च० ३४, ११, ३)। चिरिड्डिहिल्ल; (प० च० ३७, १, ४)।

**चिलाउ**—पुं० किरात, किरात देश में रहने वाली म्लेच्छ जाति, भिल्ल; (ण० ५, १२, २)।

**चिलाय**—पुं० (प्रा० चिलाअ) किरात, मनुष्य-जाति-विशेष, (संधि० १०, २, ५, जस० २, २६, ७)।

**चिलिच्चिल**—वि० (दे०)। आर्द्र, गीला; (जंबू० ५. ७, ८)।

**चिलिसावण**—वि० (दे०) जुगुप्साकर, जुगुप्सनीय; "चिलिसावणु परयिउ थाणु तेहिं;" अर्थात् जुगुप्सनीय चिह्न मात्र शेष रह गए; तुल० म० चिळसवाणें; (जंबू० २, ५, १३)।

णिहालियउ—भू० का० (सं० निभालित) देख लिया, (जस० २, २१, ७; महा० ६६, १२, ६)। णिहालें—क्रि०, आ०; देखें, "आउ णिहालें मुहु तं, आओ उसका मुख देखें; (प० च० १२, ५, १४)।

णिहालअ—वि० (सं० निभालक) (१) दृष्टिवाला, (२) देखनेवाला, (सुदं० २, ४, ३)। णिहाली—वि० स्त्री० देखने वाली; (सुदं० ४, ५, १६)।

णिहालण—न० (सं० निभालन>प्रा० णिहालण) अवलोकन; (सुदं० १, १०, ८)।

णिहालिय—वि० (सं० निभालित>प्रा० णिभालिय, णिहालिअ) दृष्ट, निरीक्षित; (प० च० ३, ६, ५)।

णिहि—स्त्री० (सं० निधि>प्रा० णिहि) खजाना; (सं० रा०; व० २, १३, १; जस० १, ४, १५)।

णिहित्त—वि० (सं० निहित>प्रा० णिहिअ) स्थापित, रखा हुआ; (प्रा० पैं० २, १६४)।

णिहित्तउं—भू० का० स्थापित कर दिया; "कण्णइ गुण संदोहे हियवउं सयरि णिहित्तउं" कन्या ने गुणों के समूह राजा सगर में अपना हृदय स्थापित कर दिया; (महा० ६६, १७, ११)।

णिहिप्प—सक० [सं० नि+धा+णिच् (कर्मणि)] स्थापना करना। (जस० ३, ३०, १०; ण० ३, ३, ५)।

णिहिय—वि० (सं० निहित>प्रा० णिहिअ) स्थापित; (ण० १, १, ११)।

णिहियउ—भू० का० (सं० निहित) बैठाया; "उवयारु महंतउ जाणएण, वणि णिहियउ मंतिपयम्मि तेण;" अर्थात् उसके महान् उपकार को जानकर राजा ने वणिक् को मंत्री पद पर बैठाया; (क० २, १६, ८)।

णिहिल—वि० (सं० निखिल>प्रा० णिहिल) सब, सकल; (क० १०, २५, ६; व० ८, ३, २)।

णिहीण—वि० (सं० निहीन) नितांत हीन; तुच्छ; (क० ५, १६, ६; जस० २, ८, १२)।

णिहुअ—वि० (सं० निभृत>प्रा० णिहुअ) चुपचाप; (प्रा० पैं० १, १०८)।

णिहुण—न० (दे०) व्यापार, धंधा; (दे० ना० मा० ४, २६)।

णिहुय—वि० (सं० निभृत>प्रा० णिहुअ) १. गुप्त, २. रखा या धरा हुआ, ३. भरपूर, ४. एकांत भाव से, ५. संभ्रम रहित; (सं० रा०)। ६. शांत; (जस० १, २०, ६)।

णिहुया—स्त्री० (दे०) संभोग के लिए अभिलषित स्त्री; "णिहुया कामिता;" (दे० ना० मा० ४, २६)।

√णिहुव—(दे०) संभोग की अभिलाषा करना। —इ सक० (दे० ना० मा० ४, ४०)।

णिहूयं—न० (सं० निधुवन>प्रा० णिहुवण) महान् आनन्द या खुशी, सुरत, संभोग (दे० ना० मा० ४, २६)।

णिहेलण—न० (दे०) गृह; (जस० ३, ३४, १; दे० ना० मा० ४, ५१)।

णिहोडण—न० (सं० निपातन) नाश; "संसारणिहोडणु खणें करहिँ जं चिंतिउ तं पावहिँ सयलु;" अर्थात् (वे) एक क्षण में संसार का नाश करते थे। उनके दर्शकगण जो चिंतन करते वह सब वस्तु पा जाते थे; (क० ५, ५, १०)।

√णी—(सं०√नी > प्रा० णी) ले जाना। णिज्जइ-कर्मवा० (सुदं० ४, १०, ८; जस० २, २६, १२)। णीअ—भू०-का० नीत, "णं पावपडलु णिण्णासु णीउ;" मानो पाप का पटल नाश को प्राप्त किया गया हो; (क० ४, ८, ६)। णीयइ—व०; (व० १, १३, ६)। णेवावि—पू० का० क्रि०, (क० ८, १३, २)। णेवावियइं–ले जाए गए; (रि० ६, ५)।

णीइ—स्त्री० (सं० नीति>प्रा० णीइ) आचारपद्धति, लोकमर्यादा के अनुसार व्यवहार; (क० २, १४, ३)।

णीणिय—वि० (सं० निर्णीत) निर्णय किया हुआ; (जस० १, २१, १४)।

णीप—पुं० (सं० नीप) कदंब का फूल; (प्रा० पैं० २, ८६)।

णीय—स्त्री० (सं० नीति>प्रा० णीइ) आचारपद्धति; (व० १०, ३, ८)।

णीयाण—पुं० (सं० निदान) कारण; (क० ६, ४, ५)।

णीर—न० (सं० नीर>प्रा० णीर) जल, पानी; (जस० ३, २, १२)। —निकेतना न० जलगृह; (कौ० २, ८३)।

णीरय—वि० (सं० निर्मल) विमल, स्वच्छ; (महा० ६६, १२, ७)। २. कर्मरजरहित; (व० १, १, १३)। ३. पुं० कमल; (व० १, १, १३)।

णीरस—वि० (सं० नीरस>प्रा० णीरस) रस-रहित; (जस० १, ११, २)।

णीरु—न० (सं० नीर>प्रा० णीर) जल; (सा० ८१; सि० १, ३)।

णीरुअ—वि० (सं० नीरुज) व्याधि-रहित; (ण० ५, १, ३)।

णीरोयत्तण—पुं० (सं० नीरोगत्व) स्वस्थ होना; (जस० ४, १०, ६)।

णीलंजण—स्त्री० नीलांजना, ज्वलनजटी की रानी; (व० ४, ४, १४)।

णील—पुं० (सं० नील) नीला रंग; (प० च० १३, ३, ३)।

णील—पुं० छंद का नाम; (प्रा० पैं० २, १७०)।

णील—पुं० नील, वानरराजकुमार, वानर सैन्य प्रमुख; (प० च० ६८, २)। पुरुष-नाम, (क० ५, २, २)।

णीलकंठी—स्त्री० (दे०) वृक्ष-विशेष, वाण-वृक्ष; (दे० ना० मा० ४, ४२)।

णीलकंठु—पुं० नीलकण्ठ नामक योद्धा; (व० ४, ५, १४)।

णीलमणि—पुं० नीलकांतमणि, नीलम; (व० ३, २, ५)।

णीलरहु—पुं० नीलरथ (विद्याधर); (व० ५, २०, ४)।

णीलसेल—पुं० (सं० नीलशैल) नील पर्वत, पर्वत-विशेष-नाम; (व० १०, १५, ६)।

णीलाउलि—स्त्री० (सं० नील+आवली =कतार) नीलमणि की कतार; (प०-च० ६, ७, ६)।

णीलालय—पुं॰ (सं॰ नील+अलक) काले केश; (ण॰ ५, १, ६)।
णीलि—पुं॰ नील, (पर्वत); (व॰ १०, १४, १०)।
णीलु—पुं॰ नील, (छंदशास्त्र में) स्कंधक का भेद, (प्रा॰ पैं॰ १, ७५)।
णीलुप्पल—न॰ (सं॰ नील+उत्पल) नील रंग का कमल; (ण॰ २, ५, १३; व॰ ३, ३, ८)। णीलोप्पल; (सि॰ १, ३)।
णीव—पुं॰ (सं॰ नीप>प्रा॰ णीव) कदंब का फूल; (प्रा॰ पैं॰ १, ६७)।
√णीव—(सं॰ निर्+वा) शांत होना (become tranquil)। —इ व॰ शीतलता को प्राप्त होना; तुल॰ म॰ निवर्णे; (प॰ च॰ ५५, ८, ६; ण॰ १, १४, १)।
णीवि—स्त्री॰ (सं॰ नीवी>प्रा॰ णीवी) नारा, इजारबंद; (क॰ १० ७, ५)।
णीसंक—वि॰ (सं॰ निःशंक>प्रा॰ णिस्संक, णीसंक) शंका-रहित; (प्रा॰-पैं॰ १, ४७)।
णीसंपाय—वि॰ (दे॰) जहाँ जनपद परिश्रांत हुआ हो वह; (दे॰ ना॰ मा॰ ४, ४२)।
णीसङ्ग—वि॰ (सं॰ नि+शृङ्ग) बिना सींग के या बिना रज्जुबंधन के; (संगा =वल्गा दे॰ ना॰ मा॰ ८, २)। (प॰-च॰ २४, १३, ४)।
णीसण—पुं॰ (सं॰ निःस्वन>प्रा॰ णीसण) आवाज, शब्द, ध्वनि; (प॰ च॰ १७, १६, ७)।
णीसणिआ—स्त्री॰ (सं॰ निःश्रेणी> प्रा॰ णीसेणि) सीढ़ी; (दे॰ ना॰ मा॰ ४, ४३)।
णीसणिय—वि॰ (सं॰ निः+स्वनित) शब्द-युक्त; (ण॰ ६, १, ८)।
णीसद्दय—वि॰ (सं॰ निःशब्द>प्रा॰ णीसद्द) शब्द-रहित; (प॰ च॰ १४, १, ६)।
णीसद्द—वि॰ (सं॰ निःशब्द) शब्द-रहित; (भ॰)।
णीसन्दण—पुं॰ (सं॰ निःस्यन्दन) बिना रथ के; (प॰ च॰ २, १३, ७)।
णीसन्धि—स्त्री॰ (सं॰ निःसन्धि) वियोग; (प॰ च॰ १८, १२, ६)।
√णीसर— (सं॰ निः+सृ>प्रा॰ णीसर) बाहर निकलना। —इ व॰ (क॰ ४, १३, २)। णिसरिय—भू॰ का॰ निकले; (प॰ च॰ १२, ७, ८)। —रिवि पू॰ का॰ क्रि॰; (क॰ ६, ६, ८)। णीसारेंवि—पू॰ का॰ क्रि॰; (प॰ च॰ ५, १६, ७)।
णीसरिअ—वि॰ (सं॰ निः+सृत) निर्गत; (ण॰ १, १०, १२)।
णीसरिअ—वि॰ (सं॰ निःसृत) निर्गत; (जस॰ २, २, ४)।
√णीसस—(सं॰ निर्+श्वस्) श्वास लेना। —इ अक॰, व॰ (सं॰ निर्+श्वासय्>प्रा॰ णिस्सास, णिसास, णीसास); (महा॰ ६८, २, ११)। णीससंत—कृ॰ (सं॰ निः+श्वसत्); (क॰ ३, ५, ३)। णीससंती—कृ॰ [निः+श्वसत् (स्त्रियां)] (ण॰ २, ८, ६)। णीसासन्त—कृ॰; (प॰ च॰ ६, ७, ३)।

णीसार¹—वि० (सं० निःसार) सार-रहित, निकृष्ट; (जस० २, ३३, ६)।

णीसार²—पुं० (दे०) मण्डप (दे० ना० मा० ४, ४१)।

√णीसार—(सं० निर्+सारय्>प्रा० णीसार) बाहर निकालना। —इ व; (भ०)। णीसारिउ—क्रि० (सं० निःसारित > प्रा० णीसारिय) निष्कासित, निकाल भगाया; (क० १०, २२, ४)। णीसारिउ; (प० च० १०, ९, १)। णीसारिय; (ण० ८, १०, ६)।

णीसावण्ण—वि० (सं० निःसामान्य) अनन्य; (प० च० ४, ५, ४)। असामान्य, "जिहँ तुहुँ तिह अण्ण वि णीसावण्ण वि० गरुयइँ गज्जिय बहुय पर," (प० च० ३१, ९, ९)।

णीसास—पुं० (सं० निःश्वास>प्रा० णिस्सास, णिसास, णीसास) नाक से साँस बाहर निकालना; (ण० १, १०, १३)।

णीसाहण—वि० (सं० निःसाधन) १. सैन्य रहित, २. प्रसाधन-रहित, अनलंकृत; (प० च० २३, ९, ८)।

णीसुण्णु—वि० (सं० निःशून्य) सूना; (प० च० १९, १२, २)।

णीसेस—वि० (सं० निःशेष>प्रा० णिस्सेस, णीसेस) सब, सकल; (जस० २, ९, १७; ण० १, १, ६)।

णीहरियं—न० (दे०) शब्द, आवाज, ध्वनि, (दे० ना० मा० ४, ४२)।

णीहार—पुं० (सं० नीहार>प्रा० णीहार) हिम, तुषार; (ण० १, १६,१०)।

णुवण्ण—वि० (दे०) सोया हुआ, सुप्त; (दे० ना० मा० ४, २५)।

णेउर¹—न० नूपुर; (छंदशास्त्र में) प्रथम द्विकल गण (ऽ) का नाम; (प्रा० पैं० १, २१)।

णेउर²—न० (सं० नूपुर>प्रा० णेउर) स्त्री के पाँव का एक आभूषण; (प० च० १, १३, ९; ण० १, १७, ५; जस० १, ४, ४)। णेउरु; (व० २, १८,९)।

णेत्त—पुं० न० (सं० नेत्र>प्रा० णेत) १. वस्त्र-भेद, उत्तम रेशमी कपड़ा; (प० च० ४५, ४, १०; ण० ९, २१, ३३)। २. आँख; (क० ७, ३, १; प्रा० पैं० २, ९७)।

णेत्थ—पुं० न० (सं० नेपथ्य) आभरण, भूषण; "कणयकत्तरीगाढणेत्थओ रविसुदित्तिदित्तीपहत्थओ;" अर्थात् सुवर्णमय कटिसूत्र से गाढी कमर बाँधे सूर्य सदृश कांति से जगमगाता हुआ; (ण० ९, १८, १२)।

णेमि—पुं० (सं० नेमि>प्रा० णेमि) बाइसवें तीर्थंकर का नाम; नेमिनाथ; (व० १, १, ३; जस० १, २, ११)। २. रथ के चक्र की नेमि; (जस० १, २, ११)।

णेय—अव्य० (सं० नैव>प्रा० णेव) नहीं ही; (सं० रा०)। २. वि० अनेक; (विला०)।

णेयार—वि० (सं० नेतृ) नेता, नायक; (जस० २, १६, १३)।

णेवच्छण—न० (दे०) नीचे उतारना, अवतारण; (दे० ना० मा० ४, ४०)।

णेवर—पुं० (सं० नूपुर>प्रा०, णूपुर,

णूउर) पाजेब, पैरों का आभूषण; (सं०-रा०)।

**णेसप्पु**—पुं० (सं० नैसर्प>प्रा० णेसप्प) निधि-विशेष, चक्रवर्ती राजा का एक देवाधिष्ठित निधान; (व० ८, ५, ६)।

**णेह**—पुं० (सं० स्नेह>प्रा० णेह) राग, अनुराग, प्रेम; (प० च० ६, १४, ६; क० १, ३, ७)। अव्य० (सं० न०+इह) यहाँ नहीं; (प्रा० पैं० १, ५६)। —ज्जिअ वि० (सं० स्नेहार्जित) स्नेह से अर्जित; (ण० २, १४, ६)।

**णेहल**—वि० [सं० स्नेह+ल(मत्वर्थे)] स्नेह-युक्त; (क० ६, ११, ६)।

**णेहलु**—पुं० (सं० स्नेहलः) स्कंधक का भेद; (प्रा० पैं० १, ७५)। २. प्रेम, स्नेह; (प्रा० पैं० १, १८०)।

**णेहो**—पुं० (सं० स्नेह>प्रा० णेह) राग, अनुराग, प्रेम; (सुदं० ८, ४)।

**णेहवंत**—वि० [सं० स्नेह (तैल)+वत्] चिकना; "णेहवंताइँ खाणाइँ सा चारिया," अर्थात् चिकना घास-दाना चराया; (क० ८, २, २)।

**णोकसाय**—पुं० (सं० नो+कषाय) जैनदर्शन का पारिभाषिक शब्द; क्रोध, लोभादि विकार जैसे कषाय दोष, सांसारिक पदार्थों में आसक्ति आदि; जैन दर्शन के अनुसार ६ कषाय निम्नलिखित हैं—हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा एवं स्त्री० पुं० नपुंसकवेद; (ण० १, १२, ५)।

**णोक्खा**—वि० (दे०) अच्छा, अनोखा, अपूर्व; (प्रा० पैं० २, १०५)।

**णोखी**—वि० (दे०) अपूर्व, अनोखा; तुल० गु० अनोखा (णवक्खी पाइअ०) (प० च० ३१, १२, ३)।

**णोमी**—पुं० रस्सी, डोरी, रज्जु; (दे० ना० मा० ४, ३१)।

**णोलइया**—स्त्री० चोंच; (दे० ना० मा० ४, ३६)।

**णोलग्ग**—वि० (सं० न+लग्न) नहीं लगा हुआ; "णोलग्गकंठाउ," (जस० ३, २७, ८)।

**णोलच्छा**—स्त्री० (दे०) चोंच; (दे० ना० मा० ४, ३६)।

**ण्हव**—(सं० स्नपय्) स्नान कराना।

**ण्हाइ**—व० (सं० स्नपय्>प्रा० ण्हव, ण्हवेइ) नहलाना, स्नान कराना; (प० च० १, ५, ५)। ण्हाएँवि—पू० का० क्रि०, (प० च० ५, ४, ५)। ण्हाहों—क्रि०, आ०; (प० च० १४, ५, ४)।

**ण्हवण**—न० (सं० स्नपन>प्रा० ण्हवण) स्नान, (क० १०, २६, २)। २. अभिषेक; (व० ६, १४, ७)।

**ण्हवणवीढ**—पुं० न० (सं० स्नान+पीठ>प्रा० ण्हाण+पीढ) स्नान करने का आसन (चौकी) या स्थान; (प० च० १, १६, २)।

**ण्हवल्लो**—स्त्री० (दे०) विजली, विद्युत; (दे० ना० मा० ४, २२)।

**ण्हविअ**—वि० (सं० स्नपित>प्रा० ण्हविअ) जिसको स्नान कराया गया हो वह; (जस० २, २१, ४)।

**√ण्हा**—(सं० स्ना) स्नान करना, नहाना; (जस० १, २६, २२)। ण्हंत—कृ० (सं० स्ना+शतृ); (जस० ३, ३०, १)। —इवि पू० का० क्रि०, (क० ४,

११, ७)। —एवि पू० का० क्रि०; (जंबू० ६, ८, १५)।
ण्हाअ—वि० (सं० स्नात>प्रा० ण्हाय) जिसने स्नान किया हो वह; (जस० २, ३, १)।
ण्हाण—न० (सं० स्नान>प्रा० ण्हाण) नहाना; (क० ५, ३, ४)।
ण्हाणड्ड—न० (सं० स्नान>प्रा० णहाण) स्नान, नहाना; (प० च० १३, ६, ७)।
√ण्हाव— (सं० स्नपय्) नहलाना, स्नान करना। —इ सक० (जंबू० ५, १०, १५)।
ण्हिालण—न० (सं० निभालन) अवलो-कन, प्रेक्षण; (क० ६, ८, ६; ण० ३, २, १५)।

## त

त—पुं० (सं० प्रा० त) व्यंजन वर्ण-विशेष। दंत-स्थानीय, अघोष, अल्पप्राण, निरनुनासिक। छंदशास्त्र में यह तगण का संक्षिप्त रूप माना जाता है। सर्व० (सं० तत्) वह; (भ०)। अव्य० (सं ततः) तव; (प्रा० पैं० १, १०५)।
तं—सर्व० (सं० तम्) १. उसको, वह; (सं० रा०)। २, उस; (की० २, ७७)। ३. उसे, 'अक्खमि धम्मक्खरु तं सुणेहु,' (विला०)। लो०-तं खज्जिइ जं परिणइ पावइ' —वह खाओ जो हजम हो जाए; (सुदं०)। ४. अव्य० वैसे; (की० ४, ५७)। ५. अव्य० (सं०ततः)वहाँ; (की० २, ७६)। ६. पुं० वाक्य-उपन्यास, वाक्य का उपक्रम; (पइ्)।
तंजिया—पुं० तंजिका, देश-विशेष-नाम; चोल राजाओं की राजधानी, मद्रास से २१८ मील दक्षिण-पश्चिम में प्राचीन तंजौर स्थित है; (जंबू० ६, १६, २)।
तंट—न० (दे०) पृष्ठ, पीठ; (दे० ना०-मा० ५, १)।
तंड—न० (दे०) १. लगाम में लगी हुई लार; २. वि० मस्तक-रहित; ३. स्वर से अधिक; "तंडं कविकालालकं शिरोवि-हीनं स्वराधिकं चेति त्रयर्थम्;" (दे० ना० मा० ५, १६)।
तंडउ—न० (सं० ताण्डव) तांडव नृत्य; (क० ४, ११, ६)।
तंडव—पुं० (सं० तांडव) १. नाच, नृत्य; २. तांडव, विशेष कर शिव का उन्माद नृत्य या प्रचण्ड नाच; (सं०-रा०)।
√तंडव— (प्रा० तड्डव) विस्तार करना। —हु; (भ०)।
तंडविय—वि० (प्रा० तड्डविअ= विस्तृत) विस्तीर्ण; (जंबू० ५, ७, ६)।
तंणयर—पुं० (सं० तद्+नगर) वह नगर; (जस०)।
तं तं—सर्व० (सं० तत् तत्) वह; (जंबू० ३, १४,१०)।
तंतं—न० (सं० तन्त्र>प्रा० तंत) झाड़ने-फूंकने का मंत्र या शास्त्र; (प्रा०-पैं० २, १२५)। तंत; (जस० १, ६, १५; क० २, ६, ४)।

**तंतवाल**—पुं० (सं० तन्त्रपाल) राष्ट्र-पाल, सेना में विशिष्ट पद; (जंबू० ५, ६, २)।

**तंति**—स्त्री० (सं० तन्त्री) वाद्य-विशेष; (जंबू० ४, १५, ३)।

**तंतिवज्जु**—न० (सं० तन्त्रीवाद्य) वीणा, वाद्य-विशेष; (रि० २, ७)।

**तंतु**—अव्य० तब तो। वि० तप्त; (सं०-रा०)।

**तंतु**—पुं० (सं० तन्तु>प्रा० तंतु) सूत, धागा, तागा; (व० १, १४, ८; प० च० १, १३)। —अ, —ग (सं० तन्तु+क) जलजंतु-विशेष; (प० च० १४, १७)।

**तंतुक्खोडी**—स्त्री० (दे०) तंतुवाय का एक उपकरण; (दे० ना० मा० ५, ७)।

**तंतुय**—पुं० (सं० तन्तुक>प्रा० तंतुग) जलजंतु-विशेष; (प० च० १४, १७)।

**तंद**—पुं० (सं० तन्द्रा) वह अवस्था जो नींद के आने के आरंभ में होती है, ऊँघ; (क० १, ६, ७)।

**तंदुल**—पुं० (सं० तण्डुल) तंदुल, चावल; (व० ८, ५, १०)।

**तंब**—न० (सं० ताम्र>प्रा० तंब) धातु-विशेष, ताँबा; (जस० १७, २४)।

**तंबकिमि**—पुं० (दे०) कीट-विशेष; (दे० ना० मा० ५, ६; पइ्)।

**तंबकुसुम**—पुं० न० (दे०) कटसरैया, कुरुवक, वृक्ष-विशेष; (दे० ना० मा० ५, ६; पइ्)। २. कुरंटक वृक्ष; (पइ्)।

**तंबग**—न० वाद्य-विशेष; तुल० गु० तंबाळुं; (संवि० १२, ६, २६)।

**तंबचूल**—पुं० (सं० ताम्रचूड) मुर्गा, कुक्कुट; (जस० ३, १५, १३)।

**तंबरत्ती**—स्त्री० (दे०) गेहूँ में कुंकुम (केसर, रोली) की छाया; (दे० ना० मा० ५, ५)।

**तंबा**—स्त्री० (दे०) गौ, धेनु; (दे० ना० मा० ५, १; जंबू० ४, १८, १३)।

**तंबिर**—वि० (दे०) ताम्र वर्ण वाला; (न०)।

**तंबिरा**—स्त्री० देखो तंबरत्ती (दे० ना० मा० ५, ५)।

**तंबेही**—स्त्री० (दे०) वृक्ष-विशेष; शेफालिका; (दे० ना० मा० ५, ४)।

**तंबोल**—न० (सं० ताम्बूल>प्रा० तंबोल) पान; तुल० म० ताम्बोळी; (जस० १, २२, १०)। तंबोलइं; (विला०)। —लग्ग वि० (सं० ताम्बूल+लग्न) तांबूल की लता से चिपके हुए; (जस० २, २७, ८)। —वत्त न० (सं० ताम्बूलपत्र) पान का पत्ता; (विला०)।

**तंबोलिय**—पुं० (सं० ताम्बूलिक) तमोली, पान बेचने वाला; तुल० गु० तंबोळी; (संधि० २, १६, ३)।

**तंबोली**—स्त्री० (सं० ताम्बूली) पान का गाछ; (पइ्)।

**तंबोल्लवल्ली**—स्त्री० (सं० ताम्बूलवल्ली) पान की वेल; (प० च० ४६, ७२)।

**तंभ**—पुं० (सं० स्तम्भ>प्रा० थंभ) थंभा; (पइ्)।

**तंव**—न० (सं० ताम्र>प्रा० तंव) ताँबा, धातु-विशेष; "तउव तंव-मणि-

रुप्पय-कंचण खर-पुहवी पभणंति विवं-चण; ' अर्थात् शीशा, तांवा, मणि-चांदी एवं सोने को विचक्षण पुरुष खर-पृथिवी कहते हैं; (व० १०, ७, ४)।
तंवार—पुं० तंवार, नरक-नाम; (जस० २, ११, १३)।
तंविर—वि० (प्रा० तंविर) ताम्र वर्ण वाला; तुल० म० तांवेरा, तांवडा; (म०)।
तंवोल—न० (सं० ताम्बूल > प्रा० तंवोल) पान; (व० ५, ८, १)।
तअ—न० (सं० तपस्) तपस्या, तप; (क० ५, ६, १०)।
तआर—पुं० (सं० तकार) तगण; (प्रा०-पैं० २, ११४)।
तइँ—सर्व० (सं० त्वया) तुम्हारे, तुल० मगही तोहिं; (प्रा० पैं० १, ६; गुण्डरीपा, चर्यागीति)।
तइ—अव्य० सं० तत्र; वहां, उसमें; (पड्)। (सं० तदा) तव; (जस०)। स्त्री० (सं० त्रयी) तीन का समूह; (जस० ४, ६, ५)। —अ वि० (सं० तृतीय) तीसरा; (प्रा० पैं०)। वि० (सं० त्वया) तुम्हारा; (भ०)। —अहा अव्य० (सं० तदा) उस समय; (भ०)। —उ अव्य० (सं० तदा) तव; (प० च० ४०, ४, ७)। —ए वि० (सं० तृतीय) तीसरा; (जंवू० २, २०, १०)। —काल पुं० (सं० काल+त्रय, त्रयी > प्रा० काल+तई) भूत, वर्तमान, भविष्य; (प० च० ६, १४, २)। —ज्जअ वि० (सं० तृतीय) तीसरा; (सधि० ३, २, १०)। —ज्जउ(१) वि० (सं० तृतीयकः)तीसरा। —ज्जी वि० (सं० तृतीया) तीसरी; (हे० ३३६, १)। —य वि० (सं० तृतीय) तीसरा; (भ०)। —य अव्य० तव; (सं० रा०)। —यहँ अव्य० (सं० तदा > प्रा० तइ) उस समय; (भ०)। तइयहूँ—अव्य० तव (प० च० १६, ४, ८)। तइयहु—अव्य० तव; (जस० १, ३३, ६)। तइयहें—स्त्री० (सं० त्रयोदशी) तेरस; (व० ६, ६, ८)। तइयहों—अव्य० उस समय; (प० च० ८, ८, २)। —या वि० (सं० तृतीया) तीसरा; (जंवू० १, १, ४)। —लोक्क न० (सं० त्रैलोक > प्रा० तइलोक्क) तीन लोक-स्वर्ग, मर्त्य और पाताल। —लोक्कणाह पुं० (सं० त्रैलोक्य-नाथ > प्रा० तइलोक्क-णाह) तीन लोक के स्वामी; (प०-च० १८, ४, ५)। —लोय न० (सं० त्रैलोक्य > प्रा० तइलोक्क, तइलोय) तीनलोक—स्वर्ग, मर्त्य और पाताल; (भ०)। —वि अव्य० (सं० तथापि) तो भी; (व० १, ११, १)। —स वि० (सं० तादृश) उस तरह का, वैसा; (रा०)। —सना वि० उस प्रकार का; (की० ३, ५०)। —सो वि० तैसा; तुल० मगही तैसन; (सरहपा, दोहा कोश)।
तई—अव्य० (सं० तदा > प्रा० तया) उस समय; (जंवू० ४, ८, १४)।
तउ—सर्व० (सं० तव) तुम्हारा, "···तउ माणुसजम्मु ;" तुम्हारा मनुष्य-जन्म; (प० च० १८, ७, २)।
तउ—अव्य० (सं० तत्र)वहां, "गउ तउ जउ तरुवर-मूलें जइ;" (प० च० ६

१०, ८)। (सं० तदा>प्रा० तया) तव; (सं० रा०)।

**तउ**—न० (सं० तपस्) उष्णता; (जस० २, १८, १४)। २. (सं० तप) तपस्या, "तउ चिरु कालु करेइ," (व० २, १७, ६)। —धम्म पुं० (सं० तपधर्म) (जंबू० ८, १०, १४)।

**तउलगि**—अव्य० (सं० तावत्+लग्नम्) तब तक, तबलों; (क० ८, २, १०)।

**तउव**—न० (सं० त्रपु) राँगा, शीशा, धातु-विशेष; (व० १०, ७, ४)।

**तए**—सर्व० (सं० तव) तुम्हारा; (जंबू० १, १८, १०)।

**तम्रो**—अव्य० (सं० ततः) तब; (विला०; जंबू० ४, ५, १६)।

**तकत**—पुं० (फ़ा० तख़्त) राज-सिंहासन; "तकत चह्लि सुरुतान वइठ;" (की० ४, १४०)।

**तकतान**—पुं० (फ़ा० तख्तेरवाँ) सुलतान का वह सिंहासन जो यात्रा में साथ ले जाया जाता था; (की० ३, ६४)।

**तक्क**—न० तर्क (शास्त्र) (म० १, ४, २)। २. तर्क, नव्यन्याय; (की० १, ६०)।

**तक्क**—पुं० (ध्व०) 'तक्क-तक्क' की शब्दानुकृति; (प्रा० पैं० १, २०६)।

**√तक्क**—(सं० तर्क>प्रा० तक्क) तर्क करना, अनुमान करना; ताकना। तक्केइ —व० (सं० तर्कयति) ताकना; (हे० ३७०)।

**तक्ककक्कश**—वि० (सं० तर्ककर्कश) तर्क या नव्यन्याय में प्रौढ़; (की० १, ६०)।

**तक्कणा**—स्त्री० (दे०) इच्छा, अभिलाषा; (दे० ना० मा० ५, ४)।

**तक्कर**—पुं० (सं० तस्कर>प्रा० तक्कर) चोर; (सुदं० ८, ४४, २)। —कम्म पुं० तस्करकर्म (जंबू० ६, १५, २)। —वित्ति स्त्री० तस्करवृत्ति; (जंबू० ३, १४, २३)। —यार पुं० (सं० तस्कर+आचार) तस्कर का आचरण; (जंबू० १०, १८, ६)।

**तक्कार**—पुं० (सं० तकार) तगण; पहले दो गुरु और तब एक लघु वर्ण (ऽऽ।) का समूह या गण; (प्रा० पैं० २, १६)।

**तक्काल**—क्रि० वि० (सं० तत्काल) शीघ्र, उसी समय; (व० २, ५, १६)।

**तक्किसतक्किस**—स्त्री० (ध्व०) संगीत के यंत्र से उत्पन्न 'तक्किस' की आवाज; (प० च० ५६, १, १०)।

**तक्कु**—पुं० (सं० तकु) सूत बनाने का यंत्र; तकुआ; (दे० ना० मा० ३,१)।

**तक्कुव**—पुं० (सं० तर्कक) याचक, माँगने वाला; (प० च० २८, ८, ३)।

**तक्ख**—पुं० (सं० तक्षन्) १. लकड़ी काटने वाला; बढ़ई; २. विश्वकर्मा, शिल्पी-विशेष; (पड्)।

**√तक्ख**—(सं० तक्ष्) छीलना, काटना; —इ सक०; (पड्)।

**तक्खड**—वि० (दे०) अक्खड़, उद्धत; (सुदं० ६, ६, १)। २. पुं० तक्खड नामक श्रेष्ठि; (जंबू० १, ५, ३)।

**तक्खण**— अव्य० (सं० तत्क्षण>प्रा० तक्खण) उसी समय, उस क्षण, शीघ्र; (प० च० १५, १५, ७; क० १, १०,

२)। तक्खणि—क्रि० वि० (सं० तत्क्षणे) तव; तुल० वं० तखन; (प्रा० गु० ६, ११)। तक्खणे—अव्य० उस समय; तुल० मगही तखनी; (कह्णपा, दोहा कोश)। तक्खन-तत्क्षणे; (कीर्तिपताका)।

तपखंय—पुं० तक्षक गीध; (रि० ३, १)।

तक्खर—पुं० (सं० तस्कर>प्रा० तक्कर) १. चोर, लुटेरा, २. जघन्य, घृणित; (सं० रा०)।

तक्खाण—देखो तक्ख=तक्षन्; (पड्)।

तखिखितखितखिख—स्त्री० वाद्य ध्वनि; (जंबू० ५, ६, १२)।

तखेंतखिखें—स्त्री० तक्खा वाद्य ध्वनि; (सुदं० ७, ६, ११)।

तग्ग—न० (दे०) धागे का कंकण; (दे० ना० मा० ५, १)।

√तग्ग—१. सोचना, विचारना, २. तागा तागना; (सं० रा०)।

तग्गय—वि० (सं० तद्गत) तल्लीन; "तग्गय मणेन," तल्लीन मन होकर; (प० च० १, ६, ८; क० ३, १, ८)।

तच्च—न० (सं० तत्त्व>प्रा० तच्च) सार; (क० ६, २१, ३)। तच्चु; (जंबू० १, १०, ४)।

√तच्छ—(सं० तक्ष्) छीलना, काटना; (संधि० १५, २, ११)।

तच्छिड—वि० (दे०) भयंकर; (दे० ना० मा० ५, ३)।

तच्छिल—वि० (दे०) तत्पर; (पड्)।

√तज—(√त्यज्) छोड़ना। —उ क्रि०, व० त्याग करना; (प्रा० पैं० २, ६३)। तेंज्जइ—क्रि०, व० "मंजरि तेंज्जइ चूआ," आम बौर छोड़ रहा है, (प्रा० पैं० २, २०३)।

तजा—स्त्री० (सं० त्वच्>प्रा० तया) त्वचा, छाल, चमड़ी; (दे० ना० मा० १, १११)।

तजान—पुं० (फ़ा० ताजियानः) चाबुक; (की० ४, ३८)।

√तज्ज—(सं० तर्जय्>प्रा० तज्ज) तरजना, डाँटकर बोलना, घुड़कना; (सं० रा०)। —इ व० (सं० तर्जयति); (भ०)। तज्जु—क्रि०, आ० (सं० तर्जय्>प्रा० तज्ज) तर्जन करो, भर्त्सन करो; (प० च० ७, १२, ३)। तज्जेंवि—पू० का० क्रि०, (प० च० १७, ३, १०)।

तज्जिय—वि० (सं० तर्जित>प्रा० तज्जिअ) भर्त्सित; (प० च० ४, ६, ६)।

तञो—क्रि० वि० तभी; (की० ३, ७)।

तटखुंद—न० (दे०) वाद्य; (सुदं० ७, ६. १२)।

तट्टकिरिकिरिरि— स्त्री० (ध्व०) किरिरि-किरि-तट्टकिरि की आवाज; (जंबू० ५, ६, ११)।

तट्टु—वि० टूटे हुए; (प० सि० च० ४, ८, ६२)।

तट्ठ—वि० (सं० त्रस्त) डरा हुआ, भयभीत; (म० २, ६१, ४)।

तट्ठय—वि० धृष्ट; तुल० म० ताठ; (जस० २, ३४, ४)।

तट्ठी—वि० (सं० त्रस्ता) डरी हुई, भीत; (प० च० २५, ८, ५)।

तट्ठीय—वि० (सं० तत्+स्थिता) वहाँ स्थित; (क० ३, १८, १)।

तड—पुं० (सं० तट>प्रा० तड) कूल, किनारा, तीर; तुल० म० तड (लावर्णे); (सं० रा०; सु० २-१२; उ० व्य० प्र० १५-२४)।

√तड—(सं० तन्>प्रा० तड) विस्तार करना। —इ व० (जंबू० ६, ५, २)।

तडक्कडिअ—वि० (दे०) अनवस्थित; (पइ)।

तडक्क—वि० (दे०) भंजक, विनाशक; "तेलोक्क-भुवग्गल-भड-तडक्क, दुद्दरिसण भीसण जम-अडक्क;" (प० च० ३७, ६, ८)।

√तडक्क—(व्व०) तड़तड़ करना; (सं० रा०)। तडक्किय—भू० का० (सं० तटत्कृत) तड़तड़ किया; (म०)।

√तडतड—(सं० तडतडाय्) तडतड आवाज करना। —इंति (सुदं० ११, १५, ६)। तडतडतडंत्ति—व० (प० च० ११, ११२)। तडतडतडन्त—कृ० तड़-तड़ की आवाज करते हुए; (प० च० ५०, १, ६)। तडताडिय—भू० का०, ताड़न करके बजाया गया; (जंबू० ५, ६, १३)। तडयडइ—व० (प० च० २८, १, ८)।

तडतडण—पुं० (व्व०) तड़-तड़ का शब्द; (जंबू० १, १४, ६)।

तडत्ति—क्रि० वि० (सं० तड्+इति) तड़ से, तड़ाक से; "दोत्तडिहि वरंतहो गउ अडत्ति, तेल्लियहो सयडु मोडिउ तडत्ति;" (जंबू० ५, ७, १६)।

तडत्तीह—क्रि० वि० (सं० तड्+इति +इह) तड़से; "तडत्तीह तुट्टे महामोह-जाले;" अर्थात् उसका मोहजाल तड़से टूट गया, (जंबू० २, १६, १)।

तडत्थ—वि० (सं० तटस्थ) १. मध्यस्थ, पक्षपात-हीन; २. समीप में स्थित; (दे० ना० मा० ३, ६०)।

√तडप्फड—(दे०) १. तड़फड़ाना, व्याकुल होना। —इ व० (पाहु०)। २. हिलना या प्रयत्न करना। —इ व० (हे० ३६६)।

तडफडिअ—वि० (दे०) व्याकुल; तड़फड़ाया हुआ; (दे० ना० मा० ५, ६)।

√तडफिड—(दे०) तड़फड़ाना। तडफिडवि—पू० का० क्रि०, (जंबू० ७, ५, १२)।

तडमड—वि० (दे०) क्षुभित, क्षोभ-प्राप्त; (दे० ना० मा० ५, ७)।

तडयड—स्त्री० (सं० प्रा० तडतडा) 'तड़तड़' की आवाज; (सं० रा०)।

√तडयड—(सं० तडतडाय्) तड-तड आवाज करना; (संधि० १४, ५, १०)।

तडयडंत— कृ० (सं० तडतडाय्+शतृ) (जंबू० ११, १५, ५)।

तडवडा—स्त्री० (दे०) वृक्ष-विशेष, आउली का पेड़; (दे० ना० मा० ५, ५)।

तडि—स्त्री० (सं० तडित्) बिजली; (प० च० १२, ७, ७)।

तडि—स्त्री० (सं० तटे) समीप में; "आरोहिवि पह-तड उप्पडियह;" (प्रा० गु० २, ३, ३४)।

तडिकेस—पुं० (सं० तडित्+केश)

राक्षसवंशीय एक राजा, एक लंका-पति; (प० च० ६, ९६)। —वेअ पुं० (सं० तडित्+वेग) विद्याधर वंश का एक राजा; (प० च० ५, १८)।

तडिकेसि—पुं० विद्याधर वंशीय राजा; (प० च० ६, ९६)।

तडिखरतडि—स्त्री० (ध्व०) तडि-खर-तडि का शब्द; "खडतड-तडिखरतडि-तरडखोहु;" अर्थात् खर-तड, तडि-खर-तडि करते हुए तरड वाद्य क्षोभ अर्थात् आश्चर्यपूर्ण हलचल उत्पन्न करने लगा; (जंबू० १, १४, ७)।

तडिच्छड—स्त्री० (सं० तडित्+छटा) विद्युत की शोभा; (प्रा० गु० १३, ३७)।

तडिजीह—पुं० राक्षस योद्धा; (प० च० ५६, ३२)।

तडिणि—स्त्री० (सं० तटिनी) नदी; (व० ४, २३, १०)।

तडिनय—पुं० (ध्व०) तड़ से, थप्पड़ मारने या कड़ी चीज तोड़ने की आवाज; (स० रा०)।

तडिंगि—पुं० विद्याधरयोद्धा; (प० च० १२, ९५)।

तडिप्पभा—स्त्री० विद्याधर रानी; (प०-च० ६, १६६)।

तडिमाला—स्त्री० १. कुंभकरण (अप० कुंभकण्ण) की स्त्री; (प० च० ८, ५५)। २. रावण की स्त्री; (प० च० ७४, १०)।

तडिमाली—पुं० (सं० तडित्+माली) विद्युन्माली देव; (जंबू० ४, ७, २)।

तडियंगय—पुं० विद्याधर राजा; (प०-च० ५, २३३)।

तडिय—वि० (सं० तत) विस्तीर्ण, फैला हुआ; (जंबू० ९, १०, ८)।

तडियतडि—स्त्री० (ध्व०) तड़-तड़ का शब्द; (जंबू० १०, १९, ३)।

तडिलया—स्त्री० (सं० तडित्+लता) विद्युल्लता; (व० १, ६, ४)।

तडिवडण—न० (सं० तडित्+पतन) विद्युत-पतन; (जंबू० ५, ६, ७)।

तडिवाह—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १६)।

तडिविलसिअ—पुं० राक्षसयोद्धा; (प०-च० २३, २१)।

तडिवेअ, तडिवेग—पुं० विद्याधरवंशीय राजा; (प० च० ५, १८; ६, २०५)।

तण—(सं० तन) शरीर; (सं० रा०)। न० (सं० तृण>प्रा० तण) घास; (जंबू० ६, १३, ६; जस० १, ३, ६)। न० (दे०) उत्पल, कमल; (दे० ना० मा० ५, १)। —भूमि स्त्री० (सं० तृणभूमि) पृथ्वी का ऊपरी तल; (जंबू० १, ९, ४)। तणु—न० (सं० तृण) तिनका (हे० ३३४, १)।

तणअ—पुं० (सं० तनय>प्रा० तणय) पुत्र; (जंबू० ४, ७, ११)।

तणउ—अव्य० (संबंधवाचक) प्रति, संबंधी; (जंबू० १, ११, १९)।

तणउ—वि० (सं० तनु>प्रा० तणु) लघु, छोटा, "गउ णियघरु णंदणु तणउ लेवि;" अर्थात् उस छोटे से बालक को लेकर वह अपने घर चला गया; (क० २, ६, ४)।

तणमुद्दिआ—स्त्री० (दे०) अंगुठी; (दे०-ना० मा० ५, ९)।

तणय—पुं० (सं० तनय>प्रा० तणय) पुत्र; (जस० २, २१, ६; व० १, १७, ३)।

तणरासि, तणरासिअ—वि० (दे०) प्रसारित, फैलाया हुआ; (दे० ना० मा० ५, ६)।

तणवरंडी—स्त्री० (दे०) छोटी नौका; (दे० ना० मा० ५, ७)।

तणसोल्लि, तणसोल्लिया—स्त्री० (दे०) मल्लिका, वेले की जाति का एक सफेद और सुगंधित पुष्प वाला वृक्ष; (दे० ना० मा० ५, ६)।

तणिया—अव्य० षष्ठि (संबंधसूचक) अव्य० (स्त्री०); (जंबू० २, १६, ३)।

तणु—स्त्री० (सं० तनु, तनू स्त्री०> प्रा० तणु स्त्री०) देह, शरीर; (प्रा० गु० ३८, १)। —अंगि वि० (सं० तन्वङ्गी) दुबली-पतली; (जस० ४, २३, ६)। —अ वि० (सं० तनुक) क्षीण; (जंबू० ४, १८, ११)। —ई स्त्री० (सं० तन्वी) पतले शरीर वाली; (पइ)। —कंति स्त्री० (सं० तनुकान्ति) शरीर की शोभा; (जंबू० ३, १३, ३)। —चेट्ठा स्त्री० (सं० तनुचेष्टा) शारीरिक प्रयत्न या सेवा; (जंबू० १०, २३, ३)।—ताण पुं० (सं० तनु+त्राण) रक्षा-कवच; (जंबू० ६, ७, ४)। —पह स्त्री० (सं० तनु+प्रभा) देहकांति; (जंबू० ३, १०, ६)। —ब्भव वि० (सं० तनूद्भव) शरीर से उत्पन्न; (जंबू० ८, ६, ३)। —रुह पुं० (सं० तनुरुह) पुत्र; (जंबू० १०, ३, ६)।

तणुइअ—वि० (सं० तनूकृत) दुर्बल किया हुआ; (प० च० १६, ४)।

तणुकंचु—स्त्री० आवली की पुत्री; (प० च० ६, ११)।

तणुतावअ—वि० (सं० तनुतापक) शरीर को गरम करने वाला; (जस० ४, १६, १०)।

तणुफंस—पुं० (सं० तनुस्पर्श) शरीर का स्पर्श; (जस० २, ५, १२)।

तणुब्भव—वि० (सं० तनु+उद्भव> प्रा० तणु+ब्भव) शरीर से उत्पन्न। पुं० लड़का; (भ०)।

तणुरुह—पुं० (सं० तनु+रुह>प्रा० तणुरुह) लड़का; (भ०; जस० १, २३, १०)।

तणुलुहण—न० (दे०) तौलिया; (प० च० २६, ६, ३)।

तणुवन—न० (सं० तृण+वन) तिनकों का वन; (क० २, ४, ७)।

तणेसि—पुं० (दे०) तृण-राशि; (दे० ना० मा० ५, ३)।

तण्डव—पुं० (दे०) समूह; तुल० म० तांडा; (भ०)।

तण्डव—अक० (सं० ताण्डवय्>प्रा० तंडव) नृत्य करना। —इ (सं० नृत्यति) (भ०)।

तण्डविय—वि० (प्रा० तड्डविअ) विस्तीर्ण, फैला हुआ; (प० च० १६, १७, ६)।

तण्णाय—वि० (दे०) आर्द्र, गीला; (दे० ना० मा० ५, २)।

तण्ह—स्त्री० (सं० तृष्णा>प्रा० तण्हा)

प्यास; पिपासा; (जंस० ४, १४, ६; क० २, १६, ५)।

तण्हा—स्त्री० (सं० तृष्णा) प्यास, अभिलाषा, लालच; (व० १, १४, ६)। —उर वि० (सं० तृष्णातुर) प्यास से बेचैन; (क० ४, ७, ३)।

तत—सर्व०(सं+तत्) उसको; (की० ४, ६६)।

तत—वि० (सं० तावत्) उतना; (प्रा०-पैं० १, ४१)।

ततत—वि० (सं० तप्ततप्त>प्रा० तत्तत्त) गरमागरम; (की० २, १७८)।

तत्त—वि० (सं० तप्त) तपाया हुआ, गरम किया हुआ; (भ०; दे० ना० मा० १, १०५)। न० (सं० तत्त्व) १. सारवस्तु, २. वास्तविक बात, गुण। असलियत; (भ०)। —त्थ पुं० (सं० तत्त्वार्थ) सारार्थ तत्त्वार्थ, वास्तविकता हेतु; (जंबू० १०, ३, ११)।

तत्ताहो—वि० संतप्त; (महा० ६८,७)।

तत्ति—स्त्री० १. (सं० तृप्ति>प्रा० तत्ति) तृप्ति, संतोष; (प० च० १, ३, ३)। २. (दे०) आदेश; (दे० ना० मा० ५, २०) ३. (दे०) तत्परता; (प० च० ७, ८७)। ४. (दे०) चिंता; (म० १, २६, १)।

तत्तिय—वि० (सं० तृप्त) संतुष्ट; (जस० १, २१, ६)।

तत्तिय—स्त्री० (दे०) तत्परता, चिंता; (सुदं० ८, २२, ५)।

तत्तिल—वि० (दे०) तत्पर; (दे० ना०-मा० ५, ३)। तत्तिल्ल—वि० (दे०) तत्पर; (प० च० १, २६; दे० ना० मा० ५, ३)।

तत्तु, तेत्थु—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (हे० ४०४)।

तत्तुडिल्ल—न० (दे०) संभोग, कामक्रीड़ा; (दे० ना० मा० ५, ६)।

तत्तुरिअ—वि० (दे०) रंजित; (षड्)।

तत्थ—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (प्रा०-पैं० १, १०८)। —त्थि (सं० तत्रास्ति) वहाँ है; (व० १, ३, ६)।

तत्थ—स्त्री० (फ़ा० तश्त) तश्तरी; (की० २, १६२)।

तत्थि—क्रि० वि० (सं० तत्र>प्रा० तत्थ) वहाँ; (की० २, २२५)।

तदिदिखुदिखुंद—न० (ध्व०)तदिदि खुदि खुंद आदि का स्वर; (जंबू० ५, ६, १२)।

तद्दव्व—पुं० (सं० तत्+द्रव्य) वह धन; (जंबू० १०, ६, ८)।

तद्दिअच्चय—न० (दे०) नृत्य, नाच; (दे०-ना० मा० ५, ८)।

तद्दिअस, तद्दिअसिअ—न० (दे०) प्रतिदिन; (दे० ना० मा० ५, ८)।

तद्दिण —अव्य० (सं० तद्दिन) उस दिन; (भ०)।

तद्दिवस—अव्य० (सं० तत्+दिवस) उस दिन; (जंबू० ३, ६, ६)।

तद्दूण—वि० (सं० तद्द्विगुणित) वह दो गुना; (प० च० २७, ३, २)।

तनय—पुं० (सं० तनय>प्रा० तणय) पुत्र; (की० १, ७६)।

तन्ह—स्त्री० (सं० तृष्णा>प्रा० तण्हा) प्यास, पिपासा; तुल० म० तहान; (भ०)।

तन्हाविय—वि० (सं० तृष्णायित) प्यासा; म० तान्हवलेला; (भ०)।

तप्प—वि० (सं० तप्त) गर्म; "मणि तप्पइ पुणु जंपइ ताएं विणु किह जिज्जइ," अर्थात् वह अपने मन में तृप्त होकर बार-बार कह उठता कि पिता के बिना कैसे जिया जायेगा; (जस० २, २५, १६)।

√तप्प—(सं० तप्) तपना। —इ व० (प्रा० पैं० १, ७२)। तप्पे—भू० का०, संतप्त किया, 'कुल खत्तिअ तप्पे,' क्षत्रिय कुल को संतप्त किया; (प्रा० पैं० २, २०७)।

तप्पणदेवय—पुं० (सं० तर्पण देवता) तर्पण किया जाने वाला देवता; कर्मकांड की एक क्रिया, जिसमें देव को तुष्ट करने के लिए हाथ से या किसी पात्र से पानी देते हैं; (जंबू० ४, १७, १३)।

तप्पर—वि० (सं० तत्पर) आसक्त; (दे० ना० मा० ५, २०)।

तप्पवेसु—पुं० तपस्वी का वेश या रूप; (प० च० १८, ६, ६)।

तबहु—अव्य० तो भी; (की० २, १८५)।

तमंधयार—पुं (सं० तमोऽन्धकार) प्रबल अंधकार; (प० च० १७, १०)।

तम—पुं० (दे०) शोक, ग्लानि, अफसोस; (दे० ना० मा० ५, १; प० च० १८, ५, ७)। पुं० (सं० तमस्) अंधकार; (भ०)।

तमकुण्डा—पुं० (सं० ताम्रकुण्ड) तांबे का कुंड या चौड़ा वर्तन, (की० २, १७५)।

तमण—न० (दे०) चूल्हा; (दे० ना० मा० ५, २)।

तमणाम—पुं० (सं० तमस्नाम > प्रा० तमणाम) तमःप्रभा नरक भूमि; (जंबू० ११, १०, ८)।

तमणासण—वि० (सं० तमनाशन) अंधकार को नष्ट करना। (जंबू० १०, २३, ३)।

तमणि—पुं० स्त्री० (दे०) १. हाथ, २. भूर्ज, वृक्ष-विशेष की छाल; (दे० ना० मा० ५, २०)।

तमणियर—पुं० (सं० तमस् + निकर) अंधकार का समूह; (जंबू०)।

तमतमपह—पुं० (सं० तमस्तमःप्रभ) सप्तमनरकनाम; (जस० २, १६, ३०)।

तमनिवहत्य—न० (सं० तमनिवहास्त्र) प्रक्षेपास्त्र; (प० च० १२, १३०)।

तमपह—पुं० (सं० तमःप्रभ) छठा नरकनाम, नरकभूमि; (जस० २, १६, ३०; व० १०, २३, २)।

तमस—न० (सं० तमस्) अंधकार; (प० च० ३६, ८)।

तमारि—पुं० (सं० तम + अरि) सूर्य; (जंबू० ५, ११, १६)।

तमाल—पुं० (सं० प्रा० तमाल) वृक्ष-विशेष तथा उसका फूल; (जस० ३, १, १८)।

तमालि—स्त्री० अंधकार का समूह; (जंबू० १०, ६ ४)।

तमिस्स—न० (सं० तमिस्र > प्रा०

तमिस) अंधकार; (दे० ना० मा० २, २६)।

**तमी**—स्त्री० (सं० तमी) रात्रि, रात; (जंबू० ४, ५, २२)।

**तमोह**—पुं० (सं० तमस्+ओघ) अंधकार का समूह; (जस० २, २, ७)।

**तम्बारु**—पुं० (सं० ताम्र+वारक) ताँबे का घड़ा या लोटा; (की० २, १६८)।

**तम्बोलु**—पुं० (सं० ताम्बूल>प्रा० तंबोल) पान; (प० च० १, १४, ५)।

**तम्मइ**—वि० (सं० तन्मय), तिरोहित; (व० २, १, ४)।

**तम्बिर**—वि० (सं० ताम्र) ताँबे के रंग का, लाल; (प० च० १६, १७, ६)।

**तम्बेरम**—पुं० (सं० स्तम्बेरम>प्रा० तंबेरम) हस्ती, हाथी; (प० च० ११, ५, ५)।

**तम्वोल**—न० (सं० ताम्बूल>प्रा० तंवोल) पान; (प० च० २३, ६, ७)।

**तय**—वि० (सं० तत) विस्तारयुक्त; (दे० ना० मा० १, ४६)। न० (सं० तत) वीणा आदि, तारों वाला वाजा; (व० ८, ६, ५)।

**तयसार**—पुं० (सं० त्वच्+सार>प्रा० तया+सार) त्वचा का मूल भाग; (व० ५, १३, ८)।

**तओं**—क्रि० वि० (सं० ततः>प्रा० तओ) तभी; (की० ३, ७)।

**तरंग**—स्त्री० (सं० तरङ्ग> प्रा० तरंग) कल्लोल, पानी की लहर; (जस० १, २८, ८)।

**तरंगतिलअ**—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १२)।

**तरंगमाला**—स्त्री० गंधर्व (गंधव्व) राजा की पुत्री; (प० च० ५१, १३)।

**तरंगिणि**—स्त्री० (सं० तरङ्गिणी) नदी; (जस० ३, १, २०; व० ३, १, ७)।

**तरंड**—पुं० न० (सं० तरण्ड>प्रा० तरंड) नौका; (व० ७, ६, १०)। तरंडो — नाव; (प्रा० पैं० १, १)।

**√तर**—(सं०√तॄ>प्रा० तर) तरना, पार करना। —इ व० (सं० तरति) (प्रा० पैं० १, ३६)। तरंति—व० (जंबू० ७, १, १०)। तरंत—कृ० (सं० √तॄ+शतृ) (जंबू० ६, ६, ८)। तरन्त—व० कृ० तैरते हुए; (प० च० १४, ५, ७)। तरवि—पू० का० क्रि०, (जंबू० १०, १०, २)। तुल० म० तरणें, गु० तरे। तरिय—पू० का० क्रि०, (सं० तॄ+क्त्वा) (जंबू० १०, १०, २)। तरिल्लु—भू० का० (सं० तॄ+इल्ल) पार किया; (जंबू० ५, ७, १२)।

**तरच्छ**—पुं० स्त्री० (सं० तरक्ष>प्रा० तरच्छ) प्राणि-विशेष, व्याघ्र की एक जाति; तुल० म० तरस; (जस० २, ३७, ७)।

**तरट्ट**—वि० (दे०) प्रगल्भ; (जंबू० ६, ३, ८)।

**तरट्टि**—स्त्री० (दे०, प्रा० तरट्टी) प्रगल्भ स्त्री; (प० च० ११, ४, ६)। २. प्रोढ़ा नायिका; (सुदं० ५, ४, ११)।

तरडकतरडक—पुं० (व्व०) संगीत के यंत्र द्वारा तड़क-तड़क की आवाज निकालना; (प० च० ५६, १, ८)।

तरणि—पुं० (सं० तरणि) सूर्य; (प०-च० १, ४, २; प्रा० पैं० १, ६२; व० २, २०, १६)।

तरण्डय—पुं० न० (सं० तरण्ड+क) डोंगी, नौका; (प० च० २४, ८, ७)।

तरल—वि० (सं० प्रा० तरल) चंचल, अदृढ़; (भ०; जंबू० ३, १, १७)। —च्छि स्त्री० (सं० तरल+अक्षि) चंचल नेत्र; (जंबू० ४, ८, ४)। —तर वि० अधिक चंचल; (कौ० १, ६६)। —दल पुं० (सं० तरल+दल) चंचल पत्र; (जंबू० ४, १६, ३)।

तरल—पुं० वानरयोद्धा; (प० च० ५७, १३)।

तरलणअणि—स्त्री० तरलनयनी छंद; "तरलअणि सब करु लहु;" 'तमल नयनी छंद में सब वर्णों को लघु करो;' (प्रा०-पैं० २, १३७)।

तरलाविअ—वि० (सं० तरलित) चंचल किया हुआ, चलायमान किया हुआ; (भ०)। तरलाविय—वि० चलायमान; (भ०)।

तरलिअ—वि० (सं० तरलित) चंचल किया हुआ; (क० १, १४, ११)।

तरवट्ट—पुं० (दे०) वृक्ष-विशेष; चकवड, (दे० ना० मा० ५, ५)।

तरवार—स्त्री० (सं० तरवारि) तलवार एक प्रसिद्ध धारदार हथियार; (जंबू० ७, ६, ७)।

तरवारिधारा—स्त्री० (सं० तरवारि+धारा) तलवार की धार; (कौ० १, १०२)।

तरवाल—वि० (सं० त्वरा>प्रा० अप० तरा) त्वरायुक्त, वेगयुक्त; (कौ० ४, ५१)।

तरस—न० (दे०) मांस; (दे० ना० मा० ५, ४)।

तरसा—स्त्री० (सं० तरस्) वेग, चाल; (जस० ४, २७, ३०)।

तरसि—पू० का० क्रि०, (सं० √त्रस्) डर कर; (कौ० ४, १३०)।

तरिअव्व—न० (दे०) एक तरह की छोटी नौका; (दे० ना० मा० ५, ७)।

तरिय—वि० (सं त्वरित) शीघ्र; (व० ६, १२, ८)।

तरियहु—पुं० तैरने वाले, तैराक; (जंबू० १०, ११, ७)।

तरी—स्त्री० (सं० तरी) नौका, डोंगी, (दे० ना० मा० ६, ११०)।

तरीअ—स्त्री० (सं० तडित) बिजली; (रा०)।

तरु—पुं० वृक्ष; (जस० १, ११, ६; व० २, ११, ४)।

तरुकाय—पुं० वनस्पतिकाय; (जस० ४, १८, १४)।

तरुण—वि० (सं० प्रा० तरुण) जवान; (प० च० ५, १६८)। —त्त पुं० (सं० तरुणत्व) जवानी; (प्रा० पैं० २, ८५)। —त्तण पुं० (सं० तरुणत्व) तारुण्य; (जंबू० २, १८, ३)।

तरुणि—स्त्री० (सं० प्रा० तरुणी)

युवति, जवान स्त्री; (प्रा० पैं० १, ४)। तरुणी; (जस० १, १६, ३)।

तरुराई—स्त्री० (सं० तरुराजि) वृक्षावलि; (व० २, ७, १२)।

तरुवर—पुं० (सं० तरुवर) १. वृक्ष; (व० १, ८, १३)। २. लकड़ी; "तिणि-तरुवरें-गिरिवरि पियणवरें समरंगणि उक्कंठिउ;" (व० ४, १०, १४)।

तरुवेल्लीहल—न० (सं० तरु+वल्ली+फल) वृक्ष की वेल का फल; (जस० २, २७, ६)।

√तर्प्प—(सं० तृप्) तृप्त होना, (उ० व्य० प्र० ५१-२०)।

तर्हि—अव्य० (सं० तर्हि) १. उस समय, तव, २. उस विषय में, (उ० व्य० प्र० २१, २१)।

√तल—(सं० तल्) तलना, तेल आदि मे भूनना। तलिज्जइ—कर्मवा० (जंवू० २, २, २)।

तल—न० (सं० तल) सतह, निम्न भाग, नीचे का भाग, (उ० व्य० प्र० ६-२३; व० ३, ६, ३)। पुं० (सं० ताल>प्रा० तल) वृक्ष-विशेष; ताड़ का पेड़; (प० च० ५३, ७६)। न० (दे०) १. शय्या, बिछौना; २. पुं० गाँव का मुखिया; (दे० ना० मा० ५, १६)।

तलआगत्ति—पुं० (दे०) कूप, इनारा; (दे० ना० मा० ५, ८)।

√तलप्प—(सं० तप् का धात्वादेश तल्लप=तपना, गर्म होना) तड़पना; (की० ४, ३१)।

तलप्पर—पुं० (दे०) प्रहार (stroke, slap); (प० च० ३१, ६, ६)। तलप्पंत—कृ० उछल कर आते हुए; (जंवू० ५, १४, ६)।

√तलप्फ—काँपना, तडफना। —इ व० (प्रा० पैं० १, १०८)।

तलप्फल—पुं० (दे०) शालि, चावल; (दे० ना० मा० ५, ७)।

तलवट्ट—न० सं० उपत्यका। पर्वत के नीचे की भूमि, पहाड़ की तलहटी; तुल० गु० तळेटी; (प्रा० गु० ७, ४०)।

तलवत्त—पुं० (दे०) १. कान का आभूषण-विशेष; २. वरांग, उत्तमांग; "तलवत्तो कर्णाभिरणविशेषो वराङ्गं च;" (दे० ना० मा० ५, २१)।

तलवर—पुं० (दे०, प्रा० तलवर) नगररक्षक कोटवाल; (प० च० १७, १८, ४)।

तलवायह—पुं० (दे०) तलस्पर्शी गति से तैरना; (जंवू० ४, १६, १०)।

तलसारिअ—वि० (दे०) १. गालित (छाना हुआ, चुआया हुआ, खींचा हुआ) २. मुग्ध, मूर्ख; (दे० ना० मा० ५, ६)।

तलाउ—न० (सं० तडाग>प्रा० तलाग, तलाव) तलाव, तडाग; (सा० १७०)।

तलाउलिअ—पुं० (सं० तडागिका) बावड़ी; तुल० गु० तळावडी; (प्रा० गु० ६, १७)।

तलाएँ—न० (सं० तडाग>प्रा० तलाग, तलाय) तालाव, सरोवर; (प० च० २, २, ३)।

तलाय—न० (सं० तडाग>प्रा० तलाय) तालाव; (जंवू० ४, ६, ४)।

तलार—पुं० (दे०) कोतवाल, नगर-

रक्षक; (दे० ना० मा० ५, ३; संवि० १२, ३, १७; प० च० ३५, ६, ६)।

तलारक्ख—पुं० (दे०) नगर-रक्षा का कार्य; (प्रा० गु० ५, ३७)।

तलि—पुं० (सं० तल) तल, तली; (हे० ३३४, १; म०)।

तलिण—वि० (सं० तलिन) सूक्ष्म, बारीक; (दे० ना० मा० ५, ६)।

तलिण—वि० (दे०) कोमल, चमकदार, चिकना, मनोहर; "नील-तलिण-कंचुलिय-अलंकिय तहिं वर-केस कलाविण चंगिय;" (प्रा० गु० १३, ३८)।

तलिम—पुं० न० (दे०) १. शय्या, बिछौना; २. पत्थर जड़ा हुआ फर्श; ३. घर के ऊपर की भूमि; ४. शय्य-गृह, ५. भूनने का भाजन; (दे० ना० मा० ५, २०)।

तलिमा—स्त्री० (सं० तलिमा) तिमिला, वादित्र-विशेष; (प० च० ६१, २)।

तलिय—न० (सं० तलित) तला हुआ मांस; (जस० ३, ६, ३)।

तलेर—पुं० (दे०) नगर-रक्षक, कोतवाल; (म०)।

तल्ल—न० (दे०) १. छोटा तालाब; २. तृण-विशेष; ३. बिछौना; (दे० ना० मा० ५, १६; पइ)।

तल्लट्ट—न० (दे०) शय्या, बिछौना; (दे० ना० मा० ५, २)।

तल्लवेल्ल—पुं० (दे०) व्याकुलता; तुल० गु० तालावेली; (प० च० ३८, ५, ८)।

तल्लिच्छ—वि० (सं० तत्+लिप्स) तल्लीन, तत्पर; (प० च० ११, ६७; दे० ना० मा० ५, ३)। —य वि० इच्छुक; (प्रा० गु० ३, १८)।

तल्लूविल्लि—स्त्री० (दे०) तड़फड़ाहट; (जंबू० ६, १०, ५)।

तवंग—पुं० १. उच्चप्रदेश; (जस० १, २७, १७)। २. गृहविभाग-विशेष; (प० च० ५५, ५, ४)। ३. प्रासाद; (जंबू० ४, १६, १६)।

तवंत—वि० तप्यमान; (जस०)।

तवंतर—पुं० (सं० तप+अन्तर) तप-प्रकार; (जंबू० ३, १०, १०)।

तव—अव्य० (सं० तदा) तब; (उ० व्य० प्र० ६-१४)।

√तव—(सं०√तप>प्रा० तव) गर्म होना, तपना। —इ व० (सं० तपति) तप्त होना; तुल० म० ताव; (प्रा० पैं० २, ४०; हे० ३७७, १)। तवउ—क्रि० आ० (सं० तपयु>प्रा० तव) तपे; (प० च० १७, १८, ७)।

तव—न० (सं० तपस्) तपना; (सं० रा०)।

तवण—पुं० (सं० तपन>प्रा० तवण) सूर्य; (सं० रा०; जंबू० ८, १४, ४)।

तव—सर्व० (सं० तव) तेरा; (जंबू० ४, ६, १४)।

तव—पुं० न० (सं० तपस्>प्रा० तव) तप, तपस्या, तपश्चर्या; 'णिय-सत्तिए गुरु-यर-भत्तिए तव-सिरिहरमुणि णंदिउ;" अर्थात् अपनी शक्तिपूर्वक तथा गुरुतर भक्तिपूर्वक तपश्री के गृहस्वरूप श्रीधर मुनि द्वारा नंदित बने रहो; (व० १, १७, १३)। —गहण पुं० तप-ग्रहण; (जंबू०

३, ८, १) । —चरण न० (सं० तपस् +चरण) तपस्या, तपश्चर्या; (क० २, १३, ७) । —तविय वि० (सं० तपस्+ तपित) तप से तपाए हुए; (जंबू० ८, ४, १०) । —पहाअ पुं० (सं० तपः प्रभाव) तप का प्रभाव; (जस० १, २३, ३) । —पहाव पुं०(सं० तपः+प्रभाव) तप की शक्ति; (व० २, १०, १०) । —फल न० (सं० तपः+फल) तपस्या का परिणाम; (जबू०१०, २६,६) । —यरण न० (सं० तपश्चरण) तपश्चर्या; (जस०२,२१, ८) । —लच्छी स्त्री० (सं० तपः+लक्ष्मी) तपोलक्ष्मी, तप रूपी धन, ऐश्वर्य; (जस० ४, २८, ७) । —सत्ति स्त्री० (सं० तपः शक्ति) तप की शक्ति; (जस० ३, ३८, १२) । —साहिअ वि० (सं० तप+ साधित) तप द्वारा सिद्ध किया हुआ, तप द्वारा दमन किया हुआ; (जंबू० ३, १३, १५) । —सि वि० (सं० तपस्विन्> प्रा० तवस्सि) तपस्या करने वाला; (प०-च० ७, ४, ४; क० ६, ५, ६) । —सित्तण पुं० (सं० तपस्वित्व) तपस्वीपन; (जस० ३, २३, ३) । —सिय स्त्री० (सं० तप-श्री) तपश्री, "तव-सिय-वहुयलइय सइँ हत्थें;" तपश्री रूपी वधू का पाणिग्रहण कर लिया; (प० च० ६, १५, ६) । —सिरी स्त्री० (सं० तप; श्री) तप रूपी कांति या चमक, "तवसि-रिभूसियंगु;" अर्थात् तपःश्री से भूषित अंग; (जस० ४, ६, २; जंबू० ३, ६, १) । तवु—पुं० न० तप; (महा० ६८, ७) ।

तवय —वि० (दे०) किसी कार्य में लगा हुआ; (दे० ना० मा० ५, २) ।

तविअ—वि० (सं० तप्त) तपा हुआ, गरम; (जस० २, २२, २) ।

तविआ—स्त्री० (सं० तापिका) तवे का हत्था; (दे० ना० मा० १, १६३) ।

तवु—न० (सं० त्रपु>प्रा० तउ, तउअ) धातु-विशेष, सीसा, राँगा; (प० च० ११८, ८) ।

तवे—क्रि० वि० (सं० ततः>प्रा० तओ) तब; (की० २, ४६) ।

तवेल्ला—न० (दे०) कूँडा; (की० २, १६२) ।

तवोधर—पुं० (सं० तपस्+धर) तपस्वी, मुनि; (प० च० २०, १६५) ।

तवोवण—न० (सं० तपोवन) ऋषि का आश्रम; (जंबू० ८, ११, २) ।

तवोहणु—पुं० (सं० तपोधन) तपस्वी, "तहिँ दिट्ठु तवोहणु कसणु एक्कु;" (क० ६, ६, ८) ।

तव्वे— क्रि० वि० तब; (की० [३, ८) ।

तव्वेल—क्रि०, वि० सं० तदा; तब; (प० च० ३७, १३, ३) ।

तस—पुं० (सं० त्रस>प्रा० तस) जीव; (व० २, २२, ४) ।

√तस—(सं०√त्रस्> प्रा० तस) डरना, त्रास पाना; (जस० २, ११, ६) । —इ अक० (सं० त्रस्यति) (जंबू० ३, ६, १४) ।

तसि—सर्व० (सं० तस्य) उसके; (णे०) ।

तसिअ—वि० (सं० तृषित) तृषातुर, पिपासित; (दे० ना० मा० ५, २) ।

तसु—सर्व० (सं० तस्य) १. उसका; (की० १, १५)। २. उसे; (हे० ३४३, १)।

तसुफेरा—सर्व० उनके; (की० २, १२५)।

तस्स—सर्व० (सं० तस्य) उसके; (वी० १, १)। तस्सु; (हे० ४१६, ३)।

तस्सेय—वि० (सं० तत् श्रेयस्) वह अपेक्षाकृत अच्छा, श्रेष्ठतर; (भ०)।

तहं—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (रा०)। तहँ; (प्रा० पैं० १, ११८)।

तह—वि० (सं० तथा) १. उस प्रकार का; (रा०)। २. वैसे; (प्रा० पैं० १, ५०)। ३. वहाँ; (सं० रा०)। ४. तथा; (जंबू० २, ६, १२)।

तहरी—स्त्री० (दे०) पंकवाली सुरा; (दे० ना० मा० ५, २)।

तहल्लिआ—स्त्री० (दे०) गौओं का वाड़ा; (दे० ना० मा० ५, ८)।

तहवि—अव्य० (सं० तथापि) तो भी; (जंबू० २, ६, १०)।

तहा—अव्य० (सं० तथा>प्रा० तहा, तह) उसी तरह, "तहा वत्थुरूवं अहंबुद्धिलुद्धा;" (जंबू० १, १८, १२)। २. वहाँ; (की० ४, २०७)।

तहाभूय—वि० (सं० तथा+भूत>प्रा० तहा, तह+भूय) उस प्रकार का; (प०-च० २२, ६५)।

तहिं—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ ही, तुल० मगही तहिं, (सरहपा, दोहाकोश; महा० ६८, ८)। २. तव; (की० ४, २२७)।

तहिँ—अव्य० (सं० तत्र>प्रा० तहिं, तहि) वहाँ; (प० च० १, ११, ५; जंबू० ७, ६, १३)।

तहि—सर्व० सं० तस्य; उसका; गु० तेनु; (संधि० १७, ७, ८)।

तहि तहि—अव्य० (सं० तत्र तत्र>प्रा० तहि तहि) वहाँ-वहाँ; (की० ४, १६०)।

तही—स्त्री० (सं० तापिका) तई, थाली के आकार की चौड़ी कड़ाही; (की० २, १६२)। टि०–सं० तापिका शब्द हर्षचरित में प्रयुक्त हुआ है (तलक-तापक-तापिका-ताम्र-चरु-कटाह- संकट- पिटक-भारिकैः, सप्तम उच्छ्वास, पृ० २११)।

तहु—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (महा० ६८, २)। सर्व० (सं० तस्य) उसका; (महा० ६६, १८, १२)।

तहेँ—सर्व० सं० तस्याः; उसका; (हे० ३५६, १)।

तहेय,—अव्य० (सं० तथैव) उसी तरह, उसी प्रकार; (पइ)।

तहेव—अव्य० (सं० तथैव>प्रा० तहेव, तहेय) उसी तरह, उसी प्रकार; (प०-च० १६, १२, ८)।

तहों—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ, उसमें; (प० च० १२, २, १)।

तांडव—पुं० सर्वलघु त्रिकल गण (।।।) का नाम; (प्रा० पैं० १, २०)।

तांतण—पुं० (सं० तन्तु>प्रा० तंतु) सूत, तागा, धागा; तुल० गु० तांतणो; (प्रा० गु० २९, ४, ३)।

तांहा—अव्य० (सं० तत्रैव) वहाँ पर ही, (उ० व्य० प्र० २०-१०)।

तांति—स्त्री० (सं० तन्तु) चमड़े या

नसों की बनी हुई डोरी; भेड़, बकरी की अंतड़ी या चौपायों के पुट्ठों को बटकर बनाया हुआ सूत, तांत; (कण्ह० चर्या० १०)।

ता¹—अव्य० (सं० तावत्>प्रा० ताव) इन अर्थों का सूचक अव्यय १. तब तक, २. तब, उस समय; (प० च० २, १०, १; जंबू० १०, ५, १२)।

ता²—सर्व० (सं० तद्) उस; (की० १, ६८)।

ता³—अव्य० (सं० तदा) तब; (क० १, ११, ४; महा० ६८, ३)।

ताअ¹—पुं० तात, आदि गुरु चतुष्कल गण (ऽ।।); (प्रा० पैं० १, २६)।

ताअ²—पुं० (सं० तात) पिता, बाप; (क० ३, १६, ८)।

ताइँ ताइँ— सर्व० (सं० तानि-तानि) उनका-उनका; (जंबू० ४, १२, १४)।

ताइम्मि—सर्व० (सं० तानि+अपि) उनका भी; (जंबू० ४, ४, ६)।

ताइय—पुं० ताजिक, पार्शिया, पारस या फारस देश, देश-विशेष-नाम; (जंबू० ६, १६, १०)।

ताउं—अव्य० (सं० तावत्) उस समय तक; (रा०)।

ताउँ—अव्य० (सं० तावत्) तभी तक; (हे० ४०६, २)।

ताउ—अव्य० (सं० तावत्>प्रा० ताव) तब तक, उस समय; (क० १, ६, १)।

ताउ—पुं० १. (सं० ताप) उष्णता, गर्मी; (जंबू० ८, १४, ८)। २. (सं० तात) पिता; (विला०)।

ताए—सर्व० (सं० तया) उसके द्वारा; (जंबू० २, १७, ६)। क्रि० वि० (सं० तदा>प्रा० तया) तब, उस समय; (व० १, १४, ७)।

ताकं—पुं० ताकना; स्थिर दृष्टि से देखना; (सं० रा०)।

ताकि—पू० का० क्रि०, देखकर, भाँपकर; (की० २, १८४)।

ताग—पुं० (पह० ताक, फ़ा० ताग) धागा; (रा०)।

ताजी, ताजि—पुं० एक अरबी घोड़ा; (की० ४, २८; ४, ६२)।

ताडंक—पुं० (सं० ताडङ्क) कान में पहनने का आभूषण-विशेष; कुंडल, ताटंक; (दे० ना० मा० ६, ६३; सं०-रा०)।

√ताड—(दे०) विस्तार करना, गुणाकर करना; (प्रा० गु० २२, १३)।

ताडिज्जइ—कर्मवा० तानना; "अंगणि चंदोवउ ताडिज्जइ;" आंगन में चँदोवा तानना चाहिए; (सुअंध १, १२, १)।

√ताड—(सं० ताडय्>प्रा० ताड) ताड़न करना, पीटना। —इ सक० (सं० ताडयति); (भ०; जंबू० ६, ८, २०)। २. आघात करना, बजना। ताडिय—भू० का०; बजी; (प० च० १२, १०, ८)।

ताडण—न० (सं० ताडन>प्रा० ताडण) ताड़न, पीटना; (जस० ४, ६, ११)।

ताडिअय—न० (दे०) रोदन, रोना; (दे० ना० मा० ५, १०)।

ताडिय—वि० १. (सं० ताडित>प्रा० ताडिअ) जिसका ताडन किया हो वह;

पीटा हुआ; (जस० २, ७, ३)। २. वि० (दे०) विस्तारित; (प्रा० गु० २६, १७)।

ताण—सर्व० (सं० तान्) उन्हें; (हे० ३३१, १)।

ताणन्तरें—अव्य० (सं० तदनन्तरम्) उसके अनंतर; (प० च० १५, १, ७)।

ताण-मुक्कु— वि० (सं० मुक्तत्राण) संत्रास से मुक्त; "पं॰यञ्चेवि वन्द वि ताण-मुक्कु" —वहाँ सन्त्रास से मुक्त जिन की प्रदक्षिणा और वंदना की; (प० च० १०, २, ८)।

ताणय—न० (सं० त्राण>प्रा० ताण) शरण, रक्षण; (भ०)।

ताणावलि—स्त्री० (सं० तान (स्वर-ताल)+आवलि) स्वर-लहरी; "नं अणंगअंगुलिताणावलि;" अर्थात् मानो अनंग की अंगुलियों से उत्पन्न होने वाली स्वर-लहरी हो; (जंबू० ४, १३, ३)।

ताणु—न० (सं० त्राण>प्रा० ताण) रक्षणकर्ता; (प० च० १३, १०, ३)। लइय-ताणु—(त्राण, कवच और तान) (प० च० १३, १०, ३)।

तात—वि० (सं० तप्त) गरम; (की० ३, ३६)।

तातडी—स्त्री० (दे०) चिंता; (प्रा० गु० ३८, ४६)।

तातल—वि० (सं० तप्त>प्रा० तत्त) गरम; तुल० मैथिली तातल; (की० २, १७५)।

तातौ—अव्य० (सं० ततः) उससे; "तातौ अम्हे ईहां आछ' —'ततो वयमिहास्महे;' (उ० व्य० प्र० १४-२८)।

ताम—१. पुं० (सं० ताम्य>प्रा० अप० तम्म) खेदयुक्त क्रोध; (की० ४, ३७)। २. सर्व० (स्त्री०) (सं० ताम्) वह; (वी० १, २)। अव्य० (सं० तावत्> प्रा० ताव) १. तब तक; (भ०)। २. तब; (व० १, १०, १)। —हि, हिं तब तक; (सुदं० ६, १६, ६; जंबू० २, २, ११)।

तामर—वि० (दे०) रम्य, सुंदर; (दे०-ना० मा० ५, १०)।

तामरस—न० (दे०) जल में उत्पन्न होने वाला पुष्प; (दे० ना० मा० ५, १०)।

तामलित्ति—स्त्री० (सं० ताम्रलिप्ति) पुरी (+नगर)-विशेष; एक प्राचीन नगरी; (क० १०, १०, ५)।

तामस—वि० (सं० तामस) तमोगुण वाला, (प० च० ८, ५०)। पुं० पाप, तामस (भाव); (जस० २, ११, ३)।

तामसत्थ—न० (सं० तामसास्त्र) कृष्ण वर्ण का अस्त्र-विशेष; (प० च० ५६, ६३)।

तामिच्छ—न० (दे०) कज्जल; (सं०-रा०)।

ताय—पुं० (सं० तात) पिता; (क० ७, १५, २)।

तारंकिय—क्रि०, भू० का० (सं० ताराकित) तारे निकल आए; (व० ५, १२, २)।

तार—स्त्री० (सं० प्रा० तारा) १. आँख की पुतली; (प० च० ६, ४, ६)। २. तारा, नाम-विशेष; (भ०; व० १, ५,

८)। पुं० असुर देवता; (क० २, २, ३)। वि० (सं० प्रा० तार) विशाल, उच्च; (जंबू० ७, १, ५)।

√तार—(सं० तारय्) तारना। —इ व० (जंबू० ११, २, १०)। २. सफल बनाना; (की० ४, ३३)। तारिह—भ०-का०, तारेगा; (उ० व्य० प्र० २१, २०)।

तारअ'—पुं० (सं० तारक>प्रा० तारग) ग्रह-नक्षत्र; (रा०)।

तारअ''—पुं० तारक छंद, एक वर्णिक छंद; (प्रा० पैं० २, १४३)।

तारग—पुं० तारक, द्वितीय प्रतिवासुदेव; (प० च० ७०, ३७)।

तारजसु—पुं० (सं० तार+यशः) यशोगान, "गाइज्जइ संतिउ तारजसु;" अर्थात् शांतिनाथ का महान् यशोगान किया; (जंबू० १, ४, ५)।

तारय—वि० (सं० तारक>प्रा० तारग) तारने या पार लगाने वाला; (प्र०-चि०)।

तारा—स्त्री० (सं० प्रा० तारा) १. नक्षत्र; (व० १०, ३४, ३)। २. मोती; "विलंवंतहारावलीतेयतारा," अर्थात् उसकी लटकती हुई हारावली के मोती दीप्तमान हो रहे थे; (जस० ४, १७, २०)। —णियर (सं० तारानिकर) तारा-पुंज; (जस० २, २६, २)। —यण पुं० सं० तारागण, नक्षत्र-समूह; (सं० रा०; व० ३, २१, १०)। —वलि स्त्री०(सं०तारा+आवलि)तारों की पंक्ति; (जस० २, २, ५)। —हिवइ पुं० (सं० ताराधिपति) चंद्रमा; (सं० रा०)।

तारिय—वि० (सं० तारित) पार उतारा हुआ; (भ०)।

तारुण्ण—न० (सं० तारुण्य>प्रा० तारुण्ण, तारुन्न) यौवन; (प्रा० पैं० २, १८७)। —कंदपुं०(सं० तारुण्य+कन्द> प्रा० तारुण्ण+कंद) तारुण्य रूपी वृक्ष; (जंबू० ४, १६, १३)। —य (सं० तारुण्य+क); (जस० १, २४, ८)। तारुन्न; (व० ३, २०, १०; की० २, १३३)।

तारोह—पुं० (सं० प्रा० तारा+ओघ) नक्षत्र-समूह; (जंबू० १०, १८, १०)।

तालंक—पुं० (सं० ताडङ्क) छंद-विशेष, ताटंक, स्कंधक का भेद; (प्रा० पैं० १, ७५)।

तालंकि—पुं० स्त्री० (सं० तालङ्किन्) छंद-विशेष, ताटंकी, रसिका छंद का भेद; (प्रा० पैं० १, ८६)।

ताल—पुं० (सं० प्रा० ताल) ताल वृक्ष का फल; (दे० ना० मा० ६, १०२)। स्त्री० वाद्य-विशेष; (प्रा० गु० ३२, ३)। पुं० (सं० तालः) (छंदशास्त्र में) अंत लघु त्रिकल; (प्रा० पैं० २, ११०)। न० विशाल तालवृंत (पंखा); (व० ६, १३, २)। —अ न० ताला, द्वार बंद करने की कल; (जंबू० ३, ११, ६)। —प्फली स्त्री० (दे०) दासी, नौकरानी; (दे० ना० मा० ५, १)। —वत्त न०(सं० तालपत्र) ताड़ का पत्ता; (प० च० २६, १६, ७)। —हल पुं० (दे०) शालि, चावल; (दे० ना० मा० ५, ७)। तालु—पुं० वाद्य-विशेष; (जस० १, ५, १८)।

ताला—स्त्री० (दे०) खोई, धान का लावा; (दे० ना० मा० ५, १०)।

तालिय—वि० (सं० ताडित>प्रा० तालिअ) आहत, पीटा हुआ; (प० च० १३, ८, १; जस० ३, १२, १३)।

ताली—स्त्री० एक वर्णिक छंद; (प्रा०-पैं० २, १७)।

तालु—न० (सं० प्रा० तालु) तालु, मुँह के ऊपर का भाग; (जंबू० २, १८, ११)। "तालू सुक्कइ जेण;" (पाहु०)।

तालुर—पुं०(दे०) १. फेन, २. कपित्थ-वृक्ष; ३. पानी का आवर्त; (दे० ना०-मा० ५, २१)।

ताव—अव्य० (सं० तावत्>प्रा० ताव) तब तक, उसी समय तक; (प० च० ६८, ५०; जबू० ८, १४, ३; क० १, १३, २); तावँ; (की० ३, १५३)। —हिं अव्य० १. तब तक; (प० च० २, २, १)। २. वैसे ही; (प० च० ३, ४. ८)।

√ताव—(सं० तापय्>प्रा० ताव) तपाना, गरम करना। —हि (विधि०)। (जंबू० १०, २, ६)।

ताव—पुं० (सं० ताप>प्रा० ताव) ताप, गरमी; (जस० १, १३, १)।

तावण—पुं० (सं० तापन) इक्ष्वाकु वंश का एक राजा; (प० च० ५, ५)।

तावलिप्ति—पुं० (सं० ताम्रलिप्ति) नगर-विशेष-नाम, तमलुक (बंगाल)। (जबू० ९, १६, ९)।

तावस—पुं० (सं० तापस) तपस्वी, योगी; (भ०; क० ८, ८, ३)।

ताविअ—स्त्री०(सं० तापी>प्रा० तावी) नदी-विशेष; (प० च० २७, ११, ७)।

ताविअ—वि० (सं० तापित>प्रा० ताविअ) तपाया हुआ, गरम किया हुआ; (क० ६, १२, ५)।

ताविच्छ—पुं० न० (सं० तापिच्छ) तमाल का वृक्ष या फूल; (दे० ना० मा० १, ३७)।

ताविय—वि० (सं० तापित>प्रा० ताविअ) तप्त, तपाया हुआ; (जस० ३, ३, १६; व० १, १४, १३)।

तावियडि—स्त्री० ताप्ती+तटी, ताप्ती तटवासिनी स्त्री; "तावियडिवियडचुंबि-यनियंबु;" अर्थात् ताप्ती तट की तरुणियों के विस्तीर्ण नितंबों को चूमने वाला; (जंबू० ४, १५, १२)।

तावी—स्त्री० (सं० तापी) नदी-विशेष; (प० च० ३५, १)। —यड पुं० न० (सं० ताप्ती+तट>प्रा० तावी+तड ताप्ती नदी का तट; (जंबू० ९, १९, ४)।

तास—पुं० (सं० त्रास>प्रा० तास) भय, डर; (संधि० १२, ३, २७)।

तासओ—सर्व० (सं० तस्य) उनसे; (की० २, ११७)।

तासण—वि० (सं० त्रासन>प्रा० तासण) त्रास उत्पन्न करने वाले; "सीहु व करितासगु दाढाभीसगु;" (जस० १, १६, १५)।

तासिअ—वि० (सं० त्रासित) त्रस्त किया हुआ, डराया हुआ; (भ०)। तासिउ; (व० २, ९, ५)। तासिय; (जस० १, ९, ८)।

तासु—सर्व० (सं० तस्य) उसकी, (विला०; परमा०)। उसका; (णे; हे० ४०१, ४)। उससे; (विला०)।
तासेँवि—पू० का० क्रि०, (सं० त्रास) संत्रस्त कर (प० च० १६, ८, ६)।
ताहं—सर्व० (सं० तेषाम्) उन्हें; (हे० ४०६, १)।
ताहां—अव्य० (सं० ततः) वहाँ, वहाँ से, तब; (उ० व्य० प्र० १४-२६)।
ताहि कर—सर्व० उसका, उसके; (कौ० १, ८४)। टि०—कौ० में कर, केर आदि परसर्गों का प्रयोग द्रष्टव्य है।
√ताही—(सं० त्रास्यति) त्रस्त करना; (भ०)।
ताहे—सर्व० (सं० तस्या) उसके लिए; (व० १, ६, १०)।
तिगिआ—स्त्री० (दे०) कमल-रज; (दे० ना० मा० ५, १२)।
तिगिच्छ—स्त्री० (दे०) कमल-रज, पद्म-रज; "मरुद्धूयतिगिंच्छविच्छड्ड-पिंगं," अर्थात् वायु में उड़ती हुइ पुष्परज के विखराव से सब ओर पीलापन दिखाई दे रहा था; (जस० ४, १७, १३; दे०-ना० मा० ५, १२)।
ति—वि० (सं० त्रि>प्रा० ति) दो और एक, तीन; (प्रा० पैं० १, १२; जस० १, ४, ६)। अव्य० इति; (प्रा० पैं० १, २२; सुदं० ३, १०, २०)। सर्व० (सं० ते) वे; (हे० ३३०, ४)। —अ वि० (सं० त्रि>प्रा० ति) तीन; (हिं० का०, च० २८)।
तिअन्त—पुं० (सं० तिङन्त) धातुओं के आगे 'तिङ्' विभक्तियाँ लगती हैं। उनके योग से बने पदों को तिङन्त पद कहते हैं; (प० च० ४, ११, ३)।
तिअल—पुं० (सं० त्रिकल) तीन मात्राओं का शब्द, त्रिमात्रिक; (प्रा० पैं० १, ११८)।
तिआ—वि० (सं० त्रि) तीन; (प्रा० पैं० १, १३)।
तिइल्लु—पुं० (सं० त्रैलोक्य) स्वर्ग, मर्त्य और पाताल ये तीनों लोक; (व० १, १०, १०)।
तिउणिय—वि० (सं० त्रिगुणित) तिगुना; (भ०)।
तिउणु—वि० (सं० त्रीणि) तीन; (महा० ६८, २, ६)।
तिराउमुह—पुं० विद्याधर राजा; (प०-च० १०, २१)।
तिउल—पुं० वाद्य; (सुदं० ७, ६, ५)।
तिउली—स्त्री० वाद्य-विशेष; (प्रा० गु० ३२, ३)।
तिकाल—पुं० (सं० त्रिकाल) तीन काल-वर्तमान, भूत, भविष्य; (भ०)।
तिकूड—पुं० (सं० त्रिकूट) पर्वत-विशेष-नाम; लका के समीप का एक पहाड़, सुवेल पर्वत; (प० च० ५, १२७)। —पव्वय पुं० पर्वत-विशेष; (प० च० ४८, ५१)। त्रिकूटसिहर— पुं० पर्वत-विशेष; (प० च० ८५, २५)।
तिक्खंकुड—पुं० (सं० तीक्ष्ण+अङ्कुड) फाली; (जंबू० ६, ४, ८)।
तिक्खंकुस—पुं० (सं० तीक्ष्ण+अङ्कुश) पैना अंकुश; (जंबू० ७, ८, ३)।
तिक्ख—वि० (सं० तीक्ष्ण>प्रा० तिक्ख)

तीखा; (प्रा० पैं० २, १२६; व० २, २०, ३; क० २, ३, ३)। —कडक्खउ वि० (सं० तीक्ष्ण+कटाक्ष+वत्) तीखे कटाक्ष वाली; (जंबू० ३, १०, १४)। —क्खर पुं० न० (सं० तीक्ष्ण+अक्षर) सूक्ष्म अक्षर; (जंबू० २, १३, ४)। —सिङ्गम पुं० (सं० तीक्ष्णशृङ्ग) "कहि जि तुङ्ग-अङ्गया हयारि-तिक्खसिङ्गया," (प० च० ३२, ३, ११)। —ा (तिक्खा) वि० (सं० तीक्ष्णान्) तीक्ष्ण; (हे० ३६५, १)।

√तिक्ख—(सं० तीक्ष्णय् >प्रा० तिक्ख) तीक्ष्ण करना। तिक्खेइ—सक० (सं० तीक्ष्णयति); (हे० ३४४)।

तिक्ख—वि० (सं० तिक्त) नीम या चिरायते के-से स्वाद वाला, (जस० २, २४, ५)।

तिक्खालिअ—वि० (दे०) तीक्ष्ण किया हुआ; (दे० ना० मा० ५, १३)।

तिखंड—पुं० (सं० त्रिखण्ड) तीनों खण्ड; (व० ६, १, ६)।

तिखंडाहिवइ—पुं० (सं० त्रिखण्डाधिपति >प्रा० तिखंडाहिवइ) अर्धचक्रवर्ती राजा वासुदेव; (प० च० ६१, २६)।

तिगाम—पुं० त्रिगाम, स्वरों का समूह "तं पुज्ज करें वि आढत्तु गेउ। मुच्छण-कम-कम्प-तिगाम-भेउ;" वह गान मूर्च्छना क्रम,कंप और त्रिगाम, षड्ज, ऋषभ, गांधार, मध्यम, पंचम, धैवत और निषाद इन सात स्वरों से युक्त था, (प०-च० १३, ६, ८)।

तिगुण—वि० (सं० त्रिगुण) तिगुना; (प्रा० पैं० १, २०२)।

तिगुत्ति—पुं० मुनि-विशेष-नाम; (प०-च० ४१, १६)। २. स्त्री० त्रिगुप्ति (कायवाङ्मनोगुप्ति); (जस० ४, २६, ६)।

तिछत्त—पुं० (सं० त्रिछत्र >प्रा० ति+छत्त) तीन छत्र या छाता; (जंबू० १, १७, २)।

तिजग—न० (सं० त्रि+जगत्) स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (जस० ४, १३, १०)। —ब्भंतर अव्य० (सं० त्रि+जगत्+अभ्यंतर) तीनों जगत् के भीतर; (जस० ४, १३, १०)।

तिजड—पुं० (सं० त्रिजट) विद्याधर वंश के एक राजा का नाम; (प० च० १०, २०)।

तिजय—न० (सं० त्रि+जगत्) तीनों लोक स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (जंबू० १, १२; व० २, ११, १२)। —ाहिव (तिजयाहिव) पुं० (सं० त्रिजगदाधिप) तीन लोकों का अधिपति; (व० २, १५, १)।

तिरजंच—पुं० (सं० तिर्यञ्च >प्रा० तिरिअंच) पशुगति; (जंबू० १०, १७, १६)।

तिज्ज—वि० (स० तृतीया) तीसरी; (सु०)। —अ वि० (सं० तृतीय+क) तीसरा; (म० १, २, ४)।

तिट्ठ[1]—वि० १. (सं० त्रस्त) त्रासदायक; (जस० ४, १०, ११)।

तिट्ठ[2]—वि० (सं०तिष्ठ)विद्यमान, खड़े हुए; "लइ सुन्दरि ताव तिट्ठ णयरें;" (प० च० ३०, ३, ८)।

तिट्ठा—स्त्री० (सं० तृषा >प्रा०

तिंसा) तृष्णा, प्यास, पिपासा; (महा० संधि० ६८)।

तिडइ—क्रि०, व०; तिड़कती है, टूटती है; (सं० रा०)।

तिडिक्क—स्त्री० अग्निकणिका तुल० गु० तणखो=चिगारी, तडको=धूप (प०-च० ४८, ६, ३; सुदं० ११, १८, १)।

तिडिक्किय—वि० (दे०) छींटों से युक्त; (जंबू० ७, २, ६)।

तिडिपिडन्त—कृ० तड़फड़ाते हुए; (म० २, ३७, २)।

तिड्ड—पुं० स्त्री० (दे०) शलभ, तुल० गु० तीड; (संधि० ११, ५, ५)।

तिरा—न० (सं० तृरा>प्रा० तिण) तृण, घास; (जस० १, २१, ११)।

तिरा—तृण; (क० ८, १६, ८; व० २, १४, ६)। —मय वि० (सं० तृणमय) तृण—युक्त; (जंबू० ८, १३, ३)। —वन्त वि० (सं० तृणवत्) तृण-समान; (भ०)। —सम वि० (सं० तृणसम) तृण-समान; (जंबू० ३, १, ८)।

तिरायरा—पुं० (सं० त्रिनयन) शिव; (प्रा० पैं० २, १३८)। तिणयण; (प०-च० १, ६, २)। तिणयरा; (व० ३, २२, ७)।

तिराणी—वि० (सं० त्रि+ज्ञानिन्) तीन ज्ञानों से युक्त; (रि० ८, ६)।

तिणि—न० (सं० तृण>प्रा० तिण) तृण, घास; (व० ४, १०, १४)। वि० (सं० त्रीणि) तीन; (प्रा० पैं० १, ४८)।

तिणिस—न० (दे०) शहद की मक्खियों का छत्ता; (दे० ना० मा० ५, ११)।

तिण्ण—वि० (सं० त्रीणि) तीन; (दो०-को०)।

तिण्णि—वि० (सं० त्रीणि) तीन; (प्रा० पैं० १, ८; जस० ४, १७, १६)। —आ वि० (सं० त्रीणि+क) तीन; (प्रा० पैं० २, ७६)। —तीस वि० (सं० त्रीणि+त्रिंशति) तैंतीस; (जंबू० ११, १०, ६)।

तित्त—वि० (सं० तृप्त>प्रा० तित्त) संतुष्ट; (भ०)।

तित्तहिँ—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (जंबू० ३, ८, २)।

तित्ति—स्त्री० १. (सं० तृप्ति>प्रा० तित्ति) तृप्ति, संतोष; (प० च० २, ७, २; सुदं० १, १, ५; क० १०, १०, ५)। २. (दे०) तात्पर्य, सार; (दे० ना० मा० ५, ११)।

तित्तिरिअ—वि० (दे०) स्नान से आर्द्र; (दे० ना० मा० ५, १२)।

तित्तिल—वि० (सं० तावत्) उतना; (षड्)।

तित्तुअ—वि० (दे०) गुरु, भारी; (दे०-ना० मा० ५, १२)।

तित्थ—न० (सं० तीर्थ>प्रा० तित्थ) तीर्थ; (जस० ४, २७, १०; हे० ४४२, २)। तित्थइं—न० तीर्थ; (पाहु०)। —वर न० बड़ा तीर्थ; (क० ५, ६, ६)।

तित्थंकरु—पुं० (सं० तीर्थङ्कर) तीर्थ-कर भगवान् महावीर; (सुअंध० १, ३)।

तित्थयर—पुं० (सं० तीर्थङ्कर) तीर्थ-

कर, शास्त्रप्रवर्तक; (जस० १, २, ८)। तित्थयरु; (व० २, ११, १२)। —त्त पुं० (सं० तीर्थङ्करत्व) तीर्थंकरत्व; (जंबू० ११, ७, ८)।

तित्थयरत्तणाइँ—न० (सं० तीर्थंकरत्व >प्रा० तित्थयरत्तण) जिन-देव के प्रवचन या मत का भाव; (प० च० ३, ११, ६)।

तित्थु—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (जस०)।

तित्थ—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (प्रा०-गु० २७, २, २)।

तित्थिआनिक्क—पुं० (सं० तीर्थयात्रिकान्) तीर्थयात्री; (उ० व्य० प्र० ५१-२८)।

तिदंडु—न० (सं० त्रिदण्ड) त्रिशूल, "चूलासहिउ तिदंडु धारेविणु;" अर्थात् चूला (शिखा-जटा) सहित त्रिशूल धारण कर; (व० २, १६, २)।

तिनयण—पुं० (सं० त्रि+नयन) महादेव; (जंबू० १, १०, ८)। —तणु पुं० (सं० त्रि+नयन+तनु) महादेव; (जंबू० ५, ८, ३६)।

तिन्नि—वि० (सं० त्रीणि>प्रा० तीणि) तीन; (कीं० १, ६०)।

तिपंचासइय—वि० (सं० त्रिपञ्चाश) तिरपनवाँ; (प० च० ५३, १५०)।

√तिप्प—(सं०√तृप्>प्रा० तिप्प) तृप्त करना; (जस० ४, ३१, ११)। तिप्पंति व०, व०, तृप्त होते हैं; (सं०-रा०)।

तिभंगी—पुं० (सं० त्रिभंगी) छंद-विशेष; (प्रा० पैं० १, १६४)।

तिम—अव्य० १. इसी प्रकार; (पाहु०)। २. वैसे, त्यों; (सं० रा०; पाहु०)। ३. तथा; (भ०)।

तिमरारि—पुं० (सं० तिमिरारि) चंद्रमा; (व० ७, १५, ७)।

तिमिंगल—पुं० (सं० तिमिङ्गिल) मत्स्य की एक जाति; (दे० ना० मा० ५, १३)।

तिमिंगिलि—पुं० (सं० तिमिङ्गिलि) मत्स्य की एक जाति, (प० च० २२, ८३)।

तिमि—पुं० (सं० तिमि) मत्स्य की एक जाति; (प० च० १४, १७; व० १०, १०, ४)।

तिमिच्छय, तिमिच्छाह—पुं० (दे०) पथिक, (दे० ना० मा० ५, १३)।

तिमिण—न० (दे०) गीला काष्ठ; (दे० ना० मा० ५, ११)।

तिमिर—न० (सं० प्रा० तिमिर) अंधकार; (व० १, १७, ७; प्रा० पैं० २, ७३)।

तिमिरावरिउ—वि० (सं० तिमिरावृत्त) अंधकार से ढका हुआ; (व० २, २१, ६)।

तिमिरिच्छ—पुं० (दे०) वृक्ष-विशेष; करंज का पेड़; (दे० ना० मा० ५, १३)।

तिमिल—स्त्री० न० (सं० तिमिल) वाद्य-विशेष; (प० च० ५७, २२)।

तिमुण्ड—पुं० (सं० त्रिपुण्ड्र) त्रिपुंड चंदन, राख या गोवर से बनाई हुई तीन रेखाएँ, "के वि तिमुण्ड-धारि बम्भारिय;" (प० च० २३, १५, ४)।

तिम्मइ—क्रि० (सं० तिम्यति) भीगना, भींजना; (हे० ४१८)।

तिम्मण—पुं० न० (सं० तेमनम्=चटनी, मिर्च मसाला, जो भोजन को रुचिकर बनाए) चटपटा खाद्य; अचार-चटनी; (संधि० ११, १, २०; सुदं० ५, ६, १०; जस० २, २४, ५)।

तिम्मणय—पुं० (सं० तेमनम्) एक प्रकार की कढ़ी; (प० च० २५, ११, ८)।

तिम्मिअ—वि० (सं० स्तिमित) तर, आर्द्र, गीला; (दे० ना० मा० १, ३७)।

तिम्मिर—वि० (सं०√तिम्+इर) आर्द्र, लथपथ; (सुदं० ६, ६, ६)।

तिय—स्त्री० (सं० तिय) औरत, स्त्री; (व० १, ४, १६)। —क्ख पुं० (सं० त्रि+अक्ष) महादेव; (जंबू० ७, ४, १३)। —डड्डनु पुं० स्त्री का साहस या ढाढस; (सुदं० ८, ३०, ७)। —त्तण पुं० स्त्रीत्व; (जंबू० ६, १, १५)। —दव्व पुं० स्त्री रूपी धन, (जंबू० ६, १, १५)। —मइ स्त्री० (सं० तिय+मति) स्त्री-मति; (जस० २, ६, ६)।

तियडुय—पुं० (सं० त्रिकडुक) त्रिकटु अर्थात् सोंठ-मिरच और पीपल, "तेल्ल-कडाहि कढंति णिणिन्नउ;" तियडुयतोय-झर्ळोक्क सित्तउ;' अर्थात् फिर उन्होंने उत्सकतापूर्वक लौटकर अग्नि की ज्वाला से संतप्त उबलती हुई तेल की कड़ाही में मुझे डाल दिया और मुझ पर त्रिकटु अर्थात् सोंठ-मिरच और पीपल इन तीन को घोल कर छौंक दिया; (जस० ३, ५, ११)।

तियमय—पुं० (सं० त्रिकमय) त्रिक (अधर, रमण व नितंब); "एरिस-तिय-मय पोग्गलखंधएँ अप्पउ णाणवंतु को बंधएँ;" अर्थात् ऐसे (जुगुप्सनीय) त्रिक (अधर, रमण व नितंब) —मय (स्त्री रूपी) पुद्गलस्कंध में कौन ज्ञानवान् अपने को बाँधता है; (जंबू० ६, १, १३)।

ति-यण—स्त्री० (सं० तिय+जन) स्त्री जन; (प० च० २६, ४, २)।

तियलिय-गुंज—पुं० वाद्य-विशेष की गूंज; (ति० २, २२)।

तियसंगण—स्त्री० (सं० त्रिदशाङ्गना) देवांगनाएँ, (व० १, ११, ८)।

तियसंजय—पुं० राजा-विशेष-नाम; (प० च० ५, ५१)।

तियस—पुं० (सं० त्रिदश) देवता; (जंबू० २, ४, १)।

तियसगेहु—न० (सं० त्रिदशगृह) स्वर्ग विमान; (व० ३, २, ५)।

तियसणाह—पुं० (सं० त्रिदशनाथ) इंद्र; (व० १०, ३, ११)।

तियसपत्ति—स्त्री० (सं० त्रिदशपत्नी) देवी; (जस० ४, २१, १७)।

तियसराउ—पुं० (सं० त्रिदशराज) इंद्र; (व० ८, १७, ७)।

तियसालय—पुं० (सं० त्रिदशालय) स्वर्ग; (व० २, २१, ७)।

तियसावास—पुं० (सं० त्रिदशावास) तीन स्थितियों में रहना; (व० १, ३, ७)।

तिया—स्त्री० (सं० तिर्य) स्त्री; (महा० १, १५, ४)।

तियाल—पुं० (सं० त्रिकाल) १. तीनों समय—भूत, वर्तमान और भविष्य; २. तीनों समय—प्रातः, मध्याह्न और सायं; (व० ३, ६, ३; जस० ३, २८, ७)।

तियासी—वि० (सं० त्र्यशीति) अस्सी और तीन, तिरासी; तुल० गु० त्यासी; (संधि० १, ४, १; महा०)।

तिरच्छ—वि० (सं० तिर्यक्) तिरछा; (सं० रा०)।

तिरयण—पुं० न० सं० त्रिरत्न ज्ञान, दर्शन और चरित्र; (जस० ३, १७, ७)। —विवज्जियउ वि० स्त्री-रत्न से रहित; (रि० १०, २)।

तिरयणु—पुं० (सं० तिर्यंच्) त्रींद्रिय गोम (सहस्र पाद वाला कानखजूरा); (व० १०, ६, १३)।

तिरयह—पुं० (सं० तिर्यंच्) पशु, पक्षी; (व० १०, ४, ५)।

तिरहुति—पुं० तिरहुत का राज्य; (की० २, २७)।

तिरिगिच्छि—पुं० वृक्ष-विशेष; (जंबू० ५, ८, ७)।

तिरिक्ख—पुं० (सं० तिर्यंच्) जानवर (जो मनुष्य की भांति सीधा न चलकर टेढ़ा चलता है), निम्न जाति का या बुद्धिहीन जानवर; "णारउ पुणु हुउ जलयरु थलयरु, णहयरु पुणु तिरिक्खु बहुजयरु," अर्थात् नरकवासी होकर फिर जलचर हुआ, थलचर व नभचर हुआ और फिर तिर्यंच हुआ; (जस० ३, २०, ३)।

तिरिच्छ—वि० (सं० तिर्यक्) तिरछा; (जंबू० २, १८, १५)।

तिरिच्छी—वि० (सं० तिर्यक्) तिरछी; (हे० ४१४, ४)।

तिरिड—पुं० (दे०) वृक्ष-विशेष, तिमिर वृक्ष; (दे० ना० मा० ५, ११)।

तिरिडिअ—वि० (दे०) १. तिमिर-युक्त; २. खोजा, तलाशी ली गई; (दे० ना० मा० ५, २१)।

तिरिडिकिया—स्त्री० (दे०) वाद्य-विशेष; (प० च० २४, २, ४)।

तिरिड्डि—पुं० (दे०) उष्ण वात, गरम वायु; (दे० ना० मा० ५, १२)।

तिरिय—स्त्री० (सं० स्त्री) औरत; "वारहमए तिरिय णमन्त दिट्ठ" वारहवें में नमन करती हुई स्त्रियाँ,' (प० च० १, ८, १२)। पुं० (सं० तिर्यंक) तिर्यंच योनि; तिर्यंच योनि, पशु-पक्षी की सृष्टि; "तिरिएसु णरएसु मणुएसु रुक्खेसु दुक्खाइं भुंजंति सग्गं कहं जंति," अर्थात् (वे) तिर्यंच योनियों में, नरकों में मनुष्यों में और (वृक्षों में जन्म लेकर भोगते हैं; (जस० २, १७, १७)। —लोअ पुं० (सं० तिर्यग्लोक) मनुष्यलोक; (जस० १, ३, २)।

तिरीड—पुं० न० (सं० किरीट) मुकुट; आभूषण-विशेष; (प० च० २, ३६; क० ४, १०, २)।

तिरोवइ—वि० (दे०) वाड से वियुक्त किया हुआ "तिरोवइ वृत्यन्तरितः"; (दे० ना० मा० ५, १३)।

तिरोहित—वि० (सं० तिरोहित) छिपा

हुआ, लिप्त, अंतर्हित; (कौ० २, २, १५)।

तिलंगि—स्त्री० तेलङ्गी, तेलंग-तेलंगाना (हैदराबाद) वासिनी स्त्री; (जंबू० ४, १५, ८)।

तिल—पुं० (सं० तिलः) तिल के पौधे का बीज, (उ० व्य० प्र० ५१, १; व० ८, ५, १०)। तिल्ली का दाना (प्रा०-पैं० १, १०)। —मेत्त तिलमात्र; (प०-च० ३, ११, १०)।

तिलअ—पुं० (सं० तिलक>प्रा० तिलग, तिलय) टीका, वह चिह्न जिसे गीले चंदन केसर आदि से मस्तक, बाहु आदि पर सांप्रदायिक संकेत के लिए लगाते हैं; (प्रा० पैं० २, १३८; क० १०, २५, १०; जस० १, १४, १०)।

तिल-जंत—पुं० (सं० तैल-यन्त्र) घाणी; (संधि० ३, ११, ५)।

तिलजलंजलि—स्त्री० (सं० तिलजलांजलि) तिलांजलि, मरने पर अंजुली में जल और तिल लेकर उसके नाम से छोड़ना; "चिट्ठंति ते तिलजलंजलिदाण-जोग्गा;" अर्थात् वे तिलजलांजलि देने के योग्य है; (प्रा० पैं० २, १५१)।

तिलजव—पुं० (सं० तिल+यवस्) तिल और जौ; (जंबू० २, ६, १)।

तिलतार—पुं० (दे०) स्नेह; "जिहिं सहुं जसु तिलतारु सो तसु आजम्मु वि हवइ;" (प्रा० गु० ३८, २३)।

तिलपिंड—पुं० (सं० तिल+पिण्ड) तिलों की खली, "तिलपिंडखंडेसु;" अर्थात् तिलों की खली के टुकड़े; (जस० ३, २९, ८)।

तिलमेत्त—अव्य० (सं० तिलमात्र) तिल-भर, थोड़ा सार; "सक्कइ न तिलमेत्तु;" अर्थात् (वह) तिलभर भी नहीं चल सका; (जंबू० ४, २२, १६)।

तिलय—पुं० (सं० तिलक>प्रा० तिलग, तिलय) १. वृक्ष-विशेष; (प० च० ४२, ६)। २. वनिक पुत्र; (प० च० ११८, ४६)। पुं० (सं० तिलक>प्रा० तिलय, तिलग) टीका, ललाट में किया जाता चंदन या उबटन आदि से किया गया चिह्न; (प० च० १३, १०, २)। —छेउ पुं० (सं० तिलक+छेद) राजतिलक का विनाश; "का वि भणइ हुवउ पियतिलय-छेउ," अर्थात् कोई कहती है, प्रिय के राजतिलक का उच्छेद हो गया; (जस० ४, २, ८)। —भूय पुं० तिलकभूत; (जंबू० ३, २, ३)।

तिलयदीउ—पुं० (सं० तिलकद्वीप) द्वीप-विशेष-नाम; 'खणि तिलयदीउ सो णियउ ताएं;" (क० ७, १५, १)।

तिलयसिरि—स्त्री० कुंथुजिन की माता; (प० च० २०, ४३)।

तिलयसुंदरी—स्त्री० रानी-विशेष-नाम; (प० च० २०, १२१)।

तिलरिण—पुं० तैलत्व, स्नेह; "अवरुप्परु विरइयतिलरिणाहें;" (क० ६, १०, ५)।

तिलहुणजि, तिलहुमजि—पुं० [सं० तिल +हु(=हवन करना)>प्रा० अप० हुण] तिलहोम, तिलदान, तिलांजलि; (कौ० ४, १५२)।

तिलिगसमण—पुं० मुनि-विशेष-नाम; (प० च० २०, १५५)।

**तिलिमा**—स्त्री० (दे०) वाद्य-विशेष; (प्रा० गु० ३६, ६)।

**तिलोअ**—न० (सं० त्रिलोक>प्रा० तिलोक्क, तिलुक्क) स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (प० च० ३, ११, १)।

**तिलोअण**—पुं० (सं० त्रिलोचनः) शिव; (प्रा० पैं० १, ७७)।

**तिलोय**—पुं० (सं० त्रिलोक>प्रा० तिलोक्क, तिलुक्क) स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (क० ५, ६, ४)। —ग्ग पुं० (सं० त्रिलोकअग्र) त्रिलोक का अग्र-भाग, अर्थात् भव्य जीवों के लिए निर्विघ्न एवं समग्र मार्ग; (जंबू० १, १८, ७)।

**तिलोयग्गामी**—वि० (सं० त्रिलोक+गामिन्>प्रा० तिलोक्क+गामि) त्रिलोक के अग्रभाग पर चलने वाले अर्थात् मोक्ष को प्राप्त कराने वाले मार्ग पर चलने वाले; (रि० २, १०)।

**तिल्ल**—१. न० (सं० प्रा० तिल्ल) तिल्ल नामक एक वर्णिक छंद; (प्रा० पैं० २, ४३)। २. न० (सं० तैल>प्रा० तिल्ल) तैल, तेल; (भ०)।

**तिल्लायरु**—पुं० (सं० तैलादरः अथवा तैलाचरः) विवाह से कुछ समय पूर्व होने वाला संस्कार, जिसमें तैल और हलदी का प्रयोग उबटन के रूप में दुलहा और दुलहिन के द्वारा किया जाता है; (भ०)।

**तिल्लिय**—पुं० (सं० तैलिक) तिलों से तेल निकालने वाला, तेली; (जंबू० १०, ४, १५)।

**तिल्लोअ**—न० (सं० त्रैलोक्य>प्रा० तिल्लुक, तिलोक्क) स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (म० १, ७, ४; जस० ३, १७, ६)।

**तिल्लोकणाहु**—पुं० (सं० त्रैलोक्यनाथ) राम; (व० ६, १४, ४)।

**तिल्लोकाहिउ**—पुं० (सं० त्रिलोकाधिप) राम; (व० १०, ४०, १३)।

**तिल्लोक्क**—न० (सं० त्रैलोक्य>प्रा० तिलुक्क, तिलोक्क) स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (जस० १, १७, २१)।

**तिवँ**—अव्य० (सं० तथा>प्रा० तहा, तह) १. उसी तरह, २. और, तथा ३. पाद-पूर्ति में प्रयुक्त किया जाता है; (हे० ३, ६७)।

**तिवग्ग**—पुं० (सं० त्रिवर्ग) धर्म, अर्थ, काम; (व० १, १३, ५; जंबू० ४, ६, ६)।

**तिवय**—वि० (सं० त्रि+पद) तीन पाँव वाला; (दे० ना० मा० ८, १)।

**तिवलि**—स्त्री० (सं० त्रिवलि, वली, वलि, वली) नाभि के ऊपर उदर ही की तीन रेखाएँ या सिमिटनें। ये स्त्री के सौंदर्य का चिह्न मानी गई हैं; (भ०; सं० रा०; रा०)।

**तिवार**—अव्य० (सं० त्रिवारम्) तीन मर्तबा, तिवारा, तीन बार; (भ०; प० च० २, २, ५)।

**तिविट्ठ**—पुं० (सं० त्रि+पृष्ठ, विष्टु) भरतक्षेत्र में उत्पन्न प्रथम अर्ध चक्रवर्ती राजा का नाम; (प० च० ५, १५५)।

**तिविट्ठु**—पुं० (सं० त्रिपृष्ठ) नारायण; (व० ३; २३, १०)। २. प्रथम वासुदेव; (प० च० ५, १५५)।

तिविडा—स्त्री० (दे०) सूई; (दे० ना०-मा० ५, १२)।

तिविडी—स्त्री० (दे०) पुड़िया, छोटा पुड़वा; (दे० ना० मा० ५, १२)।

तिविह—वि० (सं० त्रिविध) तीन प्रकार का, तिगुना; (भ०)।

तिव्व—वि० (सं० तीव्र) १. दुःसह, जो कठिनता से सहन हो सके; २. अत्यंत, (दे० ना० मा० ५, ११)। ३. तीव्र; (जस० १, १६, ४)।

तिव्वण्णो—पुं० (सं० त्रिवर्णः) तीन वर्ण "ताली ए जाणीए। गो कण्णो तिव्वण्णो;" अर्थात् यह ताली समझी जानी चाहिए; (जहां) गुरु तथा कर्ण (दो गुरु) अर्थात् तीन गुरु (सर्वगुरु) वर्ण हों; (प्रा० पैं० २, ११)।

तिव्वतव—पुं० (सं० तीव्र+ताप> प्रा० तिव्व+ताव) तीव्र दाह या ताप; (जंबू० ६, १४, ३)।

तिस—स्त्री० (सं० तृषा>प्रा० तिसा) प्यास, पिपासा; (प० च० २, १२, ३)।

तिसट्ठ—वि० (सं० त्रि+षष्ट) तिरसठवां; (प० च० ६३, ७३)।

तिसट्ठि—स्त्री० (सं० त्रिषष्टि) तिरसठ की संख्या; (भ०)।

तिसत्ति—पुं० (सं० त्रिशक्ति) एक प्रकार का हथियार; (प० च० १७, ६, ६)।

तिसरय—न० (सं० त्रि+सरक>प्रा० तिसरय) वाद्य-विशेष; (प० च० ६६, ४४)।

तिसरिआ—स्त्री० वीणा, एक प्रकार का संगीत-यंत्र; (प० च० २, ४, ८)।

तिसरिय—न० (सं० तिसरिक) वाद्य-विशेष संबंधी; (प० च० १०२, १२३)।

तिसला—स्त्री० महावीर स्वामी की माता; (प० च० २, २२)।

तिसल्ल—पुं० (सं० त्रिशल्य) मिथ्यात्व, माया और निदान; "धरियतिमुंडु तिदंडविहंडणु, छिण्णतिसल्लु तिलोयहु मंडणु," अर्थात् उन्होंने मिथ्यात्व, माया और निदान इन तीनों शल्यों को नष्ट करके अपने को त्रैलोक्य का अलंकार बना लिया था; (जस० ३, १७, ६)।

तिसा—स्त्री० (सं० तृषा>प्रा० तिसा) पिपासा; (व० ६, १६, ३)।

तिसाइय—वि० (सं० तृषित>प्रा० तिसाइय) तृषातुर, प्यासा; (प० च० २६, ६, ४)।

तिसायअ—वि० (सं० तृषित>प्रा० तिसिय) प्यासा; (जंबू० ६, ७, १५)।

तिसाहय—स्त्री० (सं० तृषा>प्रा० तिसा) प्यास; (महा० १२, ७)।

तिसिय—वि० (सं० तृषित>प्रा० तिसिय) प्यासा; (जंबू० ६, ७, ११)।

तिसिर—पुं० (सं० त्रिशिरस्) १. देश-विशेष; (प० च० ६८, ६५)। २. राक्षस योद्धा; (प० च० ८, २७४)। ३. दाशरथी राम का मित्र राजा; (प० च० ६६, ४६)।

तिसूल—पुं० (सं० त्रिशूल) एक प्रकार का अस्त्र जिसके सिरे पर तीन फल होते हैं। यह महादेव जी का अस्त्र माना

जाता है; (व० १०, २५, १०)। —धर पुं० (सं० त्रिशूलधर) शिव; (प्रा० पैं० २, १३८)। —पाणि पुं० (सं० त्रि+शूलपाणि) १. महादेव, शिव; २. त्रिशूल को हाथ में रखने वाला सुभट; (प० च० ५६, ३५)।

तिसूलिणि—स्त्री० त्रिशूलिनी, कात्यायनी; (जस० १, १५, २०)।

तिह—अव्य० (सं० तथा>प्रा० तहा) १. उसी तरह, २. और; (प० च० ३, १३, ८)। २. (सं० तत्र) वहाँ; (जस० ३, १८, ७)।

तिहत्तर—वि० (सं० त्रि+सप्तत) तिहत्तरवाँ; (प० च० ७३, ३६)।

तिहाअ—पुं० (सं० त्रिभाग) तीसरा हिस्सा; (प्रा० पैं० २, १५१)।

तिहिँ—वि० (सं० त्रिषु) तीनों; (हे० ३४७, १)।

तिहिवार—पुं० (सं० तिथि+वार) तारीखवार जैसे रविवार आदि; (जंबू० ३, ४, १)।

तिहुयण—पुं० (सं० त्रिभुवन) तीन लोक; (प्रा० गु० १४, ७; व० २, ६, २)।

तिहुयणतिलअ—पुं० (सं० त्रिभुवनतिलक) व्यक्ति-विशेष-नाम; (जंबू० २, १८, २)।

तिहुयणाणंद—पुं० पुंडरीय विजय का चक्रवर्ती राजा; (प० च० ६३, ३४)।

तिहुवण—पुं० (सं० त्रिभुवन) तीन लोक—स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (प० च० १, ८, १३; क० ६, १, ६)। तिहुवन; (रा०)।

√तीँव—(सं०√स्तीम्>प्रा० तिम्म) तर करना, आर्द्र करना, गीला करना; "मेघु वरिसत तीँव मेवो वर्षन् तिम्यति। तिमू आर्द्रभावे। (उ० व्य० प्र० ५१-६)।

ती—वि० (सं० त्रि>प्रा० ति) तीन; (प्रा० पैं० २, ६४)।

तीअ—वि० (सं० तृतीय) तीसरा; (प्रा० पैं० १, ५४)।

तीखेँ—वि० पतला; "अटलेँ अटलेँ बाँधे, तीखेँ तरले काँधे;" (घोड़ों का) बंधदेश अट्टालक के समान ध्रुव था और ग्रीवा प्रदेश पतला और चंचल था; (की० ४, ४४)।

तीजउ—वि० (सं० तृतीय+क) तीसरा; "··तीजउ मागु न अत्थि;" (प्र० चि०)।

तीणि—वि० (सं० त्रीणि>प्रा० तीणि) तीन; (प्रा० पैं० २, १२५)।

तीथ—न० (सं० तीर्थ>प्रा० तित्थ) कोई पवित्र स्थान जहाँ धार्मिक भावना से लोग यात्रा, पूजा या स्नान आदि के लिए जाते हैं; (प्रा० गु० ७, १७)।

तीमण—न० (सं० तेमन) कढ़ी, खाद्य-विशेष; (दे० ना० मा० २, ३५)।

तीय—वि० (सं० तृतीया) तीसरा; (जस० ४, २८, १६)। स्त्री; (सं० रा० २, ४०; सं० रा०)। —उ वि० तीसरा; (सं० रा० २, ११२)।

तीर—पुं० (सं० प्रा० तीर) किनारा; तट; (भ०; जंबू० १०, ६, ८)।

२. (फ़ा० तीर) बाण; (कौ० २, १६३)।

तीरिय—पुं० (फ़ा० तीर) बाण, शर, एक प्रकार का तीर; (प० च० १७, ६, ३)।

तीरुत्तार—पुं० (सं० तीर+उत्तरण) तीर पर उतरना; (जंबू० ११, ८, ४)।

तीवण—न० (सं० तेमन) भोजन-विशेष; (भ०)।

तीसंति—वि० (सं० त्रिंशति) तीस; (प्रा० पैं०)।

तीस—वि० (सं० त्रिंशत्) तीस; तुल० गु० त्रीश; (प्रा० पैं० १, ५७)।

तीसइम—वि० (सं० त्रिंश) तीसवां; (प० च० ३०, ९८)।

तीसक्खरा—पुं० (सं० त्रिंशत्+अक्षर) तीस अक्षर; (प्रा० पैं० १, ५८)।

तीसम—वि० (सं० त्रिंश) तीसवां; (भ०)।

तीसा(')—वि० (सं० त्रिंशत्) तीस।

तुंग—वि० (सं० तुङ्ग>प्रा० तुंग) ऊँचा, उच्च; (महा० ६९, १३, ६; सं०-रा०; जस० २, ६, ३)। २. एक वर्णिक छंद; (प्रा० पैं० २, ७२)। —उ वि० ऊँचा; (व० १, १२, १२)। —त्तण पुं० (सं० तुङ्गत्व>प्रा० तुंगत्तण) ऊँचाई; (हे० ३९०)। —त्थणि वि० (सं० तुङ्गस्तनी) उन्नत स्तनों से युक्त; (जस० ४, १७, २२)। तुंगु; (महा०)।

तुङ्ग—वि० (सं० तुङ्ग>प्रा० तुंग) ऊँचा; (प० च० १३, ३, १)। —त्तण पुं० (सं० तुङ्गत्व>प्रा० तुगत्तण) ऊँचापन; (प० च० ४, ६, ७)।

तुंगिम—पुं० स्त्री० (सं० तुङ्गिमन्>प्रा० तुंगिम) ऊँचाई, उच्चत्व; (जंबू० १, १५, ११)।

तुंगी—स्त्री० (दे०) रात्रि, रात; (दे० ना० मा० ५, १४; सुदं० ६, ९, ७)।

तुंड—(दे०) स्त्री० न० तुण्ड, मुख; 'गिज्जंति गेयाइँ चामुंडचंडाइँ, गहिऊण तुंडेण रुंडस्स खंडाइँ;' अर्थात् वे अपने मुख में रुण्ड के टुकड़ों को ग्रहण कर चामुंडा देवी के प्रचंड गीत गा रहे थे; (जस० १, १६, १०)।

तुंडीर—न० (दे०) मधुर बिंबी फल; (दे० ना० मा० ५, १४)।

तुंडुअ—पुं० (दे०) पुराना घड़ा; (दे० ना० मा० ५, १५)।

तुंतुक्खुडिअ—वि० (दे०) त्वरा-युक्त; (दे० ना० मा० ५, १६)।

तुंद—न० (सं० तुन्द>प्रा० तुंद) उदर, पेट; (दे० ना० मा० ५, १४)।

तुंब—न० (सं० तुम्ब>प्रा० तुंब) लौकी, तुंबी, अलाबु; (प० च० २९, २४)।

तुंवर—पुं० (सं० तुम्बर) तंबूरा; तानपूरा, सितार की तरह का परंतु उससे कुछ बड़ा एक बाजा; देवताओं की सभा का एक गायक; (सं० रा०)।

तुंबुरु'—पुं० (सं० तुम्बुरु) वृक्ष-विशेष, टिंबरु का वृक्ष; (दे० ना० मा० ४, ३)।

तुंबूरु—पुं० आदि लघु त्रिकल गण का नाम; (प्रा० पैं० १, १८)।

तु—अव्य० (सं० प्रा० तु) तो; (रा०)।

तुक्खार—पुं० (सं० तुष्कार) एक उत्तम जाति का अश्व; तुल० गु० तोखार; (भ०)।

तुच्छ—वि० (दे०) अवशुष्क, सूखा हुआ; (दे० ना० मा० ५, १४)। २. तुच्छ; (जंबू० १, ६, ११)।

तुच्छइअ, तुच्छय—वि० (दे०) अनुराग-प्राप्त; (दे० ना० मा० ५, १५)।

तुज्झ—सर्व० (सं० तुह्यम्) आपकी; (हे० ३७२, १)।

तुम्भु(¹)—सर्व० (सं० तुह्यम्) तुझ, तुझे; (व० १०, १६, १) २. तुम्हारा; (प०-च० १५, १४, ३)।

तुट्ट—(सं० त्रुट् > प्रा० तुट्ट) टूटना। —इ व० (सं० त्रुट्यति) (जंबू० १०, ४, १३; परम० २, ११)। तुट्टंत—कृ० (सं० त्रुट्+शतृ) टूटते हुए; (जंबू० ४, ८, ४)। —टंति व०; (सुदं० १०, ३, ४)। —उ भू० का० (सं० त्रुटयतु) टूट गया; (हे० ३५६)। तुट्टवि—पू०-का० क्रि०; (प्र० चि०)। तुट्टी—भू०-का० टूटी; (सं० रा०)। —ट्टेवि पू०-का० क्रि० टूटने पर; (क० ८, १, ६)। —ट्टन्त कृ० (प० च० १४, ६, २)।

तुट्ट—वि० (सं० त्रुटित) टूटा हुआ, छिन्न, खंडित; (दे० ना० मा० १, ६२)। —अ वि० त्रुटित; (सुदं० ६, १, १५)।

तुट्ठ—वि० (सं० तुष्ट) संतुष्ट; (जस० १, ६, २३)। —मण पुं० न० (सं० तुष्ट+मनस्) संतुष्ट चित्त; (जंबू० १, १४, १२)।

तुट्ठि—स्त्री० (सं० तुष्टि > प्रा० तुट्ठि) खुशी, आनंद; (सणतु० ४६०; जस० २, १६, २)।

तुडि—स्त्री० (सं० त्रुटि > प्रा० तुडि) १. संशय, संदेह; तुल० म० तुटि; (प०-च० ६, ३, ६)। २. न्यूनता, कमी, स्पर्धा; "तसु थूलभद्दह सरिसु तुडि करि मयण-मल्लु विगुत्तओ; (प्रा० गु० ३०, ३, ७)।

तुडिअग—पुं० (सं० त्रुटिताङ्ग) वाद्य देने वाला कल्पवृक्ष; (प० च० १०२, १२३)।

तुडिअ—वि० (सं० त्रुटित) टूटा हुआ, विच्छिन्न; (दे० ना० मा० १, १५६)।

तुडिआ—स्त्री० (सं० त्रुटिका) आभरण-विशेष; (प० च० ८२, १०४)।

तुडिय—वि० (सं० त्रुटित) विच्छिन्न; (जस० ३, १४, ४)।

तुडि-वसिण—अव्य० अकस्मात् (प्रा०-गु० १२, २६)।

तुणय—पुं० (दे०) वाद्य-विशेष; (दे०-ना० मा० ५, १६)।

तुणव—पुं० (दे०) वाद्य-विशेष, भेरी; (प० च० २६, १४, ३; दे० ना० मा० ५, १६)।

तुण्हि¹—पुं० (दे०) सूकर, सूअर; (दे०-ना० मा० ५, १४)।

तुण्हि²—वि० (सं० तूष्णीम्) चुपचाप, बिना बोले या शोरगुल किए; (भ०)।

तुण्हिक्क—वि० (दे०) मृदु- निश्चल; (दे० ना० मा० ५, १५)।

तुण्हिविक्कय—वि० (सं० तूष्णीक) मौन रहा हुआ; (सुदं० ८, १२, १)।

तुप्प—पुं० (दे०) १. कौतुक, २. विवाह, ३. सरसों, धान्य-विशेष; ४. कुतुप, घी आदि भरने का चर्म-पात्र; (दे० ना० मा० ५, २२)। ५. वि० चुपड़ा हुआ, घी आदि से लिप्त; ६. स्निग्ध, स्नेह-युक्त, म्रक्षित; (दे० ना० मा० ५, २२)। न० (दे०) घृत; "अण्णेक्कहिं हयारिपलकवलपथिप्पिरतुप्पधारयं। दाउं भोज्ज मज्ज सुअ बहुरस विणिहयछुहवियारयं;" अर्थात् राजा ने अनेक विप्रों को भैंसे के मांस को प्रचुर घी की धारा सहित तथा मद्य, सूप आदि बहुत रस जो क्षुधा को भलीभाँति निवारण करने वाले हैं, ऐसे खाद्य-पदार्थ प्रदान किए; (जस० ३, ६, १)।

तुमा—सर्व० (सं० त्वम्) तुम; "सई उमा रखो तुमा," सती उमा तुम्हारी रक्षा करे; (प्रा० पैं० २, ८)। तुम्हा; (प्रा० पैं० २, १२३)।

तुमुल—वि० (सं० प्रा० तुमुल) भयंकर; (प० च० १५, १५, ६)।

तुम्ह—सर्व० (सं० त्वम्) तुम; (उ० व्य० प्र० २१, २०; रा०)। वि० तुम्हारा; (की० ३, १६)।

तुम्हतौ—सर्व० (सं० युष्मत्) तुम, आप; (उ० व्य० प्र० १४, २७)।

तुम्हार—वि० (सं० युष्मत्कार्यकः) तुम्हारा, तेरा; तुल० गु० तमारा; (भ०)।

तुम्हारिस—वि० (सं० युष्मादृश) तुम्हारे जैसा; (क० ८, १०, ६)।

तुम्हे—सर्व० (सं० युष्मे[illegible]) तुम सब, (उ० व्य० प्र० १४, २८)। —दुई सर्व० (—द्वि) तुम दोनों; (उ० व्य० प्र० १६, ६)।

तुरं—न० (सं० तूर) तुरही, वाद्य-विशेष; (व० २, १४, १)।

तुरंग—पुं० (सं० तुरङ्ग) रामचंद्र का एक सुभट; (प० च० ५६, ३८)।

तुरंगकन्धर—पुं० चक्रवर्ती अश्वग्रीव; (व० ४, ११, ५)।

तुरंगम—पुं० (सं० तुरङ्गम्) तुरंग, अश्व; "मणगमणतुरंगमहिलिहिलंतु," अर्थात् मन के समान तीव्रगामी तुरंगों के रूप में हिनहिना रहा था; (जस० ४, ७, ७)। तुरंगु; (व० ८, ४, ४)।

तुरंत—क्रि० वि० (सं० तुर) त्वरित, शीघ्र; तुल० म० तुरुत; (क० २, १५, ३)। —उ क्रि० वि० तुरंत; (व० २, ४, ३)। तुरंतु; (ज० १, ६, २४)।

तुर, तुरा—स्त्री० (सं० त्वरा) शीघ्रता; (दे० ना० मा० ५, १६)।

तुरअ—पुं० (सं० तुरग > प्रा० तुरय) अश्व; (जस० १, ५, १२)।

तुरउ—पुं० (सं० तुरग > प्रा० तुरय) घोड़ा; (क० ७, २, ७)।

तुरओ—पुं० (सं० तुरग) काव्य छंद का भेद, छंद-विशेष; (प्रा० पैं० १, ११४)।

तुरक्क—वि० तीक्ष्ण; (सं० रा०)।

तुरन्त—अव्य० (सं० त्वरित > प्रा० तुरिअ, तुर्) शीघ्र; तुल० गु० तरत; (प० च० ४, ३, ४)।

तुरमाण—अव्य० (सं० त्वर > प्रा० तुर)

अनंतर, इतने में; (प० चं० १२, ४, १)।

**तुरय**—पुं० (सं० तुरग>प्रा० तुरय) अश्व, घोड़ा; (प० च० ३, ७४; महा० ६८, १०, ६; की० ४, ११०)। —विंद पुं० (सं० तुरगवृन्द) अश्वों का समूह; (जंबू० ७, ८, ३)।

**तुरय**—वि० (सं० त्वरित>प्रा० तुरिअ) त्वरायुक्त, उतावला; (म० २, ५७, ४)।

**तुरयगलु**—पुं० चक्रवर्ती अश्वग्रीव (हयग्रीव); (व० ४, १०, ६)।

**तुरिअ**—अव्य० (सं० त्वरित>प्रा० तुरिअ) शीघ्र, जल्दी; तुल० राज० तुरत; (प्रा० पैं० १, ८; क० २, १०, ७)।

**तुरिउ**—वि० (सं० त्वरित>प्रा० तुरिअ) उतावला। क्रि० वि० शीघ्र; (प० च० २, १४, ८; जस० ४, ७, १२)।

**तुरिय**—अव्य० (सं० त्वरित>प्रा० तुरिअ) त्वरित, शीघ्र; (सं० रा०)।

**तुरियणाणि**—पुं० (सं० तुर्य+ज्ञानिन्>प्रा० तुरिअ+णाणि) चतुर्थज्ञानी, मनः पर्ययज्ञानी, "तुरिय णाणि पंचसय दियंवर;' अर्थात् पाँच सौ मनः पर्ययज्ञानी दिगंवर मुनि थे; (व० १०, ४०, ३)।

**तुरी**—स्त्री० (दे०) १. पीन, पुष्ट २, शय्या का उपकरण; (दे० ना० मा० ५, २२)।

**तुरुकाण**—पुं० (तु० तुर्क का वहु व० तुरुकाण) तुर्कमान, तुर्क; (की० २, १५७)।

**तुरुक्क**—पुं० (तु० तुर्क) १. पूर्वी तुर्किस्तान; (जंबू० ६, १६, १०)। २. तुर्किस्तान का निवासी; (की० २, १७)। तुल० मगही तुरुक।

**तुरुतुरिय**—वि० (सं० तुरुतुरित) (ध्वन्या०)। तूरध्वनि-युक्त; (सुदं० ७, ६, १५)।

**√तुल**—(सं० √तुल्) तौलना। —इ व० (सं० तुलयति) तुल० राज० तोलबो-बो, तुलिअ; (प्रा० पैं० १, १०)। तुलिअउ—भू० का०, बराबरी की; (की० १, ८०)।

**तुलकूड**—पुं० (सं० तुलाकूट) झूठे तराजू; (जस० ४, १६, ३)।

**तुलग्ग**—न० (दे०) १. काकतालीय (अचानक या इत्तिफाकिया होने वाला) न्याय; (दे० ना० मा० ५, १५)। २. यदृच्छया, स्वेच्छा; (प० च० ४८, १३, २)।

**तुल-लग्ग**—वि० (सं० तुलालग्न) तुला से चिपटा हुआ या लगा हुआ; (प० च० ३०, २, ५)।

**तुलसी**—स्त्री० (सं० तुलसी) लता-विशेष, तुलसी; (दे० ना० मा० ५, १४)।

**तुला**—स्त्री० (सं० प्रा० तुला) तराजू, तौलने का साधन; (प्रा० पैं० १, १०)।

**तुलाकोडि**—स्त्री० (सं० तुलाकोटि,—कोटी) नूपुर; "तुलाकोडिझंकारणच्चंत-मोरा,' अर्थात् उसके नूपुरों की झंकार से मयूर नाचने लगे थे; (जस० ४, १७, २१)।

**तुलिय**—वि० (सं० तुलित>प्रा०

तुलिअ) उठाया हुआ, "रोस तुलियासि-हत्थो तओ बोलए;" (जंबू० ७, ४, ६)।
तुलुक—पुं० (तु० तुर्क) तुर्किस्तान का निवासी; "जिणइ णहि कोइ तुह तुलुक हिंदू;" (प्रा० पैं० १, १५७)।
तुल्ल—वि० (सं० तुल्य>प्रा० तुल्ल) समान, सरीखा; (क० ८, ६, १०; भ०)। —य, वि०, तुल्य (सं० रा०)। तुल्लु, (सु० ६, २१)।
तुव—सर्व० (सं० तव) तुम्हारा; (प०-च० १६, १५, ६)।
तुवर—पुं० न० (सं० तुवर) रस-विशेष, कषाय रस; (दे० ना० मा० ५, १६)।
√तुस—(सं० √तुष्>प्रा० तूस, तोस) खुश होना, संतुष्ट होना; (उ० व्य० प्र० ११, १८)। तूस—(उ० व्य० प्र० ८, ७)। —इ अक० (सं० तुष्यति) संतुष्ट होना; (षड्)।
तुस—पुं० (सं० तुष) धान्य का छिलका, भूसी; (दे० ना० मा० २, ३६; जस० ३, २७, ८)।
तुसार—न० (सं० तुषार>प्रा० तुसार) (१) सूक्ष्म वृष्टि, बौछार; २. जलकण, वृष्टिकण, "तोय तुसार-धवल;" 'जल के तुषार धवल कण,' (प० च० ४, १०, ६)। ३, हिम, वर्फ; (सं० रा०)। तुसारु; (व० १०, २०, ४)।
तुसेअजम—न० (दे०) लकड़ी, काष्ठ; (दे० ना० मा० ५, १६)।
तुह—सर्व० (सं० तव) तुम; (हे० ३७०, १)।
तुहार—सर्व० (सं० तुहकार्यकः❋) तुम्हारा; (क० २, १८, ५; जस० ३, ३६, १०)। तुहारी—सर्व स्त्री० (प०-च० २१, ११, ३)।
तुहारउ—सर्व० (सं० तुहकार्यकः❋) तुम्हारा तुल० गु० तारुं; (संधि० २, १६, ५)।
तुहारय—वि० (सं० तुहकार्यकः❋> प्रा० तुहार) तुम्हारा; (प० च० ४, १३, ८)। तुहारी—वि० स्त्री० (प० च० ४, ५, ६)।
तुहिं—सर्व० (सं० त्वमेव) तुम ही, (उ० व्य० प्र० २१, २१)। तुहीं—सर्व० तुम ही (उ० व्य० प्र० २२, ५)।
तुहिण—न० (सं० तुहिन्>प्रा० तुहिण) हिम, तुषार, वर्फ; (सं० रा०)। —कर चंद्रमा; (प्रा० पैं० २, २०१)। —यल (तुहिणायल) पुं० (सं० तुहिनाचल) हिमालय; (जंबू० ४, १०, ५)।
तुहुं—सर्व० (सं० त्वम्) तुम, तूने; तुल० गु० तुं; (क० १, १०, ३; महा०)।
तुहुँ—सर्व० तू; (प्रा० पैं० १, ७; हे० ४०२, १)।
तुहु—सर्व० (सं० त्वत्>प्रा० तुह) तुझ, तुम; (सं० रा०)।
तूं—सर्व० (सं० त्वम्) तुम; तुल मगही तूं; गु० तूं; (उ० व्य० प्र० १०, ५)। तूँ; (कण्हपा, चर्यापद)।
तूअ—पुं० ईख का काम करने वाला; (दे० ना० मा० ५, १६)।
तूर—पुं० न० (सं० तूर्य>प्रा० तूर) वाद्य, बाजा; (क० १०, १०, ६; जस० १, २६, २७; षड्)। २. सूर्य; (सं०-

रा०) । —सद्द पुं० (सं० तूरशब्द) बाजे का शब्द; (जंबू० ५, ६, १५) ।

तूरा—पुं० (सं० तूर्य+क>प्रा० तूर +अ) बाजा-विशेष; (की० ४, १५६) ।

तूरिए—पुं० (सं० तूर्य+वादक>प्रा० तूरिअ+वायग) तूर्यक, वाद्य-विशेष तूर्य को बजाने वाला; (प० च० ७, १३, ६) ।

तूरिय—पुं० (सं० तूर्य) तुरही; (भ०) ।

तूल—न० (सं० प्रा० तूल) रुई; (व० ८, ५, ८; भ०) ।

तूलिआ—स्त्री० (सं० तूलिका) रुई से भरा मोटा गद्दा या बिछौना; (दे० ना०-मा० ५, २२) ।

तूलिपल्लंक—पुं० (सं० तूलपल्यंक) पलंग; तुल० म० गु० पलंग; (भ०) ।

तूलियक—न० (सं० तूलकम्) गद्दा; (जंबू० ४, ५, २३) ।

तूली—स्त्री० शय्या; तुल० गु० तळाई; (संधि० ४, १०, ८) ।

तूस्—क्रि० (सं० तोषय्) १. प्रसन्न करना, संतुष्ट करना (रा०) । —इ व० (सं० तुष्यति) (भ०) । २. प्रसन्नता दिखाना "पर किं वलि वि खलाहँ ण रुसइ पणवंतहँ सज्जणहँ ण तूसइ," —इ व० (जस० ३, ३७, ८) । —सेवि पू० का०-क्रि०, संतुष्ट होकर; (क० २, १४, ६; प० च० ५, ५, ६) ।

तूस—वि० (सं० तुष्ट) प्रसन्न; (व० ४, ४, ११) ।

तूह—न० (सं० तीर्थ>प्रा० तित्थ, तूह) पवित्र जगह; (प० च० १, २, ५) ।

तृण—पुं० (सं० तृण) तिनका । तृणाइं —ब० (सं० तृणानि) तिनके; (हे० ४२२, १५) ।

तृप्त हो—क्रि० (सं० तृप्यति) तृप्त होना; (उ० व्य० प्र० ५१-२०) ।

तें, ते—सर्व०, ब० (सं० ते) वे; (रा० २६, ६) । अव्य० इस लिए; (की० १, १७) ।

तेंडुअ—न० (दे०) वृक्ष-विशेष; टींबरु का वृक्ष; (दे० ना० मा० ५, १७) ।

तेंदु, तेंदुअ, तेंदुग—पुं० (सं० तिन्दुक) १. वृक्ष-विशेष, टींबरू का वृक्ष, तेंदु का पेड़; (प० च० ४२, ७) । पुं० न० (सं० कन्दुक) गेंद; (प० च० १५, १३) ।

ते—सर्व० (सं० तत्) १. इसको (प्रा०-पैं० १, ३६) । २. (सं० ते) वे; (उ०-व्य० प्र० १०, ६) । अव्य० १. इसलिए; (की० १, १७) । २. तो; (की० २, ४८) ।

तेअसि—वि० (सं० तेजस्विन्) तेजवाला, तेज-युक्त; (प० च० १०२, १४१) ।

तेअ—पुं० (सं० तेजस्>प्रा० तेअ) प्रकाश; (की० ४, १२३; क० १, ६, ३; जस० १, २६, १४) ।

तेअ—सक० (सं० तेजय्) तेज करना, तीक्ष्ण करना; (षड्) ।

√तेअव— १. दीपना, चमकना; २. जलना । —इ अक०; (षड्) ।

तेअविअ—वि० (सं० तेजित) तेज किया हुआ; (दे० ना० मा० ८, १३) ।

तेअस्सि—पुं० (सं० तेजस्विन्) इक्ष्वाकु

वंश के एक राजा का नाम; (प० च० ५, ५)।

तेआलीसइम—वि० (सं० त्रिचत्वारिंश) तैंतालीसवाँ; (प० च० ४३, ४६)।

तेइं—सर्व० (सं० तेन) उसके द्वारा; (उ० व्य० प्र० ५१, २०)।

तेइय—वि० (सं० तेजित) द्योतित, प्रकाशित; (प० च० ५३, ६, ७)।

तेइल्लउ—वि० (सं० तेजस्विन्) तेजस्वी; (व० २, १८, १३)।

तेइस—वि० (सं० त्रयोविंशत्) तेईस; (प्रा० पैं० १, २००)।

तेउ—न० (सं० तेजस्) तेज, सर्वोत्कृष्ट आभा; (व० १०, ६. २)।

तेगच्छिएग—पुं० (दे०) चिकित्सक; (संधि० १६, ४, ६)।

तेज—पुं० (सं० तेजस्) प्रताप, पराक्रम; (की० १, ७१)।

तेजमन्त—वि० (सं० तेजोवान्) तेजस्वी, (की० ४, ५१)।

तेजि—पुं० (फ़ा० ताज़ी) तेजि जाति का घोड़ा, घोड़ों की एक जाति; (की० ४, २८)।

तेंज्जिअ—पू० का० क्रि० (सं० त्यक्त्वा) छोड़कर; "परिपूजउ तेंज्जिअ लोभ मणा भवणा," अर्थात् 'मन में लोभ और घर-वार छोड़कर सदा आपकी पूजा करूँ;' (प्रा० पैं० २, १५५)।

√तेड—सं० आकारय्, बुलाना; तुल० गु० तेडवुं; (संधि० ६, ३, ११; प्रा० गु० ७, ३, १३)।

तेड्ड—पुं० (दे०) १. शलभ, अन्न-नाशक कीट; २. पिशाच, राक्षस; (दे० ना० मा० ५, २३)।

तेण—सर्व० (सं० तेन) उसने; (व० १, १७, १३)। २. उससे; (की० २, २)।

तेता—अव्य० (सं० तावत्) तितना, तुल० गु० तेठलु; (प्रा० गु० ३६, २६)।

तेतीस—स्त्री० न० (सं० त्रयस्त्रिंशत् > प्रा० तेतीस, तेत्तीस) तीस और तीन; तुल० म० तेतीस, गु० तेत्रीश; (भ०)।

तेतीसोवहि—स्त्री० (सं० त्रयस्त्रिंशत + उदधि) आयु प्रमाण; (जंबू० ११, १२, ६)।

तेतुली—सर्व० (सं० तावती > प्रा० तेतुली) उस; (की० २, २८)।

तेत्तउ—अव्य० (सं० तावत्) उतना; जंबू० ६, १, १८)।

तेत्तडय—वि० (सं० तावत् > प्रा० तेत्तिअ) उतना; (प० च० २२, ५, १)।

तेत्तहि—अव्य० (सं० तत्र > प्रा० तत्थ) वहाँ; (जस० ३, १२, ६; सुदं० ७, ४, ८)। तेत्तहें—अव्य० वहाँ; (प० च० १, १४, ३)।

तेत्तीसइम—वि० (सं० त्रयस्त्रिंश) तेतीसवाँ; (प० च० ३३, १४८)।

तेत्तहे—अव्य० (सं० तत्र > प्रा० तत्थ) वहाँ; (व० २, ४, ३)।

तेत्ता—अव्य० (सं० तावत्) उतना; (प्रा० पैं० १, ७७)।

तेत्तिउ—अव्य० (सं० तावत् > प्रा० तेत्तिअ) उतना; (प० च० १६, १५, ६; वा० १, ६)।

तेत्तिय—अव्य० (सं० तावत्) उतना; प्राचीन म० तेतुलें; (भ०)।
तेत्य—अव्य० (सं० तत्र>प्रा० तत्थ) वहाँ; (जस०)।
तेत्यु—अव्य० (सं० तत्र>प्रा० तत्थ) वहाँ; (जस० १, ५, १०; प० च० २, ७, ४)। —वि० अव्य० (सं० तत्रापि) वहाँ भी; (प० च० १, ११, ४)।
तेयु—अव्य० (सं० तत्र) वहाँ; (रा०)।
तेन्हि—सर्व० उससे; (की० २, ४३)।
तेम—अव्य० तथा १. उसी प्रकार "णज्जइ जेम तेम जगि जीउ वि वहुजो-णीकुलंगओ," अर्थात् उसी प्रकार जगत् में नाना योनियों में जीव की गति होती है; तुल० ब्रज, अवधी, तिमि; गु० तेम; (सम० ३, २२, २; प्रा० पैं० १, १०)। २. तथा; (सं० रा०)। तुल० गु० तेम; ३. और; (प० च० ४, ५, ८)।
तेय—पुं० (सं० तेजस्>प्रा० तेअ) १. कांति, प्रकाश, प्रभा; (सं० रा०; जस० १, ५, ७)। २. अग्नि, कायिक जीव; (व० १०, ४, ३)। —णिहि वि० (सं० तेजोनिधि) तेज के खजाने; (क० ३, १, १२)। —पूर वि० (सं० तेज-पूर) तेजपूर्ण; (जंबू० १, १८, २)।
तेयमाल—वि० (सं० तेजवान्) तेज से वेष्टित या व्याप्त; "बालक्ककिरणतणुते-यमाल," अर्थात् बालसूर्य की किरणों के समान तुम्हारा शरीर तेज से वेष्टित है; (जंबू० १०, १, ११)।
तेयवंत—वि० (सं० तेजोवान्) तेजस्वी; (व० १, १०, ११)।
तेयवारि—वि० तेजस्वी, "फुरंत तेयवा-रिपूरियादियंतयं;" (जंबू० २, ३, २)।
तेयाविद्धी—वि० (सं० तेजस्+आविद्धा) तेज से लिप्त, "भूमि चउत्थी तेयाविद्धी;" चतुर्थ भूमि तेज से लिप्त दिखाई देती थी; (जस० २, ४, ३)।
तेयस्सि—पुं० इक्ष्वाकुवंशीय राजा; (प० च० ५, ५)।
तेयासीति—वि० (सं० त्र्यशीति) तिरासी; (महा०)।
तेरउ—सर्व० (सं० तव) तेरा; (क० ३, २१, ५)।
तेरय—वि० (सं० तव) तुम्हारा; (प० च० १६, ७, १)।
तेरस—वि० (सं० त्रयोदशन्) दस और तीन। पुं० दस और तीन का योग; (भ०)।
तेरसि—स्त्री० (सं० त्रयोदशी) तिथि-विशेष; (क० १०, १६, ७)।
तेरसुत्तरसय—वि० (सं० त्रयोदशोत्तर) एक सौ तेरहवाँ; (प० च० ११३, ७२)।
तेरह—वि० (सं० त्रयोदशन्>प्रा० अर्ध-मागधी तेरस) (सुयगडंग, उवासगदसा-उनो) दस और तीन, तुल० राज० तेर, तेरा (उच्चा० थेरा), गु० तेर; (प्रा० पैं० १, १३; जस० ३, १७, १६)। —उ वि० (सं० त्रयोदशम्) तेरहवाँ; (क० १०, १६, ७)। —सय वि० (सं० त्रयोदशशत) तेरह सौ; (जस० ४, ३०, ११)।
तेरायणरु—पुं० तेरानगर, नगर-विशेष-नाम; (क० ५, २, ६)।

**तेलंगा**—पुं० (सं० तैलंग) तैलंग देश; "भअ भञ्जिआ वंगा भंगु कलिगा तेलंगा रण मुक्कि चले;" (प्रा० पैं० १, १४५)।

**तेलाडी**—स्त्री० (सं० तैलाटी) कीट-विशेष, गंधोली; (दे० ना० मा० ७, ८४)।

**तेलुक्क, तेलोअ, तेलोक्क**—न० (सं० त्रैलोक्य) तीन जगत् स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (प० च० ८, १६; पड्)। —णाह पुं० (—नाथ) तीनों जगत् का स्वामी, परमेश्वर; (पड्)। —मंडण न० (—मण्डन) तीनों जगत का भूषण; २. रावण का पट्ट-हस्ती; (प० च० ८०, ६०)।

**तेल्ल**—न० (सं० तैल > प्रा० तेल्ल) तेल, तिल का विकार; (जस० १, १६, १३)।

**तेल्लोक्का**—(सं० त्रैलोक्य) तीन लोक—स्वर्ग, मर्त्य और पाताल लोक; (प्रा०-पैं० २, ३४)।

**तेवँ**—अव्य० (सं० तथा > प्रा० तह) उसी प्रकार; (हे० ३४३, १)।

**तेवड्ड**—वि० (सं० तावत्) उतना; (हे० ३९५, ७)।

**तेवण्ण, तेवन्न**—वि० (सं० त्रिपञ्चाशत्) तरेपन, पचास और तीन; (पड्)।

**तेवीस**—वि० (सं० त्रयोविंश) तेईसवाँ; (प० च० २०, ८२)।

**तेसंझ**—न० (सं० त्रि + सन्ध्य) प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल का समय; (प०-च० ६६, ११)।

**तेसट्ठि**—वि० (सं० त्रिषष्टि) तिरसठ (प्रा० गु० ३३, २)।

**तेसरा**—वि० (सं० तृतीय) तीसरा; (की० २, १४०)।

**तेह्**—वि० (सं० तादृश्) तैसा, उसके जैसा, वैसा; (रा०)।

**तेहअ**—अव्य० (सं० तथैव) उसी प्रकार; (जंबू० ८, १३, ८)।

**तेहइँ**—वि० (सं० तस्मिन्) उसी; "तहिँ तेहइँ अवसरि हिंसावासरि पत्तु सुदत्तु ससंघु मुणि;" (जस० १, ११, १०)।

**तेहत्तरि**—वि० (सं० त्रिसप्तति) तिहत्तर; (महा०)।

**तेहय**—वि० (सं० तादृश्) उसके जैसा, वैसा; (प० च० २, १३, १)।

**तेहिं**—अव्य० वास्ते, लिए; (हे० ४, ४२५)।

**तेहु**—वि० (सं० तादृश) तैसा; (हे० ४०२, १)।

**तेह्न**—सर्व० (सं० तेषाम्) उनमें; (उ०-व्य० प्र० १०, १५)। तेह्नु; (उ० व्य०-प्र० १०, १७)।

**तैल**—न० (सं० तैल > प्रा० तेल) तेल, तिलका वि कार; 'तैलें चोपडा निरुख;' (उ० व्य० प्र० ४७, ६)।

**तैसन**—वि० (सं० तादृश्) इस तरह का, वैसा; (की० १, ३५)।

**तैसना**—वि० (सं० तादृश) उसी प्रकार, वैसा; (की० ३, १२०)।

**तैहा**—सर्व० (सं० तस्मिन्) उसमें; "यैहा यैहा धमु चड, तैहा तैहा पापु खस;" (उ० व्य० प्र० ३३, १६)।

**तो**—सर्व० (सं० त्वम्) तुम; "गोल्ले आ (न) दिअ तुज्झचि देसु. आनिक तेंह चा

तो वेस;" अर्थात् गोल्ल (गोदावरी क्षेत्र के निवासी) आनंदित (होकर) तुझसे कहते हैं कि तेरा वेष उनके (वेष) से बांका है; (रा० ६)। क्रि० वि० (सं० ततः>प्रा० तओ) १. उसके बाद, उससे आगे, "कहहु विअख्खण पुनु कहहु तो अग्गिम वित्तन्त;" अर्थात् हे चतुर स्वामी उससे आगे का वृत्तांत फिर कहो; (की० ३, २)। २. तब, (क० १, २, ८)। —वि० अव्य० (सं० ततः+अपि) तो भी; (प० च० १, ३, ६)।

तोअ—न० (सं० प्रा० तोय) जल; (क० २, १४, ८)।

तोअय—पुं० (दे०) चातक पक्षी; (दे० ना० मा० ५, १८)।

तोखार—वि० (सं० तुषार>प्रा० अप० तुसार) श्वेत; (की० ४, ४७)। टि०— हिम का सफेद (गौर) वर्ण होने के कारण 'तुषार' से व्युत्पत्ति दिखाई गई है।

तोजे—सर्व० (सं० त्वम्) तू; "जइ रण भग्गसि तइ तोजे काअर;" अर्थात् यदि तू रण से भागता है तो तू कायर है; (की० ४, २४६)।

तोटअ—न० (सं० त्रोटक) त्रोटक नामक छंद, एक वर्णिक छंद; (प्रा० पैं० २, १२६)।

√तोड—(सं० तुड्>प्रा० तोड) भेदन करना, तोड़ना; (सं० रा०)। —इ व० (सं० त्रोटयति) तुल० म० तोडणें, गु० तोडवुं; (भ०)। —मि व० (क० ४, १७, २)। तोडंत—कृ० (सं० तुद्+शतृ) (जंबू० ४, ७, १३)। —डेविणु पू० का० क्रि० (कं० १०, २७, २)। —हु आ०, म० पु०, ए०, तोड़ो; मगही तोड़हु; (सरह, दोहाकोश) तोडि—भू० का०, तोड़ डाला, "पाउ तोडि;" अर्थात् पापों को तोड़ डाला; (व० १, ६, ६)। तोडि—पू० का० क्रि० (पाहु०)। तोडिय—भू० का० (सं० त्रोटित) टूट गए; (क० ८, १२, ८)। तोडें वि—पू० का० क्रि० तोड़ कर; (प० च० ७, ५, ८)। तोडेप्पिणु—पू० का० क्रि०, तोड़ कर; (प० च० २, १२, ८)। तोरि—पू० का० क्रि० तोड़कर, अपनी पंक्ति से अलग होकर; (की० ४, १६६)।

तोड—पुं० (सं० त्रुटि) त्रुटि; (म० १, १४, ६)।

तोडण—वि० (दे०) असहिष्णु; (दे० ना० मा० ५, १८)।

तोडणय—न० (सं० त्रोटनक) त्रोटनक नामक छंद; (सुदं० ७, १३, ८)।

तोडणय—वि० (सं० त्रोटक) तोड़ने वाला; (जंबू० ६, १६, १०)।

तोडणो—वि० (सं० त्रोटक) भेदन करने वाला; (सुद० १०, ३, १८)।

तोडिअ—वि० तोडिअ) तोड़ा हुआ; (सुदं० ११, १४, ४; जस० ३, १०, ८)।

तोण—पुं० न० (सं० तूण>प्रा० तोण) तूणीर, भाथा, तरकश; तुल० गु० भाथो; (प० च० १८, ६, ७)। तोणा; (प० च० २६, १२, २)।

तोणअ—न० तोणक छंद; (सुदं० ६, १५, २४)।

तोणीर—पुं० न० (सं० तूणीर>प्रा०

तोणीर) तूणीर, आयुध-विशेष, भाथा; (प० च० २४, ३०)।

तोतर—वि० (दे०) तोतला, जिसमें उच्चारण स्पष्ट न हो; "तुहूँ तारा तोतर भैरव चंडि, सोलस विज्जादेवि तुहूँ," (प्रा० गु० २८, २५)।

तोंद—स्त्री० (सं० तुन्द) तोंद, पेट के आगे का बढ़ा हुआ भाग; (महा० २०, २३, ३)।

तोमर—पुं० (सं० प्रा० तोमर) १. आदि लघु त्रिकलगण का नाम (IS) (प्रा० पैं० १, १८)। २. एम वर्णिक छंद; (प्रा० पैं० २, ८६)। ३. आयुध-विशेष; (जस० १, ४, ६)। ४. बाण-विशेष; (प० च०)।

तोमरिअ—पुं० (दे०) १. शस्त्र का प्रमार्जन करने वाला; (दे० ना० मा० ५, १८)। २. शस्त्र-मार्जन; (पड्)।

तोमरी—स्त्री० (दे०) वल्ली, लता; (दे० ना० मा० ५, १७)।

तोमरेह—पुं० तोमरेख छंद; (सुदं० ६, ३, १२)।

तोय—न० (सं० प्रा० तोय) पानी, जल; (भ०)।

तोयजाण—पुं० न० (सं० तोय+यान) जलयान; (क० ७, ६, ८)।

सोयवलोस—पुं० द्वीप-विशेष; (प० च० ६, ३०)।

तोयावलीदीव—पुं० तोयावलीद्वीप; (जंबू० ६, १६, ६)।

√तोर—(सं० तुड्>प्रा० तोड) तोड़ना; (की० २, २०४)। तोरउ; (रा० २७)।

तोर—वि० (सं० तुवर) कषाय, कसैला; तुल० गु० तूरुं (प० च० ३५, १४, ८)।

तोर—वि० (सं० तव) तुम्हारा; (उ० व्य० प्र० १६, ३०)।

तोरण—न० (सं० प्रा० तोरण) बहिर्द्वार, किसी घर या नगर का बाहरी फाटक; अस्थायी रूप से बनाया हुआ फाटक, मेहराबदार द्वार; (भ०; जस० १, ४, ८)। बड़े द्वार; (की० २, ८५)।

तोरणालु—पुं० तोरण से संयुक्त शाला; (भ० च०)।

तोरन्ते—कृ० रूप का वर्तमान काल से क्रिया की तरह प्रयोग (सं० तोल का धात्वादेश तुल = १. उठाना, २. तोलना, ठीक-ठीक निश्चय करना) ऊँचा उठाते हुए, "तोरन्ते बोल," (वे सेना के) कोलाहल को और अधिक बढ़ा रहे थे; (की० ४, १७)।

तोरविय—(दे०) उत्तेजित; (जंबू० ५, १०, ५)।

तोरा—वि० (दे०) तुम्हारा; (जंबू० ४, १८, १)।

तोरि[1]—अव्य० (सं० ततः अपर) उसके बाद; (की० ४, १३)।

तोरि[2]—पू० का० क्रि० (सं० तोलय्> प्रा० तुल, तोल=ऊँचा उठाना, ऊपर उठाना) ऊँचा उठा कर; (की० ४, ३४)।

तोरी—वि० (दे०) (सं० तव) तुम्हारा; (म० २, २२, ७)।

√तोल—(सं० तोलय्>प्रा० तुल) तोलना। तोलंती, तुल० गु० तोळवुं;

(प्रा० पैं० १,११६; संवि० १८,-१, २०)। तौलन्ति—व०; (की० २, १६५)।
तोलण—पुं०(दे०) पुरुष, आदमी; (दे०- ना० मा० ५. १७)।
तोलादंड—पुं० (सं० तुलादण्ड) तराजू की डांडी या डंडी; (क० २, २, २)।
तोलिय—वि० (सं० तोलित) तौला हुआ; (जंबू० ८, ३, १०)।
तोवट्ट—पुं० (दे०) १. कान का आभूषण-विशेष, २. कमल की कर्णिका; (दे०- ना० मा० ५, २३)।
तो वि—अव्य० (सं० तथापि) तो भी; (हे० ३२६, १)।
तोषार—पुं० (सं० तुषार) घोड़ा; (की० २, १७६)। टि०-संस्कृत साहित्य में तुषार देश के घोड़े के लिए यह शब्द विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ। बाद में प्राचीन हि० में घोड़े के पर्याय अर्थ में प्रयुक्त।
तोस—पुं० (सं० तोष>प्रा० तोस) आनंद, संतोष;(जस० ३, ३१, ६)। न० (दे०) धन, दौलत; (दे० ना० मा० ५, १७)।
√तोस—(सं० तोषय्>प्रा० तोस) खुश करना, संतुष्ट करना।—इ सक० (सं० तोषयति) (जंबू० ११, ८, ७)। तोसिय —संतुष्ट करती है; (विला०)।
तोसल—पुं० सं० कोशलक, कोसल, तोशल (देश) दक्षिण कोसल या गोंडवाना; (जंबू० ६, १६, १)।
तोसविअ—वि० (सं० तोषित>प्रा० तोसिअ, तोसविअ) खुश किया हुआ; संतोषित; (भ०; प० च० ७७,८८)।
तोसावण—पुं० (सं० तोषण) संतुष्ट करने की क्रिया या भाव; (प० च० २५, १७, ५)।
तोसिअ—वि० (सं० तोषित) खुश किया हुआ; (जस० १, २१, ११)।
तोहर—सर्व० (प्रा० तोहार, तुहार) तुम्हारा; (प्रा० पैं० २, २४)।
तोहि—सर्व० सं० त्वामेव, तुझको, तुझे; (उ० व्य० प्र० २२, ४)।
तोहोर—सर्व० (प्रा० तोहार, तुहार) तुम्हारा; तुल० मगही तोर; (कण्हपा, चर्यापद)।
तौ—क्रि० वि० (सं० ततः>तउ>तौ) १. उसके बाद; (की० २, २१)। २. फिर, तब; (की० ३, २०)। ३. तो भी; (की० ३, १०७)।
तौतो—सर्व० सं० तस्या, उसका; (उ०- व्य० प्र० २३- १८)।
तौन—सर्व० (सं० तेन) उसने; (की० ३, २१)।
त्तय—वि० (सं० त्रय) तीन; (प० च० १, ७, ३)।
त्ताडिअ—वि० (सं० ताडित) मारा हुआ, जिस पर प्रहार पड़ा हो; (जंबू० ५, ५, १०)।
त्तार—वि० (सं० तार=ऊँचा) विशाल; (जंबू० ८, १२, ६)।
त्तास—पुं० (सं० त्रास) डर, भय, शंका; (जंबू० १, १५, ४)।
त्ति—अव्य० (सं० इति) समाप्ति, हेतु, "लइ लेहु लेहु त्ति आणत्तभिच्चेण," (जंबू० ५, १४, ८)।

त्थवण—न० (सं० अस्तमन) अस्त होना; (सूर्य का) डूबना; (जंबू० ६, ६, २) ।

त्थाणु—न० (सं० आस्थान) स्थान, जगह; (जंबू० ६, १, १६) ।

त्र्ंवक्क—पुं० वाद्य-विशेष; तुल० गु० तंबाळुं; (प्रा० गु० ३३, ४) ।

तितिय—वि० (सं० तृतीय) तीन; (की० २, १४८) ।

त्रीखउ—वि० (सं० तीक्ष्ण>प्रा० तिक्ख) तेज, तीखा, पैना; तुल० गु० तीखो; (प्रा० गु० २६, २८) ।

√तुट्ट—(सं० तुट्>प्रा० तुट्ट) टूटना; तुल० गु० तूटवुं; (संधि० १६, ५, १३) ।

थ

थ—पुं० (सं० पा० प्रा० थ) दंत्य, श्वास, अघाष, महाप्राण, निरनुनासिक स्पर्श वर्ण ।

थंडिल्ल—न० (दे०) मंडल, वृत्त प्रदेश; (दे० ना० मा० ५, २५) ।

थंतु—वि० (सं० स्था>प्रा० था, थंत) स्थित (व० ५, १०, ६) ।

थंब—पुं० (सं० स्तम्व) तृण आदि का गुच्छ; (दे० ना० मा० ८, ४६) ।

थंभ—पुं० [सं० स्तम्भ>प्रा० थंभ (हे० प्रा० २, ६)] थंभा; तुल० राज० थंभ; (व० ३, १५, ७; ण० १, १७, ८) । थम्भ; (क० ४, ४, ३) ।

√थंभ—(सं० स्तम्भ्>प्रा० थंभ) रुकना, निश्चल होना, स्थिर होना, स्तब्ध होना; "हउँ थंभमि रविहि विमाणु जंतु चंदस्स जोण्ह छायमि तुरंतु;" अर्थात् मैं चाहूँ तो सूर्य के विमान को चलते-चलते थाम दूँ तथा चंद्र की चांदनी को एकदम ढांक दूँ; (जस० १, ६, १४) । —इ व० (सं० स्तम्भते) (भ०) । थम्भिउ—भू० का०, रुक गया; (प० च० १३, १) । थम्भेवि—पू० का० क्रि०, रोककर; (प० च० १४, १३, ८) ।

थंभण—न० (सं० स्तम्भन> प्रा० थंभण) रोक-थाम, स्तब्ध-करण, थभाना; तुल० म० थावर्णे; राज० थंभण (रुकावट, ठहराव); (म० २, ५७, २; सि० १, ४१; ण० ३, १, १२) ।

थंभिय—वि० (सं० स्तम्भित) स्तब्ध किया हुआ, थमाया हुआ; (सुदं० ६, १, ६) ।

√थं —(सं० स्तम्भ्) रोकना, थामना; थंहिअं (स्तम्भितं); "तं तं लीलाइ णलो वामकरत्थंहिअं रएइ समुद्दे;" अर्थात् नल उसी पर्वत को लीला से बाएँ हाथ में थामकर समुद्र में विरचित कर देता है; (प्रा० पैं० १, ७४) ।

√थ—(सं०√स्था) रहना, स्थिर होना; (सुदं० १०, ६, ६) । थन्ति क्रि,० व० ठहरना; (हे० ३६५) ।

थउड—न० (सं० स्थपुट) विषम या नीचा-ऊँचा प्रदेश; (दे० ना० मा० २, ७८) ।

थउड्ड—न० (दे०) भल्लातक, वृक्ष-विशेष, भिलावा; (दे० ना० मा० ५, २६) ।

थक्क—पुं० (दे०) अवसर, प्रस्ताव, समय; (दे० ना० मा० ५, २४)।
थक्क—वि० (सं० स्थित) स्थित हुए, रहा हुआ; "सत्तमधाउ जीउ विण्णि वि सह थक्कइँ माउपोट्टए। अप्पउ अप्पएण मइँ जणियउ दुविहभवे पयट्टए;" अर्थात् इस सप्त धातुमय जीव की भी कैसी विचित्रता है ? इस दूसरे जन्म में तथा मेरे द्वारा उत्पादित जीव दोनों साथ ही माता के पेट में स्थित हुए; (जस० ३, ७, १)। वि० स्तब्ध, स्थित, पड़ा हुआ; तुल० म० थक्क (स्तब्ध); (म० १, २३, ३; व० ५, ४, १)। २. रहा हुआ; (सुदं० ३, ९. १८)।
√थक्क—(सं०√ स्था√ फक्क=to move slowly) थकना, श्रांत होना। —इ अक०, व० तुल० राज० थक्कणो, थक्कबो; (प्रा० पैं० २, १४९; हे० ३७०)। "धण-दाक्षिण जे नेह घणि थक्कइ ते उवसमहिं;" (प्रा० गु० ३८, २६)। थक्किअ—ठहरना; (प्रा० पैं० १, १९०)।
√थक्क—अक० (सं० स्था>प्रा० थक्क) रहना, बैठना, स्थिर होना। —इ व० सं० तिष्ठति (भ०; ण० ३, १३, ३)। —उ "गयणें अणंताणंतएँ थक्कउ," (यह जगत्) अनंतानंत आकाश के बीच स्थित है; (सुदं० २, १, ९)। —हि क्रि०, व० स्थित होना, स्थिर होना; (प० च० १७, १४, २)।
थक्का—भू० का०, स्थित हुए (क०)।
थक्केंवि —पू० का०, क्रि०, (प० च० २२, ५, ७)।

थक्किय—वि० (सं० स्थित>प्रा० थक्क) स्थित, एक स्थान पर ठहरा हुआ; (सं० रा०; संधि० १९, ६, ८; संधि० १९, ६, ८)।
थगण—न० (सं० स्थगन), आवरण ढक्कन, आच्छादन; (दे० ना० मा० २, ८३)।
थग्गया—स्त्री० (दे०) चंचु, चोंच; (दे० ना० मा० ५, २६)।
थग्घ—पुं० (दे०) थाह, गहराई का अंत, तला, पानी के नीचे की भूमि; (दे० ना० मा० ५, २४)।
थट्ट—पुं० न० (सं० स्थात>प्रा० थट्ट) १. समूह, "वणयर-थट्ट" वनचर समूह; तुल० गु० ठठ; म० थट, थड; (प० च० १३, ६, ४)। २. ठाठ, सज-धज; (म० १, ३५, ११)।
थट्टि—स्त्री० (दे०) पशु, जानवर; (दे० ना० मा० ५, २४)।
थड—पुं० न० (दे०, प्रा० थड) ठठ, समूह; (प० च० १९, ३, १०; सुदं० १०, ५, ५)। तुल० कानडी थटट=समूह। २. कतार, पलटन, सैन्यदल; (प० च० २५, ५, ८)। ३. ढेर; (पाहु०)। ४. भीड; तुल० म० गु० थड, थट; (ण० ४, ७, १२)।
थडा—पुं० (दे०) यूथ, दल; (सुदं० २, १३, १)।
थडि—स्त्री० (सं० स्थली) बैठने की जगह; (पाहु०)।
थड्ढ—वि० (सं० स्तब्ध>प्रा० थड्ढ) निश्चल, जो निश्चेष्ट हो गया हो, स्तं

भित; (सुदं० ७, १६, ७; सं० रा०)। २. गर्वित; (भ०)। —त्तण पुं० (सं० स्तब्धत्व) (ण० १, १७, १२)।

थड्ढत्तणु—पुं० (सं० स्तब्धत्व) धृष्टत्व; "थड्ढत्तणु तरुणीयण-थणेसु;" अर्थात् यदि दृष्टता कहीं थी तो मात्र तरुणीजनों के स्तनों में ही थी; (व० ६, १, १२)।

थण—पुं० (सं० स्तन>प्रा० थन>प्रा० थण) १. मादा पशुओं का वह अंग जिसमें दूध रहता हो; (सुअंध० १, ३, ८)। २. कुच, स्तन, पयोधर; (प० च० १४, ७, ८; सं० रा०; सुदं० ८, २६, ७; ण० १, १७, १२)। तुल० राज० थण। —हर पुं० (सं० स्तन+भर) स्तन का बोझ; (प्रा० गु० ३८, ५)।

थणद्धउ—पुं०(सं०स्तनंधय)पुत्र; "आयएँ जणिउ थणद्धउ केहउ एवें जो मयरद्धउ जेहउ;" अर्थात् इसने एक पुत्र को जन्म दिया जो कैसा था मानो रूपधारी मकरध्वज ही हो; (जस० ४, २३, १६)।

थणवट्ट—पुं० (सं० स्तनपट्ट>प्रा० थण+पट्ट, वट्ट) स्तन पर पहनने का वस्त्र; (सं० रा०)। "मयरद्धयझाणपहायरुद्धु णिवकण्णाहि पुणु थणवट्टु वद्धु," अर्थात् (राजकुमारी अभयमति ने) कामध्यान के प्रघातों का अवरोध करने वाला स्तनपट बांध लिया; (जस० ४, २८, २१)।

थणाल—पुं० (सं० स्तन+आल=बड़ा) दीर्घ और लंबे स्तन; "फणिवद्धदीहलंबिरथणाल,' अर्थात् दीर्घ एवं लंबे स्तन सर्पों से लिपटे हुए थे; (जस० १, ६, ४)।

थणि—स्त्री० (सं० स्थली>प्रा० अप० थडि) स्थान; (सि० २, १४)।

थणिय—पुं० स्तनितकुमार नामक देव; (व० १०, २६, ७)। न० (सं० स्तनित) मेघ की गड़गड़ाहट; (दे० ना० मा० ५, २७)।

थत्ति—स्त्री० (सं० स्थिति) १. स्थिति; (सुदं० १०, १०, १२)। २. विश्राम; (थत्तिअ दे० ना० मा० ५, १६)। ३. स्थिरता; (सि० १, १)। ४. स्थान; (ण० १, १५, ३; जस०३, १८, ४)।

थत्तिअ—न० (दे०) विश्राम; (दे० ना०-मा० ५, २६)।

थनवार—पुं० (सं० स्थानपाल) घोड़े के थान का अध्यक्ष, कर्मचारी; (की० ४, २७)।

थप्प थप्प—पुं० (ध्व०) ठप्प-ठप्प का शब्द; (की० ४, २७)।

थप्पड—पुं० (अनुध्व० थप-थप) चपेटा, थप्पड; तुल० म० थप्पड; (म० २, १६, ८)।

थप्पण—वि० (सं० स्थापन) स्थापित करने वाला; (प्रा० पैं० २, ६७)।

√थप्प—(सं०स्थापयति)स्थापित करना —हु क्रि०,आ०,स्थापितकरो.(प्रा० पैं०१, ४८)। थप्पि—स्थापित करो, 'कोंप्पि-पिअ जाहि तह थप्पि जसु विमल महि,' हे प्रिय तुम क्रुध होकर वहां जाओ, पृथ्वी में निर्मल यश स्थापित करो, (प्रा० पैं० १, १५७)। थप्पिअ—क्रि०, भू० का० (सं० स्थापित) स्थापित कर दिया;

(की० ३, ८०)। थंप्पिआं—भू० का०, स्थापित किया; (की० ३, ८०)। टि०—'कीतिलता' में भूतकाल के कृदंत रूपों में 'इअ' को 'इआ' रूप में व्यक्त करने की प्रवृत्ति मिलती है। थप्पिउ—भू० का०, स्थापित किया; (सि० २, ३६, १)।

**थमिअ**—वि० (दे०) विस्मृत; (दे० ना०-मा० ५, २५)।

**थर**—पुं० (दे०) दही के ऊपर की मलाई; (दे० ना० मा० ५, २४)।

**√थरथर**—(दे०) काँपना। थरथरथरन्त—कृ० काँपते हुए; (प० च० २७, ६, २)।

**√थरहर**—(दे०) काँपना, थर्राना, 'थरथराना; 'थरहर थरहर थरहर ए विरहिणी-मनु कंपइ,' तुल० गु० थरथर, म० थरथरणें, राज० थरहराणो, थरहरावो; (प्रा० गु० २२, ६)। थरहरंत—कृ० कंपायमान; (म० १, २७, ८)। —इ अक०, व० (सुदं० ४, ६, ४; भ०); तुल० म० थरथरणें। —रेइ व० (सुदं० ३, ११, ७)। —रेवि पू० का० क्रि० (सुदं० ११, १३, १)।

**थरहरिअ**—वि० (सं० थरथरायते; प्रा० थरथरेदी, थरथ्थरइ; अप० थरहर) कंपित; (ण० ५, ५, १५; दे० ना० मा० ५, २७)।

**थरहरिय**—वि० (दे०, प्रा० थरहरिअ) कंपित; (सं० रा०)।

**थरिमद्दि**—स्त्री० (ध्व०) तबले या डफली की विशिष्ट आवाज (particular sound of tabor); (प० च० ५६, १, १०)।

**थरु**—पुं० (सं० त्सरु) तलवार की मूठ, खड्ग-मुष्टि; (दे० ना० मा० ५, २४)।

**थंल**—न० (सं० स्थल > पा० प्रा० थल) भूमि, सूखी जमीन; तुल० गु० म० राज० थळ; पं० वं० थल, ओ० थळ, सि थरु, ने० थल्, (क० १, ३, ६; जस० ४, १६, ५)। —कमलपत्त न० स्थल-कमल का पत्ता; (की० २, ८७)। —यर वि० (सं० स्थलचर) स्थलचर जीव; (जस० १, ७, ६; व० १०, ८, १४)।

**थल-गब्भ**—पुं० (सं० स्थल + गर्भ) गर्भ से उत्पन्न थलचर जीव; (व० १०, १०, १३)।

**थलमाण**—पुं० न० (सं० स्थल + मान) स्थल का प्रमाण, "अण्णेक्कहिँ पक्खपसरु करइ, थलमाणु य पक्खिणि वज्जरइ;" अन्य एक ने अपने नेत्र-पक्ष्मों का ऐसा प्रसार किया मानो वह विशाल पक्ष्मों वाली उस स्थल का प्रमाण ही कह रही हो; (ण० २, १, ११)।

**थलय**—पुं० (दे०) मंडप, तृणादि-निर्मित गृह; (दे० ना० मा० ५, २५)।

**थलिया**—स्त्री० (सं० स्थालिका) छोटा थाल, भोजन करने का पात्र; (प० च० २०, १६६)।

**√थव**—(सं० स्थापयति) स्थापित करना। थविउ—भू० का० स्थापित किया; (क० ६, १६, १०)। (व० ३, ५, ३)। थविज्जइ—कर्मवा० (ण० ३, २, १४)। थविवि—पू० का० क्रि०; (ण० ७, १०, १)।

थव—पुं० (दे०) पशु, जानवर; (दे०-ना० मा० ५, २४)।

थवइ—पुं० (सं० स्थपति>पा० थपति) बढ़ई; (दे० ना० मा० २, २२)।

थवइल्ल—वि० (दे०) जांघ फैला कर बैठा हुआ; (दे० ना० मा० ५, २६)।

थवक्क—पुं० (सं० स्तवक>पा० थवक) समूह, थोक; (भ०; प्रा० गु० २२, १३)।

थवय—पुं० (सं० स्तवक) फूल आदि का गुलदस्ता या गुच्छा; (दे० ना० मा० २, १०३)।

थविआ—स्त्री० (दे०) वीणा के अंत में लगाया जाने वाला छोटा काष्ठ-विशेष; (दे० ना० मा० २, २५)।

थविय—वि० (सं० स्थापित) १. रखा या डाला हुआ, (भ०)। २. जिसकी स्थापना की गई हो, निर्दिष्ट किया हुआ, निश्चित किया हुआ; (म० १, २१, १६)।

थविर—वि० (सं० स्थविर) वयोवृद्ध अनुभवी एवं कुशल, परिपक्व बुद्धि वाला; तुल० राज० थविर; (व० ६, १०, ३)।

थवी—स्त्री० (दे०) देखो थविआ; (दे०-ना० मा० २, २५)।

थह—पुं० (दे०) आश्रय, स्थान, निलय (वास-स्थान); (दे० ना० मा० ५, २५)।

√था—(सं० स्था>प्रा० था) —इ व० ठहरती है (क० ६, ७, ५; सुदं० ८, १८, ६)। —इवि पू० का० क्रि० (क० ५, २, ७)। —एवि पू० का० क्रि० (क० १०, १७, ३; ण० ६, १, ६)। —हि व० (सुदं० १०, २०, ४)।

थाट—पुं० न० (सं० स्यात) समूह; तुल० म० थाटी स्त्री० (समूह); राज० थाट; (प्रा० गु० २६, ६)।

√थाड—(दे०) ढकेलना; थाडंति; (म० २, ५२, १२)।

थाढ—वि० (सं० स्तब्ध>प्रा० थड्ढ) निश्चल; (रा०)।

थाढा—भू० का० कृ० खड़ा; "आनिकु जोवणु उरू थाढा;" बांका यौवन खड़ा है; (रा० ८, १६)।

थाण—न० (सं० स्थान>प्रा० थाण) जगह; तुल० म० थान; (प० च० १३, ५. १०; व० ६, १६, ८; क० ५, ८, ७)। "थाणहो चुक्की;" अर्थात् स्थान से चूकी हुई; (रि० ३, १)।

थाणिज्ज—वि० (दे०) सम्मानित; (दे०-ना० मा० ४, ५)।

थाणु—पुं० (सं० स्थाणु) वृक्ष का ठूंठ, "दवदड्ढ-थाणुसंकासतणु;" अर्थात् उस का शरीर अग्नि के जले हुए वृक्ष के ठूंठ के सदृश था; (जस० २, ६, १०)।

थात्री—स्त्री० (सं० स्थातृ) अमानत, धरोहर; (भूसुक० चर्या० २१)।

थापे—क्रि० (सं० स्थापय्>प्रा० थप्पिअ) स्थापित करना; तुल० सिं० थापणु, गु० थापवूं, पं० थापणा, (उ०-व्य० प्र० २१-१७)।

थाम[1]—वि० (दे०) विस्तीर्ण; (दे० ना०-मा० ५, २५)।

**थाम**[२]—न० (सं० स्थामन् <प्रा० थाम) १. बल, पराक्रम; (सुद० ६, १८, ८)। सामर्थ्यं; (ण० ६, १३, २)। ३. न० (सं० स्थान >प्रा० ठाण, थाम) स्थान; तुल० गु० ठेकाणुं (संधि० ३, ३, ३)। ३. स्तंभ; (क० १, १७, ८)।

**थार**—पुं० (दे०) घन, मेघ; (दे० ना०-मा० ५, २७)।

**थारे**—वि० (सं० स्तब्ध >प्रा० थड्ढ > थड्ड >थाड >थार+अ=थारा, थारे) गर्वीले, गर्विष्ठ, रोबदाबवाले; (की० २, २२०)।

**थाल**—पुं० न० (सं० स्थाल >पा० प्रा० थाल) बड़ी थाली, परात; (दे०-ना० मा० ६, १२; सुदं० ५, ६, ३, उ०-व्य० प्र० ५०, १५)। थालु—पुं० न० थाल; (क० ६, २, ६)।

**थाला**—स्त्री० (दे०) बारा; (पड्)।

**थाली**—स्त्री० लघु घट; (संधि० ४, १३, ८)।

**थावर**—वि० (सं० स्थावर >प्रा० थावर) स्थिर रहने वाला, अटल, अचल; तुल० राज० थावर; (वी० १, २; जस० २, ३७, ७)। २. स्थावर जीव; (व० १०, ६, ३)।

**थावरु**—पुं० स्थावर नामक विप्र पुत्र; (व० २, २२, १०)।

**थाह**—पुं० (सं० स्ताघ >प्रा० थाह) १. थाह, तला, गहराई का अंत, तुल० सि० थाह, पं० थाह, वं० था; अस० थाइवा, (हे० ४४४, २)। २. स्थान; ३. वि० गहरे जल वाला; ४. विस्तीर्ण, ५. दीर्घ; (दे० ना० मा० ५, ३०)।

**थाहर**—पुं० (सं० स्थान >प्रा० थाण, ठाण) स्थान; तुल० गु० ठार; (प्रा० गु० ७, १९)।

**थिअ**—वि० (सं० स्थित) एक स्थान पर ठहरा या टिका हुआ; तुल० गु० थयुं; (क० ३, ४, १२; जस० १, २७, १७; संधि० १७, ३, ६; सुदं० ८, २५, १)।

**थिउ**—स्थित; (प० च० १२, ३, ६; महा० ६, ८, ७)। "तहों दाहिणदिसि थिउ भरहखेत्तु;" (ण० १, ६, ३)।

**थिण्ण**—वि० (दे०) १. स्नेह-रहित दया-वाला; २. अभिमानी; (दे० ना० मा० ५, ३०)।

**√थिप्प**—सं० √विगल्; गल जाना। —प्पंति (जस० ३, ९, १; क० ३, १५, ८)।

**थिमिअ**—वि० (सं० स्तिमित) स्थिर, निश्चल; (दे० ना० मा० ५, २७)।

**थिय**—वि० (सं० स्थित >प्रा० थिअ) रहा हुआ, एक स्थान पर ठहरा या टिका हुआ; (सं० रा०; क० ४, १७, ९)।

**थियउ**—भू० का०, स्थित हो गया, "तेउ अतेउ होवि थियउ;" तेज अतेज (प्रकाश अंधकार) हो कर स्थित हो गया; (रि० ६, १७)।

**थिर**—वि० (सं० स्थिर >प्रा० थिर) १. निश्चल, २. स्थायी, ३. निश्चित, ४. उद्वेग, चंचलता आदि से रहित, तुल० म० थीर, राज० गु० थिर; (भ०; सं०-रा०)। थिरु; (महा० ६८, ७, ३)। थिरो; (वी० १, १)। —यर वि० (सं०

